केवल जिन बातों में अनुचित सिद्धान्त मान लिये गये थे, उन्हीं में देशीय बुद्धिवैभव दबा रहा। इन कारणों से हमारे यहाँ, उपकारी विषयों की वृद्धि तो साहित्य में नहीं हुई परन्तु जिन जिन विषयों पर रचना की गई, उनमें काव्योत्कर्ष कमाल को पहुँचा दिया गया। सुतरां अनुपयोगी विषयों पर भी काव्य करने वाले साधारण महानुभावों तक की रचनाओं में वह काव्योत्कर्ष देख पड़ता है जो चित्त प्रसन्न कर देता है। इसलिए यहाँ के साधारण कवि जन भी अन्य भाषाओं के उत्कृष्ट कवियों तक का सामना कर सकते हैं। यहाँ लोकोपकारी विषयों की ओर लोगों का ध्यान कम रहा और कार्य्य प्रचुरता के भार से भी वे दबे नहीं रहे हैं। इस कारण साहित्य की ओर लोगों का विशेष ध्यान रहा है, सो गणना एवं साहित्य-प्रौढ़ता में हमारे कवि जन अन्य भाषाओं वाले अपने भ्राताओं से बहुत बढ़े चढ़े हैं। हिन्दी में इतने महाराजाओं, राजाओं, महर्षियों, महन्तों एवं अन्य महा-पुरुषों ने रचनायें की हैं कि अन्य भाषाओं में उसका लेश मात्र नहीं देख पड़ता। विनोद में लिखे हुए ग्रन्थो की नामावली एवं उनके आकार पर विचार करने से प्रकट होगा कि हिन्दी में काव्यग्रन्थ अन्य भाषाओं के साहित्य-ग्रन्थों से बहुत अधिक हैं। यदि किसी समय हिन्दी एम ए तक भी पढ़ाई जावे तो कुल क्लासों के लिए दस बीस वर्षों तक को विनोद में लिखी हुई पुस्तकों में से नये नये पाठ्य-ग्रन्थ सुगमता से चुने जा सकते हैं। फिर भी प्राचीन समय में रेल, तार, डाक, प्रेस तथा पुस्तकालयों के अभाव से सैकड़ों ग्रन्थ लुप्त एवं नष्ट

हो गये। इन्हीं अभावों के कारण कविजन औरों द्वारा रचित ग्रन्थों का हाल पूर्णतया नहीं जान पाते थे, सो एक ही विषय पर सैकड़ों, हज़ारों ग्रन्थ बनते चले गये। प्रेस के अभाव ने हमारी विद्वन्मंडली एवं भाषा को ऐसी प्रचंड हानि पहुँचाई कि जिसका अत्युक्तिपूर्ण कथन होना कठिन है। साहित्य-गरिमा पर स्वतन्त्रतापूर्वक उचित विचार करने से प्रकट होगा कि लाभदायिनी पुस्तकें तो हमारे यहाँ कम हैं, परन्तु उक्तियुक्ति-पूर्ण अलौकिक आनन्ददायक ग्रन्थ भरे पड़े हैं। यहाँ साहित्य-गाम्भीर्य्य ख़ूब है, परन्तु अँगरेज़ी की भाँति विषयों में फैलाव नहीं है। हमारे यहाँ अवनति में रहते रहते और सभी बातों में हीनता देखते देखते लोगों में आत्मनिर्भरता इतनी कम रह गई है कि वह अपनी किसी वस्तु को पाश्चात्य पदार्थों के सम्मुख प्रशंसनीय नहीं समझते हैं। इस कारण से साहित्य-गरिमा की अलौकिक छटा रखते हुए भी हिन्दी-काव्य उन्हें पाश्चात्य कवियों की रचनाओं के सामने तुच्छ जँचता है। हमने हिन्दी-नवरत्न में नव सर्वश्रेष्ठ हिन्दी-कवियों पर समालोचनायें लिखी थीं। उनमें यत्र तत्र उन कवियों की प्रशंसा करते हुए हमने अन्य भाषाओं की आपेक्षक हीनता का कुछ कथन किया था। इस पर एक सहृदय समालोचक महाशय ने प्रसिद्ध मासिक पत्र माडर्न-रिव्यू में हमारे ग्रन्थ की उचित से भी अधिक प्रशंसा करते हुए इतना अवश्य कह दिया कि ग्रन्थ में ठौर ठौर उमंगजनित अत्यु-क्तियों के भी प्रयोग हुए हैं। हम ने उमंगवश कोई कथन नहीं किया, क्योंकि समालोचना लिखने में शब्द तोल तोल कर रक्खे

जाते हैं। ऐसे लेखों में उमंग के लिए स्थान नहीं है, परन्तु फिर भी एक सहृदय समालोचक को उनमें अत्युक्ति देख पड़ी। जिस को उसने सहृदयता दिखलाते हुए अशुद्ध कथन न कह कर, उमंगजनित अत्युक्ति कह कर टाल दिया। ऐसे विचारों के उठने का कारण यही है कि बहुत लोगों ने सभी पाश्चात्य पदार्थों को अपनी वस्तुओं से श्रेष्ठतर समझ रक्खा है। अतः वे लोग सोचते हैं कि साहित्य ही इस नियम से कैसे छूट सकता है? हम लोग बालवयस से ही शेक्सपियर आदि की महिमा सुनने लगते हैं। उनकी रचनायें भी सराहनीय हैं और बहुत काल से प्रशंसा सुनते सुनते हम लोग उन्हें अधिकतर श्लाघ्य मानने लगे हैं। योरोप में ऐसी गुणग्राहकता की बान पड़ी हुई है कि लोग थोड़े भी गुण की बहुत बड़ी प्रशंसा करते हैं। चिद्धद्र शा महाशय ने अँगरेज़ी-साहित्य का एक अच्छा इतिहास लिखा है, जो हमारे यहाँ प्रायः एम. ए के कोर्स में रहता है। उसमें उन्होंने सैा सवा सैा बार यह कहा है कि अमुक कवि का अमुक गुण संसार-साहित्य में सर्वश्रेष्ठ है। इधर हमारे यहाँ लोग अच्छे पदार्थों की भी मुक्त कंठ से प्रशंसा नहीं करते। इसका कारण चाहे ईर्ष्या हो या आत्मगैारव का ह्रास, या कुछ और, परन्तु हम लोगों में यह बात कुछ कुछ पाई अवश्य जाती है। इन कारणों से हमारे यहाँ के विद्वज्जन भी हिन्दी-साहित्य का गैारव सुन कर कुछ चौंक अवश्य पड़ते हैं। एक आलोचक महाशय नवरत्न में प्रशंसा देख कर कहने लगे कि हम लोगों की समझ में तो यह भी उत्तम, वह भी उत्तम और सभी उत्तम है। ऐसी बातों का लिखना उनकी

राय में किसी विद्वान् को शोभा नहीं देता। यदि हम यह भी अधम, वह भी अधम और सभी अधम कहते, तो शायद समालोचक महाशय प्रसन्न होते। परन्तु किसी वस्तु को निन्द्य ठहराने में उस पर कुछ विचार कर लेना चाहिए। विद्वान् को यह कभी शोभा नहीं देता कि बिना विचार किये दूसरों के विचारों को अपने मत के स्वरूप में लिख देवे। यदि हिन्दी के किसी अच्छे ग्रन्थ से उससे अधिक प्रसिद्ध भी कोई अँगरेज़ी या फ़ारसी का ग्रन्थ मिलाया जावे और यह जोड़ा जावे कि काव्य-सम्बन्धी गुण-दोष किस में विशेष हैं, तो विदित हो कि हिन्दी में कैसी जाज्वल्यमान साहित्य-प्रभा वर्त्तमान है। परन्तु यदि कोई औरों ही की सम्मतियों को अपने विचार समझ कर बिना मिलान किये ही उचित सम्मतियों को हिन्दी में केवल अनुपयोगी विषयों के कारण अग्राह्य, अत्युक्तिपूर्ण एवं शिथिल समझे, तो उससे कोई क्या कह सकता है? अस्तु।

## श्रेणी-विभाग के कारण।

हमारी सम्मति से विनोद में कथित साधारण श्रेणी तक के कविगण आपेक्षक दृष्टि से कुछ कुछ उत्कृष्ट हैं। इस कारण प्रत्येक कवि की समुचित प्रशंसा करने में कवि-संख्या-बाहुल्य के कारण ग्रन्थ बहुत बढ़ जाता। फिर कई पदार्थों के प्रशंसनीय मात्र कहने से उनमें आपेक्षक प्रशंसा की मात्राओं के भेद बिना वर्णन बढ़ाये समझ में नहीं आसकते। श्रेणि-विभाग स्थिर करने से यह भेद बहुत शीघ्र दो ही शब्दों द्वारा

प्रकट हो जाते हैं। बिना श्रेणि-विभाग के वर्णन बढ़ाने से भी हर बार पूर्ण अन्तर समझ में आ जाना कठिन है। सरोजकार एवं अन्य भाषाओं के इतिहास-कारों ने श्रेणि-विभाग स्थिर किये बिना ही कवियों की प्रशंसा की है। इन प्रशंसाओं से अधिकांश दशाओं में कवियों की आपेक्षक गरिमा का भेद ज्ञात नहीं होता। इन्हीं कारणों से हमने किसी प्राचीन प्रमाण के अभाव में भी श्रेणी-विभाग चलाने का साहस किया है। श्रेणियों में रखने के विचार में हमने केवल काव्य-प्रौढ़ता पर ध्यान दिया है और कवियों के महात्मा या महाराज आदि होने की कुछ भी परवा नहीं की, केवल दो चार ऐसे महाशयों को इस कारण से किसी श्रेणी में नहीं रक्खा, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है। श्रेणि-विभाग में एक आपत्ति यह अवश्य है कि इस में मत-भेद का होना स्वाभाविक है। हमने स्वयं कई बार अनेक कवियों को एक श्रेणी से दूसरी श्रेणी में हटाया है। इससे यदि कोई महाशय किसी ऐसे कवि को, जिसे हमने किसी श्रेणी में रक्खा हो, किसी दूसरी श्रेणी में रखना चाहें, तो इस में कोई आश्चर्य्य की बात नहीं है। हमने बहुत से कवियों की रचनाओं के उदाहरण दे दिये हैं, सो पाठक गण उनके विषय में स्वयं भी विचार कर सकते हैं। हमने श्रेणि-विभाग का कथन प्रायः उन सब कवियों के विषय में कर दिया है, जिनकी कविता हमने देखी है। इन सभी स्थानों पर हमारे लेखों से कवि की किसी ख़ास श्रेणी में स्थिति के कारण नहीं मिलेंगे। ऐसे स्थानों पर ये स्थितियाँ हमारी सम्मति मात्र प्रकट करती हैं। यदि कोई महाशय उन कवियों के ग्रन्थ पढ़ कर हा[illegible] को।

अग्राह्य मानें, तो हमें उनसे कुछ वक्तव्य नहीं। यह श्रेणि-विभाग उन्हीं लोगों को लाभदायक हो सकता है, जिन्होंने इन कवियों के ग्रन्थ न देखे हों और जो हमारी कारण-कथन-हीन सम्मति मात्र को ग्राह्य मानें। इन सम्मतियों के कारण विद्वज्जनों को ग्रन्थावलोकन से स्वयं ज्ञात हो जावेंगे, क्योंकि यथासाध्य पूर्ण विचारानन्तर ऐसा किया गया है। प्रत्येक स्थान पर कारण लिखने से ग्रन्थ का विस्तार बहुत अधिक बढ़ जाता। विनोद में बहुत से कवियों पर समालोचनायें लिखी गई हैं और बहुतेरों को चक्र में स्थान मिला है। इससे यह प्रयोजन नहीं है कि चक्र वाले कवि गण समालोच्य लेखकों से न्यून हैं। उनके चक्र में स्थान पाने का मुख्यतया यही कारण है कि उनके ग्रन्थ हम भली भाँति या कुछ भी देख या प्राप्त न कर सके। आज कल के जीवित लेखकों में हमने बहुतों का कथन चक्र में संवतों के नीचे किया है और कुछ का वर्त्तमान काल वाले शीर्षक में। ऐसा उन्हीं के विषय में किया गया है, जिनके रचनारम्भ काल पर कोई अनुमान नहीं किया जा सका। वर्त्तमान समय वाले बहुत से लेखकों की नामावली मात्र ग्रन्थ में दी गई है। इन के विषय में साधारण जाँच से कुछ जान नही पड़ा और इसमें विशेष परिश्रम इस कारण से नहीं किया गया कि वर्त्तमान समय यों ही कुछ बढ़ चुका था। जब कभी आधुनिक समय पर हमें या किसी और को ग्रन्थ-रचना का सौभाग्य प्राप्त होगा, तब इस विषय पर विशेष ध्यान दिया जा सकेगा। काव्योत्कर्ष क्या है? इस ग्रन्थ में स्थानाभाव एवं अन्य कारणों से कवियों के वर्णन पूरे नहीं हो सके हैं। हमने स्थान स्थान पर

काव्योत्कर्ष एवं साहित्य-गरिमा आदि का कथन किया है। यदि कोई पूछे कि किन गुणों के होने से हम काव्य को गौरवान्वित मानते हैं, तो हम को विवश कहना पड़ेगा कि इन गुणों एवं कारणों का कथन हर एक छन्द के लिए पृथक् है। इसका कोई छोटा सा नियम नहीं बताया जा सकता। आचार्य्यों ने दशांग कविता पर अनेकानेक ग्रन्थ रचे हैं। उनमें गुण-दोषों का सांगोपांग वर्णन है। ऐसे ग्रन्थ हिन्दी-साहित्य में भरे पड़े हैं, जैसा कि अन्यत्र कहा गया है। इन गुणों के अतिरिक्त शील गुण कथन एवं भारी वर्णनों के सम्मिलित प्रभावों पर भी ध्यान देना पड़ता है। शब्द-प्रयोग का भी सम्मिलित प्रभाव छन्द लालित्य प्रवर्द्धक होता है। इन सब बातों पर समालोचक की रुचि प्रधान है। कोई किसी गुण को श्रेष्ठ मानता है और कोई किसी को। हम स्फुट छन्दों के गुण-दोष परखने वाली अपनी प्रणाली के कुछ उदाहरण यहाँ देते हैं।

देवकृत छन्द ।

सखी के सकोच गुरु सोच मृग लोचनि रि-<br>
सानी पिय सों जु उन नेकु हँसि छुयो गात।<br>
देव वै सुभाय मुसुकाय उठि गये यहिँ<br>
सिसिकि सिसिकि निसि खोई रोय पायो प्रात॥

को जानै री बीर बिनु बिरही बिरह बिथा<br>
हाय हाय करि पछिताय न कछू सोहात।<br>
बड़े बड़े नैनन सों आँसू भरि भरि ढरि<br>
गोरो गोरो मुख आजु ओरो सो बिलानो जात॥

यह रूप घनाक्षरी छन्द है जिसमें ३२ वर्ण होते हैं और प्रथम यति सोलहवें वर्ण पर रहती है। "एक चरन को बरन जहँ दुतिय चरन में लीन। सो जतिभंग कवित्त है करै न सुकबि प्रबीन॥" यहाँ रिसानी शब्द का 'रि' अक्षर प्रथम चरण में है और 'सानी' दूसरे में। इस हेतु छन्द में यतिभंग दूषण है।

चतुर्थ पद में आँसू भर भर कर तथा डर करके पीछे वाक्य कर्त्ता द्वारा कोई अन्य कर्म माँगता है, परन्तु कवि ने कर्त्ता-सम्बन्धी कोई क्रिया न लिख कर "गोरो गोरो मुख आजु ओरो सो बिलानो जात" मात्र लिखा है, जिससे छन्द में दुःप्रबन्ध दूषण लगता है। को जाने री बीर में कई गुरु वर्ण साथ एक स्थान पर आगये हैं, जिनसे जिह्वा को क्लेश होने से प्रबन्ध-योजना अच्छी नहीं है। यहाँ अन्तरंगा सखी का वचन बहिरंगा सखी से है। जिस बहिरंगा सखी के सम्मुख गात छुआ गया था वह चली गई थी। वचन दूसरी बहिरंगा से कहा गया है, जो वह हाल नहीं जानती है। केवल अन्तरङ्गा सखी के सम्मुख यदि गात छुआ गया होता, तो नायिका को संकोच न लगता, क्योंकि अन्तरङ्गा सखी को आचार्य्यों ने सभी भेदों की जानने वाली माना है, जिस में पूरा विश्वास रक्खा जाता है।

यहाँ गुरु-सोच से गुरुजनों से सम्बन्ध रखने वाला शोक नहीं माना जा सकता, क्योंकि एक तो शब्द गुरुजनों को प्रकट नहीं करते और दूसरे उनके सम्मुख गात्र स्पर्श आदि बहिरति सम्बन्धिनी भी कोई क्रियायें नहीं हो सकतीं। एतावता संकोच-भव भारी शोक का प्रयोजन लेना चाहिए। मृगलोचनि में वाचक

धर्म्मोपमान लुप्ता उपमा है। यहाँ उपमेय मात्र कहा गया है। पूर्ण उपमा है मृग के लोचन समान चंचल लोचन वाली स्त्री, परन्तु यहाँ धर्म्म चंचलता, वाचक एवं उपमान का प्रकाश कथन नहीं है। थोड़ा ही सा गात छूने से क्रोध करने का भाव नायिका का मुग्धत्व प्रकट करता है। नायक अच्छे भाव से मुसकरा कर उठ गया। यहाँ सुभाय एवं मुसकाय शब्द जुगुप्सा को बचाते हैं, क्योंकि यदि नायक अप्रसन्न होकर उठता तो बीभत्स रस का संचार हो जाता, जो शृङ्गार का विरोधी है। नायक के उठजाने के पीछे नायिका ने जितने कर्म किये हैं, उन सब से मुग्धत्व प्रकट होता है। निशि खोने एवं प्रात पाने में रूढ़ि लक्षणा है। न निशि अपने पास का कोई पदार्थ है, जो खोया जा सके और न प्रात कोई पदार्थ है जो मिल सके। इस प्रकार के कथन संसार में प्रचलित हैं, जिस से रूढ़ि लक्षणा हो जाती है। 'गोरो गोरो मुख आजु ओरो सो बिलानो जात' में गौणी सारोपा प्रयोजनवती लक्षणा एवं पूर्णोपमालंकार है। मुख में गुण देख कर ओलापन स्थापित किया गया है। उपमा में यहाँ गोराई और बिलाने के दो धर्म्म हैं। बिलाने वाले गुण में दुःप्रवन्ध दूषण लगने का भय था, क्योंकि ओला बिल्कुल लोप हो जाता है, किन्तु मुख नहीं। कवि ने इसी कारण बिल्कुल बिला जाना न कह कर केवल बिलानो जात, कहा है। बीर, बिरही, बिथा, सकोच, गुरु सोच, मृगलोचनी, गोरो, गोरो, ओरो, भाय, मुसकाय, भरि, भरि, ढरि आदि शब्दों से वृत्यानुप्रास का चमत्कार प्रकट होता है। भरि भरि, गोरो गोरो, सिसिकि, सिसिकि, बड़े बड़े और हाय हाय वीप्सित पद हैं। वीप्सा का यहाँ अच्छा चमत्कार है। इस छन्द में शृङ्गार

रस पूर्ण है। नेकु हँसि छुयो गात में रति स्थाई होता है। "नेकु जु प्रिय जन देखि सुनि आन भाव चित होय। अति कोविद पति कविन के सुमति कहत रति सोय"। प्रिया को देख कर नायक के चित्त में दर्शनभव आनन्द से बढ़कर क्रीड़ा-सम्बन्धी भाव उत्पन्न हुआ। इस भाव ने इतनी वृद्धि पाई कि उसने हँस कर पत्नी का गात छुआ, सो यह भाव केवल आकर चला नहीं गया, वरन् ठहरा। यह था रति का भाव, सो हमें स्थायी रति का भाव प्राप्त हुआ। यही शृङ्गार रस का मूल है। रस के लिए आलम्बन की आवश्यकता है। यहाँ पति और पत्नी रस के आलम्बन हैं। रस जगाने के लिए उद्दीपन का कथन हो सकता है, परन्तु वह अनिवार्य्य नहीं है। इस छन्द में कवि ने उद्दीपन नहीं कहा है। नायक का हँस कर गात छूना और मुसकराना संयोग शृङ्गार के अनुभाव हैं, तथा नायिका का रिसाना मानचेष्टा होने से वियोग शृङ्गार का अनुभाव है। सिसिकि सिसिकि निशि खोना तथा रोकर प्रात पाना संचारी नहीं हैं, क्योंकि ये समुद्र-तरङ्गों की भाँति नहीं उठे हैं, वरन् बहुत देर स्थिर रहे हैं। हाय हाय करके पछताना और कुछ भी अच्छा न लगना भी ऐसे ही भाव हैं। इनको एक प्रकार से अनुभाव मान सकते हैं। आँसुओं का ढलना तनसंचारी है। अतः यहाँ शृङ्गार रस के चारों अंग पूर्ण हुए, सो प्रकाश शृङ्गार रस पूर्ण है। पहले संयोग था, परन्तु पीछे से वियोग हो गया, जिसकी प्रबलता रहने से छन्द में संयोगान्तर्गत वियोग शृङ्गार है। बहिरङ्गा सखी के सम्मुख नायक ने कुछ हँस कर गात छुआ, जिससे हास्य रस का प्रादुर्भाव छन्द में होता है, परन्तु दृढ़तापूर्वक नहीं। शृङ्गार का हास्य मित्र है, सो उसका

कुछ आना अच्छा है। थोड़ा हँस कर गात छूने और मुसकरा कर उठ जाने से मृदु हास्य आया है, जिसका स्वरूप उत्तम है, मध्यम अथवा अधम नहीं। शृङ्गार में क्रोध का वर्णन अप्रयुक्त नहीं है। यहाँ मुग्धा कलहन्तरिता नायिका है। पात्र भेद में यह वाचक पात्र है, जिसकी शुद्धस्वभावा स्वकीया आधार है। सखी का वर्णन स्वकीया के साथ होता है और दूती का परकीया के साथ। कुछ ही गात के छूने से क्रोध करना भी स्वकीयत्व प्रकट करता है और रात भर रोना धोना स्थिर रहने से उसी की अंगपुष्टि होती है। वाचक पात्र होने से छन्द में अभिधा का प्राधान्य है, जिसका भाव लक्षणा के रहते हुए भी सबल है। यहाँ अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि निकलती है, क्योंकि कलहान्तर्गत पश्चात्ताप की विशेषता है, जिससे चित्त का यह भाव प्रकट होता है कि क्रोध का न होना ही रुचिकर था। नायिका मुग्धत्वपूर्ण स्वभाव से क्रोध करने पर विवश हुई। उसकी इच्छा नायक के मनाने की है, परन्तु लज्जा के कारण वह ऐसा कर नहीं सकती। वाचक के जाति, यदृच्छा, गुण तथा क्रिया नामक चार मूल होते हैं। यहाँ उसका जाति मूल है। नायिका स्वभाव से ही गात के छुए जाने से क्रोधित हो गई। इस छन्द में गौण रूप से समता, प्रसाद एवं सुकुमारता गुण आये हैं, परन्तु उनमें अर्थ-व्यक्त का प्राधान्य है। छन्द में कैशिकी वृत्ति और नागर नायिका हैं, क्योंकि उसने ज़रा सा गात छुए जाने से सखी के संकोचवश लज्जाजनित क्रोध किया और नायक के उठ जाने से थोड़े से अनरस पर ऐसा शोक किया कि रात भर रोदन, हाय हाय, पछताना, आँसुओं का बाहुल्य आदि जारी रक्खा। एतावता

छन्द भर में नागरत्व का प्राधान्य है, सो ग्रामीणतासूचक रस में अनरस होते हुए भी नायिका नागर है।

छन्द में दो स्थानों पर उपमालंकार आया है, जिसका चमत्कार अन्यत्र नहीं देख पड़ता। इससे यहाँ एक देशोपमा समझनी चाहिए। यहाँ विषादन और उल्लास का आभास है, परन्तु वह दृढ़ नहीं होते। को जानै री बीर बिन बिरही बिरह व्यथा में लोकोक्ति अलंकार है और कुछ गात छुए जाने से रिसाने के कारण स्वभावोक्ति आती है। यह नहीं प्रकट होता कि नायक ने कोई लज्जा का अंग छुआ, परन्तु फिर भी नायिका क्रुद्ध हुई। सुतराम् अपूर्ण कारण से पूर्ण काज हो गया, जिससे दूसरा विभावना अलंकार हुआ। नायक उत्तम है, क्योंकि वह नायिका के क्रोध से मुसकराता ही रहा। नायिका मध्यमा है। नायिका पहले सिसकी, फिर रोई, फिर उसने हाय हाय किया और अन्त में उसके आँसू बहने लगे। इसमें उत्तरोत्तर शोक-वृद्धि से सारालंकार आया। नायिका के क्रोध से नायक में सुन्दर भाव हुआ सो अकारण से कारज की उत्पत्ति होने के कारण चतुर्थ विभावना अलंकार निकला। नायक के हँस कर गात छूने से नायिका हँसने के स्थान पर क्रोधित हुई, अर्थात् कारण से विरुद्ध काज उत्पन्न हुआ, सो पंचम विभावना अलंकार आया। "अलंकार यकठौर में जहँ अनेक दरसाहिँ। अभिप्राय कवि को जहाँ सो प्रधान तिन माहिँ॥" इस विचार से छन्द में उपमा का प्राधान्य है।

सखी के मुख से मृगलोचनि एवं बड़े बड़े नैन कहे गये, जिससे सखीमुखगर्व प्रकट है। वाचक प्राधान्य से यहाँ प्राचीन मत से

उत्तम काव्य है। कुल मिला कर छन्द बहुत अच्छा है। इसमें दोष बहुत कम और सद्गुण अनेक हैं।

## तुलसीदास कृत छन्द ।

जे पुर ग्राम बसहिँ मग माहीं। तिनहिँ नाग सुर नगर सिहाहीं॥
केहि सुकृती केहि घरी बसाये? धन्य पुन्य मय परम सोहाये॥
जहँ जहँ राम चरन चलि जाहीं। तहँ समान अमरावति नाहीं॥
परसि राम पद पदुम परागा। मानति भूरि भूमि निज भागा॥

ये दो चौपाई छन्द हैं। तुलसीदास की चौपाइयों में दस पन्द्रह छन्द निकलते हैं, परन्तु उन्होंने इन सबको चौपाई कहा है। यहाँ लिखित छन्द पादाकुलक हैं।

पुर कहिये छोटो नगर राज नगर के तीर।
बन में जे लघु पुर बसैं तिनसों कहियत ग्राम॥

नगर पुर से भी बहुत बड़ा होता है। कवि ने यहाँ लिखा है कि इन ग्रामों और पुरों को न केवल साधारण नगर, वरन् नाग एवं सुर नगर सिहाते हैं, सो यहाँ अयोग्य के योग्य वर्णन से सम्बन्धातिशयोक्ति अलंकार पूरा हुआ। पुर ग्रामों में स्वयं बड़ाई नहीं है, परन्तु राम के रास्ते में पड़ने से उनमें गौरव आया है, जिससे द्वितीय अर्थान्तरन्यासालंकार होता है। पहले नाग नगर सिहाये और फिर उनसे भी श्रेष्ठतर सुर नगर सिहा गये सो उत्तरोत्तर महत्त्व वृद्धि से सारालंकार वर्णन में आया। 'केहि सुकृती केहि घरी बसाये' में केहि के उत्तमतापूर्वक दो बार आने से पदार्थावृत्त दीपक अलंकार है। ऐसे स्थानों पर वर्ण्य एवं अवर्ण्य का एक

धर्म्म प्रायः नहीं होता, परन्तु आचार्य्यों ने फिर भी यह अलंकार माना है। इन दोनों प्रश्नों से कवि का कुछ पूछने का प्रयोजन नहीं है, वरन् इनसे वह प्रकट करता है कि किसी बड़े सुकृती ने उन्हें किसी अच्छी घड़ी में बसाया। इस प्रकार काकु अलंकार हुआ। इन दोनों प्रश्नों एवं 'धन्य पुन्य मय परम सोहाये' से उनके माहात्म्य का बड़ा भारी गौरव दिखलाया गया है, जिससे उदात्त अलंकार होता है। 'धन्य पुन्य' में वृत्यानुप्रास है। किसी सुकृती ने अच्छे समय पर ग्राम बसाया, जिसके योग से अल्प ग्राम ने भी इतनी बड़ाई पाई कि उसमें रामचरण गये। यहाँ द्वितीय अर्थान्तर न्यासालंकार है। "जहँ जहँ में बीप्सालंकार है और "राम चरण चलि जाहीं" में उपादान लक्षणा है, क्योंकि चरण राम के चलाने से चलते हैं। "तहँ समान अमरावति नाहीं" में चतुर्थ प्रतीपालंकार है, क्योंकि यहाँ उपमेय से उपमान का निरादर हुआ है। यहाँ द्वितीय अर्थान्तरन्यासालंकार एवं सम्बन्धातिशयोक्ति भी हैं। "परसि पद पदुम परागा" में आदि वर्ण वृत्यानुप्रास आया है। इन दोनों पदों में अधिक अभेद रूपक है। पराग के कारण परिणाम नहीं होने पाया। भूरि, भूमि, भागा में भी वृत्यानुप्रास है। राम पद रज के स्पर्श से भूमि के भूरि भाग्य वर्द्धन से उस में श्लाघ्य चरित्र का महत्त्व प्रकट हुआ, जिससे उदात्तालंकार आया। यहाँ ऋद्धि से भी उदात्त हो सकता है, परन्तु आचार्य्यों ने ऋद्धि वाले उदात्त का धन से ही रूढ़ि कर लिया है। पुर ग्राम धन्य, पुन्यमय तथा शोभायमान हैं। यहाँ समुच्चय अलंकार हुआ। प्रथम दो पदों में विशेष वर्णन, द्वितीय दो में सामान्य और

तृतीय दो में फिर विशेष है, सो यहाँ बिकस्वर अलंकार हुआ। कुल अलंकारों में अप्रस्तुत प्रशंसा मुख्य है, क्योंकि प्रस्तुत राम की सीधी इन छन्दों में बड़ाई न करके कवि ने मागस्थ ग्रामों आदि का यश गाया है, जिससे रामयश निकलता है। इन छन्दों में यद्यपि लाक्षणिक पद आये हैं, तथापि वाचक पात्र है और उसी का सर्वत्र प्राधान्य है। यहाँ अर्थव्यक्त प्रधान गुण है, परन्तु समता, समाधि, सुकुमारता, उदारता, प्रसाद और कान्ति भी हैं। सो इन दो छन्दों में साहित्य के १० गुणों में से श्लेष, माधुर्य और ओज छोड़ कर सभी वर्त्तमान हैं। इतने गुणों का एक स्थान पर मिलना प्रायः असम्भव है। इनमें भारती और सात्वती वृत्तियाँ हैं। दोषों में यहाँ भूरि शब्द पर ध्यान जाता है, जो कि भाग और भूमि दोनों की ओर जा सकने से सन्दिग्ध हुआ जाता है, परन्तु वह भी भाग का प्राबल्य से विशेषण होता है, सो दोषोद्धार हो जाता है। वर्णन नागर है, क्योंकि पदरज पड़ने से प्रति स्थान ऐसा हो जाता है कि उससे अमरावती भी शरमाती है। यहाँ अद्भुत रस का समावेश है। इसके आलम्बन रामचरण, एवं मार्गस्थ पुर ग्राम हैं और स्थायी यह आश्चर्य्य है कि मार्गस्थ पुर ग्रामों के महत्त्व को नाग तथा सुर नगर सिहाते हैं, एवं अमरावती उनकी समता नहीं कर पाती। उद्दीपन यहाँ रामगमन का समय है। रामचरण का चलना, भूमि द्वारा रामपद का स्पर्श होना, तथा अपना भूरि भाग माना जाना संचारी हैं। केहि सुकृती केहि घरी बसाये? धन्य पुन्य मय परम सुहाये और तहँ समान अमरावति नाहीं अनुभाव हैं। चलने में उग्रता संचारी है, जो शृंगार रस में

वर्जित है, किन्तु इतर रसों में नहीं। अतः अद्भुत रस पूर्ण है। यह रस यहाँ प्रच्छन्न है।

सब बातों के ऊपर यहाँ रामचन्द्र का महत्त्व और कवि की उनमें प्रगाढ़ भक्ति मुख्य हैं, सो तात्पर्य्याख्यावृत्ति सर्वप्रधान है। कुल बातों पर ध्यान देने से प्रकट है कि यह उत्तम काव्य है।

## बिहारी कृत छन्द।

अरी खरी सटपट परी बिधु आधे मग हेरि।
संग लगे मधुपन लई भागन गली अँधेरि॥

यह दोहा छन्द है, जिसमें २४ मात्रायें होती हैं और प्रथम यति तेरहवीं मात्रा पर रहती है। यहाँ परकीया कृष्णाभिसारिका नायिका है। वह काले वस्त्रालंकारों से विभूषित निश्चित स्थान को परपति से मिलने जाती थी, कि अर्द्धमग में चन्द्रोदय हो गया, जिस से वह घबड़ाई। अरी खरी सटपट परी एवं सटपट में वृत्यानुप्रास है। यही दो अन्तिम पद परकीयत्व-प्रदर्शक हैं। भौंरों के छाये हुए होने से भाग्यवश गली अँधियारी हो गई, जिस से आन हेतु मिल कर कार्य्य सुगम हुआ, सो समाधि अलंकार आया। भौंरों के साथ होने से प्रकट हुआ, कि नायिका पद्मिनी है, उसके तन से कमल की सुगन्ध आती है। छन्द में प्रथम प्रहर्षन भी है। पहले नायिका अँधियारे में चली थी, पर बीच में उजियाला हुआ, किन्तु भ्रमरों से अन्धकार फिर हो गया, सो पूर्व रूप अलंकार निकला। चन्द्रोदय के प्रतिबन्धक होने पर भी कार्य्य सिद्ध हुआ, सो तृतीय विभावना है और चान्द्र दोष द्वारा दोष न लगने से अवज्ञालंकार

आया। चन्द्र ज्योति का गुण परकीया वाले अभिसार के कारण दोष हुआ, सो प्रथम व्याघात हुआ। इन सब अलंकारों में समाधि मुख्य है। भौंर गण पहले पीछे आ रहे थे, कि इतने में उजियाले से नायिका सटपटा कर ठहरी। इस विलम्ब से भौंरे आगे बढ़ आये और अन्धकार फिर होगया। रात में भौंरों का उड़ना कालविरुद्ध दूषण है, किन्तु कविजन इसका वर्णन करते हैं, सो यह दोष नहीं है। माघ, कादम्बरी एवं मतिराम में ऐसे ही वर्णन हैं। चन्द्रोदय होने पर भी इच्छासिद्धि से नायिका मुदिता भी हुई।

इस दोहे में वाचक चमत्कार होते हुए भी व्यंग्य प्रधान है, क्योंकि इसके प्रायः सभी भाव व्यंग्य से निकलते हैं। छन्द में समाधि अलंकार में पूर्व रूप का व्यंग्य हुआ है। यहाँ ओज गुण प्रधान है, किन्तु गौण रूप से अर्थ व्यक्त और कान्ति भी हैं। इसमें आरभटी वृत्ति है। नायिका नागर है। रात्रि को कुंजादिक का गमन ग्रामीणताप्रदर्शक है, परन्तु काम प्राबल्य नहीं है और नायिका पद्मिनी है, सो नागरत्व प्रधान रहा। परकीया नायिका होने से पात्र व्यंजक है। शृंगार रस में यहाँ नायिका और नायक आलम्बन हैं। यद्यपि नायक का प्रकट कथन नहीं है, तथापि वह माना जायगा, क्योंकि बिना उसकी इच्छा के अभिसारिकत्व नहीं होता। भ्रमर एवं अन्धकार उद्दीपन है। सटपटाना संचारी एवं मधुपों का गली अँधेरी कर लेना अनुभाव है। एतावता यहाँ पूर्ण प्रकाश शृंगार रस है।

व्यंग्य कविता का जीव कहलाता है, सो यह रचना उत्कृष्ट है।

## लेखराज कृत छन्द ।

करि अंजन मंजन गंजन को मृग कंजन खंजन औ झखियाँ ।
पलकोट की ओट बचाय कै चोट अगोट सबै सुख में रखियाँ ॥
लेखराज कहै अभिलाख लखाय कै लाखन पूरे किये सखियाँ ।
तेई हाय विहाय हमैं जरि जाय ये जी को जवाल भई अँखियाँ ॥

यह दुर्मिला सवैया है, जिसमें आठ सगण होते हैं । इसमें वृत्यानुप्रास का विशेष बल है । प्रथम पद में चार उपमानों की निन्दा से चतुर्थ प्रतीप हुआ है । 'पलकोट की ओट बचाय कै चोट' में समाभेद रूपक है । अभिलाख चित्त करता है न कि आँखें, सो यहाँ रूढ़ि लक्षणा आती है । आँखों के लिए सब कुछ किया, पर उन्होंने छोड़ दिया, सो प्रथम लेशालंकार हुआ । गुण से गुण नहीं हुआ, सो प्रथम अवज्ञा भी हुई । नेत्र हितकारी हैं; उनके अहित-कर वर्णन से प्रथम व्याघात अलंकार है । यहाँ शुद्ध परकीया नायिका का पूर्वानुराग सबल रूप से है, जिससे व्यंजक पात्र एवं अर्थान्तर संक्रमित वाच्यध्वनि है । प्रथम पद में मुग्धा ज्ञातयौवना, एवं रूपगर्विता का प्राधान्य है, द्वितीय में मध्या का और तृतीय में प्रौढ़ा का । कुल छन्द में प्रौढ़ा की सबलता है । प्रथम तीन पदों में से इसी प्रकार एक एक में स्वकीया, परकीया तथा गणिका नायिकायें हैं, परन्तु छन्द भर में नागर परकीया का प्राधान्य है । गुणों में यहाँ माधुर्य्य का प्राधान्य है, परन्तु समता और अर्थ व्यक्त भी हैं । छन्द में कैशिकी वृत्ति है । रसों की यहाँ अच्छी बहार है । देवजी कहते हैं कि :—

"बाहर भीतर भाव ज्यों, रसनि करत संचार ।
त्योंहीं रस भावन सहित, संचारी सिंगार ॥
यह सूक्ष्म रीति जानत रसिक, जिनके अनुभव सब रसन ।"

यहाँ प्रथम पद में वीर रस का संचार है, एवं द्वितीय में भयानक तथा तृतीय में अद्भुत का। ये दोनों शृंगार के पोषक हैं। गौण रूप में नायक के दर्शन को यहाँ स्थायी भाव मानना होगा। पूर्वानुराग उसी दर्शन का फल है । आलम्बन नायिका है और प्रच्छन्न रूप से नायक भी। उद्दीपन का कथन यहाँ अंजन, मंजन द्वारा हुआ है। अभिलाषों का लखाना तथा पूरा करना अनुभाव है और पलकोट की ओट चोट बचाना व्रीड़ा संचारी दिखाता है। चतुर्थ पद से उद्वेग निकलता है जो वियोग शृंगार की एक दशा है। दोषों में यहाँ दो एक स्थानों में लघु के ठौर गुरु अक्षर आये हैं, परन्तु पिंगलाचार्य्यों ने इसे दोष नहीं माना है और ऐसे अवसरों पर मृदु उच्चारण करके गुरु से लघु का प्रयोजन ले लिया है। कुल मिला कर यहाँ उत्तम काव्य है। यह प्रकाश शृङ्गार रस का उदाहरण है।

## सम्मिलित प्रभावादि ।

किसी पूरे वर्णन में सम्मिलित प्रभाव, शील गुण आदिक का विवरण यहाँ गोस्वामी तुलसीदास कृत राजा भानुप्रताप की कथा के सहारे किया जाता है। पाठक महाशय उस वर्णन को पढ़ कर इस कथन के देखने से विशेष आनन्द पा सकते हैं। इसमें उपर्युक्त गुण दोष न दिखला कर हम वर्णन एवं सम्मिलित प्रभावसम्बन्धी कथन करेंगे।

प्रतापभानु तथा अरिमर्द्दन ऐसे नाम हैं, जैसे क्षत्रियों के होने चाहिएँ। सचिव का नाम धर्म्मरुचि भी अच्छा कहा गया है। वर्णन बहुत छोटा है, इससे कवि ने उपांगों को छोड़ कर कथा के मुख्यांगों ही पर ध्यान रक्खा है। इसी से राजा सत्यकेतु का ज्येष्ठ पुत्र को राज्य देकर हरिसेवा हित वन जाना तो कहा गया है, परन्तु यह नहीं कि पूर्व प्रथानुसार ऐसा हुआ, अथवा राजा ने अवस्था के उतरने, भक्ति प्रचुरता, सांसारिक अनित्यता आदि के भावों को पुष्ट मान कर ऐसा किया। इसी प्रकार सेना, युद्धों आदि का विशेष वर्णन न कर के कवि ने राजा द्वारा विश्व-विजय मात्र कह दिया।

राजा के सुराज्य का कवि ने कुछ विशेष कथन किया। कवि का राजा के साथ सहृदयता के रखने का कई उचित कारणों से अभीष्ट था, सो ब्राह्मणों के साथ गुप्त परामर्श द्वारा उनके वश करने के लिए जो आगे थोड़ा सा दोष किया जावेगा, उसे राजा के अन्य गुणों के आगे तुच्छ दिखाने के विचार से उसने गुणों का कुछ सविस्तर कथन प्रथम से कर दिया।

वर्णनवृद्धि रोकने को ही कवि ने विंध्याचल या उसके जंगल का वर्णन नहीं बढ़ाया, परन्तु बाराह कथा के मुख्यांशों में है, सो उसका कथन कुछ बढ़ा कर किया गया। फिर भी कवि ने उसके दाँतों, रंग एवं गुरुता को छोड़ अन्य बातों पर विशेष ध्यान नहीं दिया, परन्तु छोटे से वर्णन में बाराहों के कई स्वाभाविक गुण थोड़े से शब्दों में बड़ी सुन्दरतापूर्वक कह दिये। बनैले का घुर-घुराना, कान उठाये घोड़े को देखना, एवं उससे बचने को ज़ोर

से भागना ख़ूब दिखाया गया है। हाथी घोड़े के निवाह न होने वाले घने वन में विपुल क्लेश सहन करते हुए भी राजा का बनैले का पीछा न छोड़ने से उसका धैर्य्य दिखलाया गया है, जिस का कथन आगे प्रकट-रूप से भी कवि ने किया है। इसी धैर्य्य के कारण कपटि मुनि और काल-केतु बराह ने राजा के भूख, प्यास, श्रम आदि द्वारा ख़ूब थका लिया, जिस से वे मुनि को जान न सकें। उसने देखते ही देखते बिना कुछ कहे राजा को तालाब दिखा कर बाधित किया, जिससे आगे की कार्य्यवाही बढ़े और कृतज्ञतावश राजा को उस पर सन्देह का विचार भी न हो। कपटी को किसी प्रकार राजा से बातचीत करनी थी, सो उसके नगर की दूरी बहुत बढ़ा कर उसने बताई, तथा रात के घोर भाव एवं वन की गम्भीरता का कथन किया कि जिससे राजा रात को वहाँ रहने का संकल्प करे।

बड़े कवि गण जगन्मान्य सत्य सिद्धान्तों का कथन करके कथा में उनके उदाहरण प्रायः दिखला देते हैं। इसी लिए कवि ने कहा है कि :—

"तुलसी जसि भवितव्यता तैसी मिलइ सहाइ।
आपु न आवइ ताहि पँह ताहि तहाँ लेइ जाइ॥"

इस कथा का सारांश यही दोहा है। इस से राजा की आने वाली आपदा का भी दिग्दर्शन करा दिया गया। "बैरी पुनि छत्री पुनि राजा। छल बल कीन्ह चहइ निज काजा॥" में भी यही उपयुक्त भाव है।

कपटी का कहना कि अब मेरा नाम भिखारी है प्रकट करता है कि वह अपना पौर्वकालिक गौरव व्यंजित करता था, परन्तु राजा ने स्वभावतः उस गौरव पर विचार न करके उसके वर्त्तमान ऋषि-पन पर विशेष ध्यान दिया, जिससे उसने भी यह जान कर कि राजा आर्ष भाव से ही सहज ही ठगा जा सकता है, अपने आदिम महत्त्व की वार्त्ता को बिल्कुल उड़ा दिया और अपने को एक-तनु कह कर अपनी उत्पत्ति आदि सृष्टि के साथ बतलाई, तथा आगे चल कर यहाँ तक कहा कि "आजु लगे अरु जब ते भयऊँ। काहू के गृह ग्राम न गयऊँ॥" यदि राजा चतुर होता, तो इन कथनों का अन्तर समझ कर उसकी धूर्त्तता को ताड़ जाता, क्योंकि यदि वह कभी किसी के गृह ग्राम में गया ही नहीं, तो "अब भिखारी, निर्धन रहित निकेत" कैसे हो गया? फिर भिखारी के लिए औरों के यहाँ जाना आवश्यक है। गोस्वामी जी ने जान बूझ कर ये फेर डाल दिये हैं कि जिनसे राजा की मूर्खता प्रकट हो। उन्हों ने कह दिया कि "तुलसी देखि सुबेखु भूलहिँ मूढ़ न चतुर नर।" उन्हों ने यह भी व्यंजित किया कि चतुर पुरुष विचार कर के धोखेबाज़ों की बातों का पूर्वापर विरोध जान सकता है। एक ओर कपटी मुनि यह भी कहता जाता था कि उसने अब तक अपना हाल किसी को भी नहीं बतलाया और दूसरी ओर थोड़ी सी मुलाक़ात से राजा को सब हाल बतलाता जाता था। इसके उसने दो कारण दिये। एक तो यह कि उसे कभी कोई मनुष्य मिला ही नहीं और दूसरे राजा सुचि, सुमति और उसका प्रीतिभाजन था, सो वह अपने शुद्ध चरित्र कथन पर बाधित था। यदि वह किसी को भी नहीं

मिला था, तो उत्पत्ति, पालन, प्रलय आदि की कहानी उसने कैसे जानी? यदि योग बल से जानी हों, तो भी किसी को कभी भी किसी मनुष्य का न मिलना बिल्कुल अनर्गलवाद है। फिर भी राजा ने मूर्खतावश इन बातों पर विश्वास कर लिया। इसी प्रकार थोड़े ही से कथोपकथन एवं मुनिवेष से कपटी पर पहले ही से राजा ने पूरा अनुराग दिखलाया, जो बिना पूर्ण परिचय के अप्र-युक्त था। इतनी शीघ्रता से उसे राजा को शुचि, सुमति जानना तथा प्रीतिभाजन मानना भी सन्देह से ख़ाली न था। किसी को एकाएकी आदि सृष्टि के समय उत्पन्न मान लेना मूर्खता की परा-काष्ठा है, परन्तु राजा ने थोड़ी सी तप-महिमा सुन कर उसे भी मान लिया। उसे समझना चाहिए था कि उस का पहचानना किसी के लिए कठिन न था, क्योंकि उसके राजा होने से लाखों मनुष्य उसे जानते थे। फिर भी उसने कपटी मुनि की परीक्षा भी लेने में अपना नाम मात्र पूछना अलम् समझा। कपटी ने नाम भी एकाएकी न बतला कर पूरे निश्चय के साथ भूमिका बाँध कर पिता के नाम सहित राजा का नाम कहा। फिर भी उसे समझ पड़ा कि राजा शायद कुछ और पूछ बैठे और पोल खुल जावे, अतः उसने उसे सोचने और प्रश्न करने का अवसर ही न दे कर तुरन्त वरदान माँगने का लालच दे दिया और उसने मूर्खतावश मान भी लिया।

वरदान देने के पीछे से प्रभाव प्रदर्शन के उपाय छोड़ कर कपटी ने कार्य्य-साधन की ओर ध्यान दिया और वरदान में एक त्रुटि लगा दी, जिसे दूर करने के लिए भविष्य में प्रयत्न करना पड़े

और इस प्रकार प्रयोजन बने। उसे यह भी सन्देह रहा कि यदि यह किसी से ये बातें कह देगा तो वह इसे इसकी प्रचंड मूर्खता पर सचेत कर देगा। इसी लिए मरण का द्वितीय कारण कथा का प्रकट करना इस धूर्त्तराज ने बता दिया। इस के पीछे ब्राह्मणों के वश करने के विषय में स्वयं कुछ न कह कर इसने राजा को ही वह प्रबन्ध बाँधने को छोड़ दिया। वह जानता ही था कि राजा उससे उसकी विधि अवश्य पूछेगा। इसी लिए अपनी ओर से एकाएकी बहुत कुछ कह कर उसने सन्देह का कारण उपस्थित नहीं किया।

राजा के पूछने पर उसने यह युक्ति भी अपने अधीन बताई, परन्तु अपना प्रभाव स्थिर रखने को यह भी कह दिया कि वह राजा के यहाँ नहीं जा सकता। फिर भी इस भय से कि प्रभाव महत्त्व के कारण शायद राजा उसे घर ले जाने का अनुरोध ही न करे, कपटी ने यह भी कह दिया कि "जौ न जाउँ तव होय अकाजू। बना आइ असमंजस आजू।" इस पर राजा ने हठ किया और वह तुरन्त मान गया। किसी नये मनुष्य के यकायक भोजन बनाने से औरों को सन्देह उठ सकता था, इसी से उसने राजपुरोहित के वेष में ऐसा करना उचित समझा और तीन दिन में वहाँ का सब हाल जान लेने के विचार से इतना समय अपने हाथ में रक्खा। कपटी को स्वयं आश्रम ही में रहना था, अतः उसने कह दिया कि मैं पुरोहित को अपने रूप में यहीं रक्खूँगा।

अब कपटी का पूरा प्रबन्ध ठीक हो गया, सो अधिक वार्त्तालाप में किसी प्रश्नोत्तर द्वारा सम्भवतः सन्देह उठ पड़ने का भय

समझ कर उसने राजा को तुरन्त सोने की आज्ञा दे दी, तथा कालकेतु की माया के सहारे स्वप्रभाव-वर्द्धन के विचार से राजा को सोते ही नगर पहुँचाने का वचन दिया और उसे पूरा भी कर दिखाया।

शूकर का कालकेतु निशिचर के स्वरूप में यकायक आने से पाठक पर नाटक के समान भारी प्रभाव पड़ता है। "स्रमित भूप निद्रा अति आई, सो किमि सोव सोच अधिकाई।' में स्वभाव-वर्णन की अच्छी बहार है। कालकेतु के कार्यों में कर्म्म-शूरता ख़ूब देख पड़ती है।

कपटी ने स्वयं राजा के परोसने का इसीलिए प्रबन्ध बाँधा था कि उसी पर पूरा दोष समझ पड़े। उसने समझा था कि साल भर में कभी न कभी विप्र-मांस का हाल खुलही जायगा। उसके भाग्य-वश ऐसा पहले ही दिन हो गया। राजा ने शूकर का पीछा करने में धैर्य्य दिखलाया था, परन्तु आकाशवाणी सुन कर बुद्धिशून्यता से शाप से प्रथम घबड़ा कर वह कुछ भी न कह सका। वह शूरता के कर्म्मों में धैर्य्यवान् था, परन्तु बुद्धि में बालकों के समान अयान था। शापोद्धार के विषय में भी उसने ब्राह्मणों से कुछ विनती न की और उन्होंने भी प्रकट में तो उसे निर्दोष कह दिया, किन्तु उसकी वास्तविक कुटिलता पर विचार कर शाप तीक्ष्णता को कुछ भी न घटाया।

कालकेतु एवं कपटी राजा ने एक वर्ष भी न ठहर कर अपने सहायकों-सहित राजनगर घेर कर भानुप्रताप का सर्वनाश कर

डाला। कवि ने इस वर्णन के पीछे विप्र तथा भावी माहात्म्य-विषयक निम्न छन्द कथा के सार-स्वरूप कहे:—

"सत्यकेतु कुल कोउ नहिं बाँचा। विप्र साप किमि होइ असाँचा॥
भरद्वाज सुनु जाहि जब होइ विधाता बाम।
धूरि मेरु सम जनक जम ताहि ब्याल समदाम॥"

ये छन्द इस कथा के अन्तिम भाग में बहुत ही उपयुक्त हैं। दोहे से कवि ने प्रकट किया कि ब्राह्मण हानिकारक नहीं होते, परन्तु राजा के लिए विधि बाम होने से ऐसे ही नाशकारी हो गये, जैसे पिता तक यम-तुल्य हो सकता है।

इस कथा के राजा, कपटी मुनि और कालकेतु प्रधान पात्र हैं। राजा वीर, धैर्य्यवान्, धर्म्मी, परन्तु मूर्ख था और कुसंगति से कुटिल तथा स्वार्थी भी हो सकता था। उस ने ब्राह्मणों के साथ छल किया, जिसका फल उसे पूरा मिला। कालकेतु पूरा मायावी तथा कार्य्यकुशल था, परन्तु कपटी मुनि की भाँति बुद्धि-वैभव दिखला कर कार्य्य-साधन के प्रबन्ध नहीं कर सकता था। इसी लिए उसने इस धूर्त्त की सहायता ली। ये दोनों मनुष्य बदला लेने में ख़ूब सन्नद्ध थे। कपटी मुनि बड़ा ही चतुर एवं प्रबन्धकर्त्ता था। पहले उसने राजा को भुलाया और फिर अन्य राजाओं को पत्र लिख कर युद्ध का प्रबन्ध किया। इसने अपने को आदि सृष्टि में उत्पन्न कह कर बड़ी ही सन्देह-पूर्ण दशा में डाला, परन्तु ऐसा कहने के पूर्व यह समझ चुका था कि राजा पूरा मूर्ख है और पूर्णतया इसके वश में है। कपटी मुनि और कालकेतु चाहते तो सोते में राजा को वहीं समाप्त कर देते, परन्तु वे उसका

सकुटुम्ब नाश करना चाहते थे ; सो केवल उसे मारना उन्होंने काफ़ी न समझा। कवि ने इस कथा द्वारा शायद यह भी दिखाया कि ब्राह्मणों ने क्रोधवश थोड़े से अपराध पर राजा के सपरिवार नाश करने में अनैाचित्य दिखलाया, जिससे समय पर रावण द्वारा उन्हें दुःख हुआ।

इस कथा में गोस्वामी जी ने छल वार्त्ता कराने में अच्छी सफलता दिखलाई श्रोर राजा की मूर्खता प्रकट करने को कुछ ऐसे भी कथन करा दिये जिनसे बुद्धिमान् मनुष्य को सन्देह होना उचित था। यदि युद्ध में कालकेतु तथा कपटी मुनि की गोस्वामीजी दुर्दशा दिखला देते, तो पाठक को अधिक प्रसन्नता होती, परन्तु संक्षिप्त वर्णन के कारण वे ऐसा न कर सके।

उपर्युक्त उदाहरणों से ज्ञात होगा कि हम ने कवियों की साहित्य-गरिमा कैसे विचारों से स्थिर की है। प्रत्येक लेखक के विषय में ऐसे ही ऐसे विस्तृत कथन करने से ग्रन्थ का आकार बहुत अधिक बढ़ जाता, वरन् यों कहना चाहिए कि इतिहास-ग्रन्थ में ऐसे कथनों को स्थान मिल ही नहीं सकता। ऐसे ही विचारों से हम ने प्रत्येक स्थान पर कारण लिखे विना कवियों को श्रेणिबद्ध किया श्रोर उनकी रचनाश्रों पर अनुमति प्रकट की है।

## काव्य-रीति।

इस ग्रन्थ भर में साहित्य का विषय कहा गया है, सो उचित जान पड़ता है कि उसका भी सूक्ष्म कथन यहाँ कर दिया जावे। विस्तारपूर्वक वर्णन से इस विषय का एक भारी ग्रन्थ बन सकता

है, परन्तु यहाँ दिग्दर्शन मात्र का प्रयोजन है। भाषा-साहित्य का आधार संस्कृत-काव्य है और हमारी रीति-प्रणाली विशेषतया उसी से निकली है। भाषा के आचार्यों ने बहुत कर के मम्मट के मत पर अनुगमन किया है, यद्यपि संस्कृत के अन्य आचार्य्य बिल्कुल छोड़ नहीं दिये गये हैं। हमारे आचार्यों ने संस्कृत का आधार मान कर भी बहुत स्थानों पर अपने पृथक् नियम बनाये हैं। हिन्दी और संस्कृत दो पृथक् भाषायें हैं, सो ऐसी विभिन्नताओं का होना स्वाभाविक भी है। प्रत्येक आचार्य्य ने पुरानी रीतियों पर चलते हुए बहुत सी बातों में नई प्रणालियाँ स्थिर की हैं। हमारे यहाँ इतने आचार्य्य हो गये हैं कि हिन्दी-वालों को संस्कृत-रीति-ग्रन्थ पढ़ने की अब कोई आवश्यकता नहीं रही है। इन्हीं आचार्यों के आधार पर यहाँ कथन किया जायगा।

## पदार्थ-निर्णय।

सब से पहले पाठक को पदार्थ-निर्णय पर ध्यान देना चाहिए। पद वाचक, लाक्षणिक और व्यंजक होते हैं और जिन शक्तियों से ये जाने जाते हैं उन्हें अभिधा, लक्षणा और व्यंजना कहते हैं। अभिधा से सीधा सादा अर्थ लिया जाता है और लक्षणा में मुख्यार्थ न बनने से वह तट से ले लिया जाता है, जैसे "लाठी चलती हैं" के कहने से उसके चलाने वाले का बोध होता है। ये कई प्रकार की होती हैं। व्यंजना में सीधा अर्थ छोड़ कर और ही अर्थ लिया जाता है, जैसे 'दुशालों के पाँवड़े पड़े हैं' कहने से अहंकार या अमीरी व्यंजित होती है। व्यंजना अभिधामूलक, लक्षणामूलक

और व्यंग्यमूलक होती है और वचन, क्रिया, सुर तथा चेष्टा से प्रकट होती है। यहाँ तक शब्दों से मुख्य प्रयोजन रहा, परन्तु आगे चल कर ध्वनि-भेद में वाक्यों से सम्बन्ध है। किसी वाक्य से कुछ शब्दार्थ निकलता है और उस शब्दार्थ से कुछ पृथक् भाव भी कहीं कहीं प्रकट होता है। यही पृथक् भाव दिखाने में ध्वनि-भेद काम आता है। यदि कहा जाय कि "आप के चरण की रज से मैं पवित्र हो गया", तो यहाँ प्रकट में तो रज का यश-गान है, परन्तु वास्तव में आप का माहात्म्य कहा गया है। यही माहात्म्य ध्वनि-भेद से प्रकट होता है। ध्वनि अगूढ़ और गूढ़ होती है। अगूढ़ ध्वनि वह है जो साधारण लोगों के समझ में आ जावे, परन्तु गूढ़ ध्वनि को केवल साहित्यवेत्ता एवं प्रवीण पुरुष समझ सकते हैं। अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि, अर्थान्तर संक्रमित ध्वनि आदि १८ प्रकार की ध्वनि होती हैं। इसके आगे भी तात्पर्य्य प्रधान है। यदि आप ने मुझ से कहीं जाने को कहा और मैंने सीधा सादा इनकार न करके जाने में बहुत सी आपत्तियाँ बता कर कथन किया कि आगे जैसी मर्ज़ी, तो सब बातों का तात्पर्य्य यह निकला कि मैं जाना नहीं चाहता। किसी प्रबन्ध के सारांश को तात्पर्य्य कहते हैं।

## पिंगल।

पदार्थ-निर्णय के पीछे पिंगल पर विचार करना चाहिए। इस में मेरु, मर्कटी, पताका, नष्ट, उद्दिष्ट और प्रस्तार में सिवा कौतुक के और कुछ नहीं है। छन्द दो प्रकार के होते हैं, एक मात्रावृत्त और दूसरे वर्णवृत्त। मात्रा वाले छन्दों में वर्णों का विचार नहीं होता और

वर्णवाले छन्दों में मात्रा का नहीं। सवैया आदि की भाँति कुछ छन्द ऐसे भी होते हैं, जिनमें मात्रा तथा वर्ण दोनों का विचार होता है। वर्ण गुरु और लघु होते हैं। 'काम' में 'का' गुरु एवं 'म' लघु है। इसी प्रकार अंजन एवं बद्ध में भी पहले ही अक्षर गुरु हैं। जहाँ छन्द बिगड़ने लगता है वहाँ गुरु को लघु करके भी मृदु उच्चारण द्वारा पढ़ लेते हैं, परन्तु लघु अक्षर गुरु का काम कभी नहीं दे सकता। उपर्युक्त तीन प्रधान उपविभागों में एक एक में बहुत से छन्द हैं, यहाँ तक कि कुल छन्दों की संख्या सैकड़ों पर पहुँची है और फिर भी पिंगलों में कहे हुए नियमों से हज़ारों नये छन्द बनाये जा सकते हैं। छन्दों के चरणों में भी ठहरने के लिए कुछ गिने हुए वर्णों के पीछे रुकावट होती है, जिसे यति कहते हैं। जब एक चरण के शब्द का वर्ण दूसरे चरण में चला जाता है, तब छन्द में यतिभंग दूषण लगता है। छन्द के खंडित हो जाने से छन्दोभंग दूषण आता है।

## गणागण।

गणागण विचार भी इसीसे मिलता हुआ है। इसमें कहीं छन्द के प्रथम तीन और कहीं प्रथम छः अक्षर लेकर उन पर देवताओं के प्रभाव और फलों का विचार होता है। इसका कुछ कथन मनीराम-सम्बन्धी लेख में है। इसी प्रकार दग्धाक्षर का विचार है। "प फ ब भ ट ठ ढ णम ख ह य झ र व ल थ सत्रह अंक। कवित आदि मैं देहु जनि करत राज सों रंक॥"

गणागण विचार एवं दग्धाक्षर को हम बखेड़ा मात्र समझते हैं। इनमें कोई सार पदार्थ नहीं समझ पड़ता।

## गुण ।

साहित्य-गुण-कथन में आचार्यों का कुछ मत-भेद है, जो विशेषतया केवल गुण-गणना-सम्बन्धी है। श्रीपति ने गुणों को रस-अंगी-धर्म्म कह कर दस शब्दगुण तथा आठ अर्थगुण माने हैं । यथा—

शब्द-गुण = उदारता, प्रसाद, उदात्त, समता, शान्ति, समाधि, उक्ति-प्रमोद, माधुर्य्य, सुकुमारता और संक्षिप्त ।

अर्थ गुण = भव्यकल्प, पर्य्यायोक्ति, सुधर्म्मिता, सुशब्दता, अर्थ-व्यक्त, श्लेष, प्रसन्नता और ओज ।

इन्होंने इन सब गुणों के पृथक् पृथक् लक्षण दिये हैं। देवजी ने शब्द एवं अर्थ को मिला कर केवल दस गुण माने हैं, यथा, अर्थ श्लेप, प्रसाद, समता, माधुर्य्य, सुकुमारता, अर्थ व्यक्त, समाधि, कान्ति, ओज और उदारता ।

हम इन्हीं को ग्राह्य मानते हैं और मोटे प्रकार से केवल ओज, माधुर्य्य और प्रसाद प्रधान गुण माने गये हैं। कोई आचार्य्य इनकी संख्या अपनी रुचि के अनुसार और भी बढ़ा सकता है। यद्यपि स्वभावोक्ति एक अलंकार है, तथापि उसकी गणना गुणों में भी होनी चाहिए।

## दोष ।

आचार्यों ने बहुत प्रकार के दोष माने हैं और भिन्न भिन्न आचार्यों में उनकी संख्याओं के विषय में बड़ा अन्तर है। दोष शब्द, अर्थ वाक्य एवं प्रबन्ध सम्बन्धी हो सकते हैं। केशवदास ने

थोड़े ही दोष कहे हैं, परन्तु श्रीपति ने इनका अच्छा विस्तार किया है। दास ने भी दोषों का उत्कृष्ट वर्णन किया है। कवियों ने यहाँ तक कहा है कि 'ऐसो कवित न जगत में जामें दूषन नाहिँ', परन्तु इसे अत्युक्ति समझना चाहिए।

## भाव।

भाव-भेद, रस-भेद, एवं अलंकार काव्य के मुख्यांग हैं।

हमारे आचार्यों ने स्थायी, विभाव, अनुभाव, सात्विक (तन-संचारी); संचारी (मन-संचारी) और हाव नामक भाव के षट् भेद माने हैं। कोई कोई हाव को मुख्य भेदों में नहीं मानते। स्थायी भाव बीजांकुर-समान रस का कारण होता है। विभाव के आलम्बन और उद्दीपन नामक दो भेद हैं। 'रस उपजै आलंबि जेहि सो आलम्बन होय। रसहि जगावै दीप ज्यों उद्दीपन कहि सोय'। आलम्बन में नायक नायिका का वर्णन आता है और उद्दीपन में आभूषण, चन्दन, षट् ऋतु, वन, नदी, पहाड़, लता, कुंजादि का। अनुभाव वे क्रियायें अथवा दशायें हैं, जिनसे रस का अनुभव होता है। स्तम्भ, स्वेद, रोमांच, बेपथु, स्वरभंग, वैवर्ण्य, आँसू और प्रलय नामक आठ सात्विक भाव हैं। कोई कोई जृम्भा को नवाँ सात्विक मानते हैं। निर्वेद, ग्लानि, शंका आदि ३३ संचारी भाव हैं। हाव का लक्षण यह है:—"होहिँ संजोग सिँगार में दम्पति के तन आय। चेष्टा जे बहु भाँति की ते कहिये दस हाय"। नायक के पति, उपपति और बैसिक नामक तीन प्रधान भेद हैं। इनके भेदान्तर बहुत हैं। पीठ मर्द, विट, चेटक और विदूषक नायक

सखा अथवा नर्म सचिव कहलाते हैं। नायिका के भेदान्तर जाति, कर्म, अवस्था, मान, दशा, काल और गुण के अनुसार किये गये हैं, परन्तु देवजी ने उन्हें वंश, अंश, जाति, कर्म, देश, काल, गुण, वय, सत्व और प्रकृति के अनुसार विभक्त किया है। इनके अतिरिक्त नागर ग्रामीण, ज्येष्ठा कनिष्ठा और सखी के भी कथन आये हैं। स्वकीया नायिका के यौवन, रूप, गुण, शील, प्रेम, कुल, भूषण और विभव नामक आठ अंग हो सकते हैं। इन आठों अंगों वाली नायिका को अष्टांगवती कहते हैं। परकीया में कुल को छोड़ कर शेष सात अंग हो सकते हैं, परन्तु गणिका में कुल, विभव, प्रेम और शील का अभाव है। इसी से कई आचार्य्य इसको वर्णनयोग्य नहीं समझते। उपर्युक्त सातों भेदों के अनुसार सूक्ष्मतया नायिका-भेद यहाँ लिखा जाता है।

(१) जाति = पद्मिनी, चित्रिणी, संखिनी और हस्तिनी।

(२) कर्म = स्वकीया, परकीया और सामान्या। ज्येष्ठा कनिष्ठा का कथन स्वकीया के अन्तर्गत होता है।

(३) अवस्था = मुग्धा, मध्या और प्रौढ़ा।

(४) मान = धीरा, धीराधीर और अधीरा।

(५) दशा = अन्य-सुरति-दुःखिता, मानवती और गर्विता।

(६) काल = प्रोपितपतिका, कलहन्तरिता, खंडिता, अभिसारिका। उत्कंठिता, विप्रलब्धा, वासकसज्जा, स्वाधीनपतिका, प्रवत्स्यतपतिका और आगतपतिका।

(७) गुण = उत्तमा, मध्यमा और अधमा।

## रस।

उपर्युक्त भेदों के भेदान्तर बहुत अधिक हैं। इसी को नायिका-भेद कहते हैं।

रस की उत्पत्ति भावों से है, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है। जो विभाव, अनुभाव अरु बिभिचारिन करि होय। थिति की पूरन बासना, सुकबि कहत रस होय"॥ रस दो प्रकार का माना गया है अर्थात् लौकिक और अलौकिक। अलौकिक रस स्वापनिक, मानोरथ तथा औपनायक नामक तीन उपविभागों में बँटा है। लौकिक रस नौ प्रकार का होता है, अर्थात् शृंगार, हास्य, करुणा, रौद्र, वीर, भयानक, बीभत्स, अद्भुत और शान्ति। शान्ति रस नाटक में नहीं कहा जाता है। हर एक रस प्रच्छन्न या प्रकाश होता है। शृंगार दो प्रकार का है; संयोग और वियोग। संयोग शृंगार में उपर्युक्त दश हावों का कथन होता है। वियोग शृंगार में पूर्वानुराग, मान, प्रवास और करुणात्मक नामक चार भेदान्तर हैं। पूर्वानुराग में अभिलाष, चिन्ता, सुमिरन, गुन-कथन, उद्वेग, प्रलाप, उन्माद, व्याधि, जड़ता और मरण नामक दश दशायें होती हैं। कवि जन मरण के स्थान पर प्रायः मूर्छा मात्र का वर्णन कर देते हैं। मान लघु, मध्यम या गुरु होता है। "सहजै हाँसी खेल में, बिनै बचन सुनि कान। पाय परे पिय के मिटै लघु, मध्यम, गुरु मान"। प्रवास दूर या समीप का होता है और करुणात्मक वियोग के दो उपभेद हैं, जिन्हें करुणातम एवं करुणा कहते हैं। प्रथम में रति और शोक दोनों रहते हैं, परन्तु करुणा में केवल शोक रह जाता है।

नव रसों में कुछ मुख्य हैं और शेष उन के संगी ।

| मुख्य रस । | उनके संगी रस । |
|---|---|
| शृंगार । | हास्य, भयानक । |
| वीर । | रौद्र, करुणा । |
| शान्ति । | अद्भुत, वीभत्स । |

शृंगारी कवियों ने वीर और शान्ति को भी शृंगार के संगी मान कर उसे रस-राज कहा है ।

अब कुछ अन्य रसों के भेदान्तरों का भी दिग्दर्शन यहाँ कराये देते हैं ।

हास्य=उत्तम, मध्यम, अधम ।

करुणा=सुख करुण, लघु करुण, अति करुण, महा करुण । करुणा रस का प्रादुर्भाव इष्टहानि, अनिष्टश्रवण, शोक एवं आशा के छूटने से होता है ।

वीभत्स=तन-संकोच, मन-संकोच ।

वीर=युद्ध, दया, दान ।

निम्न रस एक दूसरे के मित्र या शत्रु हैं:—

| मित्र । | शत्रु । |
|---|---|
| शृंगार का हास्य । | शृंगार का वीभत्स । |
| रौद्र का करुणा । | वीर का भयानक । |
| वीर का अद्भुत । | रौद्र का अद्भुत । |
| वीभत्स का भयानक । | करुणा का हास्य । |

जो रस एक दूसरे के मित्र या शत्रु नहीं हैं, वे उदासीन कह-

लाते हैं। मित्र एवं उदासीन रसों का साथ साथ वर्णन हो सकता है, परन्तु शत्रुओं का नहीं।

देश-विरोधी, काल-विरोधी, वर्ण-विरोधी, विधि-विरोधी, संघ-विरोधी, पात्र-विरोधी, रस-विरुद्ध और भाव-विरुद्ध वर्णनों को नीरस कहते हैं।

संयोग शृंगार में आलस्य, उग्रता, एवं जुगुप्सा का वर्णन नहीं हो सकता। कवियों ने विशेष रसों के संचारी भी लिखे हैं।

## शृंगार।

शंका, सूया, भय, ग्लानि, धृति, सुमृति, नींद, मति।
चिन्ता, विस्मय, व्याधि, हर्ष, उत्कंठा, जड़गति॥
मद, विषाद, उन्माद, लाज, अवहित्था जानहु।
सहित चपलता ये बिशेष सिंगार बखानहु॥
सामान्य मत संयोग में सकल भाव बरनन करहु।
आलस्य, उग्रता भाव द्वै सहित जुगुप्सा परिहरहु॥

### हास्य।

श्रम, चपल, अवहित्थ अरु निन्दा, स्वप्न, गलानि।
संका, सूया हास्य रस संचारी ये जानि॥

### करुणा।

करुण रोग, दीनता, स्मृति, ग्लानि चित्त निर्वेद।

### रौद्र।

चापल, सूय, उछाह, रिस, रौद्रहु गर्व अखेद॥

वीर ।

श्रम, सूया, धृति, तर्क, मति, मोह, गर्व अरु क्रोध ।
रोम हर्ष, उग्रत्व रस वीरावेग प्रबोध ॥

भयानक, बीभत्स ।

त्रास मरन ये भयानक अरु बीभत्स विषाद ।
भय, मद, व्याधि, बितर्क अरु अपस्मार उन्माद ॥

अद्भुत, शान्ति ।

मोह, हर्ष, आवेग मति, जड़ता, विस्मय जानि ।

## वृत्ति ।

रसों का यह सूक्ष्म वर्णन यहीं समाप्त होता है। रसों एवं गुणों को मिला कर कवियों ने कैशिकी, आरभटी, भारती और सात्वती नामक चार वृत्तियों का कथन किया है।

## पात्र ।

पात्र-विचार भी रसों एवं भावों के विषय से मिलता जुलता है। पात्र वाचक, लाक्षणिक और व्यंजक होते हैं। इनके आधार मुख्यतया निम्नानुसार हैं:—

वाचक पात्र के आधार—शुद्ध स्वभावा स्वकीया, अनुकूल पति, सखी विद्याशीला गुराइनि, नर्म सचिव पीठमर्द, गुरुजन धाय, कुल धर्म का उपदेश ।

लाक्षणिक पात्र के आधार—गर्व स्वभावा स्वकीया, दक्षिण पति, धृष्टा सखी, विट नर्म सचिव, दूती

मालिनी नायनि, उपदेश पिय वश
करने के उपाय।

व्यंजक पात्र के आधार—शुद्ध परकीया, नायक शठ व धृष्ट, नर्म
सचिव विट एवं विदूषक, दूती नीच पुर-
जन, उपदेश निन्द्य कर्म।

## अलंकार।

अब अलंकारों का वर्णन शेष रहा। अलंकार शब्द एवं अर्थ-सम्बन्धी होते हैं। शब्दालंकारों में अनुप्रास के अन्तर्गत बीप्सा, यमकादि आते हैं। ये गणना में थोड़े हैं। चित्र काव्य इसी के अन्तर्गत है, जिसमें शब्द-वैचित्र्य की प्रधानता है। भाव-शिथिलता के कारण आचार्य्यों ने इसे प्रशंसनीय नहीं माना है। अर्थालंकारों में १०१ मुख्य अलंकार हैं जिनके भेदान्तर अनेक हैं। देवजी ने ३९ ही अलंकार मुख्य माने हैं और उनमें से भी उपमा और स्वभाव को विशेषतया प्रधान रक्खा है। अलंकारों में उपमा, अनन्वय, उपमेयोपमा, प्रतीप, रूपक और परिणाम उपमा से पूरा सम्बन्ध रखते हैं। इन के अतिरिक्त उत्प्रेक्षा, तुल्ययोगिता, दीपक, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, निदर्शना, व्यतिरेक, समासोक्ति, अप्रस्तुत प्रशंसा, प्रस्तुतांकुर और ललित भी उपमा के ही समान हैं। और भी अपन्हुति, अतिशयोक्ति, निदर्शना, उक्ति, आक्षेप, विभावना, असंगति, विशेष, प्रहर्षण और उल्लास प्रधान अलंकार हैं। रसवदादिक सात अलंकार ऐसे हैं जो रस-भेद में भी गिने जा सकते हैं। साधारण कवि जन अलंकारों के लाने का पूर्ण प्रयत्न

करते हैं, पर तो भी उनकी रचना में एकाध अलंकार कठिनता से आता है। उधर उत्कृष्ट कवि जन साधारण वर्णन करते चले जाते हैं, परन्तु वे ऐसे शब्द एवं भाव लाते हैं कि उनमें आप से आप अलंकारादिसम्बन्धी उत्तमतायें बहुतायत से आ जाती हैं।

## काव्यांग।

आचार्य्यों ने रसों को काव्य फल का रस माना है। एक महाशय ने कविता के विषय में कहा है किः—

व्यंग्य जीव ताको कहत शब्द अर्थ है देह।
गुन गुन, भूषन भूषनै, दूषन दूषन एह॥

इस मत में व्यंग्य को जीव मानना सर्वसम्मत नहीं है। यदि वाक्य को देह कह कर कवि अर्थ को मस्तिष्क और रस को जीव बतलाता, तो उसके कथन में शायद सर्व सम्मति की मात्रा बढ़ जाती।

साहित्य-प्रणाली का यह अत्यन्त सूक्ष्म वर्णन यहाँ समाप्त होता है। हमें शोक है कि स्थानाभाव से हम इसका कुछ भी विस्तार नहीं कर सके। आशा है कि सहृदय पाठक गण का इस ओर ध्यानाकर्षित करने को यह वर्णन काफ़ी होगा। रीति-ग्रन्थों के अवलोकन से इस का पूरा स्वाद मिल सकता है। इतना यहाँ और कह देना चाहिए कि हमारे यहाँ का रीति-विभाग बहुत ही पूर्ण है और संस्कृत को छोड़ अन्य भाषाओं में इसका जोड़ मिलना कठिन है।

## वर्त्तमान शैली।

इस रीति-वर्णन से साधारण पाठक को भ्रम पड़ सकता है कि क्या हमारे यहाँ स्वाभाविक वर्णन, प्रकृति-निरीक्षण, चरित्र-चित्रण आदि पर विशेष ध्यान साहित्य रीति में नहीं दिया जा सकता है? ऐसा विचार उठना न चाहिए। उपर्युक्त रीति कथन में कई स्थानों पर ऐसे वर्णनों का आदर किया गया है। देवजी ने अलंकारों में उपमा और स्वभाव को मुख्य माना है। स्वभावोक्ति में इन बातों की ही गुरुता है। इसी प्रकार समता, सुधर्म्मिता और प्रसन्नता नामक गुणों में सुप्रबन्ध का अच्छा चमत्कार रहता है। सुप्रबन्ध में स्वभाव-वर्णन, प्रकृति-निरीक्षण, चरित्र-चित्रण आदि भली भाँति आते हैं। सुप्रबन्ध का मुख्य तात्पर्य्य यही है कि जिस विषय का वर्णन लिया जावे, उससे सम्बन्ध रखने वाली सभी बातों का पूरा और सांगोपांग यथोचित कथन हो। यदि गुलाब को उठाया जावे, तो उसके वृक्ष, पत्ती, काँटे, डालियाँ, फूल, फूल की पत्तियाँ, उनकी सुगन्ध, रूप, रंग, पुष्प-रस, अर्क़, इत्र, भ्रमर, कली का प्रातःकाल चुटककर फूटना, इत्यादि सभी बातों का कथन हो। यदि कोई मनुष्य नाप-दान तक के वर्णन में सुप्रबन्ध को स्थिर रक्खेगा, तो उसकी रचना सराहनीय होगी। हमारे यहाँ बहुत से कवियों ने प्राकृतिक वर्णन अवश्य नहीं किये, परन्तु इस से यह नहीं कहा जा सकता है कि हमारी साहित्य-रीति में ही इसका अभाव अथवा अनादर है।

## भाषा-सम्बन्धी विचार।

हिन्दी-ग्रन्थों की भाषा कैसी होनी चाहिए यह विषय भी

विचारणीय है । कतिपय संस्कृत के विशेष प्रेमी विद्वानों का मत है कि हिन्दी में कम से कम गद्य-लेखन-शैली प्रायः पूर्णतया संस्कृत व्याकरण से नियम-बद्ध होनी चाहिए। वे महाशय वाल की खाल निकालते हुए छोटी छोटी वातों पर साधारण हिन्दी-लेखकों की रचनाओं में मनमानी अशुद्धियाँ निकालने लगते हैं । ऐसे महानुभाव यह बात प्रायः विलकुल भूल जाते हैं कि संस्कृत और हिन्दी दो अलग अलग भाषायें हैं । हिन्दी का ढाँचा चाहे संस्कृत से भले ही बना हो, पर उसकी चाल ढाल संस्कृत से विभिन्नता रखती है। यदि उन विद्वानों को संस्कृत का ऐसा प्रगाढ़ मोह है, तो उन्हें हिन्दी को अलग छोड़ उसी भाषा में लिखना पढ़ना चाहिए। हमने इस विषय पर बहुत दिनों से यथामति गति पूर्ण विचारानन्तर निश्चय किया है कि हिन्दी को संस्कृत-व्याकरण के फेर में डालने से लाभ अति स्वल्प हो सकता है, पर हानि ऐसी प्रबल और असह्य होगी कि जिसका वार पार नहीं । लाभ केवल इतना ही प्रतीत होता है कि हिन्दी संस्कृत हो जायगी· अर्थात् उसका संस्कार होकर वह ऐसी नियमबद्ध और स्थिर हो जायगी कि मनमानी घर-जानी की बात हट कर उसका एक नियमित रूप निश्चित हो जायगा और लेखक की इच्छानुसार उसमें हेर फेर न हो सकेंगे । पर स्मरण रहे कि यह बात अन्य प्रकार से भी सम्पादित हो सकती है, क्योंकि किसी भी व्याकरण के निश्चित हो जाने पर उक्त गड़बड़ी मिट सकती है । हिन्दी एक जन-समुदाय की सरल भाषा है और उसे दुर्गम एवं जटिल बना देने का एक मात्र परिणाम यही होगा कि पाँच सात वर्ष के उत्कट परिश्रम विना किसी को अपनी मातृ-

भाषा का भी बोध न हो सकेगा। यह तो स्पष्ट ही है कि साधारण जन-समुदाय में एक दम विद्यानुराग जागृत नहीं हो सकता, अतः अगत्या अपढ़ और कुपढ़ एवं साधारण पढ़े लिखे लोगों की भाषा कोई और ही हो जायगी। स्मरण रहे कि हमारे यहाँ साधारण "त" "म" कर लेने वालों तक की संख्या सैकड़ा पीछे दस ग्यारह से अधिक नहीं है और यदि स्त्रियों को भी जोड़ लें, तो यह लज्जास्पद-परता प्रायः इसका भी आधा ही रह जाता है! ऐसी कुदशा में सिवा इसके और होही क्या सकता है कि थोड़े ही दिनों में बेचारी हिन्दी भी संस्कृत की भाँति मृत भाषाओं ( Dead languages ) में परिगणित होकर शांत हो जाय और कोई दूसरी गँवारी नष्ट भ्रष्ट भाषा उसकी स्थानापन्न बन बैठे! इसका प्रयोजन कोई यह न समझ ले कि हम संस्कृत के मृत भाषा होने से प्रसन्न हैं, अथवा हमें उसको इस विशेषण से स्मरण करने में शोक नहीं होता, पर जो बात सत्य और अकाट्य है उससे इनकार करना भी व्यर्थ ही प्रतीत होता है। क्याही अच्छा हो यदि संस्कृत-भाषा की गणना प्रचलित जीवित भाषाओं में हो जाय, पर बुद्धिमान् मनुष्य का काम यह है कि वर्तमान और होनहार दशा पर ध्यान देता हुआ इस प्रकार चले कि आगे को कोई बुराई न होने पावे। हमारी तुच्छ बुद्धि में यह आता है कि यदि संस्कृत किसी समय में जन-समुदाय की भाषा रही होगी तो उसका चलन इसी कारण सब साधारण से उठ गया होगा कि उसका व्याकरण परम परिपूर्ण और सम्पन्न होने के कारण अति क्लिष्ट और दुर्ज्ञेय है। अतः हमारे विचार से हम लोगों का यह पवित्र कर्तव्य है कि हिन्दी को उस दशा में जा

पड़ने से बचाया जावे। यह अभीष्ट कैसे सिद्ध हो सकता है इसका ब्यौरेवार वर्णन हम नीचे करते हैं:—

## लिपि-प्रणाली।

(१) लिपि-प्रणाली में कड़ाई न होनी चाहिए। कोई आवश्यकता नहीं है कि हम हिन्दी गद्य में भी शब्दों के शुद्ध संस्कृत रूप ही व्यवहृत करें। यदि कोई संस्कृत लिखता हो, तो बात और है, पर हिन्दी में वैसा क्यों किया जाय? क्या संस्कृत और हिन्दी में कोई भेद ही नहीं है? फिर संस्कृत शब्दों के रोज़ाना बोल चाल में प्रचलित रूप हिन्दी में क्यों न लिखे जायँ और एक ही शब्द को कई तरह लिखने में कौन सी हानि हुई जाती है? हमीं लोग सदा फ़ारसी लिपि पर यह दोष ठीक ही आरोपित किया करते हैं कि उस के एक ही ध्वन्यात्मक अनेक अक्षरों की गड़बड़ी के कारण उसमें शुद्ध लिखने में बाधा पड़ा करती है और बालकों को यदि ठीक हिन्दी लिख पढ़ सकने के लिए दो वर्ष अलं हैं, तो उर्दू में उन्हें पाँच छः वर्ष से कम नहीं लगते (यथा "द्वै वर्ष ही में लेहिं बालक शुद्ध लिखि पढ़ि याहिँ। पर अन्य लिपि के ज्ञान हित पट वर्षहू बस नाहिँ")। ऐसी दशा में हिन्दी-भाषा और नागरी लिपि को भी वैसा ही जटिल और दुर्बोध बना देने में हमें कोई भी लाभ प्रतीत नहीं होता। अतः हम हिन्दी-हितार्थ यह आवश्यक समझते हैं कि एक ही शब्द नीचे लिखे हुए अथवा ऐसे ही चाहे जिस रूप में लिखा जाय:—

नायिका—नायका, नाइका।

शतसई—सतसई, शतसैय्या, शतसैया, सतसैया, सतसइया।

सूर्य्य—सूर्य, सूर्ज, सूरज।

सकता, सक्ता।

अङ्ग—अंग।

कीर्त्ति, कीर्ति, कीरति।

विचार—बिचार।

कैकेयी, कैकेई, केकई, केकयी।

वेष, भेष, वेश, बेश, भेस, भेख।

महात्म्य, महात्म, महातम, माहात्म, माहात्म्य।

ईर्ष्या, इर्ष्या, इर्षा, इर्खा, इर्शा, इरखा।

क्षत्रिय, क्षत्री, छत्री।

धर्म्म, धर्म, धरम।

रसमयी, रसमई। में, मैँ।

मण्डन, मन्डन, मंडन, इत्यादि इत्यादि।

इन अनेक रूपों पर कोई उत्कट संस्कृतज्ञ महाशय चाहे जितनी नाक भौं चढ़ावें पर हिन्दी में इन सबका वेधड़क व्यवहार होता है और होना चाहिए। कोई आवश्यकता नहीं कि इनमें से कोई एक स्थिर रूप अटल मान लिया जाय। सच पूँछिए तो हिन्दी में शब्दों के शुद्धरूप वे हैं जिनका साधारण पठित जन-समुदाय में व्यवहार होता हो, यथा लालटेन, इस्टेशन, विहार, अलोप, असास, अंजन, सिकत्तर, सोहै इत्यादि। इनके स्थानों पर यदि कोई लैन्टर्न, स्टेशन, विहार, लोप, आसायश, एन्जिन, सेक्रे-टरी और शोभै लिखै, तो रियायत करके हम इन प्रयोगों को

मान अवश्य लेंगे, पर उन्हें बेजा कहने में कोई संकोच नहीं हो सकता। इनमें कई शब्द विशेषतया विचारणीय हैं। आप चाहे जितना कहें पर "विहार" को साधारण जनसमुदाय कभी "विहार" न कहेगा। हिन्दी में ब का प्रयोग प्रचुरता से होता है पर संस्कृत में प्रायः व को छोड़ ब कम देखने में आता है। जहाँ हिन्दी में "ब" का प्रयोग प्रचलित हो, वहाँ उसीका व्यवहार होना चाहिए (यथा बिहारी, बिकास, बल इत्यादि)। हिन्दी में शुद्ध संस्कृत शब्दों के प्रयोगों पर ज़ोर देना वैसाही समझा जायगा कि जैसे कोई अँगरेज़ी में लैटिन शब्द लिखने का आग्रह करे। क्या "जान मिलटन" को अँगरेज़ लोग "जोनस मिल्टोनस" लिखना पसन्द करेंगे? हमें हिन्दी में अनेकानेक लेखकों की आवश्यकता है, पर बहुतेरे अँगरेज़ी पढ़े विद्वान् संस्कृत-व्याकरण के पूर्णज्ञ नहीं होते। अनेक केवल हिन्दी जाननेवाले लोग भी भाषा की अच्छी सेवा किया करते हैं। यदि इन सब महाशयों को तिरस्कृत कर हिन्दी-सेवा से विमुख कर दिया जाय, तो दस पाँच पुराने पग्गड़ बाजों को छोड़ शायद किसी में भी हिन्दी लिखने की पात्रता न समझी जायगी। यदि १५ वर्ष तक सिद्धांत-कौमुदी की फक्किका और महाभाष्य रटे बिना कोई मनुष्य हिन्दी का लेखक नहीं हो सकता, तो उसकी उन्नति के लिए शायद एक दम हताश होना पड़ेगा।

## शब्दों के नये रूप।

(२) इतनाही नहीं, वरन् शब्दों के नूतन रूप बना लेने में भी

हम कुछ भी हानि नहीं समझते। बँगला के प्रसिद्ध लेखक बंकिम-चन्द्र चैटर्जी ने कहीं "सौजन्य" के ठौर "सौजन्यता" शब्द व्यवहृत किया था, जिस पर किसी संस्कृतज्ञ महात्माजी ने उन पर घोर आक्रमण किया। बंकिम बाबू ने केवल इतना कह कर झगड़ा मेट दिया कि "मैं तो 'सौजन्यता' लिखता हूँ, जब आप कोई ग्रन्थ निर्माण करिएगा, तब उसमें आप सौजन्य ही लिखिएगा। सर्व साधारण इस शुद्ध रूप पर मोहित होकर कदाचित् आपही का ग्रन्थ पढ़ेंगे"। पर वहाँ ग्रन्थ बनावे कौन? वहाँ तो दूसरों की कीर्ति बढ़ती देख हृदय में शूल हुआ चाहे और बिना उनकी निन्दा किये कब रहा जाय! बस ऐसे महापुरुषों को पर-निन्दा से काम। प्रायः ऐसा ही हाल बँगला कविकुल-मुकुट मधुसूदनदत्त के विषय में "गायिका" और "गायकी" पर हुआ था। द्वेषी लोग चामत्कारिक लेखकों पर योंही व्यर्थ के आक्रमण करते आये हैं। उन्हें स्मरण रखना चाहिए कि हिन्दी के परम प्रसिद्ध संस्कृतज्ञ कवियों तक ने बेधड़क ऐसे ऐसे शब्द लिखे हैं, जो कि संस्कृत-व्याकरण से नितांत अशुद्ध ठहरते हैं, पर वे महात्मा जानते थे कि संस्कृत एक भाषा है और हिन्दी दूसरी। संस्कृत के प्रकांड पण्डित श्रीस्वामी हरिवंशहितजी ने हिन्दी-कविता करने में सदाही ध्यान रक्खा कि उनकी रचनाओं में ऐसे शब्द न आने पावें कि जिनका व्यवहार हिन्दी में न होता हो। महात्मा सेनापतिजी ने 'कविताई" शब्द का प्रयोग किया है—"सेनापति कविता की कविताई बिलसति है"। यह बंकिम की "सौजन्यता" केही समान है। और की जाने दीजिए, श्रीस्वामी हरिदासजी

"भर्तृहरि" को अपनी कविता में "भरथरी" कहते भी नहीं सकुचे। सारांश यह कि बात बात में संस्कृत की वारीकियों को हिन्दी में ला घसीटना ठीक नहीं है। हम स्वीकार करते हैं कि ऐसी दशा में हमारी भाषा में कुछ "अनस्थिरता" अवश्य रहेगी, पर हमें उसी की ज़रूरत है। हम विशेष स्थिरता चाहते ही नहीं। कुछ अस्थिरता हमें हिन्दी के लिए आवश्यक प्रतीत होती है, क्योंकि नूतन विचारों को व्यक्त करने के लिए भाषा का दिनोंदिन विकास होना ही ठीक है।

## संधि।

(३) संधि के झगड़ों से भी हिन्दी को पाक रखनाही उचित है। हमारा मतलब यह है कि शब्दों को चाहे एक में मिला कर लिखा जाय, चाहे अलग अलग; और उनके किसी अक्षर में संस्कृत-व्याकरण के नियमानुसार चाहे परिवर्तन किया जाय या नहीं। यथा यज्ञोपवीत या यज्ञ उपवीत; श्रीमत् शंकराचार्य या श्रीमच्छंकराचार्य्य, बृहत् अंश या बृहदंश, जगत् मोहन या जगन्मोहन; जगत् आधार या जगदाधार इत्यादि। इन दो दो रूपों में से हिन्दी में कोई भी लिखा जा सकता है।

## विभक्ति-प्रत्यय।

(४) विभक्ति-प्रत्यय का विवाद कुछ दिनों से हिन्दी में छिड़ पड़ा है। अधिकांश लोगों का मत यही है कि हिन्दी में विभक्ति-प्रत्यय होते ही नहीं, वरन उनके ठौर ने, को, से (अर्थात् के द्वारा), के लिए, से (जुदाई का चिह्न), का (की, के), में (पै, पर),

इत्यादि कारकों (Postpositions) से काम चलाया जाता है, पर कुछ विद्वान् अब तक यही झगड़ते जाते हैं कि ये कारक विभक्ति-प्रत्यय मात्र हैं और इन्हें अपने मुख्य शब्द (संज्ञा अथवा सर्वनाम) में मिला कर लिखना चाहिए, न कि स्वच्छन्द शब्दों की भाँति अलग करके। यथा "राम ने रावण को मारा"; इसे उक्त विद्वज्जन यों लिखेंगे कि "रामने रावणको मारा", अर्थात् "ने" और "को" को वे महाशय "राम" और "रावण" के साथ मिला कर लिखेंगे, न कि अलग करके। पण्डितवर गोविन्द नारायण मिश्र ने इस विषय पर "विभक्ति-विचार" नामक एक छोटी सी पुस्तक लिख डाली है जिसमें उन्होंने बड़ी विद्वत्ता के साथ सिद्ध किया है कि ने, से, के, में इत्यादि शब्द संस्कृत और प्राकृत के विभक्ति-प्रत्ययों से ही निकले हैं। परन्तु यह मान लेने पर भी कोई कैसे कह सकता है कि ये कारक शब्द उक्त प्रत्ययों की भाँति अपने मुख्य शब्द (संज्ञा या सर्वनाम) के साथही सटा कर लिखे जायँ? संस्कृत में शब्दांश होते हुए भी वे हिन्दी में पृथक् शब्द होने का गौरव प्राप्त कर सकते थे और कर भी चुके हैं। हिन्दी का रूप और ढंग संस्कृत से भिन्न है और उसमें इन झगड़ों को स्थान देने से एक अनावश्यक कठिनाई उपस्थित करने के सिवा कोई भी लाभ नहीं। "राम ही का भाई", "कृष्ण ही ने सुना," "मुझी को दो", "तुम्हीं से कहा", इत्यादि व्यवहारों से स्पष्ट विदित होता है कि हिन्दी में कारक शब्द संज्ञा और सर्वनाम से अलग ही लिखे जाने चाहिएँ, नहीं तो उनके बीच एक तीसरा शब्द (प्रत्यय) ही क्यों कर आ जाता? इन व्यवहारों को नियमा-

तिरिक्त ( Exceptions ) कहना ठीक नहीं, क्योंकि हिन्दी में अब तक उनका शब्दांश माने जाने का नियम स्थिर ही नहीं हुआ है। फिर कोई शब्द या वाक्य उद्धृत करने में उसे उलटे कामाओं ( Inverted commas ) में बन्द करने की रीति हिन्दी में भी प्रचलित हो गई है, अतः कारकों को मूल शब्द के साथ लिखने में जहाँ कोई मूल शब्द उद्धृत करने की आवश्यकता होगी, वहाँ कारक को भी उलटे कामाओं में वृथाही बन्द करना पड़ेगा। यथा "राम ने रावण को मारा," इस वाक्य में "ने" और "को" को "राम" और "रावण" के साथ मिला कर लिखने की आवश्यकता नहीं। इस उदाहरण में यदि कारकों को मूल शब्दों में मिला कर लिखें, तो जिन दो दो शब्दों को छोटे टाइप में छापा है, उन्हें एक साथ उलटे कामाओं में बन्द करके "को को" और "रावण के" लिखना पड़ेगा, जो उपहासास्पद है, क्योंकि इस "को को" में पहला "को" उद्धृत किये हुए शब्द में से आता है और दूसरा हम अपनी ओर से जोड़ रहे हैं। इतना ही नहीं, वरन अंतिम "को को" जो यहाँ उद्धृत किया गया है उसके साथ "में" भी उलटे कामाओं में रखना पड़ेगा, अर्थात् कोई कारक शब्द जै वार उद्धृत करना पड़ेगा, प्रायः उतने ही अन्य कारक शब्द उस के साथ उलटे कामाओं में घुसने चले जायँगे। इसमें तो पूरी वही कहावत ठहरेगी कि "आधा गाँव मेरा, आधा मेरी बधिया का" !!! ऐसी दशा में कारक शब्दों को अलग ही लिखना उचित प्रतीत होता है; क्योंकि प्रयोजन केवल मूल शब्द को उद्धृत करने का है, न कि कारक को।

---

## लिंग-भेद।

(५) हिन्दी में सबसे बड़ा झगड़ा लिङ्ग-भेद का है। प्रायः अन्य सभी भाषाओं में नपुंसक लिंग एवं त्रिलिंग भी हुआ करते हैं, पर हिन्दी में निर्जीव पदार्थ भी पुँल्लिग अथवा स्त्रीलिंग ही के अन्तर्गत माने गये हैं। अतः प्रत्येक ऐसे पदार्थ को इन दो में से किसी एक में मान लेना होता है। इसके कोई भी स्थिर नियम नहीं हैं, केवल बोल चाल और महाविरे के अनुसार इस पर कारखाई की जाती है। यही कारण है कि अँगरेज़ों एवं अन्य विदेशियों को हिन्दी सिखाने में सब से अधिक उलझन लिंग-भेद में ही पड़ती है और प्रायः आजन्म उन्हें इस बाधा से छुटकारा नहीं मिलता। इतना ही नहीं, वरन हमारे यहाँ के वे समालोचक, जो ईर्षा-द्वेष वश आलोच्य लेख एवं लेखक का खंडन करना ही अपना कर्त्तव्य समझते हैं हिन्दी में प्रसिद्ध लेखकों तक की ऐसी ही "भूलें" खोज निकालने के लिए बड़े उत्सुक रहा करते हैं। वे इतना तक नहीं विचारते कि यदि हमारे नामी लेखक गण भी इस लिंग-भेद को नहीं समझ सकते, तो इसमें किसका दोष है!! वास्तव में यह "भूलें" केवल समालोचकों के मस्तिष्क में चक्कर खाया करती हैं और कहीं उनका अस्तित्व ही नहीं। यह देखने के लिए कि ऐसी "भूलें" हमारे जैसे अल्पज्ञही किया करते हैं, या भाषा के मर्मज्ञ लेखकों के विषय में भी यह कहा जा सकता है, हमने "सरस्वती" पत्रिका के प्रथम भाग के पृष्ठों को उलट पलट कर देखा, तो एक, दो, तीन की बात नहीं, वरन एकदम सभी लेखकों के लेखों में वैसे प्रयोग पाये गये। कुछ उदाहरण हम नीचे देते हैं:—

( १ ) अतुल पैतृक सम्पति के नाशकारी ( पृष्ठ ४ कालम १ ) बा० राधाकृष्णदास।

( २ ) अर्जुन मिश्र ने भावदीय नामक टीका बनाई ( पृ० २५ का० २ ) पं० किशोरीलाल गोस्वामी।

( ३ ) इसकी प्रस्तुत प्रणाली आश्चर्य्यजनक है ( पृ० २८ का० १ ) बा० श्यामसुन्दरदास बी० ए०

( ४ ) सरस सरसी ( पृ० २० का० एक ) बा० कार्तिकप्रसाद खत्री।

( ५ ) कुतुब मीनार...बनी थी ( पृ० ९८ का० २ ) बा० काशीप्रसाद जायसवाल।

( ६ ) तीव्र बुद्धि ( पृ० १८८ का० २ ) बा० दुर्गाप्रसाद बी० ए०।

( ७ ) शोचनीय अवस्था ( पृ० १९३ का० १ ) पं० जगन्नाथप्रसाद त्रिपाठी।

( ८ ) निम्न लिखित चिट्ठी (पृ० १९७ का० १) बा० केशवप्रसादसिंह।

( ९ ) ऐसी नाथ सुलभ नहिं बानी ( पृ० २१६ का० २ ) ला० सीताराम बी० ए०

( १० ) इन की मृत्यु काशी में हुई ( पृ० २४९ का २ ) बा० मनोहरलाल खत्री।

( ११ ) दुखमय युक्ति ( पृ० २१५ का १ ) सेठ कन्हैयालाल।

( १२ ) बंगालियों की भाषा हिन्दी से भी हीन, मलीन, और रोगग्रस्त थी ( पृ० ३९९ का० २ ) प्रकाशक।

( १३ ) सुमन चाहि उपमा यह चित पर चटक चढ़ी है ( पृ० १२२ का० २ ) बा० जगन्नाथदास बी० ए०।

(१४) अब रहे पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी, जिनके इस साल की सरस्वती वाले लेख हमने इस कारण नहीं देखे, कि उनकी वेकन विचार रत्नावली के कुछ ही पृष्ठों में ऐसे तीन प्रयोग हमें पहले ही मिल चुके थे। यथा:—

जिनकी विवेचक शक्ति ठीक नहीं है (पृष्ठ १८)।

डर मृत्यु विषयक वार्त्ता सुन कर बढ़ जाता है (पृ० १८)।

उसमें अच्छी प्रकार प्रवेश नहीं होता (पृ० १४)।

बस, हमको छोड़ केवल इतने लेखकों ने सरस्वती के प्रथम भाग में लेख दिये थे और सभी ने इस प्रकार की भाषा लिखी है कि जिसमें लिंग-विषयक "भूलें" स्थापित की जा सकती हैं, जैसा कि हमने ऊपर के उदाहरणों में छोटे टाइप में छाप कर दिखला दिया है। श्रम करने से ऐसे ही प्रयोग सैकड़ों अच्छे लेखकों में दिखलाये जा सकते हैं। प्राचीन कवियों में भी ऐसे उदाहरण बहुतायत से मिलते हैं। वास्तव में ये अशुद्धियाँ नहीं हैं और ऐसे प्रयोगों को अशुद्ध स्थापित करके हमें हिन्दी को बिना प्रयोजन ही दुर्गम न बना देना चाहिए। हमारा तो यह मत है कि जहाँ तक कोई नपुंसक लिंग वाला प्रयोग स्पष्ट और निर्विवाद रूप से अशुद्ध न ठहर जावे, वहाँ तक उसमें लिंग-भेद-विषयक "अशुद्धियाँ" स्थापित न करनी चाहिएँ, क्योंकि वास्तव में निर्जीव पदार्थ न पुँल्लिंग हैं और न स्त्रीलिंग। उसको किसी एक में धींगा धींगी ही से मान लिया जाता है।

लिंगभेद का झगड़ा हिन्दी में यहाँ तक बढ़ गया है कि संज्ञा और सर्वनाम के अतिरिक्त क्रिया, विशेषण और क्रिया-विशेषणों

तक में उसकी सत्ता हो गई है। संज्ञा, सर्वनाम और क्रिया पर उसका अधिकार निर्विवाद ही है, पर विशेषणों एवं क्रिया-विशेषणों का भी लोग पिंड छोड़ना नहीं चाहते। इन पर अभी लिंग-भेद का हर ठौर पूर्ण साम्राज्य नहीं जमने पाया है, पर शोक का विषय है कि बाल की खाल निकालने वाले लेखकों एवं समालोचकों का झुकाव स्पष्टरूप से इसी ओर है कि ये भी बचने न पावें। हमारी समझ में इन अनावश्यक बारीकियों को हिन्दी में स्थिर कर देना एवं उनका नये सिरे से संचार करना बड़ाही हानिकारक है और विज्ञ पुरुषों को इसका विरोध करनाही परम धर्म समझना चाहिए। अभी तक प्रचलित ढँग यह है कि अच्छा, अच्छी, बड़ा, बड़ी आदि ठेठ हिन्दी के विशेषणों में लिंग-भेद माना जाता है, परंतु संस्कृत शब्द वाले विशेषणों में ऐसा नहीं किया जाता है। 'उनकी भाषा बड़ी मधुर और सरल है' में कोई मधुरा और सरला नहीं कहता। यही ढँग स्थिर रहना चाहिए।

## हिन्दी की स्वतन्त्रता।

इन सब बातों के अतिरिक्त इस मामले में एक भारी सिद्धांत का प्रश्न उठता है, अर्थात् हिन्दी कोई स्वतन्त्र भाषा है या नहीं? जो लोग बात बात में संस्कृत के नियमों का सहारा हिन्दी लिखने में भी ढूँढ़ते हैं, वे हमारी समझ में हिन्दी के अस्तित्व से भी इनकार करनेवालों में हैं और उन को हम हिन्दी के प्रचंड शत्रु समझते हैं। उनका हिन्दी से अति शीघ्र सम्बन्ध छूट जाना ही हमारी देश-भाषा के लिए मंगलकारी है। प्रत्येक भाषा के लिए

स्वतन्त्रता एक परमावश्यक गुण है। प्राचीन काल में प्राकृत संस्कृत भाषा की परवा न करके अज्ज उत्त (आर्य्य पुत्र), नियोअ (नियोग), विअ (इव), पत्त (पत्र), संकप्प (संकल्प), प्पदाण (प्रदान) आदि अपने ही रूपों में शब्दों का प्रयोग करती रही। धीरे धीरे पण्डितों ने उसे भी दुर्गम व्याकरण के अटल नियमों से जकड़ दिया, जिसका फल यह हुआ कि थोड़े दिनों में वह लुप्त हो गई और धीरे धीरे हिन्दी ने उसका स्थान लिया। अभी तक हिन्दी में कोई परम दृढ़ व्याकरण नहीं स्थिर हुआ है; इसीसे वह दिनों दिन उन्नति करती चली जाती है। जिस समय उसका भी परम कठिन व्याकरण बन जायगा, तब वह भी मृत भाषाओं में परिगणित होने के लिए दैाड़ने लगेगी, और देश में कोई दूसरी ही सुगम भाषा चल पड़ेगी। व्याकरण भाषा का अनुगामी होता है, न कि भाषा व्याकरण की। हमारी समझ में प्रत्येक भाषा के व्याकरण को यथा-साध्य अत्यन्त सरल एवं सुगम होना चाहिए। यदि कोई व्याकरण ऐसा बने कि पुराने भारी लेखकों की भी रचनायें उसके नियमानुसार अशुद्ध ठहरें, तो वह व्याकरण ही निन्द्य होगा और उसके बराबर भाषा का दूसरा शत्रु खोजना कठिन होगा, क्योंकि वह अपनी स्वामिनी भाषा के ही मूलोच्छेदन में प्रवृत्त रहेगा। संस्कृत-भाषा के शास्त्रार्थ मुख्य विषय को छोड़ कर प्रायः "अशुद्धङ्किं वक्तव्यं" पर ही समाप्त होते हैं। हमारे यहाँ कुछ लेखकों में भी इन्हीं बातों की ओर रुचि बढ़ती हुई देख पड़ती है, जो सर्वथा तिरस्करणीय है। प्राचीन समय के महात्मा गोरखनाथ आदि संस्कृत के पूर्ण पण्डित थे।

उन्होंने अनेक संस्कृत के ग्रन्थ लिखने पर भी भाषा गद्य तक में शब्दों के संस्कृत-सम्बन्धी रूपों का तिरस्कार किया। गोरखनाथ का रचना-काल संवत् १४०७ था। इनका एक ऐसा वाक्य ग्रन्थ में उद्धृत है, जिसमें जक्ष, अस्नान, छन, सर्व, पुजि चुकौ और पितरन शब्दों का इन्हीं रूपों में व्यवहार हुआ है, नकि संस्कृत के रूपों में। यही दशा महात्मा विट्ठलनाथ एवं गोकुलनाथ की रचनाओं में है। पद्य में भी सब लेखक बेधड़क ऐसे ही शब्द रखते चले आये हैं। हमारे यहाँ अब गद्यकाल में हिन्दी पर संस्कृत का प्रचंड आक्रमण हो रहा है। देखना यह है कि बेचारी हिन्दी कहाँ तक अपना रूप स्थिर रखने तथा प्राण बचाने में समर्थ होती है? आज कल कितने ही लेखकों का मत है कि पद्य में तो हिन्दी में प्रचलित शब्दों के रूपों का लिखना उचित है, परन्तु गद्य में शुद्ध संस्कृत शब्द ही लिखने चाहिए। यह मत गोरखनाथ, विट्ठलनाथ, गोकुलनाथ नाभादास, बनारसीदास आदि प्राचीन कवियों के गद्य-लेखों के नितान्त प्रतिकूल है। कोई कारण नहीं है कि पद्य में तो हिन्दी शब्दों का प्रयोग हो, परन्तु गद्य में उनका स्थान एक दूसरी भाषा के शब्द ले लेवें। हिन्दी के स्वत्व पर संस्कृतादि भाषाओं का ऐसा अधिकार जमना घोर अन्याय है।

## ग्रन्थ-रचयिता।

इस भूमिका को समाप्त करने के पूर्व अपने विषय में भी कुछ बातों का कथन हम परम्परानुसार उचित समझते हैं। हम दोही लेखक पहले एक साथ लेख या ग्रन्थ लिखा करते थे, परन्तु

आलोचना-सम्बन्धी लेखों में प्रायः गुरुभ्राता पं० गणेशविहारीजी की भी कुछ कुछ सहायता रहा करती थी। इस बात का कथन सन् १९०० की सरस्वती में प्रकाशित हिन्दी-काव्य-आलोचना नामक लेख में इस प्रकार किया गया थाः—

"इस लेख की रचना में हमें अपने सहोदर अग्रज श्रीयुत पंडित शिवविहारीलालजी और विशेष कर श्रीयुत पंडित गणेश-विहारीजी महानुभावों से बहुत कुछ सहायता मिली है, पर उनकी कृतज्ञता प्रकाश करनी हमें सर्वथा अनुचित है।

## गणेशविहारी।

जब विनोद-सम्बन्धी कार्य्य आरम्भ हुआ, तब अपनी स्थिर प्रकृति के अनुसार गुरुभ्राता ने भी उस में पूरा योग दिया, यहाँ तक कि थोड़े ही दिनों में यह प्रकट हो गया कि लेखकों में उनका नाम न रखना अन्याय है। इसी कारण हम तीनों भ्राताओं के नाम विनोदकर्त्ताओं में रक्खे गये हैं। आप आज कल काशी-नागरी प्रचारिणी सभा के ग्रन्थ-माला द्वारा देव-ग्रन्थावली को सम्पादित करके प्रकाशित कर रहे हैं, जिस में प्रेम-चन्द्रिका, राग-रत्नाकर तथा सुजानविनोद निकल चुके हैं।

हम को अपने ग्रन्थों के विषय में विस्तारपूर्वक कथन करने की इच्छा न थी, परन्तु संसार की कुछ ऐसी विचित्र रुचि है कि कभी कभी वह परम तुच्छ पदार्थों की भी तलाश करने लगता है और जब वह ऐसे स्थानों पर नहीं मिलते, जहाँ उनका मिलना स्वाभाविक है, तब उसे उचित क्रोध भी आ सकता है। फिर

विनोद के इतिहास-ग्रन्थ होने के कारण जब औरों के हालात लिखने का इस में प्रयत्न किया गया है, तब अपना ही न लिखना कदाचित् विज्ञ-समाज में और भी निन्द्य समझा जावे। इस कारण हम इस में शेष दो लेखकों की रचनाओं का भी वर्णन किये देते हैं।

## शेष दोनों लेखक।

संवत् १९४६-४७ के लगभग से हमारी पृथक् स्फुट छन्दो-रचना का प्रारम्भ हुआ, परन्तु दोनों मनुष्यों ने ५० छन्दों से अधिक नहीं रचे। इस समय तक हम ने मिल कर काव्य-निर्माण करने का विचार नहीं किया था। हमने अपने उपनाम शिरमौर एवं शशिभाल रक्खे। संवत् १९५४ पर्यन्त केवल स्फुट छन्द रचे गये, जिनमें से कई छन्द गुम हो गये।

उदाहरण—

आवहिँ रेल जबै तुरकी महँ दौरि इटौंजे के लोग सिधावहिँ।
धावहिँ बालक के गन त्यों द्विज स्याम विहारी तहाँ पर जावहिँ॥
जावहिँ मित्रन को सँग लै तिन को कल के विरतन्त सुनावहिँ।
नावहिँ सीस उमापति को पुनि लौटि सबै निज मन्दिर आवहिँ॥

(यह हमारा प्रथम छन्द है)

गृह धरि छोरि हरि जाय जमुना के तीर
लीने ग्वाल भीर कूद्यो नीर मैं सहित सुख।
न्हाय कालिँदी को जल दान ससिभाल भल
दैकै आयो यहि थल आली सुनु मेरे दुख॥

सिव को लगाय ध्यान चाह्यो पय कीबो पान
करि, कछु अनुमान मेरी ओर कीनो रुख।
दोष सब मोहिँ दियो मेरी ना प्रतीति कियो
दूध मारजार पियो सूँघत है मेरो मुख॥

पूछति राधे अहो तुम को हम हैं हरि तौ बसौ कानन जाय कै।
हैं नहिँ बानर जाहु पतालहि नाहिन व्याल धसौ जल धाय कै॥
मंडुक हैं नहिँ प्रान प्रिया बरसाने में तौ बरसौ घहराय कै।
नाहिन वारि भनै ससिभाल हनौ तौ गयन्दन को हरषाय कै॥
भूमि अकास बिचित्र पला दिसि डोरि बयारि को दंड बनायो।
तौलन बैठ्यो तिया मुख चन्द औ चन्द पितामह आपु सोहायो॥
चन्द पला उठि ऊँचो भयो बिधिनै तब एक कियो मन भायो।
दीन्हे चढ़ाय नछत्र सबै सिरमौर तबौ न बराबरि आयो॥

## लव-कुश-चरित्र।

संवत् १९५५ में अलीगढ़ में हम ने एक मास परिश्रम करके लव-कुश-चरित्र नामक ८८ पृष्ठों का एक पद्य ग्रन्थ लिखा। यह प्राचीन प्रथा का ग्रन्थ है, जिसका "जहाँ जनम जेहि दीन्ह विधाता, तेहि कुल धरम ताहि सुख दाता" मूल-सूत्र (Motto) है। उस समय भी हमारा यह सिद्धान्त न था, परन्तु ग्रन्थ की कथा के अनुसार यही उसका मूल-सूत्र रहा। इस की कथा यह है कि रामचन्द्र जब रावण को जीत कर अयोध्या में राज करने लगे और सीता कठोर-गर्भा हुईं, तब उन्हें हनूमान् द्वारा यह पता लगा कि एक रजक उनके सीता-ग्रहण को अनुचित समझता है। इससे

उन्हें जान पड़ा कि उनकी लोक में निन्दा है। इस विचार से उन्होंने सीता को वाल्मीकि आश्रम के पास लक्ष्मण द्वारा जंगल में छोड़वा दिया और वे ऋषि के आश्रम में रहने लगीं। थोड़े ही दिनों में उनके कुश-लव नामक दो यमज पुत्र उत्पन्न हुए। इन बालकों ने शास्त्रों में पूर्ण पांडित्य प्राप्त करके शस्त्रों में भी अद्वितीय योग्यता सम्पादित की। कुछ दिनों में रामचन्द्र ने अश्वमेध किया। अश्वरक्षा करते हुए शत्रुघ्न आश्रम को भी गये। वहाँ लव ने घोड़ा बाँध कर उनसे युद्ध किया, परन्तु पूरी बहादुरी से लड़ने पर भी वह शत्रुओं द्वारा बन्दी कर लिये गये। पीछे सीताजी ने कुश को भी युद्धार्थ भेजा, जिन्होंने रिपुदल विमर्दित कर के लव का मोचन किया। जब सीताजी ने जाना कि राम-दल से पुत्रों का युद्ध हुआ, तब उहोंने भविष्य में युद्ध शान्त होने के लिए उहे शिक्षादी, परन्तु सब बातों पर सोच विचार करके अन्त में लड़ने की आज्ञा भी प्रदान की। इन बालकों ने क्रमशः लक्ष्मण तथा भरत को ससेन पराजित किया। जब राम लड़ने गये, तब उन्हें ज्ञात हुआ कि युद्धकर्ता उन्हीं के पुत्र थे। इस पर वे मोहित होकर रथ में लेट गये और लव ने शेष दल को पराजित किया। यह सुन सीताजी युद्ध-स्थल को गईं और उन के पुण्य प्रताप से सब सैनिक फिर से जी उठे। तद-नन्तर वाल्मीकि ने सीता के सतीत्व की शपथ खाई और मैथिली ने पाताल में प्रवेश किया। इस स्थान पर बालकों की सान्त्वना के लिए भरत ने परमेश्वर के विराट रूप का वर्णन किया। तब राम ने सपुत्र अयोध्या जा कर थोड़े दिनों में अपने पुत्रों एवं भतीजों में

राज बाँट कर भ्राताओं समेत सरजू प्रवेश किया। कुश-लव ने भी बहुत काल पर्य्यन्त राज कर के सुरपुर पयान किया। यह ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका है। उदाहरण।

बन लखे उपजत त्रास प्रेत निवास मानहु है सही।
बहु सिंह व्याघ्र बराह डोलत उग्रता न परै कही॥
सन सन बयारि बहै चहूँ दिसि दुसह आतप भानु को।
जल हीन ताल मलीन तरु लहि मनहु दाह कृशानु को॥
कंज कुमोदिनि साथ खिले खल वृन्द भये सिगरे छबिहीने।
सीरी बयारि बहै सुखदा तम से भये दारिद दुःख बिलीने॥
जन्म भयो सिय पुत्रन को कि उये बर सूरज चन्द नवीने।
सीय को सोक बिनासन को जुग रूप किधौं रघुनाथहि लीने॥
सकल भाँति सब ठौर प्रजागन किये सुखारी।
भए बन्धु जुग परम जसी दाता धनुधारी॥
तीनि भुवन महँ रामचन्द्र के पुत्र कहाये।
भुज बल शत्रुन जीति सकल दिसि कीरति छाये॥
पुनि राज अडोल मही करत चन्द्र सूर सम जस भरे।
नर, नाग, देव, दानव, सबै सेवत हैं संकित खरे॥

## आरम्भ क गद्य-लेख।

संवत् १९५६ में सरस्वती पत्रिका निकली। संवत् ५७ में इसी पत्रिका के लिए हम ने गम्भीर हठ तथा पंडित श्रीधर पाठक की रचनाओं पर समालोचनायें लिखीं और हिन्दी-काव्य-आलोचना में साहित्य-प्रणाली के दोषों पर विचार किया।

यही तीनों हमारे पहले गद्य लेख थे। संवत् १९५८ में उपर्युक्त लेखों में दोषारोपण करने वाले कुछ आलोचकों वाले लेखों के उत्तर दिये गये तथा पद्य में विक्टेरिया अष्टादशी, हिन्दी अपील एवं मदन-दहन लिखे गये। पंडित श्रीधर पाठक-सम्बधी लेख में दोषों के विशेष वर्णन हुए और हिन्दी-काव्य-आलोचना के विषय में पंडित किशोरीलाल गोस्वामी ने काव्यलक्षणविषयक एक विद्वत्तापूर्ण लेख लिखा। उस में कुल विवाद-वाक्य शब्द के अर्थ पर आ पहुँचा। इस के उत्तर में हमने भाषा के आचार्य्यों का प्रमाण देकर अपने अर्थ को समर्थित किया। हिन्दी-काव्य-आलोचना के विषय में अखबारों में एक वर्ष तक वाद विवाद चलते रहे, जिन में राय देवीप्रसाद पूर्ण ने भी कुछ लेख लिखे। विशेष झगड़ा इस बात पर था कि नायिकाओं की रोमावली का वर्णन नख-शिखों में उचित होता है अथवा अनुचित। इन विवादों में हमने भी उत्तर दिया, और दरभंगा के प्रसिद्ध लेखक पंडित भुवनेश्वर मिश्र ने हमारे सिद्धान्तों की पुष्टि में एक उत्कृष्ट लेख लिखा।

## विक्टोरिया अष्टादशी।

विक्टोरिया अष्टादशी में महारानी के मृत्यु पर १८ छन्दों द्वारा शोक मनाया गया था।

उदाहरण :—

आय दुसह दुकाल इत जब ईस कोप समान।
　　धारि भीषम रूप धायो भरो रिसि अति मान॥
छाँडि साहस धीर जब सब लोग हाहा खाय।
　　छुधा पीड़ित लगे डोलन चहूँ दिसि बिललाय॥

एक अंजलि धान हित जब मातु पितु अरु बाल।
रहे झगरत स्वान तिन कहँ भरे भूख कराल॥
रहे जब नर चहत सुख सों जान कारागार।
मिलै जासों साँझ लौं भरि पेट तत्र अहार॥
एक कर में धारि बालक दुतिय कर फैलाय।
अन्न कन जब हुतीं जाचत तरुनि गन बिलखाय॥
गई जब नभ कुसुम सी घन आस झूठी होय।
वारि धारन ठौर रबि कर परत लखि भै भोय॥
उड़त पावस माहिँ जब नभ धूरि धार महान।
लाज बस सहसांसु ढाकत मनहु मुख तजि मान॥
रैनि में जब कुटिल अच्छन खोलि खोलि अकास।
नखत गन मिसि सरुख देखत रह्यो हिन्द निरास॥
दया भरि तेहि समै जेहि धन धान्य अमित पठाय।
लिये कोटिन छुधा पीड़ित मरत लोग जियाय॥
गई सो जग जननि श्री विकटोरिया कित हाय।
देखि व्याकुल सुतन कत नहिँ गहति कर इत धाय॥

## हिन्दी अपील।

हिन्दी-अपील में ५ पृष्ठों द्वारा हिन्दी की वर्त्तमान दशा एवं इसकी उन्नति पर विचार किया गया है। यह जैानपूर सभा के वार्षिकोत्सव में पढ़ी गई थी।

उदाहरण—

तजि समस्या पूर्तिं कवि जन रचैं उत्तम ग्रन्थ।
लाभ नहिँ कछु गहे इक शृंगार ही को पन्थ॥

जमक अनुप्रास अतिशै उक्ति इनमें एक।
अंग है नहिँ काव्य के हम कहैंगे गहि टेक॥
पद्य काव्यहि सों न केवल सधैगो अब काम।
गद्य उन्नति उचित है यहि हेतु अति अभिराम॥
रचौ जीवन चरित तिनके जे प्रशंसा जोग।
कला, विद्या, शूरता, वल, बुद्धि के संयोग॥

## मदन-दहन।

मदन-दहन में कालिदास कृत कुमारसंभव के तृतीय सर्ग का स्वच्छन्द अनुवाद किया गया था। यह सरस्वती पत्रिका में छपा। इसमें ६५ छन्द हैं।

उदाहरण—
तीनिहु लोकन को हित कारज त्यों सुर जूथन जाचक पायो।
हे जग जाहिर सूर सिरोमनि घातक काज न तोहि बतायो॥
है ऋतुराज सहायक तो विनु जाचेहु काज करै मन भायो।
पावक पौन प्रचंड करै जिमि को तिहि को फरमान सुनायो॥
पुहुप असोकनि पदुम राग मनि प्रभा लजावति।
कुसुम कनेरनि कनक कान्ति छवि हीन बनावति॥
सिन्धुवार के सुमन मुकुत माला सम धारे।
मधु फूलन ही सकल मनोहर गात सँवारे॥
वच्छोज भार भावक झुकी बाल सूर सम अरुन पट।
धरि कुसुमित गुच्छन पात जुत भई नमित लतिका निपट॥
सर धनु ज्या मनु दुतिय वकुल माला कटि धारे।
छुद्र घंटिका सरिस चलत तेहि खसत सम्हारे॥

अधर बिम्ब ढिग स्वास सुगन्धित हित ललचाई।
तृष्णा पूरित बार बार मधुकर मड़राई॥
डरि तासों मृग छौना सरिस चंचल नैन नचावती।
निज क्रीड़ा पंकज सों सकुचि छिन छिन ताहि उड़ावती॥

## अन्य रचनायें।

संवत् १९५८ अथवा १९५९ में "कान्यकुब्जों की दशा पर विचार" नामक २८ पृष्ठों का लेख लिखा गया, जो अजमेर के कान्यकुब्ज सुधारक नामक पत्र में निकला। संवत्, १९६० में "विज्ञापनों की धूम" नामक १२ कालमों का हास्य-प्रधान शिक्षा-प्रद लेख निकला। संवत् १९६१ में 'पारस्परिक राजधर्म्म' एवं "जापानी शूरता का एक उदाहरण" नामक प्रायः २५ कालमों के दो लेख लिखे गये। इसी संवत् में गोस्वामी तुलसीदासजी पर समालोचना के नोट बने। इनमें से कुछ नोट संवत् ५८ में बन चुके थे। द्वितीय संवत् में वह प्रायः पूर्ण हो गये, पर अधिक पठन-पाठन के विचार से समालोचना नहीं रची गई। इसी साल मुक़द्दिमा नामक एक नाटक उठाया गया, जिसके दो अंक समाप्त हुए, परन्तु फिर यह अब तक आगे नहीं बढ़ाया गया और ज्यों का त्यों रक्खा है।
उदाहरण—

लखौ यह अति अद्भुत संसार।
वेई ससि सूरज तारागन वहै ब्योम विस्तार॥
वेई ध्रुव सप्तर्षि वृहस्पति शुक्र चक्र सिसुमार।
वेई मेघ माल सौदामिनि इन्द्र धनुष संचार॥

सुन्दर बालक सो निज तेज सुभाविक पूरि दसौ दिसि माहीं ।
मन्द किये सब दीपक जे अधराति प्रसूति घरै दरसाहीं ॥
चाल लसै दिन नायक सो दिन दीपक से निसि दीप लखाहीं ।
चारु प्रदीप चितेरन सों मनु चित्रित चित्रपटीन सोहाहीं ॥

## हा काशी-प्रकाश ।

इसी संवत् में प्रिय पुत्र काशीप्रकाश के अकाल स्वर्गवास से हमने "हा काशी-प्रकाश" नामक प्रायः १२५ पद्यों की खड़ी बोली में शोक-कविता रची। उदाहरण—

काशी विद्यापीठ विदित है तेरा हुआ प्रकाश वहीं ।
दीपमालिका की उजियाली अब तक भूली मुझे नहीं ॥
फिर भी बुद्धि प्रकाशमान क्यों पढ़ने में न होय तेरी ।
होनी औरहि चाहिए थी विद्या सुबुद्धि को तव चेरी ॥

## रूस एवं जापान का इतिहास तथा भारत-विनय ।

यह संवत् बहुत करके विनोद-सम्बन्धी काम में बीता। संवत् १९६५ में भी यही काम हुआ और रूस का इतिहास लिखा गया। न्याय और दया पर एक लेख इसी साल छपा। संवत् १९६६ में कृष्ण-जन्म की कविता सरस्वती में छपी, जापान का इतिहास लिखा गया, जो दो साल पीछे प्रकाशित हुआ और भारत-विनय का प्रारम्भ हुआ, जो दूसरे साल समाप्त हो गया। इसमें प्रायः १००० खड़ी बोली के छन्दों में भारतीय वर्त्तमान दोषों एवं दोषोद्धारसम्बन्धी प्रयत्नों के कथन हैं। यह हमारा दूसरा खड़ी बोली पद्य का ग्रन्थ है, जिसमें केवल भूमिका व्रजभाषा में है।

उदाहरण—

पच्चीस पुश्त पर तेरा दादा था गुरु मूरख अज्ञानी।
पर उसी काल मम पूर्व पुरुष था महा महिम पण्डित मानी॥
सो यद्यपि हूँ मैं मूर्ख लंठ शठ तू पण्डित गुनवान।
पर नहीं सुधी तू हो सकता है मेरे कभी समान॥
इस भाँति मूर्ख जन सदा चाव से पण्डित गन को फटकारैं।
अरु पण्डित भी मुख नाय भेड़ सम इन कथनों को सतकारैं॥
है यह कुलीनता तेरा वैभव री पापिनि बल धाम।
गुणवानों को भी नीच बनाना है बस तेरा काम॥

रावरी कृपा की कोर लहि कै कछूक गहि
गरब गँभीर पाप पुंजन कमायों मैं।
देसन को चूर करि सत गुन दूर करि
कूर बनि केवल कुगुन अपनायों मैं॥
सब को समान सतकार कै उदार ह्वै कै
जग उपकार मैं कबौ न मन लायों मैं।
आरत ह्वै भारत पुकारत है नाथ अब
पाहि पाहि रावरी सरन तकि आयों मैं॥
होतो जो न पातकी सुगुन गन घातक तो
बार बार काहे दीनताई दरसावतो।
हाय हाय करि काहे बालक समान तजि
ठसक बुढ़ापे की न लाज उर लावतो॥
गुरु गुन गनबल देसन मैं धाक बाँधि
रहि कै प्रतापी क्यों न आनँद बढ़ावतो।

देव सम राजते। विराजते। प्रभा सों भरि
तुम्हें क्यों न ऐंठ सों अँगूठा दिखरावतो॥
होकर परम उदास पुत्र मत चख जल ढारो।
उस करुना निधि ओर भक्ति से समुद निहारो॥
काल चक्र यह महा प्रबल फिरता ही रहता।
कोई देस न सदा गैल गरिमा की गहता॥
काल चक्र की किन्तु एक सी गति नहिँ रहती।
दामन अवनति भी न सदा को हठ कर गहती॥
उस दयालु ने तुम्हें दिये सतगुन बहुतेरे।
उनको बरधित करो कुगुन लावो मत नेरे॥

संवत् १९६७ में विनोद का काम किया गया एवं सरस्वती में कई समालोचक लेख प्रकाशित किये गये। इनके अतिरिक्त गीता का मर्म्म नामक १९ कालमों का एक विज्ञान-विषयक लेख सरस्वती में छपवाया गया और विद्या-विवाद पर एक लेख निकला।

## हिन्दी-नवरत्न।

संवत् १९६८ में हिन्दी-नवरत्न नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ और विनोद की रचना हुई। नवरत्न में प्रायः ४०० पृष्ठों में हिन्दी के नव सब से अच्छे कवियों पर समालोचनायें लिखी गईं।

## बूँदी-बारीश।

इसी साल बूँदी-बारीश नामक व्रजभाषा-पद्य-ग्रन्थ रचना का प्रारम्भ हुआ, जिसके अभी तक ढाई तरंग बने हैं।

उदाहरण—

पोषन भरन है करत सब ही को जब
क्यों न तब ईस कविता को प्रतिपालै गो।
बल को विचार जब करत न पोषन में
सिथिल कविन तब कैसे वह घालैगो॥

सोचि कै बिसम्भर को भाव यह आस प्रद
कौन कबिता सों मति मन्द कबि हालै गो।
अनुभव छीन, रीति पथ हू मैं दीन, तैसे
सक्ति बिहीन कवि ग्रन्थ रचि डालै गो॥

द्विज कनौजिया बंस जगत जाहिर जस धारी।
भयो साँवले कृष्ण प्रगट तेहि मैं सुबिचारी॥
रह्यो सदा भगवन्त नगर मैं जो सुखरासी।
निरधनता में दान दया को सुजस प्रकासी॥
तेहि पाय बालगोबिन्द सुत पुन्य महीतल थापियो।
जेहि उदाहरन आचरन को निज पावन जीवन कियो॥
सागर सों ज्यों चन्द कमल सों भो चतुरानन।
भयो शिवा शिव पुन्य रूप ज्यों सुवन षड़ानन॥
तिमि पायो तेहि बालदत्त सुत गुरु गुनवाना।
परम धीर गम्भीर सुकवि सुजसी मतिमाना॥
तेहि नर बर के लघु सुत भये सिरमौरहु ससिभाल कवि।
जे दीप दान सों मनु चहत करन परम परसन्न रवि॥

धन्य बसुधा तल पै ग्राम है इटौंजा चारु
सब गुन धाम जामैं सज्जन बसत हैं।

राज करै भूप इन्द्र विक्रम पँवार जहाँ
रेल तार डाक घर सुन्दर लसत हैं।
डाकटर वैद त्यों विराजैं पाठ घर जहाँ पंडित
समूह वेद पथ सों रसत हैं।
गुन को गुनी जन को धरम को मान होत
पातक समूह जाहि देखत खसत हैं।
बिरची कपिल मुनि कम्पिला विसाल अति
जामैं कविराज सुखदेव अवतार भो।
गंगा तट बासी तीन कंपिला के पाँड़ेन को
बिसद इटौंजा माहिँ बास सुख सार भो॥
तिन मैं अजोध्या द्विज भयो हो प्रसिद्ध अति
जौन धन मान जुत सुजसी अपार भो।
ताकी दुहिता के पति मिश्र मुखलाल जू को
तासु कछु सम्पति पै वेस अधिकार भो॥

हुतो अयोध्या सुवन बिनु ताके अनु ततकाल।
यत्र तत्र श्री ह्वै गई कछु पाई मुखलाल॥
कमला क्यों थिर ह्वै सकै जासु चंचला नाम।
चंचलता बस ह्वै गई अगुणशा यह वाम॥

हो मुखलाल महा गुन आल बिसाल सदा जेहि पुन्य बगारो।
छोटेन को मन रंजन कै गुरु लोगन को नहिँ सासन टारो॥
बाल गोविन्द सहोदर पै सुविशेष अपूरब प्रेम पसारो।
पै तबहूँ बिधि की गति सों न लह्यो सुत वंस चलावन हारो॥

गुनि गुरु भ्राता भाव बाल गोबिन्द बिचारी।
एक मात्र निज सुवन बालदत्तहि पन धारी॥

पतिनी द्वारा दियो सैांपि भ्राता जाया को।
दृढ़ता सों सब छोरि प्रेम बन्धन माया को॥

तब लगे इटौंजा में रहन कका संग पितु सुजस धर।
जिन तहाँ सुकृत फल चारि सुत लहे चित्त आनन्दकर॥

हम कछु दिन बिद्या पढ़ी बिसद इटौंजा ग्राम।
फेरि लखनऊ में पढ़्यो गुरु भ्राता के धाम॥

करत वकालत हैं तहाँ गुरु भ्राता मतिमान।
चख पीड़ा बस तहँ कियो ओषध पितु सबिधान॥

महि प्रबन्ध कछु दिन गये सैांपि सेवकन चारु।
लगे लखनऊ में रहन पिता सहित परिवारु॥

डेपुटी कलेकृर को पद सिरमौर पाय
हृै गयो पुलिस कपतान शुभ काल मैं।
महाराज विश्वनाथ सिंह की कृपा सों फेरि
भयो है दिवान छत्रपुर गुन आल मैं।
ससिभाल करि कै वकालत बिसाल पुनि
पायो है सुपद मुंसफी को कछु साल मैं।
आपुस में प्रेम परिपूरन बढ़ाय हम सदा ही
लगायो मन कविता रसाल मैं॥

जार्जसुपंचम राज काल सुखप्रद जब आयो।
सम्वत बसुरस खंड चन्द सावन मन भायो॥

सनि वासर सित पच्छ चारु एकादसि पाई।
बर बूँदी वारीस ग्रन्थ विरचन मन लाई॥
पितु पद उर धरि सारद सुमिरि गनपति सम्भु प्रसन्न करि।
ईसहिँ मनाय विरचन लगे विसद ग्रन्थ आनन्द भरि॥ २२॥

## स्फुट लेख।

संवत् १९६९ में अभी तक विनोद में ही परिश्रम हुआ है। इन ग्रन्थों एवं लेखों के अतिरिक्त सामयिक पत्र, पत्रिकाओं में और भी कई लेख भेजे गये। थोड़े दिन हुए बाबू श्यामसुन्दर दास ने हिन्दी-कोविद-रत्नमाला नामक एक ग्रन्थ रचा, जिसमें आधुनिक काल के ४० उत्कृष्ट लेखकों के जीवन-चरित्र लिखे गये। उसमें उन्हों ने हमारा भी उल्लेख करना उचित समझा। हमारे कई एक लेख सरस्वती, मर्य्यादा, भारतमित्र, व्येंकटेश्वर-समाचार, कान्य-कुब्ज-सुधारक, कान्यकुब्जहितकारी, स्त्री दर्पण, काशीनागरीप्रचारिणी पत्रिका, समालोचक, अभ्युदय, इत्यादि पत्र-पत्रिकाओं में समय समय पर प्रकाशित होते रहे।

## मुख्य कविगण।

इस भूमिका को समाप्त करने के प्रथम हम उत्कृष्ट अथवा रचनाओं द्वारा प्रसिद्ध प्रायः मृत कवियों एवं लेखकों की एक नामावली लिख देनी भी उचित समझते हैं। ऐसे महानुभावों में से प्रायः १००-लोगों के नाम प्रथम प्रकरण के सातवें अध्याय में आ गये हैं। उनके अतिरिक्त इस नामावली में निम्न महाशयों के नाम लिखे जा सकते हैं:—

नरहरि, बीरबल, तानसेन, दादूदयाल, बलभद्र मिश्र, सुन्दर-दास, घासीराम, हरिकेश, नेवाज, आलम, शेख़, चन्द, उदयनाथ, श्रीपति, भूधरदास, कृष्ण, जोधराज, दलपतिराय, बंसीधर, सोम-नाथ, रसलीन, गुमान मिश्र, कुमारमणि भट्ट, हंसराज बख़शी, शम्भुनाथ मिश्र, महाराजा भगवन्तराय खीची, किशोर, मनीराम, मंचित, चन्दन, देवकीनन्दन, मनियार, बेनी, सम्मन, दत्त, मून, दीनदयाल गिरि, देवकाष्ठ जिह्वा, नवीन, पजनेस, महाराजा रघुराजसिंह, गुलाबसिंह, लेखराज, शंकर, गदाधर भट्ट, औध, लछिराम, ललित, शिवसिंह सेंगर और द्विजराज लालविहारी।

## समाप्ति।

विनोद की इस भूमिका को हम अब यहाँ समाप्त करते हैं। आकार में यह कुछ बढ़ गई है, परन्तु इसमें लिखी हुई सब बातों का लिखना हमें उचित जान पड़ा, वरन् अपनी समझ में हमने इसे .खूब घटा कर लिखा है। यही थोड़े में लिखने का ढँग ग्रन्थ भर में स्थिर रहा है। कवियों के उदाहरण देने में भी संक्षिप्त रीति का अवलम्बन किया गया है। अधिक उदाहरण देने से ग्रन्थ में रोच-कता कुछ बढ़ जाती है, किन्तु उसका आकार बिना कोई विशेष ज्ञान वृद्धि कराये भी बृहत् हो जाता है। इन कारणों से हमने इस ग्रन्थ का आकार हर स्थान पर घटा हुआ रक्खा है। जब प्रायः ५० या ६० कवि लेकर दूसरा ग्रन्थ बनाने का हमें सौभाग्य प्राप्त होगा, तब समालोचना भी भारी और यथासाध्य पूर्ण लिखेंगे और उदाहरणों की भी वहुतायत रक्खी जावेगी। कुछ रसिक जनों

ने यह उचित मत प्रकट किया था कि एक ही एक विषय पर भि
भिन्न समयों के कवियों की रचनायें लिखी जावें, तो विशेष आनन्
मिले। हमें खेद के साथ इस ग्रन्थ में उनकी इस इच्छा को पूरी कर
का सौभाग्य न मिला। यह इतिहास-संबन्धी ग्रन्थ है, सो इस
ऐसा उदाहरण-बाहुल्य नहीं हो सकता, जो इतिहास से विशे
सम्बन्ध न रखता हो। यदि अवकाश मिला तो हम ऐसा एक पृथ
ग्रन्थ बनाने का प्रयत्न करेंगे।

अब यह "मिश्रबन्धु-विनोद" हम सहृदय पाठकों के चरण
में सादर प्रेषित करके आशा करते हैं कि वे इसे अपनावेंगे औ
सदैव इसी भांति अपनी अमूल्य सम्मतियों से हम लोगों को कृतार्थ
करते रहेंगे।

विनीत,
मिश्र-बन्धु।

स्थान लखनऊ
संवत् १९६९

# संक्षिप्त इतिहास-प्रकरण।

## हिन्दी का संक्षिप्त इतिहास।

## पहला अध्याय।

### प्रारम्भिक एवं पूर्वमाध्यमिक हिन्दी।

( ७००—१५६० )

अधिकांश विद्वानों के मतानुसार हिन्दी की उत्पत्ति प्राकृत से हुई, अर्थात् हिन्दी प्राकृत का वर्तमान रूप है, यद्यपि इसकी संस्कृत एवं अन्य अनेक भाषाओं से भी अंग-पुष्टि अवश्य हुई है। इसका विशेष वर्णन आगे होगा। हिन्दी-साहित्य कैसा गौरवान्वित है, इसका कुछ दिग्दर्शन भूमिका में कराया गया है। हिन्दी की उत्पत्ति संवत् ७०० के आस पास मानी गई है, क्योंकि पुंड अथवा पुण्य नामक हिन्दी का पहला कवि ७७० संवत् में हुआ। इसका न तो कोई ठीक हाल ही विदित है और न इसकी कविता ही अब हस्तगत होती है। शिवसिंह सेंगर ने इस कवि का हाल जाँच करके लिखा है। इसके द्वारा संस्कृत अलंकारों का हिन्दी दोहों में लिखा जाना सिद्ध है।

## अँगरेज़ी।

दैवात् यही काल अँगरेज़ी-साहित्य के भी प्रारम्भ का है, अतः ये दोनों भाषायें प्रायः समकालीन हैं। पूँछा जा सकता है कि अँगरेज़ी की अधिक उन्नति क्यों हो गई और हिन्दी में वैसे उपकारी ग्रन्थ क्यों नहीं बन सके। इसके अनेक कारण हैं जिनमें मुख्य ये हैं कि एक तो हमारे यहाँ सांसारिक पदार्थों को तुच्छ मान कर लोग अधिकांश धार्मिक विषयों हीं की ओर विशेष प्रवृत्त होते रहे हैं, दूसरे इस देश में प्रेस के अभाव से लोगों के विचार दूर दूर तक प्रकाशित नहीं हो सकते थे और तीसरे हम लोगों का बाह्य संसार से बहुत कम सम्पर्क रहा, अतः सांसारिक जातीय होड़ के प्रभाव हम पर कम पड़े। इसी भाँति दया-बाहुल्य के कारण जीवन-निर्वाह-सम्बंधी होड़ का भी सिक्का यहाँ बहुत दिनों तक न जमा, सो हम लोगों का तादृश क्या प्रायः बहुत कम झुकाव सांसारिक उन्नतियों की ओर हो सका। इसका कुछ कथन भूमिका में है।

## इतिहास का समय-विभाग।

हिन्दी-भाषा-लेखन-काल के इस ग्रन्थ में आठ विभाग किये गये हैं, जिनका कथन यहाँ एक चक्र द्वारा किया जाता है। इसी चक्र से उन समयों की रचनाशैली एवं भाषा का भी कुछ ज्ञान होगा। इसमें लिखे हुए चिह्नों का प्रयोजन यह है:—

| | | |
|---|---|---|
| ० | = | प्रायः अभाव |
| × | = | शैथिल्य |
| × × | = | महाशैथिल्य |
| ✓ | = | कुछ बल |
| ✓✓ | = | बल |
| ✓✓✓ | = | प्रबल |
| ✓✓✓✓ | = | बहुत प्रबल |

| नाम-काल | संवत् तक | वीर | शृंगार | शान्ति | कथा | रीति | स्फुट | गद्य | नाटक | मुख्य भाषा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्व प्रारम्भिक | १३४३ | √√ | √ | × × | √ | × | × | ० | ० | प्राकृत मिश्रित। |
| उत्तर प्रारम्भिक | १४४४ | √ | √ | √ | √ | ० | × | × × | ० | ब्रज, अवधी, राजपूतानी, खड़ी, पूर्वी। |
| पूर्व माध्यमिक | १५६० | × × | × | √ | √ | ० | × | ० | √ | ब्रज, अवधी, पूर्वी, पंजाबी। |
| प्रौढ़ माध्यमिक | १६८० | × | √√ | √√√ | √√ | × | √ | √ | ० | ब्रज, अवधी। |
| पूर्वालंकृत | १७८९ | √√ | √√√ | / | × | // | √ | × | × × | ब्रज, अवधी कुछ। |
| उत्तरालंकृत | १८९० | × | √√/√ | √ | √√ | √√√ | √ | √ | ० | ब्रज, अवधी व खड़ी कुछ। |
| परिवर्त्तन | १९२५ | ० | √/√ | √ | √ | √ | √ | √√ | × | ब्रज, खड़ी। |
| वर्त्तमान | अब तक | × | √ | √√ | √√√ | × | √√ | √√√√ | √√ | खड़ी, ब्रज कुछ। |

## प्राचीन कवि।

संवत् ८९० के लगभग किसी भाट कवि ने खुमान रासा नामक ग्रन्थ महाराजा खुमान की प्रशंसा में रचा और संवत् ११३७ वाले कालिंजर के राजा नन्द भी कवि माने गये हैं। मसऊद एवं कुतुब अली ११८० के लगभग दो मुसलमान कवि हुए और ११९१ में साँई दान चारण ने समन्तसार ग्रन्थ रचा। अकरम फ़ैज़ ने १२०५ से १२५८ पर्य्यन्त वर्त्तमाल नामक ग्रन्थ रचा तथा वृत्तरत्नाकर का भाषानुवाद किया। यह कवि जयपुर-नरेश के यहाँ था। प्रसिद्ध कवि चन्द बरदाई का कविता काल १२२५ से १२४९ पर्य्यन्त है। इस वर्णन से प्रकट है कि चन्द से प्रथम सात कवियों के जो नाम अब मिलते हैं, उनमें तीन मुसलमान थे। दूसरों की भाषा पर इतना ध्यान देना उस समय वाले मुसलमानों के विद्या-प्रेम एवं उन्नति को प्रकट करता है। आज कल बहुत से मुसलमान लोग ऐसे संकीर्ण-हृदय हैं कि भारतीय भाषा केवल उर्दू को कहते हैं, परन्तु जब उर्दू का जन्म भी नहीं हुआ था, तब भी उस समय के मुसलमान लोग उच्चाशय प्रकट करते हुए हिन्दी में कविता करते थे। ये बातें उन्नत और अवनत दशाओं का अच्छा आनुषंगिक ज्ञान देती हैं।

## चन्द।

चन्द बरदाई लाहौर में उत्पन्न हुआ, जहाँ उस समय मुसल्मानों का राज था, परन्तु बाल्यावस्था से ही वह अजमेर में जाकर रहने लगा। यहाँ वह पृथ्वीराज का सखा एवं मन्त्री हो गया। जब

पृथ्वीराज को उसके नाना अनंगपाल ने दिल्ली का राज दे दिया, तब चन्द दिल्ली में सम्मानपूर्वक रहने लगा, जहाँ यह पृथ्वीराज का राजकवि एवं उनके तीन मन्त्रियों में एक हो गया। इसने रासो नामक प्रायः २५०० पृष्ठों का ग्रन्थ पृथ्वीराज की प्रशंसा का रचा, परन्तु अनुमान किया गया है कि इसका थोड़ा सा अन्तिम भाग इस कवि के पुत्र जल्हन ने बनाया। रासो में प्रायः सभी रसों के उत्तम वर्णन हैं, जिनसे चन्द की विशाल साहित्य-पटुता भली भाँति प्रकट है। इसकी रचना में सुप्रबन्ध गुण ख़ूब पाया जाता है। चन्द के प्रथम का कोई भी ग्रन्थ अथवा छन्द हमने नहीं देखा। चन्द हमारे यहाँ का चासर है। चासर की उत्पत्ति चन्द से २१४ वर्ष पीछे हुई, परन्तु ये दोनों अपनी अपनी भाषाओं के वास्तविक प्रथम कवि हैं। इन दोनों ने प्राचीन भाषाओं में उत्तम ग्रन्थ रचे। इन दोनों की रचनायें परम मनोहर थीं और वर्त्तमान समय के मनुष्य विना विशेष प्रयत्न के इनकी भाषायें समझ नहीं सकते। चन्द ने आकार में चासर की प्रायः दूनी रचना की है और उत्तमता में इन दोनों की रचनायें प्रायः समान हैं। चासर को जैसे अँगरेज़ लोग अँगरेज़ी कविता का पिता समझते हैं, वैसे ही चन्द भी हिन्दी का जन्मदाता कहा जा सकता है।

## अन्य कवि-गण।

महोवे का जगनिक चन्द का समकालीन था। कहते हैं कि उसने सब से पहले "आल्हा" की रचना की, जो अब तक ठौर ठौर ग्रामों में गाया जाता है। पर इस समय के आल्हा में जगनिक का शायद एक शब्द भी नहीं मिलता, केवल ढँग उसका है।

केदार कवि भी प्रायः इसी समय में हुआ और महाराज जयचन्द के पुत्र शिवजी की सभा में बारदरबेणा नामक एक अच्छा कवि हो गया है।

अतः चन्द के प्रथम और उसके समकालीन कवियों में जल्हन को मिला कर बारह कवि विदित हैं। रासो के देखने से जान पड़ता है कि इस समय हिन्दी-काव्य का अच्छा प्रचार था। प्रायः सभी राजदरबारों में भाषा-कवियों का मान होता था, यहाँ तक कि उदयपुर के महाराणा समरसी ने पृथ्वीराज की बहेन पृथा कुँवरि से अपना विवाह होने में पृथ्वीराज से जल्हन को सहठ माँग लिया था और उसे वे अपने दरबार में ले गये थे। अवश्य ही उस समय में हिन्दी के बहुतेरे कवि हुए होंगे पर उनके नाम तक अब ऐसे काल-कवलित हो गये हैं कि उनका कहीं पता नहीं लगता।

चन्द के पीछे जल्हन कवि ने रासो के अन्तिम भाग को बनाया और ग्रन्थ सुरक्षित रक्खा। जल्हन के पीछे वाले कवियों में भी बहुतों का अब पता भली भाँति नहीं लगता। जल्हन की भाषा चन्दीय भाषा के समान है, परन्तु उत्तमता में उसकी कविता चन्द से समानता नहीं कर सकती। कुमार-पाल-चरित्र की रचना १३०० के लगभग हुई थी। कुमार पाल अन्हल वाड़े के राजा थे। भूपति ने १३४४ में भागवत दशमस्कन्ध भाषा रची। संवत् १३५४ में नरपति नाल्ह ने बीसलदेव रासा बनाया और १३५५ के लगभग नल्लसिंह ने विजयपाल रासा रचा। संवत् १३५७ में शारंगधर कवि ने हम्मीर काव्य, हम्मीर-रासा और शारंगधर

पद्धति बनाईं। इन चारों कवियों की हिन्दी में अन्तर है। क्रम से हिन्दी भाषा विकसित होते होते नये रूप में होने लगी थी और चन्दीय भाषा से वह पृथक् देख पड़ती है। अतः इन कवियों के साथ प्राचीन हिन्दी का द्वितीय समय आरम्भ होता है। इसी समय अमीर खुसरो से वर्त्तमान उर्दू-कविता की जड़ पड़ती है। इन्होंने तत्कालीन प्रचलित हिन्दी में कविता की है और खड़ी बोली में भी। खड़ी बोली के प्रथम कवि खुसरो ही कहे जा सकते हैं। मुल्ला दाऊद ने १३८५ में नूरक चन्दा की एक प्रेम-कहानी लिखी।

## गोरखनाथ।

महात्मा गोरखनाथ का रचना-काल १४०७ से आरम्भ होता है। ये महाराज पहले महात्मा थे, जिन्होंने संस्कृत के साथ हिन्दी-रचना भी की। ब्राह्मणों में निश्चयात्मक रीति से यही प्रथम कवि थे। इन के प्रथम भूपति एवं शारंगधर अनुमान से ब्राह्मण थे, परन्तु इसका निश्चय कुछ नहीं है। अतः अब हिन्दी की महिमा कुछ बढ़ी और संस्कृत के भारी पंडितों ने भी इसे अपनाया। गोरखनाथजी एक पन्थप्रवर्त्तक थे। इस कारण से भी अन्य पन्थ चलाने वालों की भाँति इन्होंने भी देश-भाषा ही में शिक्षा का देना उचित समझा। गौतम बुध, नानक, दयानन्द आदि महात्माओं ने भी ऐसा ही किया। अपने उपदेशों को लोकप्रिय बनाने के लिए महात्मा लोग ऐसा करते हैं, जिससे सर्वसाधारण उन के उपदेशों को समझ सकें। इन कारणों से गोरखनाथ जी द्वारा हिन्दी का

बड़ा उपकार हुआ, क्योंकि इस समय से उसने पंडित-समाज में भी कुछ कुछ मान पाया। इस महात्मा ने छन्दों में प्रायः ४० छोटे बड़े ग्रन्थ रचे और ब्रजभाषा गद्य में भी एक अच्छा ग्रन्थ बनाया। सो ये महात्मा गद्य के प्रथम कवि हैं। इनकी गद्य-रचना उत्कृष्ट है। अब तक के अधिकांश क्या प्रायः सभी कवि जन पाश्चात्य प्रान्तों के वासी थे, परन्तु इन्हीं महात्माजी के साथ पूर्वीय कवियों का भी प्रादुर्भाव होता है।

## विद्यापति आदि।

इस समय तक बिहार के किसी कवि का नाम नहीं मिला, परन्तु १४४५ से महाकवि विद्यापति ठाकुर का रचना-काल प्रारम्भ होता है। आप जाति के ब्राह्मण थे। आप ने दो नाटक एवं कई ग्रन्थ बिहारी-हिन्दी में रचे। इनकी रचना परम प्रशंसनीय है। आप ने साधारण बोल चाल को आदर दे कर अत्युत्तम रचना की है, जो पूर्वीय प्रान्तों के गले की हार हो रही है। चैतन्य महाप्रभु इनकी रचना को बहुत पसन्द करते थे। इनकी भाषा कुछ अधिक उन्नति कर आई थी। जयदेव मैथिल और उमापति ने भी विद्यापति ठाकुर की ही रीति पर रचना की है। उधर राजपूताने में महाराणा कुम्भकर्ण स्वयं कवि एवं कवियों के आश्रयदाता हो गये हैं। संवत् १४५३ में नारायणदेव ने हरिश्चन्द पुराण कथा की रचना की। इसी से भारत के धार्म्मिक पुनरुत्थान का समय प्रारम्भ होता है। स्वामी रामानन्द का संवत् १४२५ के लगभग प्रादुर्भाव हुआ और १५५० के आसपास इनकी शिक्षाओं का बल फैलने

लगा। सेन नाई, भवानन्द और कबीरदास इनके मुख्य शिष्यों में से थे जो हिन्दी की कविता करते थे। इस समय तक भाषा और भी परिपक्व हो गई थी। महात्मा कबीरदास ने उसका बहुत बड़ा उपकार किया। इन्होंने कोई पचास ग्रन्थ बनाये जिन में से ४६ का पता लग चुका है। इनकी कहावत बड़ी ही चोखी और दृष्टि अत्यन्त पैनी थी, एवं साफ़ साफ़ बातें सुनाने में ये कुछ भी नहीं हिचकते थे। अपने रंग के ये ऐसे पक्के थे कि काशी में सदा रहते हुए भी मरते समय मगहर चले गये, क्योंकि काशी में मरने से पापी भी मोक्ष पाता और मगहर में मृत्यु होने से धार्मिक मनुष्य भी नरकगामी होता है, ऐसा बहुतों का विश्वास है; अतः कबीरजी ने कहा कि "जो कबिरा काशी मरै तो रामै कौन निहोर?" अस्तु। कबीरदासजी की भाषा माध्यमिक हिन्दी की पूर्व रूपवाली है। इनका समय १४७७ के आस पास सिद्ध हुआ है। इनके शिष्य भगोदास, धर्मदास और श्रुत गोपाल भी कवि थे तथा इनके पुत्र कमाल ने भी कविता की है।

## अन्य कविगण।

संवत् १४८० में महात्मा नामदेव छीपी और १५०३ में रैदास चमार भी नामी भक्त और लेखक हुए। हमारा ख़याल था कि हिन्दी-काव्य में प्रेम-कथाओं का चलन मुसलमान कवियों द्वारा चला है, पर सबसे पहले संवत् १५१६ में राजपूताना-निवासी दामो नामक कवि ने लक्ष्मणसेन पद्मावती प्रेम-काव्य की रचना की। १५३७ में चरणदास ने ज्ञानस्वरोदय ग्रन्थ बनाया और १५४० में

हितसंप्रदाय के अलि भगवान ने कविता की। आनन्द का विषय है कि पंजाब के सुप्रसिद्ध धर्मसुधारक बाबा नानक ने भी हिन्दी में काव्य किया। इनके अनुयाइयों में आगे चल कर गुरुगोविन्द-सिंह जी ने भी हिन्दी को अपनाया। आज भी सिख लोगों में इसका कुछ कुछ प्रचार है और अब विशेषतया बढ़ता हुआ देख पड़ता है। संवत् १५६० में कुतबन शेख़ ने मृगावती नामक प्रेम-कहानी दोहा-चौपाइयों में लिखी, तथा सेन कवि इस समय का अच्छा कवि हो गया है, जिसकी भाषा माध्यमिक प्रौढ़ हिन्दी से प्रायः बिलकुल मिल गई है। अतः माध्यमिक हिन्दी का प्रारम्भिक काल इसी समय से समाप्त होता है।

## हिन्दी के रूप।

इन ८०० वर्षों में हिन्दी ने तीन रूप बदले, अर्थात् प्राथमिक हिन्दी के दो और माध्यमिक का एक। अब तक के तीनों समयों का ब्योरा मोटे प्रकार से निम्नानुसार है :—

पूर्व प्रारम्भिक हिन्दी संवत् १३४३ तक।
उत्तर प्रारम्भिक हिन्दी संवत् १४४४ तक।
पूर्व माध्यमिक हिन्दी संवत् १५६० तक।

द्वितीय समय भूपति से आरम्भ होता है और तृतीय विद्यापति ठाकुर से। यह तृतीय काल सूरदास के प्रथम समाप्त हुआ।

---

# दूसरा अध्याय।

## प्रौढ़ माध्यमिक हिन्दी (१५६१)।

## धार्म्मिक उन्नति।

अब हिन्दी-गौरव का सूर्य्योदय-काल निकट आ रहा था और उसकी इस समय तक भली चंगी उन्नति हो कर प्रौढ़ावस्था आ पहुँची थी। उधर अँगरेज़ी में संवत् १५३४ से विद्या का पुनरुत्थान एवं धर्मसंशोधन ( Renaissance and Reformation ) प्रारम्भ हुआ था। हमारे यहाँ स्वामी रामानन्द के ही समय (संवत् १४५६) से उसकी जड़ पड़ चुकी थी, परन्तु अब उसका पूर्ण विकास होना था। महाप्रभु बल्लभाचार्य्य का जन्म-संवत् १५३५ में हुआ था और १५६० के पीछे उनकी अमृतमयी शिक्षाओं का प्रभाव हिन्दी पर पड़ने लगा। जैसा कि आगे विशेष रूप से लिखा जावेगा, तल्लीनता एक भारी बल है। यह जिस ओर लग जाती है कुछ कर दिखाती है। हिन्दी के भाग्य से बल्लभाचार्य ही का नहीं, वरन् वैष्णवों की प्रायः सभी संप्रदायों का रुझान हरि भजन करने में उसकी ओर हो गाया! फिर क्या था! इन सभी महात्माओं ने स्वयं हिन्दी में हरियश गाया और इनके शिष्य गण एक दम पदों ही द्वारा भजनानन्द में निमग्न हो गये, मानों भक्ति और कविता का स्रोतही हिन्दी में फूट निकला और उससे उमड़े हुए प्रेम-पयोधि की तरंगों में सारा देश प्रवाहित होने लगा।

# सूरदास।

संवत् १५६० से ही महात्मा सूरदास जी का कविता-काल प्रारम्भ होता है। इनकी भाषा को यद्यपि हम लोगों ने माध्यमिक माना है, तथापि कई अंशों में वह वर्तमान हिन्दी से प्रायः पूर्ण रीति से मिलती जुलती हुई है। सभी भाषाओं का विकास धीरे धीरे ही होता है और इसमें सन्देह नहीं कि सौर-काल की हिन्दी के सामने भूषण और देव काल वाली एवं वर्तमान भाषा अधिक परिपक्व है, पर इससे यह न समझना चाहिए कि स्वयं सूरदास, तुलसीदास अथवा देव की भाषा से इस समय के लेखक गण श्रेष्ठतर भाषा लिखते हैं। ऐसा कदापि नहीं है। ये महात्मा हिन्दी के प्राण और नायक हैं। जिस प्रकार का माधुर्य्य इनकी कहावतों में है, वह अन्य लोगों को कहाँ नसीब हो सकता है, पर समयानुसार भाषा की उन्नति होनी स्वाभाविक ही है। सूरदास जी ने थोड़े ही ग्रन्थ बनाये हैं, परन्तु केवल सूरसागर इतना भारी है कि अन्य कवियों के पचास पचास सौ सौ ग्रन्थ उसकी बराबरी नहीं कर सकते, यहाँ तक कि सूर जी की वाणी सवा लक्ष प्रसिद्ध है, यद्यपि इस समय उनके केवल चार पाँच हज़ार पद देखने में आते हैं। महात्मा सूरदासजी हिन्दी के बड़ेही नामी कवि हैं और हम ने अपने हिन्दी-नव-रत्न में इन्हें बृहत्त्रयी में रक्खा है। इस महाकवि के अनेक वर्णन ऐसे सुप्रबन्धयुक्त और उत्तम हैं कि उनकी बराबरी हिन्दी में किसी की भी कविता नहीं कर सकती। अन्य कवियों के प्रबंधों और वर्णनों का सम्मिलित

प्रभाव प्रायः बहुत चमत्कारी नहीं हुआ करता, अतः अँगरेज़ लोग अपने यहाँ के नामी कवियोँ के सामने हमारे कवि जनाँ की पूर्ण महानता स्वीकार करने में आनाकानी किया करते हैं, पर सूरदास जी के प्रबंधों को ध्यानपूर्वक मनन करने से उन्हें मानना पड़ेगा कि हिन्दी-कविता में भी बड़े बड़े रत्न वर्तमान हैं ।

## अष्ट-छाप ।

सूरदासजी महाप्रभु बल्लभाचार्य्य के शिष्य थे । इनके अतिरिक्त कृष्णदास, परमानन्ददास और कुम्भनदास भी महाप्रभु जी के शिष्यों में नामी कवि हुए हैं । चतुर्भुजदास, छीत स्वामी, नन्ददास, और गोविन्द स्वामी महाप्रभु जी के पुत्र गोस्वामी श्रीबिट्ठलनाथजी के शिष्यों में मुख्य थे । इन्हीं आठों को मिला कर गोस्वामी जी ने "अष्ट-छाप" स्थापित की, जिस पर सूरदासजी परम प्रसन्न होकर कहने लगे कि "थपि गोसाईं करी मेरी आठ मद्धे छाप" । इससे सूरदास जी की महा निरभिमानता सिद्ध है, क्योंकि उनके सामने अष्ट-छाप के अन्य सात कवि कुछ भी न थे । इनमें से नन्ददासजी, जो कि गोस्वामी तुलसीदासजी के सगे भाई थे, सूरदास के पीछे अष्टछाप में सर्वोत्कृष्ट कवि थे । इस काल (१५६०-१६३०) में वैष्णव सम्प्रदायों के अन्य सैकड़ों कवियों ने भी मनोहर कविता की है, जिसका हाल आगे लिखा जायगा ।

## अन्य कविगण ।

संवत् १५७५ में छीहल कवि ने पंचसहेली नामक एक प्रेम-कहानी कही । यह कवि मारवाड़ का जान पड़ता है ।

संवत् १५८२ से सुप्रसिद्ध महात्मा और कवि श्रीस्वामी हरिवंश हित का कविता-काल प्रारम्भ होता है। इनके केवल ८४ पद मिले हैं, जो सौर कविता का पूरा सामना करते हैं। यदि इनकी अधिक वाणी मिल जावे, तो सम्भव है कि कविता में इनकी गणना सूरदासजी के बराबर हो। सुना जाता है कि इनके भजन बहुत से छिपे पड़े हैं। इनके अनुयायी लोग अपने नाम के साथ "हित" जोड़ दिया करते हैं। इनमें बहुतेरे उत्कृष्ट कवि हो गये हैं। संवत् १५८७ में लालचदास हलवाई ने दशम स्कंध की कथा दोहा-चौपाइयों में लिखी।

प्रसिद्ध कवि महापात्र नरहरि बन्दीजन का जन्म १५६२ में हुआ था। १५९० से इनका कविता-काल प्रारम्भ होकर १६६७ तक चला। इनकी अवस्था १०५ वर्ष की हुई जिस में से ७७ वर्ष इनका कविता-काल है। इनका अकबर बादशाह के दरबार में मान था।

स्वामी निपट निरंजन का कविता-काल संवत् १५९५ से है। १५९८ में कृपाराम ने दोहों में हितरंगिणी नामक एक उत्कृष्ट रीति-ग्रन्थ बनाया और मलिक मुहम्मद जायसी ने १५७५ से १६०० तक पद्मावत जैसा नामी ग्रन्थ रचा। इस की कविता विशद और वर्णन सोहावने हैं। यद्यपि इस की भाषा अन्य भारी कवियों के सामने कुछ ग्रामीण अवश्य है, तथापि इसके वर्णन सांगोपांग होते हैं। मीरा बाई का कविता-काल १५९० से १६०३ पर्यन्त है। इनकी जीवन-यात्रा केवल ३० वर्ष में समाप्त हो गई, नहीं तो शायद इन की कविता बहुत ऊँचे दर्जे की होती; तो भी इतने ही में इनका पद भाषा के भक्त कवियों में उच्च है। कुछ लोगों ने इन्हें महाराना

कुम्भकर्ण की स्त्री लिखा है, पर यह नितान्त अशुद्ध है। नरोत्तम-दासजी का कविता-काल १६०२ है। इनका सुदामा-चरित्र प्रबल और स्वाभाविक काव्य का अच्छा उदाहरण है। श्रीस्वामी हरिदास जी ने १६०७ से काव्य-रचना प्रारम्भ की। यह महाशय पूरे ऋषि और टट्टियों की सम्प्रदाय के प्रवर्तक थे। गाने में ये स्वयं तानसेन के विद्या-गुरु थे।

## अकबरी दरबार।

महाराजा बीरबल अकबरी दरबार में मुसाहब और सरदार थे। इन्होंने कविता भी ब्रह्म के उपनाम से की, जिसमें अनुप्रास तथा उपमाओं की अच्छी बहार है। इनके अतिरिक्त स्वयं अकबर कविता करते थे तथा टोडरमल, तानसेन, मानसिंह, फ़ैज़ी, अबुलफ़ज़ल, नरहरि, अजबेस और महाकवि गंग एवं रहीम आदि कवि उसके दरबार में उपस्थित थे। इन में गंग और रहीम की गणना टकसाली कवियों में है। गंग के बहुत छन्द नहीं मिलते, पर सुप्रसिद्ध कवि भिखारीदास ने इनकी तुलना श्री गोस्वामी तुलसीदासजी से की है। बस इसी से इनके महत्त्व का परिचय मिल सकता है। रहीम अथवा रहमन (अब्दुर्रहीम ख़ानख़ाना) के नीति एवं स्फुट विषय-संबन्धी यथार्थ तथा चटकीले भावों से पूर्ण दोहे हिन्दी-संसार में प्रसिद्ध हैं और विहारीलाल आदि दो चार लोगों को छोड़ और किसी के दोहे इनकी समता नहीं कर सकते। इसी समय में गोलकुन्डा-नरेश भी हिन्दी-कविता करता था। यह हिन्दी के गौरव का विषय है कि इस समय के

दो बादशाह इसमें स्वयं कविता करते एवं कवियों का मान करते थे। अकबर बादशाह के यहाँ १६२० के लगभग गंगा भाट खड़ी बोली का प्रथम गद्य-लेखक हुआ, जिसने "चन्द छन्द बरनन की महिमा" नाम्नी पुस्तक रची।

## अन्य कवि-जन।

सौर-काल के अन्य कवियों में महात्मा दादूदयाल, श्रीभट्ट, बिहारिनिदास, नागरीदास, भगवानहित और रसिक प्रधान थे। दादूजी ने रामभक्ति पर विशेष ध्यान दिया और दो प्रकृष्ट भक्ति-पूर्ण ग्रन्थ निर्माण किये। यह प्रसिद्ध दादू पंथ के प्रवर्तक हैं। समय समय पर इनके अनुयायियों ने (जिनमें सुन्दरदास सर्वोत्तम हैं) अच्छी कविता की है। अन्य पंथियों की भाँति इनके अनुयायी लोग भी अपने यहाँ की रचनाओं को प्रायः छिपाये रखना ही श्रेष्ठ समझते हैं, पर हाल में इन लोगों की अच्छी छान बीन हुई है। शेष पाँच कवियों के विषय में यहाँ कुछ लिखने की आवश्यकता नहीं; आगे चल कर प्रत्येक का विस्तृत ब्योरा लिखा जायगा।

## तुलसीदास।

संवत् १६३१ से १६८० पर्यन्त कविकुल-कमल-दिवाकर श्री गोस्वामी तुलसीदासजी का कविता-काल है। जितना हिन्दी का उपकार इस एक महात्मा से हुआ उतना किसी से भी नहीं बन पड़ा, वरन् यदि दो तीन अन्य महानुभावों को छोड़दें, तो दृढ़ता से कहा जा सकता है कि अन्य किन्हीं भी पूरे एक दर्जन कवियों को मिला कर भी एक तुलसीदास की समता नहीं हो

सकती। धन्य वह समय था जब इस महात्मा का जन्म हुआ! धन्य वह दिन था कि जब इसने हिन्दी-भाषा में काव्य करना प्रारम्भ किया! इस नररत्न के ऋण से हिन्दी-भाषा और हिन्दू-जाति कभी मुक्त नहीं हो सकती। संसार के किसी भी कवि के विषय में यह निश्चयात्मक नहीं कहा जा सकता कि उसने तुलसी-दासजी से श्रेष्ठतर कविता की है। अँगरेज़ी कविता के चूड़ामणि महाकवि शेक्सपियर (१६२१ से १३७३) की उपमा प्रायः इन से दी जाती है और कतिपय अँगरेज़ लेखकों ने ममतावश उसे इनसे भी कुछ बड़ा माना है। इसमें सन्देह नहीं कि उस के हैमलेट, मैक-बेथ, विंटर्सटेल, आथेलो, किङ्गलियर, जूलियस सीज़र, वेनिस का सौदागर इत्यादि नाटक नामी और प्रशंसनीय हैं, परन्तु कुल बातों पर ध्यान देने से गोस्वामीजी में उससे अधिक चमत्कार पाया जाता है। विंटर्सटेल में प्रेम और उसकी जाँच का अच्छा चित्र खींचा गया है; पर सीता जी के प्रेम-वर्णन के सामने वह फीका पड़ जाता है। आथेलो में उसका सन्देह एवं आयगो की धूर्तता वाला भाग मुख्यांश है, जो भानुप्रताप कथान्तर्गत कपटी मुनि के वर्णन से पीछे छूट जावेगा। किङ्गलियर में कार्नीलिया का पितृप्रेम एवं गानरिल और रीगन की चालाकी तथा लियर पर उनका प्रभाव अच्छा वर्णित हुआ है, पर कैकेयी की कुटिलता पर दशरथ की दशा एवं श्रीराम का पितृप्रेम वाले वर्णनों के सामने बरबस कहना पड़ेगा कि किङ्गलियर किसी लड़के की रचना है। जूलियस सीज़र का परम पुरुषार्थ ब्रूटस की मूर्खता एवम् ऐन्टनी की वक्तृता है, पर इन की प्रभा अयोध्याकांड के अनेकानेक व्याख्यानों के सामने एकदम

मन्द पड़ जाती है। मर्चेन्ट आफ़ वेनिस में सन्दूक़ खोलने में प्रणयी लोगों के विचार एवं न्यायालय का दृश्य अच्छा है। इनके सामने स्वयंवर में राम द्वारा धनुष टूटने के समय सीता व उन की माता के विचार एवं अन्य अनेक वर्णन कहीं बढ़े चढ़े हैं। हैमलेट और मैकबेथ परम प्रशंसनीय ग्रन्थ हैं; पर रामायण में अयोध्याकांड के वर्णन उन से कम कदापि नहीं हो सकते। शेक्सपियर ने कुल मिला कर आकार में गोस्वामी जी से प्रायः ड्योढ़ी कविता की है, जिसमें प्रायः आधा गद्य है। इन ग्रन्थों में मानुषीय प्रकृति और नैसर्गिक पदार्थों के ऐसे ऐसे उत्तम और मनोहर चित्र खींचे गये हैं, कि उन्हें पढ़ कर अवाक् रहजाना और उक्त कविकुल-मुकुट के सम्मुख शिर नीचा करना पड़ता है। उसने प्रायः सभी प्रकार के मनुष्यों की प्रकृतियों, विविध दशाओं, शृङ्गार एवं हास्यरसों और अन्य कई तरह के चमत्कारी विषयों के चित्ताकर्षक वर्णन किये हैं, तथा कथानक संगठन में अच्छी सफलता पाई है। शांति, वीर और भयानक रसों को छोड़ शेष अन्य रसों के भी बड़ेही उत्तम उदाहरण उसमें पाये जाते हैं। सब से बढ़ कर बात यह है कि मानुषीय प्रकृति का वर्णन शेक्सपियर ने अद्वितीय किया है। इस विषय में गोस्वामीजी तक को उसने नीचा दिखा दिया है। पर गोस्वामीजी ने मानुषीय प्रकृति का अत्यन्त सच्चा और मनोहर वर्णन करके जो ईश्वरी प्रकृति, शांति रस, काव्यांगों और भक्ति भाव की अटूट तरंगें प्रवाहित कीं हैं, जिन में निमग्न हो कर वे इस स्वार्थी संसार के बहुत परे उठ गये हैं, उनका स्वाद साधारण संसारी जातियों के विद्वानों तक को पूर्ण रीति से

अनुभूत नहीं हो सकता । गोस्वामीजी के वर्णनों को पढ़ कर मनुष्य नीची और उच्च सभी प्रकार की प्रकृतियों को भली भाँति जान कर उत्तम मार्ग की ओर ही प्रवृत्त होगा । भक्तिरस का जो गम्भीर और हृदयद्रावक भाव इनकी रचनाओं में हर स्थान पर वर्तमान रहता है, उसके सामने शेक्सपियर कुछ भी उपस्थित नहीं कर सकता । वन्दना, विनय, अयोध्या-कांड के सभी वर्णन, अनेक विनतियाँ, लंका-दहन (कवितावली का), बाल-लीला और ज्ञान-भक्ति आदिक जैसे अच्छे गोस्वामीजी ने कहे हैं, उनके जोड़ शेक्सपियर आदि में नहीं मिलते । भाषा और कविता-शैली में तुलसीदासजी ने पृथक् पृथक् चार प्रकार के कवियों की भाँति रचनायें कीं हैं, जिनके उदाहरण-स्वरूप रामचरित-मानस, कवितावली, कृष्ण-गीतावली और विनय-पत्रिका कही जा सकती हैं । दोहावली और शतसई आदि में इनकी एक पाँचवीं ही छटा देख पड़ती है । इनके शेष ग्रन्थ इन्हीं पाँच विभागों में आवेंगे ।

अकबरी दरबार के कवि सौर काल से ही दृष्टिगोचर होने लगे थे; परन्तु भाषा-काव्य पर इनका विशेष प्रभाव तुलसी-काल में पड़ा । इस प्रभाव के कारण विविध विषयों की परिपाटी पड़ी एवं फ़ारसी के चमत्कारी भावों का आवेश हिन्दी-साहित्य में हुआ ।

## तुलसी-काल ।

तुलसी-काल तीन प्रधान उपविभागों में बँट सकता है, प्रथम १६४५ पर्यन्त, द्वितीय १६७० तक और तृतीय शेष कालिक ।

प्रथम उपविभाग में अग्रदास, करनेस, बलभद्र मिश्र, होलराय, रहीम, लालचन्द, रसखानि, अनन्तदास आदि भारी कवि थे। अग्रदास ने रामभक्ति को प्रधान रक्खा, करनेस ने पहले पहल भँडौवा बनाने की चाल चलाई और बलभद्र मिश्र ने बड़ी गम्भीर भाषा में नखशिख का पहला स्वतन्त्र भावपूर्ण ग्रन्थ निर्म्माण किया। रहीम के चटकीले दोहों में नीति की प्रधानता है। लालचन्द (१६४३) ने हिन्दी में पहला इतिहास-ग्रन्थ बनाया। रसखानजी मुसलमान होने पर भी पूरे वैष्णव थे। उन्होंने प्रेम का अच्छा चित्र खींचा। इनके छन्दो से भक्ति टपकी पड़ती है। कविता भी इनकी बड़ी प्रशंसनीय है। भक्तिभावों के अतिरिक्त कतिपय कवियों ने विविध विषयों की ओर भी ध्यान दिया। महाराज टोडरमल के समय तक मुसलमानी दफ़्तरों में हिन्दी का ही प्रचार था। इस से यह हानि थी कि हिन्दू लोग फ़ारसी बहुत नहीं पढ़ते थे, सो उनको सरकार में बड़े बड़े ओहदे कम मिलते थे। यही सोच कर इन महाराज ने दफ़्तरों से हिन्दी उठा दी। इससे हिन्दी-प्रचार में कुछ क्षति हुई, पर हिन्दुओं को लाभ हुआ, तथा उनमें फ़ारसी प्रचार की वृद्धि से हिन्दी में नये नये भाव आने लगे और विविध विषयों के वर्णन की परिपाटी ने बल पाया।

## केशवदास आदि।

द्वितीय उपविभाग में केशवदासजी प्रधान कवि हैं। इन्होंने १६४८ से ६८ तक कविता की है। जैसे तुलसीदास ने दोहा-चौपाइयों में कथा लिखने की परिपाटी दृढ़ की, वैसे ही इन्होंने सवैया,

घनाक्षरी आदि विविध छन्दों में ग्रन्थ-रचना की चाल रामचन्द्रिका लिख कर चलाई। कविप्रिया द्वारा इन्हें हिन्दी-साहित्य के प्रथम आचार्य्य की उपाधि मिली। रसिकप्रिया एवं कविप्रिया से भी हम इन्हें बड़े कवियों में प्रथम अभक्त शृङ्गारी कवि समझते हैं। कुल मिला कर यह हिन्दी के परमोत्कृष्ट कवियों में गिने जाते हैं और हमारे हिन्दी-नवरत्न में इन्हों ने भी ऊँचा स्थान पाया है। यह अँगरेज़ी के मिल्टन कवि के समान हैं। दोनों पूर्ण विद्वान् थे और जैसे केशवदासजी संस्कृत छोड़ हिन्दी-काव्य करने में कुछ लज्जा सी बोध करते थे, वैसे ही मिल्टन भी लैटिन त्याग कर अँगरेज़ी में ग्रन्थ-रचना करने में न्यूनता अवश्य समझते थे। इन दोनों की अवस्था भी प्रायः बराबर थी और इनके मरणकाल में एक विलक्षणता यह है कि मिल्टन का देहान्त सन् १६७४ ईसवी में हुआ और केशवदास का संवत् १६७४ विक्रमीय में माना गया है। इस उपविभाग में केशवदास को छोड़ कर प्रवीणराय वेश्या, लालनदास, नाभादास, क़ादिरबख़्श, अमरेश, मुक्तामणिदास, मुबारक, बनारसीदास, उसमान आदि प्रधान कवि थे। नाभादासजी ने भक्तमाल में उस समय तक के भक्तों का वर्णन करके हम लोगों का बड़ा उपकार किया है। अमरेश की कविता बड़ी टकसाली होती थी और मुक्तामणिदास की रचनाओ को स्वयं तुलसीदासजी बहुत पसन्द करते थे। मुबारक की कविता रसमयी होती थी। बनारसीदास जैन कवियों में प्रधान हैं। इन्होंने कुछ गद्य भी लिखा है। उसमान ने जायसी की भाँति चित्रावली नामक एक प्रेम-कहानी कही। तृतीय उपविभाग में ( १६७१-८० ) लीलाधर,

सुन्दरदास, ताहिर, घासीराम, जटमल इत्यादि सुकवि हैं। सुन्दरदास जी स्वामी दादूदयाल की सम्प्रदाय के सर्वोत्तम कवि हुए हैं। इनका कविता-काल संवत् १६७७ से प्रारम्भ होता है। इसी कारण इनका यहाँ वर्णन किया गया है, नहीं तो इनकी रचनायें संवत् १७४६ तक पहुँची हैं। इन्होंने भक्ति और संसार की असारता के अच्छे कथन किये हैं। घासीराम की कहावत बड़ी चोखी तथा सुहावनी है और इनकी अन्योक्तियाँ भी अच्छी होती हैं। इन्होंने पक्षी-विलास नामक एक उत्कृष्ट ग्रंथ बनाया। जटमल खड़ी बोली गद्य का द्वितीय लेखक है। इसने गोरा-बादल की कथा नामक ग्रन्थ में उसी का प्राधान्य रक्खा है।

## भाषा।

सारांश यह कि सौर तुलसी-काल हमारी भाषा का बड़ा ही उज्ज्वल समय हुआ है। जैसे अँगरेज़ी में एलीज़बेथ का समय (१६१५ से १६६०) उक्त भाषा के लिए बड़ी उन्नति का है; वैसे ही अक़बर का राजत्व काल (१६१३—१६६२) हिन्दी की वृद्धि और गौरव का ज़माना हुआ है। दोनों ही देशों में इस समृद्धिशाली समय में बड़ी ही सन्तोषजनक उन्नति हुई और अच्छे अच्छे कवि व लेखक हो गये। उर्दू भाषा की जड़ भी मुख्यतया इसी समय में पड़ी। इस बृहत् काल में पहले तो ब्रजभाषा तथा पद्यों का विशेष बल रहा और कृष्ण कविता पर अधिक ध्यान दिया गया, पर तुलसी-काल से रामभक्ति की भी धारा बही। सौर-काल में रामभक्तों ने कृष्ण की भाँति उनका भी शृंगार-पूर्ण

वर्णन किया। तुलसी के साथ ब्रजभाषा का सिक्का कुछ शिथिल हुआ और अवधी भाषा ने भी हिन्दी में स्थान पाया, यहाँ तक कि दोहा चौपाइयों के ग्रन्थों में उसी का प्राधान्य हो गया। गद्य का भी कुछ कुछ प्रचार बढ़ा। विठ्ठलनाथ, गोकुलनाथ, गंगाभाट, बनारसीदास और जटमल इस समय के गद्य-लेखक हैं। इस काल में भाषा में अनुप्रास, यमकादि का विशेष आदर नहीं हुआ।

---

# अध्याय तीसरा।

## पूर्वालंकृत हिन्दी ( १६८१ से १७९० तक )।

### उन्नति।

अब तक बड़े बड़े कवियों के हाथ में भाषा क्रमशः विशेष उन्नति करती आई थी, और इस समय के आरम्भ से ही उसकी परिपक्वता में कोई कसर नहीं रही थी, सो इस काल के कवियों का रुझान भाषा के अलंकृत करने की ओर विशेष रहा और इस श्रम में वे पूर्ण तथा कृतकार्य्य हुए। इस उत्तम समय में हिन्दी की और भी अधिक उन्नति हुई और उसमें विविध विषयों के वर्णन की प्रथा दृढ़तर हुई। अन्तिम समय में जैसे अकबरी दरबार से हिन्दी को लाभ पहुँचा था, वैसे ही जहाँगीर और शाहजहाँ के दरबारों से इस काल के आदिम भागों में पहुँचता रहा। औरंगज़ेब के समय से उसके अत्याचारों एवं अन्य कारणों से भारत में जातीयता जागृत हुई और हिन्दुओं में शूर वीर उत्पन्न होकर हिन्दू-साम्राज्य के

लिए प्रयत्न करने लगे। ये लोग स्वभावतः कवियों का मान करते और वीर कविता को पसन्द करते थे। अतः विविध विषयों की परिपाटी ने और भी बल पाया और वीर-कविता भी हिन्दी में बहुतायत से बनने लगी। इस उत्तम काल में भाषा एवं भाव-सम्बन्धी उन्नतियाँ बहुत अच्छी हुईं और जातीयता जागृति की पूरी झलक कविता में आई। सौर-काल के भक्त कवि गण प्रायः वात्सल्य और सखीभावों से कविता बनाते थे, सो पूरे भक्त होते हुए भी वे श्रीकृष्ण का शृंगारात्मक वर्णन करते थे। वे स्वयं निर्विकार मनुष्य थे और उनके चित्तों में इससे कुछ बुरे भाव नहीं आते थे, परन्तु साधारण सांसारिक मनुष्यों से यह आशा नहीं की जा सकती थी कि उनके भी चित्त उस कविता से वैसे ही विकारहीन रहते। सो जैसा कि हम देख चुके हैं, तुलसी-काल से अभक्त कवियों का समय शृंगार एवं विविध विषयों में कुछ कुछ आ गया। इस प्रणाली ने भूषण और देवकाल में बहुत बड़ी उन्नति पाई। शृंगार-कविता भक्ति-पक्ष को बिलकुल छोड़ कर नितान्त शृंगार की ही रह गई और विविध विषयों में युद्धों के साथ वीर, रौद्र और भयानक रसों का भी अच्छा वर्णन होने लगा। वीर मनुष्यों के कुछ छन्दोबद्ध जीवनचरित्र भी कहे गये और हिन्दी-कविता ने अनेक विषयों में अच्छा चमत्कार दिखाया। परन्तु फिर भी उन विषयों की सीमा बहुत संकुचित रही और सांसारिक उन्नति की ओर हमारे लेखकों ने बहुत कम ध्यान दिया। अतः जैसी उन्नति इस समय तक अँगरेज़ी विद्या ने नाना भाँति के उपकारी विषयों द्वारा कर ली थी, उसका हमारे यहाँ कहीं पता

तक न था। कला-कौशल, विज्ञान, रसायन, अर्थ-शास्त्र, इतिहास, जीवन-चरित्र, समालोचना, पुरातत्त्व, इत्यादि शाखाओं में अब तक हमारा साहित्य प्रायः एक दम शून्य था। अवश्य ही अब इनकी ओर कुछ कुछ प्रवृत्ति होने लगी है, पर अभी इन अंगों की कुछ भी पुष्टि नहीं हुई है। बीसवीं शताब्दी में होते हुए भी इन बातों में योरोप के देखते हम लोग प्रायः सोलहवीं सदी में ही पड़े हैं। अस्तु।

यह समय १६८१ से १७९० पर्यन्त चलता है। इसे हमने भूषणदेव-काल कहा है। इसके पाँच उपविभाग हो सकते हैं, अर्थात् सेनापतिकाल ( १७०६ तक ), विहारीकाल ( १७२० तक ), भूषण-काल ( १७५०तक ), आदिमदेवकाल ( १७७० तक ) और माध्यमिक देवकाल ( १७९० तक )।

## सेनापतिकाल।

सेनापति-काल में ( १६८१—१७०६ ) ध्रुवदास, चतुर्भुजदास, व्यासजी, सदानन्द, चिंतामणि, मलूकदास, कवीन्द्राचार्य्य, माधुरी-दास, सुन्दर ब्राह्मण, पोहकर, जायसी, बेनी, वनवारी, नीलकंठ, महाराजा जसवन्तसिंह, ताज, शिरोमणि आदि भारी कवि थे। सेनापति एक बड़े ही अनूठी रचना करने वाले सत्कवि थे। आपने प्रायः घनाक्षरियाँ लिखीं हैं, क्योंकि छन्द चोरी जाने के भय से आप प्रत्येक छन्द में अपना नाम अवश्य रखते थे और सवैया में इनका नाम नहीं आ सकता है। आपने षट् ऋतु सब से प्रथम पुस्तकाकार परमोत्तम कहा। हम इन्हें हिन्दी का घटखर्पर समझते हैं। ऐसा उत्तम और अनूठा षट् ऋतु संस्कृत से इतर किसी अन्य

भाषा के कवि ने नहीं कहा होगा। इन्होंने श्लेष काव्य का एक पूरा अध्याय लिखा है और इनकी भाषा यमक एवं अनुप्रासयुक्त, तथा परम ओजस्विनी होती थी। कवीन्द्राचार्य का नाम कुछ और था; बादशाह शाहजहाँ ने इन्हें यह उपाधि दी थी। इनकी भाषा में भी अनुप्रास का बाहुल्य है और यही हाल सुन्दर ब्राह्मण का है। पोहकर एक नामी कवि हो गया है। इसे क़ैद का दंड हो गया था, सो इसने रसरतन नामक एक प्रेम-कहानी कारागार में ही बनाई, जिससे जहाँगीर के हुक्म से यह मुक्त कर दिया गया। चिंतामणि त्रिपाठी हिन्दी के बड़े प्रसिद्ध कवि हो गये हैं। ये महाराज सब से पहले आचार्य हैं, जिन्होंने सांगोपांग साहित्य-रीति वर्णन की है। इनके छोटे भाई भूषण, मतिराम और नीलकंठ भारी कवि थे, जिनमें से प्रथम दो की गणना हिन्दी-नवरत्नों में है। इनका वर्णन आगे होगा। नीलकंठ उपनाम जटाशंकरजी भी सुकवि थे। इनका ग्रन्थ अमरेश-विलास खोज में मिला है, जिससे इन सब भाइयों के समय-सम्बंधी हमारे विचारों में प्रायः २० साल का हेर फेर हो गया है। जोयसी का केवल एक छन्द विदित है, पर उसी के कारण इसकी गणना सुकवियों में है। अवश्य ही इसके और छन्द अथवा ग्रन्थ कहीं छिपे पड़े होंगे। बेनी कवि कई एक हुए हैं। इस समय के बेनी असनी के बन्दीजन थे। इनकी कविता विशद और सानुप्रास है। बनवारी ने जोधपुर के अमरसिंह राठौर की प्रशंसा में काव्य किया है। इसकी रचनायें परम गम्भीर तथा मनोहर होती थीं। महाराजा जसवंतसिंह जोधपुराधिपति हिन्दी के महान् कवीश्वरों और आचार्यों में गिने जाते हैं। इनका "भाषाभूषण"

अलंकार-ग्रन्थ बड़ा ही उत्कृष्ट है। इस काल से अनुप्रासादि का विशेष समावेश भाषा में होने लगा।

## विहारी-काल ।

विहारीकाल ( १७०७–१७२० ) के प्रसिद्ध कवि राजा शम्भुनाथ सोलंकी, नरहरिदास, प्राणनाथ, भरमी, मतिराम, भीष्म, दामोदर-दास, मंडन, सबलसिंह, सरसदास और अनन्य शीलमणि हैं।

विहारीलाल की कविता जैसी अनूठी और हृदयग्राहिणी हुई है, उसकी जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है। इन्होने वास्तव में कूज़े में समुद्र भर दिया है। इनका एक एक दोहा अपूर्व आनन्द देता है। उच्च ख़याल तथा तलाज़मों में इन्होंने फ़ारसी एवं उर्दू के नामी कवियों को मात किया है। इनकी कविता हर प्रकार के कवियों को रुचिकर हुई है। इस कवि की दृष्टि हिन्दी-भाषा के प्रायः सभी कवियों से पैनी थी और अनुभव भी ख़ूब बढ़ा चढ़ा था। इसका शायद ही कोई दोहा निकले, जिसमें किसी प्रकार का विशेष चमत्कार न हो। काइयाँपने में यह कवि शायद सबसे बढ़ा हुआ है। इसकी भाषा वैसी बढ़िया चाहे न हो, पर भाव अपूर्व हैं। केवल ७०० दोहों के सहारे इसका पद हिन्दी-संसार में इतना ऊँचा है, कि कोई कोई कविताप्रेमी लोग इसे सर्वोत्तम कवि समझते हैं, और हमने भी अपने नवरत्न में इसे चौथा स्थान दिया है। इसकी देखादेखी बहुत कवियों ने शतसैयायें बनाईं, पर उन बूँदों भेंट कहाँ? विहारी की कविता वास्तव में हिन्दी की शृंगार है। राजा शम्भुनाथ ने नख-शिख बड़ा ही टकसाली बनाया। ऐसा उत्तम नख-

शिख भाषा में किसी कवि का नहीं है। इनकी अन्य कविता भी सानुप्रास एवं भावपूर्ण है। नरहरिदास ने अच्छे विषयों पर रोचक रचना की और प्राणनाथ ने बुँदेलखंड में धामियों का पन्थ चलाया, जिसमें हिन्दू मुसल्मान मतों का मिश्रण है। अब धामियों की जाति ही पृथक् सी होगई है। प्राणनाथजी की कविता भी साधारणतया अच्छी है। मतिराम ने कई ग्रन्थ रचे। इनकी भाषा बड़ी ही प्रसादपूर्ण और श्रुतिमधुर है। देव को छोड़ कर सब कवियों से वह श्रेष्ठतर है और उसका प्रभाव कवियों पर बहुत पड़ा है। इनके भाव भी बड़े ऊँचे एवं गम्भीर हैं। मतिराम ने शृंगार और वीर दोनों रसों में मनोमोहिनी कविता की है। माधुर्य्य तो माने इस कवि के बाँटही पड़ा है और इसके कई कवित्त ऐसे बढ़िया बन पड़े हैं कि देव को छोड़ और किसी भी कवि की रचना में से समस्त हिन्दी-साहित्य खोज डालने पर भी वैसे छन्द नहीं मिल सकते। यह महा कवि उन महानुभावों में से है, कि जिनकी रचनाओं के कारण हिन्दी-साहित्य का शिर संसार में ऊँचा है और सदा रहेगा। हिन्दी में चाहे और कुछ भी न हो पर जब तक मतिराम जैसे सत्कवियों की कविता इसमें स्थिर है, तब तक उसका कोई भी तिरस्कार नहीं कर सकता। इनकी गणना नामी आचार्य्यों में है और हमने हिन्दी-नवरत्न में इनको आदर के साथ स्थान दिया है। भीष्म कवि ने भागवत दशम स्कंध के पूर्वार्द्ध का बढ़िया छन्दों में सारांश कहा और दामोदरदास ने मार्कंडेय पुराण का राजपूतानी गद्य में उलथा किया। मंडन मिश्र की कविता भी प्रशंसनीय है। सबलसिंह चौहान ने १७१८ से १७८१ पर्य्यंत

महाभारत की कथा सविस्तर दोहा चौपाइयों में लिखी। सरस-दास और अनन्यशील मणि इस समय के भक्त कवि थे। इस काल में यमक और अनुप्रास का बल और भी बढ़ा और भाषा की अच्छी अंगपुष्टि हुई।

## भूषण-काल ।

भूषण-काल (१७२१—१७५०) में गदाधर भट्ट, कुलपति मिश्र, सुखदेव मिश्र (कविराज), कालिदास, रामजी, हरिकेस, घनश्याम, नेवाज और वृन्द परमोत्तम कवि हुए हैं। ऐसे ऐसे भारी कवि इतनी अधिकता से और किसी उपविभाग में अब तक नहीं हुए थे। भूषण का कविता-काल १७०५ के आस पास प्रारम्भ होकर १७७२ तक चला है, पर १७२० के पहले उनकी कविता प्रौढ़ न थी तथा १७५० के पीछे उनके कुछही स्फुट छन्द मिलते हैं। इनके कालनायक होने के कारण इनका वर्णन यहाँ होता है। इनका काव्य ऐसा उद्दंड और प्रबल है कि उसका जोड़ ढूँढना अत्यन्त कठिन है। वीर रस को तो माना इस महाकवि ने बिलकुल अपनाही लिया है और उसका प्रायः पहलाही कवि होने पर भी यह उसमें अद्वितीय है। अवश्यही कई अन्य कवियों ने भी उक्त रस में ज़ोरदार कविता की है पर इन महाराज का सामना कोई भी नहीं कर सकता। इनके वीर वर्णनों को पढ़ कर रोमांच हो आता है और कादरों तक के जी में उत्साह उमड़ पड़ता है। भूषणजी ने जैसी उत्तम कविता की, वैसे ही शिवाजी और छत्र-साल जैसे पुरुषसिंह इनको नायक भी मिलगये थे, कि जिनके प्रताप

और आतंक वर्णन करने में अतिशयोक्ति भी पीछे ही रह जाती है। जातीयता एवं हिन्दू-प्रेम इस कविरत्न में कूट कूट कर भरा था। इनकी गणना हिन्दी के परमोच्च कवियों में है और हमारे नवरत्न में इनको पाँचवाँ स्थान मिला है। कविताही के बल से इनका विभव राजाओं के समान हो गया था। जहाँगीर के राजत्व काल में जन्म लेकर इन्होंने जातीयता का जन्म एवं पूर्ण विकाश तथा मुग़लों का पतन एवं पेशवाओं का साम्राज्य स्थापित होने के पीछे अपनी सभी अभिलाषायें पूरी हो जाने के उपरान्त १०२ वर्ष की आयु में शरीर त्यागा। इन महाराज का नाम हिन्दी-साहित्य में सदा अचल रहेगा।

अकबरी दरबार के समान महाराज छत्रसाल के दरबार का भी प्रभाव इस समय कविता पर बहुत अच्छा पड़ा। वीर कविता का प्रचार हिन्दी में विशेषतया छत्रसाल और शिवाजी के कारण हुआ। छत्रसाल की प्रशंसा हिन्दी के बहुत बड़े बड़े कवियों ने मुक्त-कंठ से की।

भूषण-काल का पहला सुकवि गदाधर भट्ट एक प्राचीन प्रकार का भक्त था। इसने कृष्ण-यश उत्कृष्ट छन्दों में गाया। कुलपति और सुखदेव मिश्र इस समय के भारी आचार्य थे। कुलपति ने बड़ी उत्तमता से गम्भीरतापूर्वक साहित्य-रीति का वर्णन रस-रहस्य में किया। इनकी रचना भी बड़ी मनोहर किन्तु कुछ कठिन है। ये विहारीलाल के भांजे थे। सुखदेव मिश्र पिंगलाचार्य्य समझे जाते हैं। ये प्रथम कवि थे जिन्होंने पूर्ण बल से पिंगल के

ही विषय का वर्णन किया। इनके अन्य वर्णन भी अच्छे थे। इन दोनों कवियों की रचना बड़ी ही टकसाली होती थी। कालिदास त्रिवेदी भी इस समय के एक परम प्रसिद्ध कवि थे। अन्य विशद प्रबन्धों के साथ २१२ कवियों की रचनाओं का हज़ारा नामक इन्होंने एक संग्रह भी बनाया, जिससे उन प्राचीन कवियों के नाम एवं यश स्थिर रहने में बड़ा सहारा मिला। इस प्रकार भविष्य इतिहास-रचयिताओं को कालिदास ने बड़ी सहायता दी। ये प्रसिद्ध कवि कवीन्द्र के पिता और दूलह के बाबा थे। इनके छन्द भी मनोहर होते थे। रामजी भी एक चमत्कारी कवि थे। हरिकेश (१७३२) भूषण की भाँति इस समय का एक बड़ा ही उद्दंड कवि हो गया है। इसके बहुत छन्द नहीं मिलते, पर जितनी कविता इसकी मिली है वह बड़ी ही चमत्कारिक है। इनका एक ग्रन्थ खोज में लिखा है। इसने वीर प्रधान कविता की है। घनश्याम (१७३७) के केवल स्फुट कवित्त मिले हैं, पर उनमें अद्भुत ज़ोर देख पड़ता है। इस समय के कवियों में यह कुछ विशेषता सी है, कि उनकी रचनाओं में प्राबल्य की मात्रा बहुत अधिक पाई जाती है। घनश्याम ने वीर एवं शृंगार दोनों ही रसों की सानुप्रास, भावपूर्ण एवं उत्कृष्ट कविता की है। नेवाज (संवत् १७३७) ने शकुंतला नाटक भाषा में कहा है और संयोग शृंगार में जैसी चटकीली रचना इसने की है, वैसी हिन्दी-साहित्य भर में कठिनता से मिल सकेगी। यह बड़ा ही रसिया कवि था। वृन्द (१७५२) ने नीति के दोहे अच्छे कहे और बाल अली (१७४९) ने सखी भाव से भक्ति पक्ष की कविता की।

# देव।

महाकवि देवदत्त उपनाम देव का जन्म १७३० में हुआ था और केवल षोड़श वर्ष की बाल्यावस्था में इन्होंने अष्टयाम और भावविलास जैसे उत्तम ग्रन्थ रच डाले थे, पर इनका वास्तविक कविताकाल १७५१ से माना गया है और वह १८०२ तक चला। इस भारी काल के तीन उपविभाग हैं, जिनमें से केवल दो की गणना पूर्वालंकृत हिन्दी के अन्तर्गत होती है, अर्थात् आदिम देवकाल (१७५१-७०) और माध्यमिक देवकाल (१७७१-९०)।

आदिम देवकाल (१७५१-७०) के नामी कवियों में छत्र, बैताल, आलम, शेख़, लाल, प्रियादास, गुरु गोविन्द-सिंह, चन्द, कवीन्द्र, श्रीधर, सूरति मिश्र और महाराजा अजीतसिंह हैं।

जैसे संस्कृत में कालिदास कविता में प्रायः सबसे बड़े माने जाते हैं, वैसे ही हिन्दी-साहित्य में महाकवि देव का जोड़ खोजना कठिन काम है। महात्मा तुलसीदास और सूरदास की उपमा सूर्य और चन्द्र से दी गई है, पर अनेक हिन्दी-मर्मज्ञों का यह मत है कि ऐसी दशा में देवजी को नभमंडल मानना पड़ेगा, कि जिसमें सूर्य, चन्द्र और तारागण उदय और अस्त होते एवं इधर उधर परिभ्रमण किया करते हैं, पर जिसका कहीं ओर छोर ही नहीं मिलता। उन लोगों का विचार है कि तुलसीदास और सूरदास महात्मा अवश्य बड़े थे पर कविता-मार्ग में वे देवजी के पीछे ही रह जाते हैं। हम लोग यद्यपि इस मत के मानने वालों में नहीं हैं, तथापि हम यह भी नहीं कह सकते कि देवजी की कविता

इन महात्माओं की रचनाओं से न्यून है। वास्तव में इन तीनों महापुरुषों की कविता में अलग अलग कुछ ऐसे विशेष गुण हैं कि इनमें से किसी को घट बढ़ कर कहना कभी मत-भेद से ख़ाली नहीं हो सकता। यह त्रिमूर्ति सचमुच ही धन्य है और इसी के बाहुबल से हिन्दी-साहित्य का पाया इतना ऊँचा है। हम दृढ़तापूर्वक कह सकते हैं कि ममता भाव को यथा-शक्ति पूर्ण रीति पर हटा कर एवं पक्ष-पात-रहित हो कर हमने भली भाँति विचार करने पर भी ऐसे तीन कवि किसी भी भाषा में नहीं देखे या सुने। यह सच है कि "क्या पिद्दी और क्या पिद्दी का शोरबा," अर्थात् हम लोगों की जानकारी ही कितनी कि जिसके बिरते पर हम ऐसी आतंकपूर्ण बातें करें, पर "निज पौरुष प्रमाण ज्यों मशक उड़ाहिँ अकाश" वाली कहावत के अनुसार यदि हम भी धृष्टता करके कुछ कहने का साहस करें, तो विद्वान् गण शायद हमें निंद्य न ठहरावेंगे। किसी किसी भाषा में दो एक परमोत्कृष्ट कवि पाये जाते हैं, पर ऐसे ऐसे तीन तीन कवि कहीं भी स्वप्न तक में नहीं हैं। देवजी ने ७२ या कम से कम ५२ ग्रन्थ बनाये हैं, जिनमें से २६–२७ का पता लग चुका है और नित्य नये नये ग्रन्थ मिलते जाते हैं। इनकी कविता माधुर्य और प्रसाद गुणों से परिपूर्ण है। उसमें काव्यांगों का भरपूर उत्कर्ष है और अनुभव कूट कूट कर भरा है। सभी के दो ही आँखें होती हैं, पर कवि कितना अधिक देख सकता है, इसे अनुभूत करने के लिए देव महाराज की कविता देखनी चाहिए। क्या मानुषीय प्रकृति, क्या अनेक प्रकार के भाव, क्या प्राकृतिक वर्णन और क्या भाषा की गम्भीरता, मधुरता एवं परिपकता, सभी बातों में देव

की प्रभा देखते ही बनती है; उसका वर्णन कर सकना दुस्तर है। भाषा को किसी कवि ने इतना भूषित नहीं किया है। इन्होंने दशांग काव्य पूर्णतया कहा है और उसके अतिरिक्त काव्य के अनेक नये अंग स्थापित कर दिये हैं। निदान उपर्युक्त दो महाकवियों को छोड़ इनका पद हिन्दी-साहित्य में सभी से ऊँचा है।

## पूर्व देव-काल।

इस काल में छत्र कवि ने महाभारत के विषय को सूक्ष्मतया विविध छन्दों में कहा और बैताल बन्दीजन ने बड़ीही सबल कविता की। ऐसी उद्दंड कविता हिन्दी में कोई भी नहीं कर सका है। आलम और शेख़ इस समय के बड़े प्रेमी कवि हैं। इनकी रचनायें अनुराग रसार्णव में डूबी हैं। उनसे सच्चा प्रेम झलकता है। गोरेलाल उपनाम लाल कवि इस समय का परमोत्तम कथा प्रासंगिक कवि है। इसने छत्रप्रकाश नामक ललित ग्रन्थ में महाराज छत्रसाल का जीवन-चरित्र संवत् १७६५ पर्य्यन्त लिखा है। जान पड़ता है कि यह कवि इस समय के पीछे जीवित नहीं रहा। इस ग्रन्थ में दोहा चौपाई छोड़ कर कोई भी छन्द नहीं है, परन्तु इन्हीं से यह अनमोल और मनोहर बना है। लाल के बराबर उत्तम कविता में उद्दंडता लाने में कोई भी कवि समर्थ नहीं हुआ है। भूषण, हरिकेस, शेखर और लाल, ये चारों बड़े उद्दंड लेखक हैं, परन्तु लाल का प्राबल्य इन सब में निकलता हुआ है, यद्यपि कुल मिलाकर ये भूषण के समान सत्कवि नहीं हैं। बैताल भी एक बड़ा ही उद्दंड कवि है, परन्तु उसके कथन कुछ ग्रामीणता लिये हुए हैं और लाल

साधु भाषा में अद्वितीय उद्दंडता लाये हैं। इस अमूल्य ग्रन्थ में कविता-सम्बंधी प्रायः सभी सद्गुण वर्त्तमान हैं। युद्धों का ऐसा उत्तम वर्णन बहुत स्थानों पर न मिलेगा। इस कवि ने उत्तमता में अपनी रचना गोस्वामी जी से मिला सी दी है, यद्यपि इन दोनों कवियों के ढंगों में बड़ा अन्तर है। लाल एक बड़ा ही अनमोल कवि है। गुरु गोविन्दसिंह सिक्खों के दसवें बादशाह थे। इन्हों ने सिक्खों में जातीयता का बीज बोया। इनकी कविता भी साधारणतया अच्छी थी। कवीन्द्र (१७६२) ने नायिका-भेद का वर्णन किया और कुछ उद्दंड वीर छन्द भी अच्छे रचे। इनकी भी कविता परम ललित है। सूरति मिश्र उत्तम कवि, उत्तम टीकाकार और उत्तम गद्य-लेखक हैं। आपने कई गम्भीर ग्रन्थ रचे हैं। महाराजा अजीतसिंह महाराजा जसवन्त सिंह के पुत्र और एक सुकवि हैं। प्रियादास ने १७६९ में नाभादास कृत भक्तमाल की एक उपयोगी छन्दो-बद्ध टीका रची। इसने महात्माओं के हालात जानने में समाज का अच्छा उपकार किया। आदिम देव-काल में विशेषतया देव, लाल, आलम और कवीन्द्र उत्कृष्ट कवि थे, तथा भूषण, मतिराम, हरिकेश आदि भी वर्त्तमान थे।

## माध्यमिक देव-काल।

माध्यमिक देवकाल (१७७१ से १७९० तक) में घनानन्द, श्रीपति, नागरीदास (महाराजा) भूधरदास, कृष्ण, जोधराज, गंजन, महबूब, प्रीतम और हरिचरणदास प्रसिद्ध कवि थे। घनानन्द (१७७०-९८) ने भक्ति और प्रेम-रसार्णव की अटूट लहरें

लहराईं हैं। ये बड़े ही प्रेमी पुरुष थे और इनकी रचना बड़े बड़े कवियों को मोहित करती है। भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र घनानन्द की रचनाओं के बड़े प्रेमी थे। सुजान नामक एक सुन्दरी पर घनानन्द आसक्त थे। उसकी प्रशंसा में इन्होंने कितने ही उत्कृष्ट छन्द रचे। श्रीपति दशांग कविता के एक भारी आचार्य थे। इन्होंने भी कुलपति की भाँति बड़ी गम्भीरता से रीति-वर्णन किया। इनकी चोरी बड़े बड़े कवियों ने की है। भाषा के परमोत्कृष्ट आचार्यों में इनकी भी गणना है। महाराज नागरीदास ( सावन्तसिंह ) कृष्ण-गढ़ के महाराज थे, परन्तु वृन्दावन और कविता के ये ऐसे प्रेमी थे कि राज छोड़ कर भजनानन्द और साहित्य-रचना में प्रवृत्त हुए। इन्हों ने सौर काल के ऋषि कवियों की भाँति बड़ी ही भक्ति-पूर्ण रचना में कृष्ण भगवान का शृंगारात्मक वर्णन किया। इनकी कविता तल्लीनता का पूरा परिचय देती है और वह प्रशंस-नीय है। भूधरदास एक प्रसिद्ध जैन कवि थे। इन्होंने साधारण ग्रन्थों के अतिरिक्त पुष्पपुराण नामक एक जैन पुराण की भी रचना की, जो इस मत में बड़ी पूज्य दृष्टि से देखी जाती है। कृष्ण कवि बिहारीलाल के पुत्र थे और इन्होंने अपने पिता की सतसई पर प्रति दोहे का भाव लेकर अच्छे सवैया छन्द बनाये। इनकी रचना प्रशंसनीय है। जोधराज ने प्राचीन भाषा में हम्मीर रासा नामक एक भारी और सराहनीय ग्रन्थ रचा, जिसमें वर्णनों की पूर्णता का कुछ स्वाद मिलता है। गंजन कवि ने क़मरुद्दीं ख़ाँ की प्रशंसा एवं शृंगार रस में बहुत अच्छे अच्छे छन्द कहे हैं। इनका ग्रन्थ बहुत ललित है। उसमें अनुप्रास एवं सबल भावों की

बहार है। महबूब ने भी ज़ोरदार कविता की और प्रीतम ने २२ छन्दों में केवल खटमलों का हास्य-पूर्ण वर्णन किया। हरिचरण दास एक सुकवि और भारी टीकाकार थे।

## भाषा।

ऊपर जो कुछ लिखा गया है उससे विदित होगा कि यह पूर्वालंकृत काल (१६८१—१७९०) हिन्दी-भाषा के लिए कल्पतरु हो गया है। जितने सुकवि जिस अधिकता के साथ इस चामत्कारिक समय में हुए उतने और किसी भी काल में नहीं देख पड़ते। इसमें सन्देह नहीं कि प्रौढ़ माध्यमिक हिन्दीवाला अर्थात् सौर—तुलसी काल भी, बड़ाही विशद हुआ है, पर कहनाही पड़ता है कि यह हिन्दी-काल कुल मिला कर उससे भी बढ़ा चढ़ा हुआ है। उसमें चार कवि परमोत्तम हुए अर्थात् तुलसी, सूर, केशव और हितहरिबंस; पर इस काल ने छः वैसेही कवि उत्पन्न करके दिखला दिये जिनमें देव, बिहारी, भूषण, मतिराम, सेनापति, और लाल गिने गये हैं। उनमें तीन कवि नवरत्नोंवाले और एक प्रथम कक्षा के हैं, और इधर चार नवरत्नों के और दो प्रथम श्रेणी के वर्तमान हैं। इन निकलते हुए कवियों को छोड़ कर दोनों कालों के शेष कवियों की ओर ध्यान देने से इनमें जो भेद है वह तत्कालही प्रकट हो जायगा। दूसरे काल के हरिकेस, नेवाज, चिंतामणि, कुलपति, कविराज, शम्भुनाथ, घनश्याम, नागरीदास, वैताल, घनानन्द, श्रीपति, गंजन इत्यादि के सामने पहले (सौर—तुलसी) काल के तीन चार कवियों से अधिक

कदापि नहीं गिनाये जा सकते। कुल मिला कर यह दूसरा काल हिन्दी-साहित्य के लिए एक दम अद्वितीय है। ऐसी दशा में आश्चर्य्य के साथ कहना पड़ता है कि कतिपय विद्वानों ने इसी समुज्ज्वल काल के एक वृहत् विभाग को दूसरी श्रेणी के कवियों और टीकाकारों का समय (the age of 2nd rate poets and commentators) बतलाया है! जिस काल में देव की प्रायः समस्त रचनायें आ जावें, और जिसमें भूषण, मतिराम, लाल, तथा ऊपर लिखे हुए अनेक अन्य कवि काव्य कर रहे हों, एवं पीछे से जिसको ठाकुर, बोधा, सीतलदास, दूलह, सूदन, इत्यादि अनेक कवियों ने अलंकृत किया हो, उसका यों अपमान करना किसी ज्ञाता पुरुष को शोभा नहीं देता। अस्तु। इस समय में भाषा की उन्नति प्रायः चरम सीमा पर पहुँच गई। दूषणों को न आने देकर, एवं भाव न बिगाड़ कर कवियो ने भाषा को यथासम्भव पूर्णतया अलंकृत कर दिया और उसमें सभी प्रकार से परिपक्वता आ गई। गद्य के कुछ लेखक अवश्य हुए, पर इस काल तक उसकी साहित्य में गणना नहीं हो सकी। इस काल में वीर काव्य और विविध विषयों की चाल हिन्दी में भली भाँति पड़ गई और अनेक शूर वीरों के प्रभाव के सम्मुख सम्भव था कि शृंगार काव्य की प्रथा मन्द पड़ जाती, पर शृंगार तरु की जड़ें हमारी भाषा-भूमि में बहुत गहरी पहुँच चुकी थीं, सो वे न हिल सकीं और शृंगार की भी कविता का प्रभाव बना रहा, वरन् आगे चलकर वह और भी प्रबल पड़ गया। यों तो भाषा के प्रथम आचार्य्य केशवदास जी हैं, पर नायिका-भेद और रीति-ग्रन्थों के लिखने की

परिपाटी ठीक ठीक इसी काल में पड़ी। इसी काल में कालिदास त्रिवेदी ने हज़ारा नामक प्रसिद्ध संग्रह-ग्रन्थ लिखा और टीकायें रचने की चाल पड़ी। सारांश यह कि इस समय के हिन्दी का आगस्टन काल ( Auguston age ) कह सकते हैं।

---

# अध्याय चौथा।

## उत्तरालकृत हिन्दी ( १७९१-१८८९ )

अभी महाकवि देव का ही समय चला जाता था, पर थोड़े दिनों पीछे ( १८०२ में ) उनका शरीर पंचत्व को प्राप्त हुआ और हिन्दी-साहित्य की कुछ कुछ अवनति हो चली। कतिपय अन्य कवियों ने अवश्य ही उत्कृष्ट कविता की, पर उनके पीछे वह बात न रही। तो भी बेनी प्रबीन, शेषर, वृन्दावन और परताप के होते हुए भाषा की न्यूनता नहीं होने पाई।

इस बृहत् काल को भी हम पाँच उपविभागों में विभक्त करते हैं, पहला अंतिम देव-काल, जिसको हम दास-काल कहेंगे ( क्योंकि इस में दास काल की ही बातों की विशेषता पाई जाती है ) ( १७९१-१८१० ), दूसरा सूदन-काल ( १८११-३० ), तीसरा रामचन्द्र का समय ( १८३१-५५ ), चौथा बेनी प्रबीन का समय (१८५६-७५) और पाँचवाँ पद्माकर काल (१८७६-१८८९)।

### दास-काल।

दास-काल ( १७९१-१८१० ) में राजा गुरुदत्तसिंह, तोष, दलपतिराय, वंसीधर, शिवनारायण, सोमनाथ, रसलीन, रघुनाथ,

ललित किशोरी व ललित मोहनी, चाचा हित वृन्दावन, गिरिधर कविराय, नूर मुहम्मद, ठाकुर, दूलह, शिव, गुमान, कुमार मणि भट्ट, सरजूराम, शम्भुनाथ मिश्र, भगवन्त राय खीची और शिव-सहाय सुकवि हैं।

भिखारीदास ( उपनाम दास ) का कविता-काल १७८५ से १८०७ तक माना गया है। यह बड़ा भारी कवि था और इसकी भाषा ख़ूब मधुर है। चाहे किसी दूसरे का भी भाव हो, पर इन के वर्णन कर देने के पीछे वह भाव प्रायः इन्हीं का सा हो जाता था। इन्होंने कई ग्रन्थ रचे हैं, जिनमें शृंगार-निर्णय और काव्यनिर्णय प्रधान हैं। यह भाषा-काव्य का भारी आचार्य्य है। राजा गुरुदत्त-सिंह ने शतसई बहुत सोहावनी कही है। इनके अनेक दोहे विहारी से बिलकुल मिल जाते हैं, एवं स्वतंत्र रीति पर भी वे परम प्रशंस-नीय हैं। इनके दोहे में भाषा और भाव दोनों का सौन्दर्य्य परम प्रशस्त एवं संक्षिप्त गुण दर्शनीय है। तोष ( १७९१ ) ने सुधानिधि नामक एक अच्छा नायिका-भेद का ग्रन्थ बनाया। इनके उदाहरण साफ़ एवं आचार्य्यता माननीय है। दलपतिराय और बंसीधर मिल कर काव्य करते थे। इन्होंने भाषाभूषण की टीका बड़ी ही विशद बनाई और कविता अच्छी की। शिवनारायण ने ग़ाज़ीपुर में एक पंथ चलाया और ११ ग्रन्थ निर्माण किये। सोमनाथ ( १७९४ ) इस समय का भारी कवि और आचार्य्य है। इसने निर्दोष कविता की और काव्यांगों का बहुत साफ़ वर्णन किया। रसलीन ( १७८४-९९ ) ने दोहों में रस-विषय को सांगोपांग वर्णित किया। इसके दोहे बड़े ही मनोहर होते थे। रघुनाथ ( १७९६ )

भाषा-काव्य में अलंकारों के नामी आचार्यों में से हैं। यद्यपि इनकी भाषा वैसी नहीं थी, तथापि कविता इन्हों ने अच्छी एवं सारगर्भित की और खड़ी बोली में भी छन्द रचे। ललितकिशोरी और ललितमोहनी ने ब्रजभाषा गद्य में एक ग्रन्थ बनाया है, जिसमें कुछ कुछ खड़ी बोली का भी ढंग आ जाता है।

चाचा वृन्दावनहित (१८००) इस समय में एक परम प्रशंसनीय और भारी कवि हो गये हैं। यह महात्माजी श्रीस्वामी हरिवंशहित के सम्प्रदाय में थे। सुना जाता है कि इनकी सवा लक्ष वाणी वर्तमान है। कोई साढ़े १८ हज़ार पद इनके हमने भी देखे हैं। स्मरण रहे कि महात्मा सूरदास के चार पाँच हज़ार पदों से अधिक नहीं मिलते। चाचाजी की भाषा परम ललित और मधुर है। यह कृष्णानन्द में डूबे हुए थे। कुल मिलाकर इनका पद हिन्दी-काव्य में बहुत ऊँचा है। गिरिधर कविराय ने कुंडलिया छन्दों में दैनिक व्यवहारों और साधारण नीति अत्यन्त यथेष्टता के साथ कही हैं। नूर मुहम्मद ने जायसी की भाषा में उसी ढंग की इन्द्रावती नामक प्रेम-कहानी लिखी। ठाकुर कवि ने सवैयाओं में बड़ीही टकसाली कविता की। इसकी कविता हृदय पर चोट पहुँचानेवाली तथा सच्चे प्रेम से परिपूरित है। यह कवि औवल नम्बर का रसिया था और इसकी कहावत ऐसी मधुर और सरस है कि उसके पढ़ने में उत्तरोत्तर आनन्द बढ़ता ही जाता है। इसके सवैया देव के छंदों से पूरी टक्कर लेते हैं और भाव प्रायः सदाही नवीन एवं परम चमत्कारी होते हैं। यदि इसकी अधिक कविता मिल जाय तो शायद यह महाकवि नवरत्न वालों

तक का सामना कर सके। अब भी इसका स्थान प्रथम कक्षा के कवियों में ऊँचा है। गुमान मिश्र (१८०१) ने नैषध-काव्य का विविध छन्दों में उलथा किया।

दूलह त्रिवेदी (१८०२) की गणना हिन्दी के नामी आचार्य्यों और कवियों में है। अलंकार के ये महाशय मुख्य सूत्रकार हैं। जैसे पिंगल में मनीराम हुए हैं, वैसे ही इस विषय (अलंकारों) को अत्यन्त सूक्ष्म रीति से लक्षणों और उदाहरणों सहित दूलह ने ख़ूबही साफ़ कर दिया है। सरजूराम ने दोहा चौपाइयों में जैमिन-पुराण की साधारणतया अच्छी रीति से रचना की। शम्भुनाथ मिश्र ने नायिका-भेद-विषयक कविता की। भगवंतराय खीची कवियों के कल्पवृक्ष एवं स्वयं सुकवि थे। शिवसहायदास ने पखाने लिखे हैं। पखाने शब्द उपाख्यान का अपभ्रंश है। ऐसी कविता में लोकोक्तियाँ कही जाती हैं। इनके साथ दास का समय समाप्त होता है। अवश्यही इसमें नवरत्नोंवाला कोई कवि नहीं हुआ (यद्यपि यह स्मरण रखना चाहिए कि इसमें स्वयं देवजी बहुत काल तक कविता करते रहे थे), पर प्रथम श्रेणी के दो भारी कवि, तथा अन्य कई एक उत्कृष्ट लेखक थे। कुल मिला कर यह समय समुज्ज्वल था। इस काल में आचार्य बहुत हुए और नायिका-भेद की प्रथा दृढ़तर होगई, एवं शृंगार कविता की ओर कविजनों की प्रवृत्ति विशेषतया बढ़ी।

## सूदन-काल।

सूदन-काल (१८११—१८३०) में मुख्य कवि गण के नाम ये हैं:—बोधा, सहजो बाई, गणेश, मन बोधझा, अक्षर अनन्य,

हंसराज, बैरीसाल, किशोर, पुखी, रतन, दत्त, नाथ, ब्रजबासीदास, शिवनाथ द्विवेदी, मनीराम मिश्र, मनभावन और तीर्थराज। बोधा एक बड़ा ही प्रेमी कवि है और इसकी कविता बड़ी ही सरस एवं प्रेमपूर्ण है। ऐसी सूक्ष्म दृष्टि बहुत कम कवियों में पाई जाती है। बोधा ने भाव और भाषा दोनों का अच्छा चमत्कार दिखाया है और सब वर्णनों में प्रेम ही प्रधान रक्खा है। इनका कविता-काल १८३० से प्रारम्भ होता है। सूदन एक बहुत बढ़िया कथा प्रासंगिक कवि है। इन्होंने भरतपूर के महाराजकुमार सूरजमल का यश उत्कृष्ट कविता में गाया। इन्होंने ब्रज भाषा में कविता की, परन्तु अन्य कई भाषाओं का भी यत्र तत्र व्यवहार किया। इनकी रचना परम गम्भीर और ओजस्विनी है। इन्होंने १८१० के पीछे कविता की। देवीदत्त ने वैतालपच्चीसी बनाई। सहजो बाई (१८१५) ने भगवद् भक्ति अच्छी कही है। सुन्दरि कुँवरि की भी कविता रसवती है। मनबोध झा (१८२०) विहार के एक अच्छे नाटककार थे। अक्षर अनन्य (१८२०) भारी धर्मप्रचारक हो गये हैं। बख़्शी हंसराज (१८२०) पन्नावाले ने सनेहसागर में बड़ी सरस और लुभावनी कविता में कृष्णकथा कही। बैरीसाल (१८२५) अलंकारों के एक भारी आचार्य्य समझे जाते हैं। इन्होने प्रायः दोहों में ही रचना की है, पर वह सर्वथा प्रशंसनीय है। किशोर (१८२५) ने नायिकाभेद और षट् ऋतु की प्रशंसापात्र कविता की। इनकी भाषा में मिलित वर्ण कम हैं और अनुप्रास का इन्होंने विशेष ध्यान रक्खा। रतन कवि (१८२६) अलंकारों के आचार्य्य हैं। इनका रचना-चमत्कार बहुत ऊँचे दरजे

का है। दत्त (१८२७) ने लालित्य लता नामक उत्कृष्ट अलंकार-ग्रन्थ रचा। कहते हैं कि ग्वाल और पद्माकर से इनकी नोकझोंक रहती थी, परन्तु ये दोनों कवि इनसे कुछ पीछे के समझ पड़ते हैं। सम्भव है कि किसी समय में ये तीनों कवि समकालीन रहे हों। इनकी रचनायें समकक्ष हैं। इनमें शब्द-लालित्य की प्रधानता है। ब्रजबासीदास ने ब्रजबिलास नामक परम प्रसिद्ध ग्रन्थ बनाया। यह भी रामायण के पीछे बहुत पढ़ा जाता है, यद्यपि इसकी कविता साधारण है। शिवनाथ ने नायिकाभेद वर्णन किया, जिसमें सानुप्रास कविता है। संवत् १८२८ से गोकुलनाथ, गोपीनाथ और मणिदेव महाभारत का प्रसिद्ध छन्दोबद्ध उल्था करने लगे, जो संवत् १८८५ के लगभग समाप्त हुआ। यह बड़ा भारी ग्रन्थ है और इससे भाषा-भंडार के कथा-विभाग की बहुत अच्छी पूर्ति हुई है। यह ग्रन्थ बड़ा ही रोचक है। इन तीनों कवियों ने अपनी रचना-शैली इसमें बिलकुल मिला दी है। ये कवि इस ग्रन्थ के कारण बड़े धन्यवाद के योग्य हैं। गोकुलनाथ ने अन्य विषयों के भी कई सुन्दर ग्रन्थ बनाये हैं। मनीराम मिश्र (१८२९) पिंगल के बहुत बड़े आचार्य्य हैं। इन्होंने सूत्रों की भाँति बहुत थोड़े छन्दों में पिंगल का सारा विषय कह दिया। इनकी कविता सर्वतोभावेन प्रशंसनीय है। मनभावन और तीर्थराज भी साधारणतया अच्छे शृंगारी कवि थे। सूदन-काल के कवियों में नायिका-भेद पर कविता करने का विशेषतया चाव रहा। इस समय में बहुत ऊँचे दर्जे के कवि अधिक नहीं हुए और दास काल की यह समानता नहीं कर सकता, परन्तु फिर भी अच्छे कवियों का इसमें अभाव न था।

# रामचन्द्र-काल ।

रामचन्द्र-काल (१८३१-१८५५) में मुख्य कवियों के नाम ये हैं:—चंदन, सीतल, कलानिधि, विश्वनाथ, जनगोपाल, मंचित, मधुसूदनदास, नीलसखी, देवकीनंदन, मनियार, हृदयनिवास, महाराजा रामसिंह, भान, हठी, थान, बेनी और भैान। रामचन्द्र पंडित (१८४०) का चरणचंद्रिका नामक केवल एक ग्रन्थ देखने में आया है, परन्तु उसी में इन्होंने चकाचैांध कर देने वाला पूरा चमत्कार दिखा दिया है। इसमें केवल ६२ छन्दों द्वारा श्री देवीजी के चरणों का वर्णन बड़ी ही ओजस्विनी भाषा में किया गया है और उपमा रूपकादि द्वारा कवि ने इसमें सैकड़ों विषयों का ज्ञान पूरी तरह प्रदर्शित कर दिया है। चरणों के छोटे से विषय पर ऐसी रचना देख कर इस कवि की कवित्व शक्ति की मुक्तकंठ से प्रशंसा करनी पड़ती है। चंदन (१८३०) ने बहुत से उत्कृष्ट और रुचिकर ग्रन्थ लिखे हैं। इनकी कविता सरस और मनोहर है। ये फ़ारसी के भी अच्छे कवि थे, जिसमें अपना नाम संदल रखते थे। एक बार शाह अवध ने इन्हें बुलाया, पर ये वहाँ जाने पर सम्मत न होकर श्री काशी जी चले गये। सीतल (१८३०) ने अपनी पूरी रचना खड़ी बोली में की। वह बड़ी चटकीली तथा उत्तम है। इनसे पहले और किसी कवि ने ऐसी उत्तम भाषा में खड़ी बोली की रचना नहीं की और न अब तक भी कोई इनके समान रचना करने में समर्थ हो सका है। इनका रचा हुआ चार भाग गुलज़ार चमन सुना जाता है, जिसमें केवल एक हमारे पास है। इन्होंने लाल-

विहारी को ईश्वर मान कर उसी की प्रशंसा में अपनी सब रचना की है, जो सर्वथा प्रशंसनीय तथा दर्शनीय है। जन गोपाल (१८३३) की भाषा और भावों में जो गम्भीरता पाई जाती है, वह सिवा परमोत्तम कवियों के और कहीं नहीं देख पड़ती। मंचित बुँदेलखंडी (१८३६) ने कृष्णायन तथा सुरभी दान लीला नामक दो परमोत्कृष्ट ग्रन्थ रचे। कृष्णायन कृष्णखंड के आधार पर बढ़िया भाषा में रचा गया है और उसकी रचना कथा प्रासंगिक ग्रन्थों में तुलसीकृत रामायण के ढंग पर की गई है। उत्तमता में भी वह दो चार को छोड़ प्रायः सभी कथा प्रासंगिक ग्रन्थों से श्रेष्ठतर है। सुरभी दानलीला भी मनोहर भाषा में सरस ग्रन्थ है। यह महाकवि लाल तथा सेनापति का समकक्ष है। मधुसूदनदास (१८३९) ने रामाश्वमेध नामक एक भारी ग्रन्थ दोहा चौपाइयों में बनाया, जो भक्तिभाव से पूर्ण तथा सुपाठ्य है। नील सखी की वाणी (१८४०) बड़ी ही सरस और भावपूर्ण है। देवकीनंदन (१८४१) ने नायिका-भेद तथा अलंकारों का गम्भीर एवं कठिन वर्णन किया। इनकी रचना प्रशंसनीय है। इन्होंने कुछ कुछ कूट कविता भी की। मनियारसिंह और कृपानिवास ने भी रचना चमत्कारिक की है। हठी (१८४७) ने बड़ी ही सरस और मधुर कविता रची। थान (१८४८) इस समय का बड़ा ही उत्कृष्ट कवि हो गया। यह चंदन कवि का भानजा था। इसकी रचना में भाषा तथा भावों का बहुत अच्छा चमत्कार देख पड़ता है। इन्होंने अपनी कविता में काव्यांगों के लाने का पूर्ण प्रयत्न किया। इनके ग्रन्थ में जो काव्यांग जहाँ पर आ गया है उसका लक्षण भी उसी जगह लिख दिया गया

है। इनकी रचना में अच्छे छंद बहुतायत से पाये जाते हैं। बेनी बंदीजन (१८४९) ने कई ग्रन्थ बनाये। इनके भँड़ौआ बड़े ही उद्दण्ड तथा भावपूर्ण होते थे। वह संख्या में भी अधिक हैं। कविता भी यह अच्छी करते थे। भैान भाट (१८५१) की भी कविता रसपूर्ण होती थी। कृष्णदास ने (१८५३) माधुर्य लहरी नामक एक प्रशंसनीय ग्रन्थ बनाया, जिसमें उत्कृष्ट कविता में कृष्ण-कथा कही गई है। इस समय में चन्दन, मंचित, सीतल, रामचन्द्र श्रौर थान भारी कवि थे तथा श्रौर भी उत्कृष्ट कवि वर्तमान थे। सीतल की समानता अँगरेज़ी के कवि बाईरन से की जा सकती है। यह छोटा सा समय भाषा-साहित्य के लिए बड़े ही गौरव का था।

## बेनी-प्रबीन-काल ।

बेनी-प्रबीन-काल (१८५६ से १८७५) के प्रधान कवियों में राजा यशवंतसिंह तेरवा, गणेश, क्षेमकरण, भंजन, करण, सम्मन, मून, लल्लूलाल, सदल मिश्र, गुरदीन पाँडे, सुवंश शुक्ल, महाराजा मानसिंह, महाराजा सुंदरसिंह, ललकदास, सागर, खुमान, धनी-राम श्रौर महाराजा जैसिंह का नाम लिया जा सकता है।

बेनीप्रबीन (१८७४) लखनऊ-निवासी ऊँचे के वाजपेयी थे। इनकी रचना बड़ी सरस श्रौर सुहावनी है श्रौर भाषा में मिलित वर्ण बहुत कम आने पाये हैं। प्राकृतिक वर्णन भी इन्होंने अच्छे किये। इनकी रचना विशेषतया शृंगार-पूर्ण है। राजा जसवंत-सिंह तेरवा-नरेश (१८५५) ने नायिकाभेद का अच्छा ग्रन्थ बनाया। गणेश (१८५७) ने वाल्मीकीय रामायण के कुछ अंशों का अनुवाद किया। करण की कविता में काव्य-सामग्री प्रचुरता से मिलती है।

सम्मन ( १८६० ) कृत नीति के दोहे शिक्षा-पूर्ण हुए हैं। लल्लूलाल (१८६०) ने खड़ी बोली और व्रज भाषा मिश्रित गद्य में कई ग्रन्थ रचे और सदल मिश्र ने ( १८६० ) शुद्धतर खड़ी बोली में नासकेतोपाख्यान की रचना की। वर्त्तमान गद्य-प्रणाली को इन्हीं दोनों ने परिमार्जित तथा वर्द्धित किया था। सुवंश शुक्ल ( १८६२ ) के कई बढ़िया ग्रन्थ हैं। ललकदास ने ( १८७० ) सत्योपाख्यान नामक दोहा चौपाइयों में रामकथा-विषयक एक सोहावना ग्रन्थ रचा, जिसमें बालकांड की कथा बड़े विस्तार के साथ वर्णित है। सागर बाजपेयी ( १८७० ) ने रसमयी रचना की है। इनका कोई ग्रन्थ नहीं मिला, परंतु संग्रहों में इनके बहुत से मनोरंजक सवैया देखे जा हैं। धनीराम ( १८७० ) भाट प्रसिद्ध कवि सेवक के पिता थे इनकी रचना मनोहर है। जैसिंह महाराजा रीवाँ ने ( १८७३ ) क अच्छे ग्रन्थ बनाये। इस समय से गद्य-काव्य की कुछ विशेषत होने लगी। जिस प्रकार देवकाल से दासकाल कविता की उत्तमत में कुछ घटता सा रहा, उसी तरह उसके पीछे भी क्रमशः कवित शक्ति का कुछ कुछ ह्रास सा होता चला आया है। यद्यपि गणन में कविजन विशेषता से विद्यमान रहे और यत्र तत्र अच्छे कवि भी देख पड़ते हैं, तथापि अब कविता का वह पूर्ववाला मनोहर रूप नहीं दर्शित होता। रामचन्द्र-काल इस कथन के बाहर है।

## पद्माकर-काल।

पद्माकर-काल ( १८७६ से १८८९ तक ) में वृन्दावन, महराज रामसहायदास, ग्वाल, चन्द्रशेखर बाजपेयी, प्रेमसखी, प्रताप

श्रीधर, दीनदयालगिरि, महाराज बलवानसिंह, द्विज कवि, गुरुदत्त शुक्ल और महंत युगुलानन्य शरण प्रधान कवि हुए हैं।

पद्माकर का कविता-काल बहुत समय से चला आता है, परन्तु कालक्रमानुसार हमने पद्माकर को उनके अंतिम काल का नायक माना है। इस समय कई बड़े बड़े कवि वर्तमान थे, परन्तु पद्माकर की ख्याति सबसे अधिक थी। इन्होंने कई प्रकृष्ट ग्रन्थ बनाये, जिनमें केवल "जगद्विनोद" शृंगाररस का है, परन्तु इनकी रचना में यही सबसे अधिक प्रसिद्ध है। इसमें रसभेद तथा भावभेद का विस्तृत वर्णन साफ़ उदाहरणों द्वारा किया गया है। इनकी गंगालहरी तथा प्रबोधपचासा भी अच्छे हैं। पद्माकर ने अपनी रचना में शब्द-चमत्कार लाने का सबसे अधिक ध्यान रक्खा, परतु भाव की ओर तादृश निगाह नहीं की। अँगरेज़ी के कवि सर वाल्टर स्काट से इनकी समानता की जा सकती है। इन दोनों कवियों ने बड़ी उड़ती हुई भाषाओं में रचनायें कीं हैं। दैवात् इन दोनों की मृत्यु भी एक ही संवत् में हुई। पद्माकर ने शृंगार, वीर तथा भक्ति, इन तीनों विषयों पर मनोहर ग्रन्थ रचे हैं। सर्वसाधारण भापाकाव्यप्रेमी इन्हें बड़े बड़े कवियों का समकक्ष समझते हैं। कविता के कारण पद्माकरजी का सदैव अच्छा सम्मान रहा और कविता ने इनको कामधेनु का फल दिया। ये उत्कृष्ट कवि थे।

वृंदावनजी (१८७५) जैन कवियों में अच्छे माने गये हैं। रामसहाय ने (१८७७) दोहों में रामसतसई नामक परमोत्तम शृंगार-ग्रन्थ रचा। इस सरस कवि ने विहारी के पैरों पर पैर रक्खे

हैं और दो तीन सौ दोहे तो ऐसे बढ़िया रचे हैं, कि यदि वे विहारी के दोहों में मिला दिये जायँ, तो बिहारी के दोहे याद न रखने वाला उन्हें शायद पृथक् न कर सके। इनकी रचना बड़ीही मधुर है। इन्होंने अन्य ग्रन्थ भी बनाये हैं। ग्वाल (१८७९) ने बहुत से बढ़िया ग्रन्थों की रचना की, जो सरस, मधुर और प्रशंसनीय हैं भाषा-चमत्कार पर इनका भी ध्यान विशेषतया रहता था चन्द्रशेखर बाजपेयी ने १८७७ से १९३२ पर्यंत काव्य-रचना की इन्होंने श्रृंगाररस के उत्तम छन्द बनाये तथा हम्मीर हठ नामक वीररस-प्रधान एक बहुत ही अनूठा एवं सबल ग्रन्थ रचा इनकी वीर-कविता में बल एवं उद्दंडता की मात्रा बहुत विशेष है। इन्होंने बड़ी सजीव तथा प्रथम श्रेणी की रचना की है प्रतापसाहि (१८८२) की भाषा मतिराम की भाषा से बहुत मिल जाती है और उत्तम छन्दों की संख्या भी इनकी सव्यंग्य रचना में बहुत विशेष है। उसमें उद्दंडता भी पाई जाती है। ये काव्यांगों के एक अच्छे ज्ञाता थे। कुल मिला कर प्रताप एक बड़ाही प्रशंसनीय कवि है। बाबा दीनदयालगिरि (१८८८) भी काशी के सुकवि थे। इन्होंने अन्योक्तियाँ अच्छी कहीं हैं। काशिराज महाराजा बलवानसिंह ने (१८८९) चित्र-काव्य बहुत ही प्रशसनीय लिखा है। इनकी पुस्तक में सात सात अर्थ तक के छन्द हैं, परन्तु भाषा उनकी तनिक भी बिगड़ने नहीं पाई है। द्विज कवि मन्नालाल ने अच्छा संग्रह तैयार किया और गुरुदत्त शुक्ल ने अन्योक्ति-रचना प्रशंसनीय की। महंत युगुलानन्य शरण ने बहुत से बड़े बड़े तथा प्रशंसनीय ग्रन्थ रचे। इनका श्रम सराहनीय तथा अनुकरणीय है।

## विचार ।

पद्माकर से कुछ पहले कवियों की लेखनी कुछ मद सी पड़ गई थी, परन्तु इस छोटे १५ साल के समय में बहुत से श्रेष्ठ कवियों ने कविता देवी को अपनी चमत्कृत रचना से अलंकृत किया जिसे देख कर आत्मा हर्षित तथा प्रफुल्लित हो जाती है।

यह उत्तरालंकृत काल ऐसे समय आरम्भ हुआ, जब हिन्दी की पूर्ण उन्नति हो चुकी थी और वह अच्छे प्रकार से अलंकृत भी थी। इन कारणों से उसके अधिकतर उन्नत होने का विशेषतया मौक़ा नहीं था। फिर भी पद्माकर आदि कवियों ने उसके अधिकाधिक सुसज्जित करने का प्रयत्न नहीं छोड़ा, जिसका फल यह हुआ कि कवियों का ध्यान भाषा की ओर विशेषतया होने लगा और भाव की ओर कम। यह बात पूर्व काल में नहीं हुई थी। इस उत्तर काल में प्रथम श्रेणी के ठाकुर आदि दोही तीन कवि हुए, परंतु अन्य ऊँची श्रेणियों में बहुत से कवि थे। इसमें नायिका-भेद, नखशिख, इत्यादि पर ग्रंथ लिखने की परिपाटी दृढ़ होगई और आचार्यों की संख्या बहुत बढ़ी। उत्कृष्ट कवियों के होते हुए भी इस समय नवरत्न का एक भी कवि नहीं हुआ, सो अंतिम दोनों कालों की अपेक्षा यह समय कुछ फीका सा जँचता है, यद्यपि नवरत्न और प्रथम श्रेणी को छोड़ कर शेष श्रेणियों के कवि इसमें बहुत अधिकता से हुए। इस काल के आरम्भ होने से थोड़े ही दिन पीछे भारत में कादरता का सिक्का जमा, अतः वीरकाव्य इस समय पूर्वालंकृत काल से कम हुआ

और विविध विषयों के वर्णनों की परिपाटी ने भी समुचित उन्नति नहीं पाई। सारांश यह कि जो अलौकिक उन्नति पूर्वालंकृत-काल में प्रारम्भ हुई थी, वह उत्तर-काल में विशेषतया घटी तो नहीं, परंतु आगे भी न बढ़ सकी। उत्तर-काल में भाषा-सम्बन्धी एक यह उन्नति अवश्य हुई कि खड़ी बोली के पद्य और गद्य दोनों का मान बढ़ा। रघुनाथ ने खड़ी बोली पद्य का औरों की अपेक्षा कुछ विशेष व्यवहार किया। सीतल ने केवल उसी में रचना की। इसी प्रकार लल्लू जी लाल तथा सदल मिश्र से गद्य की प्रथा ने बल पाया। हम ने लिखा है कि देव-काल (संवत् १८००) के पीछे हिन्दी-साहित्य में कुछ अवनति सी होने लगी। यह उत्तरालंकृत हिन्दी के समय (संवत् १८८९) तक, बरन् अद्यावधि बढ़ती ही गई, क्योंकि इस बृहत् समय में नवरत्नों में केवल एक महानुभाव की गणना हो सकी और प्रथम कक्षा के भी बहुत कवि नहीं हुए। पर इससे कोई यह न समझ बैठे कि तुलनाजन्य भाव से न देखने पर भी हिन्दी-काव्य में कोई वास्तविक हीनता आ गई। बात यह है कि जहाँ हमारे साहित्य-भंडार में मतलब वाली कलाओं का प्रायः अभाव सा है, वहाँ निस्सन्देह कोरी कविता में (जिसे प्रसिद्ध अँगरेज़ी लेखक जान लाक ने ठीक ही pleasant air but barren soil, अर्थात् सुहावनी वायु परन्तु ऊसरमय पृथ्वी वाली वस्तु कही है,) हिन्दी का सिर बहुत ऊँचा है। जैसे भारी और उत्तम महाकवि इसमें हो गये हैं, वैसे दूसरी भाषाओं में कहीं दृष्टिगोचर नहीं होते। अतः हिन्दी-साहित्य में जो दूसरी कक्षा के भी कवि ("2nd rate poets") हैं, उनकी समता वाले साहित्य-सेवी

अन्य भाषाओं में बहुत नहीं मिल सकते। इस निगाह से देखने पर यद्यपि संवत् १८०२ ( अर्थात् सन् १७४५ न कि पूरी १८ वीं ईसवी शताब्दी ) से हिन्दी-साहित्य तुलसी, सूर, देव और बिहारी जैसे धुरंधर कवियों को नहीं उत्पन्न कर सका और इस विचार से कहा जा सकता है कि उस काल में दूसरी कक्षा के ही कवि ( 2nd rate poets ) हुए हैं, तथापि निरानुषंगिक भाव से यह कदापि नहीं कह सकते कि वास्तव में अन्य भाषाओं के सामने हिन्दी का पद साहित्य-विभाग में इस समय दब गया। हम यह सब ममता-भाव से नहीं कहते, बरन भली भाँति विचारने के पश्चात् हमारी यही अनुमति दृढ़तापूर्वक स्थिर होती है।

---

# पाँचवाँ अध्याय।

परिवर्तन-कालिक हिन्दी (१८८९ सं० से १९२५ तक)। अँगरेज़ी राज्य का प्रभाव बेनी प्रवीन के समय से हिन्दी पर कुछ कुछ पड़ने लगा था और प्रेस भी इसी समय से भारत में स्थापित होने लगे थे, जिन से भाषा को बहुत लाभ पहुँचा और पहुँच रहा है। उक्त राज्य की सहगामिनी शांति भी उसी के साथ आने लगी। प्रेसों एवं शांति के प्रभाव उत्तरोत्तर उन्नति करते हुए इस परिवर्तन-काल में हिन्दी के पूर्ण सहायक हुए। १९१४-१५ वाला सिपाही-विद्रोह पठित समाज से कुछ भी वास्ता नहीं रखता था और न उसका लेश मात्र प्रभाव हिन्दी-साहित्य पर पड़ा।

परिवर्तन-काल को हम दो उपविभागों में विभक्त करेंगे, अर्थात् द्विजदेव-काल १८८९ से १९१५ तक, और दयानंद-काल १९१६ से १९२५ तक।

# महाराजा मानसिंह द्विजदेव-काल।

इस काल (१८८९ से १९१५ तक) में स्वयं द्विजदेव के अतिरिक्त ललितकिशोरीजी, उमादास, जीवनलाल नागर, निहाल, देवकाष्ठजिह्वा, नवीन, कृष्णानंद व्यास, गणेशप्रसाद फर्रुख़ाबादी, माधव, क़ासिमशाह, गिरिधरदास, पजनेस, सेवक, महाराजा रघुराजसिंह, शम्भुनाथ मिश्र, सरदार, बलदेवसिंह, पण्डित प्रवीन, अनीस, राजा शिवप्रसाद, गुलाबसिंह, बाबा रघुनाथदासराम-सनेही और लेखराज प्रधान कवि और लेखक थे।

ललितकिशोरीजी का रचना-काल संवत् १९१३ से आरम्भ होता है। इन्होंने प्राचीन प्रथा की कविता सौर-काल के समान भक्ति-पूर्ण पदों में की, जो सर्वथा प्रशंसनीय है। इसका विषय भी प्राचीन काल की भाँति कृष्ण-भक्ति-सहित शृंगारात्मक है। ये महाशय लखनऊवाले प्रसिद्ध साहजी के घराने के थे और इनका नाम साह कुंदनलाल था। भक्तिभाव के कारण ये श्रीवृंदावन में रहने लगे थे, जहाँ इन्होंने एक बड़ाही बढ़िया पच्चीकारी का मंदिर बनाया। इनके भाई ललितमाधुरीजी कविता तथा मंदिर-निर्माण में इनके साझी थे।

उमादास और जीवनलाल नागर ने बहुत से ग्रन्थ रचे। देवकाष्ठजिह्वा (१८९७) की कविता भक्तिभाव से पूर्ण होती थी। नवीन (१८९९) की रचना अनुप्रासों एवं अन्य ढंगों में पद्माकर से मिलती है और उत्तमता में भी उसीके समान है। कृष्णानंद व्यास (१९००) ने रागसागरोद्भव रागकल्पद्रुम

नामक पदों का भारी संग्रह बनाकर मुद्रित कराया। इसमें ब्रजमंडल तथा अन्य स्थानों के २०५ भक्तों की कविता संग्रहीत है। गणेशप्रसाद फरुखाबादी ने १९०० से १९३० पर्यंत कविता की। इसने खड़ी बोली में अनेकानेक विषय बहुतही रोचकता तथा उत्तमतापूर्वक वर्णित किये। इसकी भाषा बहुत ही अच्छी और कविता भावपूर्ण है। सर्वसाधारण ने इस कविरत्न की रचना को बहुत पसंद किया और वह वास्तव में प्रशंसा-योग्य है। गान-मंडलियों में इसकी कविता ख़ूब प्रचलित है। माधव (१९००) ने पद्मपुराण के आधार पर आदि-रामायण नामक एक बहुत बड़ा ग्रन्थ सुपाठ्य भाषा में रचा। क़ासिमशाह ने हंसजवाहिर नामक एक भारी प्रेम-कहानी जायसी की भाँति उन्हीं की भाषा में कही। यह जायसी की रचना से न्यून है। गिरिधरदास (१९००) भारतेंदुजी के पिता थे। इन्हों ने ४० ग्रन्थ छोटे बड़े बनाये, जिनमें एक नहुष नाटक भी है। इनका जरासिंधवध प्रशंसनीय है। पजनेस (१९००) पन्ना-निवासी ने बहुत अच्छी और लोकप्रिय कविता की। इनकी भाषा बड़ी सबल, तथा भाव बहुत ऊँचे होते हैं। थोड़े ही छन्दों में इन्होंने भाषारसिकों पर मोहिनी सी डाल रक्खी है। सेवक (१९००) बंदीजन एक प्रसिद्ध कवि थे। भाषाप्रेमियों ने इनकी कविता पसंद की है। रीवाँ-नरेश महाराजा रघुराजसिंहजू ने अनेक उपकारी ग्रन्थ बनाये, जिनमें विविध कथा प्रासंगिक विषयों के सुहावने वर्णन हैं। शम्भुनाथ मिश्र (१९०१) ने शिवपुराण चतुर्थ खंड का भाषानुवाद किया। ये कथा-प्रासंगिक कवियों में बहुत अच्छे हैं। सरदार

( १९०२ ) ने कई परमोत्तम टीकायें गद्य में लिखीं और कितनेही परम प्रशंसनीय पद्य-ग्रंथ भी रचे। इनकी रचना में एक अनूठा स्वाद है। महाराजा मानसिंह द्विजदेव ( १९०६ ) वर्तमान समय के सत्कवियों में हैं। आपने बहुत से टकसाली छंद कहे हैं, जो बड़े बड़े कवियों की रचनाओं से मिलते हैं। कविता में आपका स्थान ऊँचा है। आप अयोध्यानरेश थे। राजा शिवप्रसाद सितारे हिंद ने शिक्षा-विभाग के लिए बहुत से ग्रंथ खड़ी बोली गद्य में रचे और हिन्दी का बहुत बड़ा पक्ष सरकार में लिया। आप उर्दू फ़ारसी मिश्रित खिचड़ी भाषा के पक्षपाती थे। कविराव गुलाबसिंह बूँदी के एक भारी कवि थे। इनका देहांत अभी हाल ही में हुआ। बाबा रघुनाथदास ने साधारण भाषा में विश्रामसागर नामक कथा-प्रसंग का ग्रंथ निर्माण किया। लेखराज गँधौली ज़िला सीतापूर के एक अच्छे कवि थे। आपने कई ग्रंथ सानुप्रास भाषा में बड़े ही भावपूर्ण बनाये।

इस समय में लेखराज एवं ललितकिशोरीजी को छोड़ कर प्रथम और द्वितीय श्रेणी का कोई भी कवि न था, परन्तु तृतीय श्रेणी के आठ नौ अच्छे कवि थे। पद्माकर-काल की अपेक्षा यह समय उत्तमता की दृष्टि से न्यून था, तो भी अच्छे कवि इस समय में भी बहुत थे। राजा शिवप्रसाद के साथ गद्य-विभाग ने कुछ उन्नति प्रारम्भ की। अनुप्रास का सिक्का अब भाषा काव्य पर पूर्णरूप से जम गया था और कविगण भाव पर उतना ध्यान नहीं देते थे जितना कि भाषा पर।

## दयानन्द-काल ।

स्वामी दयानन्द के समय (१९१६—१९२५) में राजा लक्ष्मण-सिंह, शंकर दरियाबादी, गदाधर भट्ट, फेरन, मुरारिदास, औध, लछिराम, बलदेव व लखनेस अच्छे कवि थे। स्वामीजी ने आर्य-समाज स्थापित करके हिंदू-धर्म में अपने विचारों के अनुसार संशोधन किया। इन्होंने गम्भीर गवेषणा-पूर्ण कई उत्तम धार्म्मिक ग्रन्थ खड़ी बोली गद्य में लिखे और अपने समाज का यह एक मुख्य नियम कर दिया कि प्रत्येक सदस्य हिन्दी की सहायता करे। स्वामीजी द्वारा हिन्दी का भारी उपकार हुआ है। राजा लक्ष्मणसिंह ने ब्रजभाषा पद्य और खड़ी बोली गद्य के अनुवाद-ग्रन्थ रचे। इन्होंने खिचड़ी हिंदी को हटा कर विशुद्ध खड़ी बोली का मान बढ़ाया। शंकर ने प्राचीन प्रथा की अच्छी कविता की। गदाधर भट्ट पद्माकर के पौत्र और बढ़िया कवि थे। इनके भाव मनोहर एवं भाषा-मधुर है। औधजी इस समय के उत्कृष्ट कवि हुए हैं तथा लछिराम एवं द्विज बलदेव भी प्रशंसित और विख्यात कवि हैं। लखनेश ने कृष्णचरित्र अच्छा कहा। डा० रुडाल्फ़ हार्नेली ने गौड़ भाषाओं का व्याकरण अँगरेज़ी में लिख कर भी हिन्दी का उपकार किया है।

## विचार ।

इस परिवर्तन-काल में प्राचीन प्रथा के बहुत से कवि हुए, परन्तु नवीन प्रणाली की भी जड़ पड़ने लगी और गद्य विभाग का बल बढ़ने लगा। गद्य में अब ब्रजभाषा का चलन बिलकुल — गया और खड़ी बोली का प्रचार बढ़ा। लल्लू जी लाल ने शि

विभाग के लिए ग्रन्थ लिखे थे, से। यद्यपि इन्होंने खड़ी बोली का प्रयोग किया, तथापि सनातन प्रथा का प्रभाव इनकी भाषा में ब्रजभाषा के मेल से देख पड़ता है। यह प्रभाव परिवर्तन-कालिक गद्य से पूर्णतया उठ गया। कुछ दिन खिचड़ी भाषा के व्यवहार का प्रश्न हिन्दी में रहा, जिसका तात्पर्य्य यह है कि उन्नत श्रेणी की हिन्दी एक दम लोप होकर केवल उर्दू-मिश्रित साधारण बोल चाल की भाषा रह जाय। विद्वानों और अपढों की बोली में सदाही सभी देशों में अन्तर रहता है, से। हम लोगों को यह कैसे पसन्द हो सकता है कि हमारे पढ़े लिखे लोग भी तुलसी, देव और बिहारी की रचनाओं को समझेंहीं नहीं? भाषा सुगम अवश्य होनी चाहिए और बोल चाल में प्रचलित विदेशी एवं अन्य भाषाओं के शब्द उसमें ज़रूर रखने चाहिए, पर यह कदापि नहीं हो सकता कि हिन्दी साधु भाषा को एक दम तिलांजलि दे दी जाय। क्या यह सम्भव है कि विशुद्ध साधु अँगरेज़ी भाषा को छोड़ कर अँगरेज़ लोग अपने देश में असाधु भाषा (Colloquialism) का ही प्रचार रक्खें और उसी में नामी ग्रन्थ सामयिक पत्रादि लिखे जावें? इन्हीं कारणों से खिचड़ी हिन्दी न चल सकी, एवं हाल में ही संयुक्त प्रान्त के शिक्षा-विभाग का भी ऐसा ही प्रयत्न सफल न हो सका।

अबतक हमारी भाषा में रोचक, किन्तु अनुपयोगी विषयों की विशेषता रही थी, परन्तु अब अँगरेज़ी राज्य के साथ संसारी लाभ-दायक बातों की ओर लोगों की प्रवृत्ति होने लगी। इसी की वास्तव में हम लोगों को अत्यन्त आवश्यकता भी थी, से। अँगरेज़ी राज्य ने

इस भाँति हमारा महा उपकार किया है, जिसे हम लोगों को कभी न भूलना चाहिए। हिन्दी भाषा पर भी इस परिवर्तन-काल का अच्छा प्रभाव पड़ा और उपयोगी विषयों पर रचनायें होने लगीं। इसी के साथ कहना ही पड़ता है कि संसारीपने की वृद्धि के साथ कविता और कवित्व-शक्ति का ह्रास होने लगा और गद्य-काल आता हुआ देख पड़ा।

---

# छठा अध्याय।

## वर्तमान हिन्दी ( १६२६ से )।

अब प्रेस का प्रभाव और भी बढ़ा और उत्तमोत्तम हिन्दीग्रन्थ प्रकाशित हो कर भाषा का उपकार करने लगे। इधर जीवन-होड़-वृद्धि, जाति-प्रेम और शिल्पोन्नति के कारण विविध विषयों पर पुस्तकें लिखने की प्रथा ने भी ख़ूब ही ज़ोर बाँधा और उपयोगी विषयों की ओर लोगों की प्रवृत्ति हुई। इस काल को हम दो उपभागों में बाँटेंगे, अर्थात् भारतेन्दु काल ( १९२६—४५ ) और गद्यकाल ( १९४६ से अब तक )। इससे यह न समझना चाहिए कि अब पद्य लिखने की प्रथा उठ ही गई, वरन् यह कि गद्य की प्रधानता इसी काल में हुई है।

### भारतेन्दु-काल।

भारतेन्दु-काल ( १९२६—४५ ) में बालकृष्ण भट्ट, बालदत्त मिश्र पूर्ण, नवीनचन्द्रराय, तोताराम, देवीप्रसाद मुन्शी, जगमोहन-सिंह, गदाधरसिंह बाबू, श्रीनिवासदास, राजा रामपालसिंह, गोविन्द

गिल्ला भाई, रसिकेश, महारानी वृषभानुकुँवरि, ललित, सहजराम, जीवन, शिवकवि, हनुमान, नन्दराम, गौरीदत्त, मोहनलालविष्णुलाल पंड्या, राधाचरण गोस्वामी, जगदीशलाल गोस्वामी, कार्तिकप्रसाद, केशवराम, गोविन्दकवि, अयोध्याप्रसाद खत्री, शिवसिंह सेंगर, भीमसेन, बलदेवदास, गोविन्दनारायण मिश्र, फ्रेडरिक पिंकाट, अम्बिकादत्त व्यास, बदरीनारायण चौधरी, भुवनेश, ग्रियर्सन, नाथूराम शंकर, चंडीदान, दुर्गाप्रसाद मिश्र, नकछेदी तेवारी, रामकृष्ण, लालबिहारी मिश्र, सुधाकर द्विवेदी, महेश, प्रतापनारायण मिश्र, भानु, शिवनन्दन सहाय, उमादत्त, रामनाथ, सीताराम लाला, दीनदयालु शर्म्मा, महावीरप्रसाद द्विवेदी, ज्वालाप्रसाद मिश्र, मदनमोहनमालवीय, श्रीधर पाठक, युगुलकिशोर मिश्र, विशाल और गौरीशंकर हीराचन्द ओझा इत्यादि अनेक उत्कृष्ट गद्य और पद्य लेखक हुए और उनमें से बहुत से वर्तमान हैं। ऐसे महाशयों की गणना इस उपविभाग में इसी कारण से हुई है कि इनकी रचनाओं का समय संवत् १९४६ के पहले से प्रारम्भ होजाता है। इसी नियमानुसार हमने इस इतिहास में सभी ठौर कवियों के स्थान नियत किये हैं। इस बीस वर्ष के बीच सेही गद्य का ज़ोर बढ़ने लगा था, तो भी पद्य-लेखकों की कमी न थी और कवि भी कई अच्छे अच्छे हुए।

## हरिश्चन्द्र।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने संवत् १९४१ पर्यन्त प्रायः १८ वर्ष तक हिन्दी में जैसा चमत्कार दिखलाया, वैसा हम लोगों को प्रायः

सवा सौ वर्षों से देखने का सौभाग्य प्राप्त नहीं हुआ था। देवजी की मृत्यु के प्रायः १०५ वर्ष पीछे विद्यापीठ काशीपुरी में इनका जन्म १९०७ में हुआ था। इनका कविता-काल १९२३ से प्रारम्भ हो जाता है। इस सवा सौ वर्ष के बीच भाषा में अनेक परमोत्कृष्ट कवि हुए, पर नवरत्नों में परिगणित हो सकने का सौभाग्य किसी को भी प्राप्त न हो सका। हमारे भारतेन्दु जी ने केवल ३४ वर्ष की अवस्था पाकर भी ऐसा अलौकिक चमत्कार दिखलाया कि इन के गुणों से सभी लोग मुग्ध हो गये और सभों ने मिल कर इन्हें भारतेन्दु की उपाधि से विभूषित किया। पद्य में भी इन्होंने बहुत ही विशद कविता की, पर गद्य के ये सब से बड़े पोषक और उन्नायक हो गये हैं। वर्तमान गद्य का इन्हें जन्मदाता कहना चाहिए। इनकी गद्य एवं पद्यवाली सभी रचनाओं में माधुर्य कूट कूट कर भरा है और इन में प्रेम एवं जातीयता की मात्रा वास्तव में अगाध थी। यों तो पहले भी विद्यापति ठाकुर के ही समय से नाटक लिखने की रीति पड़ चुकी थी और कई मैथिल एवं अन्य लेखकों ने उसका अनुसरण भी समय समय पर किया था, पर हिन्दी-नाटक के वास्तविक प्रथम लेखक इन्हीं को मानना चाहिए, क्योंकि इन्होने प्रायः १९ नाटक ग्रन्थ लिखे, जो अत्यन्त सुन्दर और प्रशंसनीय हैं। इन्हीं के प्रभाव से वर्तमान हिन्दी की इतनी उन्नति हुई है। इन्हों ने प्राचीन और नवीन दोनों ही प्रथाओं की कविता उत्तमता के साथ की और कुल मिला कर १७५ छोटे बड़े ग्रन्थ बनाये।

## अन्य लेखक।

बालकृष्ण भट्ट ने २४-२५ वर्ष तक प्रसिद्ध सामयिक पत्र हिन्दी प्रदीप का सम्पादन किया। हिन्दी के ये इस समय बड़े ही प्राचीन और मान्य लेखक हैं। नवीन बाबू ने सामाजिक सुधार पर ज़ोर दिया। तोताराम ने एक नाटक रचा और वाल्मीकीय रामायण के कई कांडों का साधारण पद्यमय अनुवाद किया। मुन्शी देवीप्रसाद द्वारा इतिहास-सम्बन्धी सामग्री हिन्दी में एकत्रित हुई और जगमोहन सिंह ने अनेक लोकोपकारी ग्रन्थ निर्माण किये। श्रीनिवासदास नाटककार थे। राजा रामपालसिंह ने मरते दम तक हानि सह कर हिन्दुस्थान दैनिक पत्र चलाया। गोविन्दगिल्ला भाई प्राचीन प्रथा के अच्छे कवि हैं। रसिकेशजी रियासत पन्ना के दीवान थे और पीछे से वैरागी होकर अयोध्याजी में महंत हो गये। इन्होंने २६ प्रशस्त ग्रन्थ निर्माण किये। महारानी वृषभानु कुँवरि (ओड़छा) ने पदों में प्राचीन प्रथा की भक्तिमयी कविता की। ललित ने चटकीले छन्द-ग्रन्थ रचे और सहजराम ने तुलसीदासजी के ढंग पर प्रह्लादचरित्र और रामायण बनाई, जिसके तीन कांड हमारे पास हैं। हनुमान कवि मणिदेव के पुत्र थे। ये कविता अच्छी बनाते थे। गौरीदत्तजी का हिन्दी-प्रेम एवं उत्साह प्रशंसनीय था। इन्हो ने भी एक कोष बनाया। पंड्याजी ने रासो आदि प्राचीन विषयों पर अच्छा श्रम किया। अयोध्याप्रसाद खत्री का खड़ी बोली पद्य की ओर सराहनीय श्रम था।

## शिवसिंह सेंगर।

शिवसिंह सेंगर ने हिन्दी-कविता का पहला इतिहास-सम्बन्ध

ग्रन्थ लिख कर जो उपकार किया, उसकी जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है । इनके पहले हिन्दी-इतिहास का कहीं पता तक न था पर इस महापुरुष ने बड़े श्रम और खोज से प्रायः एक हज़ार कवियों का विधिवत् पता लगा कर उनके जीवनचरित्र, कविता-काल और उदाहरण दिये हैं । अवश्यही इनके दिये हुए सन्-संवतों में कुछ गड़बड़ हो गया है और उनमें कई स्थानों पर अशुद्धता आगई है एवं और भी भ्रम के उदाहरण यत्र तत्र पाये जाते हैं, पर किसी ओर प्रथम श्रम करने में ऐसा होना स्वाभाविक ही है । कुल मिला कर शिवसिंहजी का ग्रन्थ अत्यन्त सराहनीय हुआ है । डाक्टर ग्रियर्सन ने अपने Modern Vernacular Literature of Hindustan में प्रायः इन्हीं का अनुवाद सा कर दिया, अथवा इन के आधार पर ही अधिकांश में लिखा है । अपनी ओर से डाक्टर साहब ने अधिक नहीं लिखा है, पर उनका भाग्य कुछ ऐसा है कि ठाकुर साहब के यश को कई अंशों में उन्होंने अपनालिया है । हमारी समझ में शिवसिंहजी का हवाला न देकर ग्रियर्सन का नाम ले ले कर चिल्लाना एक प्रकार की भूल है । मूल ग्रन्थ लिखने वाले को पीछे छोड़ कर उसके अनुयाई मात्र की ओर दौड़ना अनुचित है । तात्पर्य यह कि शिवसिंहसरोज हिन्दी में एक अभूत-पूर्व ग्रन्थ-रत्न है । ठाकुर साहब ने कुछ कविता भी की है ।

## अन्य लेखक ।

फ़्रेडरिकपिंकाट एक ऐसे अँगरेज़ हो गये हैं, कि जिन्होंने हिन्दी-प्रेम के साथ हिन्दी-भाषा में ग्रन्थ तक लिखे हैं । अन्य अँगरेज़ हिन्दी-

प्रेमी गण प्रायः अँगरेज़ी में ही उसके विषय में लिखा पढ़ी करते हैं। व्यास जी ने कई एक गद्य और पद्यमय ग्रन्थ विद्वत्ता-पूर्ण लिखे और बदरीनारायण चौधरी ने कई ग्रन्थ बनाये एवं सामयिक पत्र सम्पादित किये। यह भी पुराने नामी लेखकों में से हैं। ग्रियर्सन महोदय हिन्दी के परम प्रसिद्ध प्राचीन प्रेमी हैं। आप ने अँगरेज़ी में हिन्दी-साहित्य के इतिहास-कथन में एक अच्छा ग्रन्थ बनाया है और भारतीय लिंग्विस्टिक सर्वे में अपने पांडित्य और हिन्दी-प्रेम का परिचय दिया है। आपका श्रम सराहनीय है। नाथूराम शंकर ब्रजभाषा तथा खड़ी बोली के सुकवि हैं। दुर्गाप्रसाद मिश्र एक अच्छे लेखक और पत्र-सम्पादक थे। नकछेदी तेवारी ने भी बहुत करके सरोज के आधार पर कवियों की एक सूची रची। लालबिहारी मिश्र ने कई अच्छे पद्यात्मक सानुप्रास ग्रन्थ रचे। सुधाकर जी ने संस्कृत के विद्वान् होकर भी हिन्दी पर श्रम किया। प्रतापनारायण मिश्र एक बड़े चटकीले गद्य और पद्य-लेखक थे। आपका ब्राह्मण-पत्र बड़ा मनोरंजक था। जगन्नाथ-प्रसाद भानु एक लेखक और विद्वान् हैं। शिवनन्दनसहाय ने कई उपकारी गद्य और पद्य ग्रन्थ तथा नाटक लिखे हैं। सीताराम ने अनेक अनुवाद तथा अन्य ग्रन्थ रचे हैं। दीनदयाल शर्मा महा-मंडल के सर्वोत्कृष्ट व्याख्यानदाता हैं। आपकी जिह्वा में बड़ा बल है। महावीरप्रसाद द्विवेदी एक भारी लेखक हैं। आपने कई उपयोगी ग्रन्थों के गद्य में अनुवाद रचे हैं और हिन्दी-हित में आप सदैव बद्ध-परिकर रहे हैं। कई साल से सरस्वती का आप सफलता-पूर्वक सम्पादन करते हैं। ज्वालाप्रसाद मिश्र ने कई

गवेषणा-पूर्ण ग्रन्थ रचे हैं। आप महामंडल के अच्छे व्याख्यानदाता और बड़े विद्वान् हैं। मदनमोहन मालवीय ने हिन्दुस्तान का सम्पादन कुछ वर्ष किया। आप भारत के एक अनमोल रत्न हैं और बड़े बड़े कार्यों में लगे रहने पर भी हिन्दी-हित पर सदैव ध्यान रखते हैं। युगुलकिशोर मिश्र हिन्दी-साहित्य-विषय के प्रायः सर्वोत्कृष्ट ज्ञाता और सुकवि हैं। गोपालराम चमत्कारिक उपन्यास-कार हैं और गौरीशंकर ओझा प्रसिद्ध पुरातत्त्व-वेत्ता और इतिहासज्ञ हैं। श्रीधर पाठक ने खड़ी बोली पर विशेष ध्यान दिया। आप ब्रजभाषा और खड़ी बोली दोनों में प्रशंसनीय पद्य-रचना करते हैं। आपने पद्यात्मक अनुवाद सराहनीय किये और गद्य भी अच्छा लिखा है। विशाल ने हास्यरस के मनोहर छन्द रचे। रामराव चिंचोलकर और माधवराव सप्रे ने कुछ दिन छत्तीस गढ़ मित्र का सम्पादन किया।

## विचार।

इस भारतेन्दु वाले समय में गद्य और पद्य लेखक गणना और उत्तमता में प्रायः समान थे, परन्तु भारतेन्दु जी को छोड़ कर कोई भारी कवि नहीं हुआ। इस समय गद्य का बल दिनों दिन बढ़ता गया और अन्त में उसका पूरा गौरव हो गया। पद्य-कविता की कला भारतेन्दु के अतिरिक्त दिनों दिन मन्द पड़ती गई और गद्य शनैः शनैः ख़ूब परिपक्क हो गया तथा सैकड़ों उपयोगी विषयों पर उत्तम उत्तम गद्य-ग्रन्थ बने। समाचार एवं सामयिक पत्र-पत्रिकाओं की इस समय बहुत संतोषदायिनी उन्नति हुई और सभी प्रकार से उपकारी विषय हिन्दी में लाने का लेखकों ने प्रयत्न किया। अन्य भाषाओं से

अनुवाद इस समय हिन्दी में बहुतायत से हुए, जिससे विविध विषयों का हिन्दी-भंडार इस छोटे से काल में बहुत भरा।

## गद्य-काल ।

गद्य-काल (१८४६ से अब तक) में प्रधान लेखक या कवि दीन, शरच्चन्द्र सोम, पूर्ण, जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी, राधाकृष्णदास, बलदेवप्रसाद मिश्र, देवकीनन्दन खत्री, बालमुकुन्द गुप्त, अयोध्यासिंह उपाध्याय, किशोरीलाल गोस्वामी, साधुशरणप्रसाद, गदाधरसिंह ठाकुर, मुरारिदान, चन्द्रकला बाई, सुजान, मथुराप्रसाद मिश्र, द्विज गंग, ब्रजनन्दनसहाय, वचनेश, गंगाप्रसाद अग्निहोत्री, गंगानाथ झा, रामजीलाल शर्मा, हरिपाल क्षत्री, भगवान दीन, अक्षयवट मिश्र, गदाधर, श्यामसुन्दरदास, लोचनप्रसाद पांडेय, मन्नन द्विवेदी, जानकीप्रसाद द्विवेदी, माधवराव सप्रे, रघुनाथप्रसाद, देवीप्रसाद शुक्ल, रूपनारायण पांडेय, भुवनेश्वर मिश्र, मैथिलीशरण गुप्त, माणिक्यचन्द्र जैन, जैन वैद्य, महेशचरणसिंह, सत्यदेव आदि हैं।

शरच्चन्द्र सोम ने महाभारत का गद्यानुवाद लिख कर बड़ा उपकार किया है और पूर्ण जी वर्तमान समय के वास्तव में सत् कवि हैं। राधाकृष्णदास गद्य और पद्य के अच्छे लेखक एवं हिन्दी के उन्नायक थे। बलदेवप्रसाद मिश्र ने अनेकानेक उपयोगी ग्रन्थों का अनुवाद हिन्दी में किया और देवकीनन्दन खत्री ने हमारे उपन्यास-विभाग को ख़ूबही उन्नति दी। इन के लेखों में यदि असम्भव कथन न होते, तो बहुत अच्छा था। बालमुकुन्द गुप्त ने

ज़ोरदार एवं हास्यरस-पूर्ण लेखों द्वारा हिन्दी को सुशोभित किया। अयोध्यासिंह उपाध्याय ने कई प्रकार की भाषा लिखने में अच्छी सफलता पाई है। ठाकुर गदाधरसिंह का स्वतन्त्रतायुक्त अनूठापन, मुरारिदान की आचार्यता और मथुराप्रसाद के कथाप्रासंगिक वर्णन भी दर्शनीय हैं। ब्रजनन्दनप्रसाद ने विविध विषयों के अनेकानेक प्रशस्त ग्रन्थ लिख कर गद्य काव्य का भंडार ख़ूब भरा है, एवं नाटक की ओर भी ध्यान दिया है। गंगाप्रसाद अग्निहोत्री ने अन्य भाषाओं के कई उत्तम ग्रन्थों के अनुवाद विशुद्ध हिन्दी में किये हैं। श्यामसुन्दरदास एक बड़ेही श्रमशील हिन्दी के उपकारी और लेखक हैं। इनके परिश्रम से भाषा का अच्छा उपकार हुआ है और यह उसका एक बृहत् कोष सम्पादित कर रहे हैं। मन्नन द्विवेदी एक बड़ेही होनहार सुलेखक हैं। मैथिलीशरण गुप्त खड़ी बोली के एक प्रसिद्ध एवं होनहार कवि हैं। लोचनप्रसाद देशोपकारी लेख अच्छे लिखते हैं। जैन वैद्य, लोचनप्रसाद पांडेय और माणिक्यचन्द्र जैन का हिन्दी-उत्साह अत्यन्त सराहनीय है। प्यारेलाल मिश्र, काशीप्रसाद जैसवाल, सत्यदेव और महेशचरणसिंह द्वारा बाहरी बातों का ज्ञान हिन्दी-रसिकों को हुआ और होने की आशा है। इस समय में समाचार-पत्रों की भी अच्छी उन्नति हुई और सरस्वती, मर्य्यादा, स्त्री-दर्पण, भारतमित्र, बंगवासी, चित्रमय जगत्, वेंकटेश्वर-समाचार, अभ्युदय, सद्धर्मप्रचारक इत्यादि अनेक पत्रिकाएं और पत्र हिन्दी की शोभा बढ़ा रहे हैं। चित्रमयजगत् हिन्दी का गौरव है। कई एक सभायें भी स्थापित हो चुकी हैं, जिनमें काशीनागरी-प्रचारिणी सभा प्रधान है। आरा एवं प्रयाग की सभायें भी अच्छे

काम कर रही हैं। थोड़े दिनों से साहित्य-सम्मेलन नामक एक वार्षिक सभा होती है, जिससे भी लाभ की आशा है। छापेख़ानों ने भी अब उन्नति कर ली है और छपाई का काम दिनोंदिन अच्छा होता जाता है।

## नूतन परिपाटी।

इस समय के लेखकों ने प्राचीन प्रथा को छोड़ कर अब विविध विषयों पर गद्य-ग्रन्थ लिखने की ओर विशेषतया ध्यान दिया है। इन की इच्छा हिन्दी में सभी उपयोगी विद्याओं के लाने की है। आज कल लोग ऐसे ही ग्रन्थों से हिन्दी का भंडार परम प्रचुरता से भर रहे हैं, जो देखकर प्रत्येक हिन्दी-प्रेमी का मन आनन्द-सागर की तरंगों में निमग्न होता है। पर वर्त्तमान लेखकों में एक यह स्वाभाविक दोष भी आ गया है कि वे लोग अनुवाद ही विशेषतया करते हैं, अथवा अन्य भाषाओं वाले ग्रन्थों का सहारा लेकर हिन्दी में पुस्तकें लिखते हैं। आत्मनिर्भरता और विचारस्वतन्त्रता लेखकों के लिए अत्यावश्यक गुण हैं। आज कल की लेखन-शैली देखते हुए इन अनुपम गुणों के वर्द्धमान होने में कुछ शंका उठ सकती है। वर्त्तमान समय के मुद्रित ग्रन्थों में से कितने ही अँगरेज़ी, बँगला, मराठी, गुजराती आदि भाषाओं के आधार पर लिखे गये हैं। नवीन परिपाटी के लिये यह समय, हिन्दी के एक प्राचीन भाषा होने पर भी, अरुणोदय काल कहा जा सकता है। ऐसे समय में ऐसेही परावलम्बी ग्रन्थों का बनना कुछ स्वाभाविक है, पर यह देख कर शोक अवश्य होता है कि बड़े बड़े लेखक भी अपने मस्तिष्क से

काम लेने में डरते हैं और अच्छे अच्छे प्रसिद्ध ग्रन्थों तक में दूसरों की रचनाओं से प्रच्छन्न अथवा प्रकाश चोरी या सीनेज़ोरी निकल आती है। आशा है कि हमारे लेखक गण अनुयायीपन की बानि के फेर में पड़ कर नूतनविचारोत्पादन एवं मस्तिष्क प्रबलता को न भूल जावेंगे। कोई भी भाषा केवल नक़ल करने वालों एवं पीछे चलने वालों के ग्रन्थों से बड़ी नहीं हो सकती।

नवीन विचारों के समावेश से पाश्चात्य सभ्यता का भी प्रभाव हमारी भाषा पर पड़ रहा है, जिससे परलोक के विचारों को छोड़ कर सांसारिक उन्नतिविषयक ग्रन्थ इसमें इस समय बहुतायत से बन रहे हैं। पाठशालाओं के कारण भी हिन्दी में विविध विषयों के ग्रन्थ बनते हैं। आज कल सभ्य संसार में समाचार-पत्रों एवं पत्रिकाओं का बल बहुत बढ़ा है। इसका कुछ प्रभाव हिन्दी पर भी पड़ा है। हमारे यहाँ भी अब पत्र-पत्रिकाओं का बाहुल्य है, पर एक यह बड़ा दोष है कि बहुतेरे पत्र उन्नत नव्य विचारों को छोड़ कर पुरानी लकीर पीटते जाते हैं। इसका फल यह होता है कि राजविद्या से अनभिज्ञ केवल हिन्दी जानने वाले पुरानी प्रथानुयायी लोगों के विचार विस्तीर्ण नहीं होते। आशा है कि लोकोन्नति के साथ इस क्षति की भी पूर्ति हो जावेगी।

## खड़ी बोली।

खड़ी बोली का अच्छा प्रचार हिन्दी-पद्य में भी हो रहा है, परन्तु आज कल इसका कोई बहुत श्रेष्ठ कवि नहीं हुआ है, यद्यपि कुछ महाशय इसमें सराहनीय रचनायें करते हैं। इस बोली में

कविता करने वाले श्रुति कटु दूषण को बिल्कुल नहीं बचाते और बहुधा दीर्घान्त छन्दों में केवल ह्रस्व अक्षर लिख कर दीर्घ का काम निकालना चाहते हैं, जिससे छन्दोभंग दूषण आ जाता है। खड़ी बोली के कवि गण यतिभंगदूषण से भी नहीं बचते। आज कल कवियों ने पुरानी प्रथा को छोड़ कर पुराने आचार्यों की आज्ञाओं से भी मुख मोड़ सा लिया है। यह बात सर्वथा अनुचित है। कवि-गण को प्राचीन प्रथा छोड़ने पर भी उच्छृंखलता का दोषी न होना चाहिए। इन दो एक दोषों के होते हुए भी नवीन प्रथा की कविता को हम पसंद करते एवं आवश्यक समझते हैं। हिन्दी में समय समय पर और आज कल भी अनेक प्रकार की उन्नतियाँ हुई हैं, जिनका दिग्दर्शन आगे होगा और वर्णन विनोद में कुछ विस्तार से किया जावेगा।

---

# सातवाँ अध्याय।

## हिन्दी का विकास।

हिन्दी ने प्रारम्भ से अब तक क्या क्या और कैसे कैसे उन्नति की, इस का ब्योरेवार हाल इतिहास के साद्यंत देखने से प्रकट होगा, पर एक ही ठौर इसका कुछ ज्ञान प्राप्त हो जाने के विचार से हम इस स्थान पर सभी समयों के कुछ उदाहरण एकत्रित किये देते हैं। इन्हें ध्यान से मनन करने पर स्पष्ट रूप से विदित हो जायगा कि हिन्दी-लेखन-प्रणाली में समयानुसार क्या क्या परिवर्तन होते गये और वह कैसे कैसे रूप धारण करती गई।

## गद्य-विभाग।

पूर्व प्रारम्भिक हिन्दी (संवत् १२२९ का नमूना मेवाड़ की एक सनद)।

स्वस्ति श्री श्री चीत्रकोट महाराजाधीराज तपे राज श्री श्री रावल जी श्रो समर सी जी बचनातु दा अमा आचारज ठाकर रुसी केष कस्य थाने दलीसु डायजे लाया अणी राज में श्रोषद थारी लेवे गा श्रोषद ऊपरे माल की थाकी है श्रो जनाना में थारा वंसरा टाल श्रो दुजो जावे गा नहीं श्रोर थारी बैठक दली में ही जी प्रमाणे परधान बरोबर कारण होवे गा। (इसका सरल प्रचलित हिन्दी में अनुवाद अध्याय ८ वें में दिया है।)

उत्तर प्रारम्भिक हिन्दी। (संवत् १४०७ के लगभग) महात्मा गोरखनाथ जी। सो वह पुरुष सम्पूर्ण तीर्थ अस्नान करि चुकौ, अरु सम्पूर्ण पृथ्वी ब्राह्मननि कौ दै चुकौ, अरु सहस्र जज्ञ करि चुकौ, अरु देवता सर्व पुजि चुकौ, अरु पितरनि को संतुष्ट करि चुकौ, स्वर्ग लोक प्राप्त करि चुकौ, जा मनुष्य के मन छन मात्र ब्रह्म के बिचार बैठौ।

प्रौढ़ माध्यमिक हिन्दी। (संवत् १६००—१६४८) गोस्वामी बिठ्ठल नाथ जी। जमे के सिषर पर शब्दायमान करत है त्रिविधि वायु बहत है हे निसर्ग स्नेहाद्र सपी कूं संवोधन, प्रिया जू नेत्र कमल कूं कछुक मुद्रित द्रष्टि होय कै वारंवार कछु सखी कहत भई यह मेरो मन सहचरी एक क्षण ठाकुर को त्यजत नांहीं।

## गंगा भाट ( १६२१ )।

इतनो सुन के पातशाहा जी श्री अकबर शाहा जी आद सेर सोना नरहरदास चारन को दिया इनके डेढ़ सेर सोना हो गया।

## गोस्वामी गोकुलनाथ जी ( सं० १६४८ )।

तब दामोदरदास हरसानी ने बिनती कीनी जो महाराज आप या कों अंगीकार कब करोगे तब श्री आचार्य जी महाप्रभून ने दामोदर दास सों कह्यो जो यासों अब वैष्णव कौ अपराध पड़ै गो तो हम याकों लक्ष जन्म पाछें अंगीकार करैं गे।

## महात्मा नाभादास जी ( संवत् १६६० के आसपास )।

तब श्री महाराज कुमार प्रथम बशिष्ट महाराज के चरन छुइ प्रनाम करत भये। फिर अपर वृद्ध समाज तिन को प्रनाम करत भये। फिर श्री राजाधिराज जू को जोहार करि कै श्री महेन्द्रनाथ दशरथ जू के निकट बैठत भये।

## गोस्वामी तुलसीदास जी ( १६६९ )।

संवत् १६६९ समये कुआर सुदी तेरसी बार शुभ दिने लिखीत पत्र अनंद राम तथा कन्हई के अंश बिभाग पुर्वमु आगे जे आग्य दुनहु जने मागा जे आग्य भै शे प्रमान माना दुनहु जने बिदित तफ़सीलु अंश टोडर मलु के माह जे बिभाग पदु होत रा।

## बनारसीदास जी ( संवत् १६७० )।

सम्यग् दृष्टी कहा सो सुनो। संशय, बिमोह, बिभ्रम, ए तीन भाव जामैं नाहीं सो सम्यग् दृष्टी। संशय, बिमोह, बिभ्रम, कहा ताको स्वरूप दृष्टांत करि दिखाइयतु है सो सुनो।

## जटमल ( संवत् १६८० ) ।

हे बात की चीतौड़ गड को गोरा बादल हुआ है जीन की वार्त्ता की किताब हींदवी में बना कर तयार करी है।

गोरे की भावरत आवे का बचन सुन कर आपने षावंद की पगड़ी हाथ में लेकर वाहासती हुई सो सिवपुर में जा के वाहा दोनो मेले हुवे।

उस जग आली षान बाबा राज करता है मसीह वाका लड़का है सो सब पटानें में सरदार है जयेसे तारो में चन्द्रमा सरदार है ओयसा वो है।

## पूर्वालंकृत हिन्दी ( संवत् १७६० के आस पास ) देव जी ।

महाराज राजाधिराज, व्रज जन समाज विराजमान, चतुर्दस भुवन विराज, वेद विधि विद्या सामग्री सम्राज, श्री कृष्ण देव, देवाधिदेव देवकीनन्दन, जदुदेव यशोदा नन्दन, हृदयानन्द, कंसादि निकन्दन, बंसावतंस, अंसावतार जय जय।

सूरति मिश्र ( सं० १७६७ )—सीस फूल सुहाग अरु बेंदा भाग ए दोऊ आये पाँवड़े, सोहे सोने के कुसुम, तिन पर पैर धरि आये हैं ( कविप्रिया की टीका )।

## दासजी ( संवत् १७८६ के निकट ) ।

धन पाये ते मूर्खहू बुद्धिवंत ह्वै जातु है। और युवावस्था पाये ते नारी चतुर ह्वै जाति है यह व्यंग्य है। उपदेश शब्द लक्षणा सो मालूम होता है औ वाच्यहू में प्रगट है। ( दास कृत टीका )

### ललित किशोरी व ललित माधुरी ( १८०० )।

मलयगिरि को समस्त बन वाकी पवन सों चन्दन ह्वै जाय। याके कछू इच्छा नाहीं।

### उत्तरालंकृत हिन्दी ( संवत् १८६० ) लल्लू लाल।

इस बीच अति व्याकुल हो सुधि बुधि देह की बिसारे मन मारे रोती यशोदा रानी उद्धव जी के निकट आय राम कृष्ण की कुशल पूछ बोली कहो उद्धव जी हरि हम बिन वहाँ कैसे इतने दिन रहे और क्या सन्देशा भेजा है कब आय दर्शन देंगे?

### ( वही काल ) सदल मिश्र।

कुंड में क्या अच्छा निर्मल पानी कि जिसमें कमल के फूलों पर भौंरे गूंज रहे थे; तिस पर हंस सारस चक्रवाक आदि पक्षी भी तीर तीर सोहावन शब्द बोलते, आस पास के गाछों पर कुहू कुहू कोकिलैं कुहुक रहे थे, जैसा बसन्त ऋतु का घर ही होय।

### परिवर्तन काल की हिन्दी ( संवत् १९०० से १९२५ )।

### सरदार ( १९०२ )।

बंशी बट के निकट आज मैं ने नेक श्याम को मुख हेरो। नट नागर के पट पै तब ते मेरो मन लटको है। शिव रिपु त्रिय तुलसी घटहीन मनुज नर गिरा रस इन को आदि वर्णन लेत तुहिन गिरिजा पार्वती सुत स्वामि कार्तिक वाहन मोर के पक्ष शिर पर धरे हैं।

### राजा शिवप्रसाद ( १९११ )।

जब बिपत के दिन आते हैं तो सारे सामान ऐसे ही बंध जाते हैं। निदान राजा नल ने चलते समय दमयन्ती की साड़ी काट कर

आधी उसमें से अपने पहरने को ली और आधी उसके बदन पर रहने दी । इस मनुष्य का मन भी बिधाता ने किस प्रकार पर रचा है !

### राजा लक्ष्मणसिंह ( १९१७ ) ।

रास छोड़ते ही घोड़े सिमट कर कैसे झपटे कि खुरों की धूल भी साथ न लगी । केश खड़े करके और कनौती उठा कर घोड़े दौड़े क्या हैं उड़ आए हैं । जो वस्तु पहले दूर होने के कारण छोटी दिखाई देती थीं सो अब बड़ी जान पड़ती हैं ।

### श्री स्वामी दयानन्दजी ( संवत् १९२० ) ।

जो सत्य है उसको सत्य और जो मिथ्या है उसको मिथ्या ही प्रतिपादन करना सत्य अर्थ का प्रकाश समझा है । वह सत्य नहीं कहाता जो सत्य के स्थान में असत्य और असत्य के स्थान में सत्य का प्रकाश किया जाय किन्तु जो पदार्थ जैसा है उसको वैसा ही कहना लिखना और मानना सत्य कहाता है ।

### भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ( १९२५ ) ।

महाराज फिर सन्तोष ने बड़ा काम किया राजा प्रजा सब को अपना चेला बना लिया । अब हिन्दुवों को खाने मात्र से काम देश से कुछ काम नहीं । रोज़गार न रहा तो सूद ही सही । वह भी नहीं तो घर ही का सही 'संतोषं परमं सुखं' रोटी ही को सराह सराह के खाते हैं उद्यम की ओर देखते ही नहीं । निरुद्यमता ने भी सन्तोष को बड़ी सहायता दी । व्यापार को इन्हों ने मार गिराया । फिर महाराज अपव्यय ने ख़ूब लूट मचाई । अदालत ने भी अच्छे हाथ साफ़ किये । फ़ैशन ने तो बिल और टोटल के इतने गोले मारे कि अंटाधार कर दिया और शिफ़ारिश ने भी ख़ूब ही

छकाया। पूरब से पच्छिम और पच्छिम से पूरब पीछा करके ख़ूब भगाया। मोटा भाई बना बना कर मूंड़ लिया।

## बालकृष्ण भट्ट (वर्तमान प्राचीन लेखक)।

परदे का दूसरा नाम यवनिका भी है। यह यवनिका माया के रूप में ऐसा प्रबल आच्छादन है कि जिससे शुद्ध सनातन सच्चिदानन्द परमात्मा हम से सदा तिरोहित रहता है। अज्ञान तिमिर के पटल में पड़े समस्त जीव कोटि उसके प्रकाश से वैसे ही वंचित हो रहे हैं जैसे कोहिरे से सूर्य्य ढंपे रहते हैं। इस परदा के हटाने का एक मात्र उपाय केवल ज्ञानांजन शलाका है जिस ज्ञानांजन शलाका से नेत्र के उन्मीलित होते ही परदा दूर हट जाता है। परदा हटा कि फिर कोई अड़चन बाक़ी न रहा, सच है "परदा उठा के देखा तो मीना बज़ार है"। इस मीना बज़ार के सैलानी ही का दूसरा नाम जीवनमुक्त है।

## पुरोहित गोपीनाथ (आधुनिक लेखक)।

रे विद्रोही प्रजागण! अरे शान्ति के शत्रुओ! अरे अपने निकट वासियों के रुधिर से अपनी तलवारों को कलंकित करने वालो! क्या तुम नहीं सुनते? अरे नराधमो! अरे पशुओ! अपनी विषमय क्रोधाग्नि को अपने ही शिर से निकलते हुए रक्त प्रवाह से शमन करने वाले दुष्टो! अपने रुधिराप्लुत हाथों से अपने कुपित शस्त्रों को शीघ्र फेंक दो और अपने कोपाविष्ट राजा की दंडाज्ञा को श्रवण करो।

## श्यामसुन्दरदास (आधुनिक लेखक)।

ग्रन्थकर्त्ता बंदीजन वंशज खुमान अथवा मान कवि हैं जो

विक्रम के आश्रित थे। ये कवि बसहरी ग्राम के रहने वाले थे। इनके पूर्वज महाराज छत्रसाल के आश्रित थे और ये लोग क्रमशः उसी वंश के आश्रित होते आये।

## मन्नन द्विवेदी गजपुरी (वर्तमान नव्य लेखक)।

मेरे विचार में राम ने सीता-निर्वासन-जनित घोर पाप का प्रायश्चित्त अपने विलापों से किया है। प्रबल अश्रुधारा से उन्होंने अपने चरित्र की कालिमा को बहुत अंश में धो दिया है। भवभूति के राम ने अपने जीवन से "वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि" को चरितार्थ किया है। यदि भवभूति ने राम में कोमलता सन्निवेशित न किया होता तो वह "वज्रादपि कठोराणि" मात्र रह जाते।

इन उपर्युक्त उदाहरणों से प्रकट है कि पहले तो हिन्दी-गद्य में ब्रजभाषा का प्रयोग नहीं होता था, परन्तु महात्मा गोरखनाथ के समय में ब्रजभाषा ने ऐसा बल प्राप्त कर लिया था कि उन्होंने पूर्वीय प्रान्तनिवासी होने पर भी गद्य में उसका सम्मान किया, यद्यपि पद्य में ऐसा नहीं किया, जैसा कि आगे ज्ञात होगा। इस समय से संवत् १६८० तक गंगाभाट को छोड़ गद्य में सब ज्ञात लेखकों ने प्रायः इसी भाषा का प्रयोग किया, परन्तु इस संवत् में जटमल ने ब्रजभाषा में खड़ी बोली बहुत मिला दी, यहाँ तक कि उसके लेख में खड़ी बोली का ही प्राधान्य है। तुलसीदास जी का लेख साधारण बोल चाल मात्र का उदाहरण है, न कि काव्य का। देव ने शुद्ध ब्रजभाषा लिखी, परन्तु दास ने उसमें खड़ी बोली के कुछ शब्द मिलाये। लल्लूलाल ने उन्हें बढ़ाया और सदल मिश्र ने

इस वृद्धि की ओर भी उन्नति की, परन्तु सरदार ने फिर भी शुद्ध ब्रजभाषा का प्रयोग किया। राजा शिवप्रसाद ने पहले पहल ब्रज-भाषा को प्रायः बिलकुल छोड़ दिया और राजा लक्ष्मणसिंह, स्वामी दयानन्द आदि ने इसी रीति को सत्कारा। भारतेन्दु जी से गद्य की अच्छी उन्नति हुई। उन्होने उसमें संस्कृत शब्दों का कुछ प्रयोग बढ़ा कर उसकी छटा वर्द्धमान की, परन्तु उनके पीछे लेखकों ने संस्कृत की मात्रा को बहुत अधिक बढ़ाया, जिस से भाषा दिनों दिन गूढ़तर होती जाती है। संस्कृत-शब्द व्यवहार बाहुल्य के साथ उस भाषा के नियम भी हिन्दी में घुसने लगे हैं। इस विषय का कुछ सविस्तर वर्णन अन्यत्र किया गया है। भाषा के गूढ़ीकरण से उसमें पांडित्यवृद्धि अवश्य होती है परन्तु उसकी लोकप्रियता को धक्का लगता है। इन कुछ बातों के होते हुए भी ऐसा सहर्ष कहने का आज अवसर मिला है कि हिन्दी-गद्य ने अच्छी उन्नति कर ली है और इसकी उत्तरोत्तर वृद्धि की आशा है। वर्तमान गद्य-लेखन-शैली का जन्म राजा शिवप्रसाद के समय से मानना चाहिए।

## पद्य-विभाग।

### (१) पूर्व प्रारम्भिक हिन्दी (संवत् १३४३ तक)।

#### चन्द कवि (सं० १२२५—४९)।

हंस होत गति भंग मोर कटु सबद उचारै।
रोवत क्रौंच कुरंग सुकपि छंडत आहारै॥
सूआ बमन करंत निकुल कुकुट मित्राई।
ऐसे चरित करंत जानि आगंम दिनाई॥

चक्कोर परस्पर हित रहित कहत चन्द पारष्ष लहिं ।
तिहि काज आनि रष्षत इनहि भूपति भोजन साल महि ॥
विधि विधि भाँति सुरावल रच्चै । पूजा देव समान सुसच्चै ॥
अति आनन्द सेव सह सारं । तब सुग्र पंग आय परिहारं ॥

चन्द पुत्र जल्हन कवि ( १२५० के पीछे ) ।

परयो सम्भरी राय दीसै उतंगा । मनो मेरु बज्री कियं श्रृंग भंगा ॥
जिनैं बार बारं सुरत्तान साह्यो । जिनें भीज के भीम चालुक्क गाह्यो ॥
जिनैं भंजि मैवात द्वै बार बंध्यो । जिनें नाहरं राइ गिरनार संध्यो ॥
जिनैं भंजि-थट्टा सुकढ्यो निकन्दं । जिनें भंजि महिपाल रिनथंभ दंदं ॥

( २ ) उत्तर प्रारम्भिक हिन्दी ( सं० १३४४—१४४४ ) ।

भूपति ( सं० १३४४ ) ।

संवत् तेरह सै भये चार अधिक चालीस ।
मरगेसर सुदि एकादसी बुद्ध बार रजतीस ॥
दिन पुनीत भे पूरन लावो पुरान ।
जो हेत सों गावै सुनै पावै पद निर्वान ॥

नरपति नाल्ह ( सं० १३५४ ) ।

जब लगि महियल उग्गइ सूर । जब लगि गंग वहइ जल पूर ॥
जब लगि प्रीथमी नै जगंनाथ । जाणि राजा सिर दीधो हाथ ॥

नल्ल सिंह ( सं० १३५५ ) ।

ईराण तोरि तूराण असि खोसिर बंग खँधारि सब ।
बल वंड पिण्ड हिँदुवान हद चढ़िव वीर विजै पाल तब ॥

शारंग धर ( सं० १३५७ )।

सिंह गमन सुपुरुष बचन कदलि फरै इक सार।
तिरिया तेल हमीर हठ चढ़ै न दूजी बार॥

अमीर ख़ुसरो ( सं० १३७० )।

आदि कटे से सब को पालै। मध्य कटे से सब को घालै॥
अन्त कटे से सब को मीठा। सो ख़ुसरो मैं आँखों दीठा॥

महात्मा गोरखनाथ ( सं० १४०७ )।

नीरा रम्भे चेला कूंड़ बिधि रहे। सत गुरु होय सो पुछया कहै॥
अवधू रहिया हाटे बाटे रूख बिरख की छाया।
तजिबा काम क्रोध लोभ मोह संसार की माया॥

( ३ ) पूर्व माध्यमिक हिन्दी ( १४४५—१५६० )।

विद्यापति ठाकुर ( १४४५ )।

सरस बसंत समय भल पाओलि दछिन पवन बहु धीरे।
सपनहु रूप बचन यक भाषिय मुख सेंदुर करु चीरे॥
जइति देखिल पथ नागरि सजनी आगरि सुबुधि सयानि।
कनक लता सम सुन्दरि सजनी विह निरमावल आनि॥
कत सुख सार पाओल तुव तीरे। छँड़इत निकट नयन बहु नीरे॥
कर जोरि बिनमों बिमल तरंगे। पुन दरसन हो पुनमति गंगे॥

महात्मा कबीरदास जी ( १४७५ )।

जल थल पृथ्वी गगन में बाहर भीतर एक।
पूरण ब्रह्म कबीर है अवगत पुरुष अलेख॥
गला काटि बिसमिल करैं ते काफर वे बूझ।
औरन को काफर कहैं अपना कुफर न सूझ॥

लोका मति का भोरा रे ।
जो काशी तन तजै कबीरा रामै कौन निहोरा रे ॥
तब हम वैसे अब हम ऐसे यही जनम का लाहा ।
ज्यों जल में जल पैसन निकसे यों दुरि मिला जोलाहा ॥
राम भगति पर जाको हित चित ताको अचरज काहा ।
गुरू प्रताप साधु संगति जग जीतैं जाति जोलाहा ॥
कहत कबीर सुनौ रे संतौ भरम परौ जनि कोई ।
जस काशी तस मगहा ऊसर हृदय राम जो होई ॥

नामदेव ( १४८० ) ।

अभि अन्तर काला रहै बाहेर करै उजास ।
नाम कहै हरि भगति विनु निहचै नरक निवास ॥

बाबा नानक ( १५५० ) ।

गुन गोबिन्द गायो नहीं जनम अकारथ कीन ।
नानक भजुरे हरि मना जेहि विधि जल को मीन ॥

क़ुतबन शेख़ ( १५६० ) ।

धरम दुदिस्टिल उनको छाजा । हम सिर छाँह जियो जग राजा ॥
दान देइ औ गनत न आवै । बलि औ करन न सरवरि पावै ॥

सेन ( १५६० ) ।

जब सों गोपाल मधु वन को सिधारे आली
मधु वन भयो मधु दानव बिखम सों ।
सेन कहै सारिका सिखंडी खंजरीट सुक
मिलि कै कलेस कीनो कालिंदी कदम सों ॥

## (४) प्रौढ़ माध्यमिक हिन्दी (१५६१—१६८०)।

### महात्मा श्री सूरदास जी ( १५६१ से १६२० तक )।

राधा ढँग हैं री तेरे।
वैसे हाल मथत दधि कीने हरि मनु लिखे चितेरे॥
तेरो मुख देखत ससि लाजै और कहौ क्यों बाचै।
नैना तेरे जलज जीत हैं खंजन ते अति नाचै॥
चपला ते चमकत अति प्यारी कहा करैगी स्यामहिँ।
सुनहु सूर ऐसेहि दिन खोवत काज नहीं तेरे धामहिँ॥

### श्रीस्वामी हितहरिवंश जी ( १५८० )।

ब्रज नव तरुनि कदम्ब मुकुट मनि स्यामा आजु बनी।
नख सिख लौं अँग अंग माधुरी मोहै स्याम धनी॥
यों राजत कवरी गूथित कच कनक कंज बदनी।
चिकुर चन्द्रकनि बीच अरध बिधु मानुहु ग्रसत फनी॥

### कृपाराम ( १५९८ )।

लोचन चपल कटाच्छ सर अनियारे विष पूरि।
मन मृग बेधैं मुनिन के जग जन सहित बिसूरि॥

### मलिक मोहम्मद जायसी ( १६०० )।

गोरइँ दीख साथु सब जूझा। अपन काल नेरे भा बूझा॥
कोपि सिंह सामुह रन मेला। लाखन सों ना मरै अकेला॥
जेइ सिर देइ कोपि तरवारू। सइँ घोड़े टूटइँ असवारू॥
तुरुक बोलावइँ बोलइ नाहीं। गोरइँ मीचु धरी मन माहीं॥

### मीरा बाई ( १६०० )।

बसो मेरो नैनन में नँदलाल ।
मोहनि मूरति साँवरि सूरति नैना बने रसाल ॥
मोर मुकुट मकराकृत कुण्डल अरुन तिलक दिये भाल ।
अधर सुधारस मुरली राजति उर बैजन्ती माल ॥

### कृष्णदास पय अहारी ( १६०० )।

आवत लाल गोबर्द्धन धारी ।
आलस नैन सरस रस रंगित प्रिया प्रेम नूतन अनुहारी ॥
बिलुलित माल मरगजी उर पर सुरति समर की लगी पराग ।
चूँबत स्याम अधर रस गावत सुरति भाव सुख भैरव राग ॥
पलटि परे पट नील सखी के रस में झीलत मदन तड़ाग ।
वृन्दाबन बीथिन अवलोकत कृष्णदास लोचन बड़ भाग ॥

### नरोत्तमदास (१६०२ )।

सिच्छक हौं सिगरे जग को गुरु ता कहँ तू अब देति है सिच्छा ।
जे तप कै परलोक सुधारत सम्पति की तिनको नहिँ इच्छा ॥
मेरे हिये हरि के पद पंकज बार हजार लै देखु परिच्छा ।
औरन को धन चाहिय बावरि बाँभन को धन केवल भिच्छा ॥
द्वारिका जाहु जू द्वारिका जाहु जू आठहु जाम यहै बक ठानी ॥
जातहि देहैं लदाय लढ़ा भरि पैहैं लिए तू यही जिय जानी ॥
पावैं कहाँ ते अटारी अटा जिनको है लिखी विधि टूटी सी छानी ।
जो पै दरिद्र लिलार लिख्यौ कहि को तेहि मेटि सकै गो अयानी ॥

### श्री स्वामी हरिदास जी ( १६०७ )।

भजत भजनीय मति शयति रुचिरं चिरं

चरण युगलं सकल गुण सुललितं ।
वदतु हरिदास इति मा भवतु मुक्तिरपि
भवतु मम देव सुत जन्म फलितं ॥

गंग (१६१५)।

झुकत कृपान मयदान ज्यों उदोत भान
एकन ते एक मनौ सुखमा जरद की ।
कहै कवि गंग तेरे बल की बयारि लागे
फूटी गज घटा घन घटा ज्यों सरद की ॥
येते मान सोनित की नदियाँ उमड़ि चलीं
रही ना निसानी कहूँ महि मैं गरद की ।
गौरी गह्यो गिरिपति गनपति गह्यो गौरी
गौरीपति गह्यो पूछ लपकि बरद की ॥

गोस्वामी श्री तुलसीदासजी (१६३१—८०)।

पुनि बन्दौं खल गन सति भाये । जे बिनु काज दाहिने बाँये ॥
पर हित हानि लाभ जिन केरे । उजरे हरष बिषाद बसेरे ॥
प्रनवउं खल जस सेस सरोसा । सहस बदन बरनइँ पर दोसा ॥
पुनि प्रनवउँ पृथुराज समाना । पर अघ सुनैं सहस दस काना ॥
बहुरि शक्र सम बिनवउँ तेही । सन्तत सुरानीक हित जेही ॥
बचन बज्र जेहि सदा पियारा । सहस नयन पर दोस निहारा ॥
हरि हर जस राकेस राहु से । पर अकाज भट सहस बाहु से ॥
जे परदोस लखहिँ सहसाखी । पर हित घृत जिन के मन माखी ॥
उदय केतु सम हित सबही के । कुम्भ करन सम सोवत नीके ॥
पर अकाज लगि तनु परिहरहीं । जिमि हिम उपल कृपी दलि गरहीं ॥

उदासीन अरि मीत हित सुनत जरहिँ खल रीति ।
जानु पानि जुग जोरि कै बिनती करौं सप्रीति ॥

खानखाना ( १६४० ) ।

खैर, खून, खाँसी, खुसी, बैर, प्रीति, मधुपान ।
रहिमन दाबे ना दबैं जानत सकल जहान ॥
सम्प्रति सम्पति वान को सब कोऊ बसु देत ।
दीन बन्धु बिन दीन की को रहीम सुधि लेत ॥
अब रहीम मुसकिल परी गाढ़े दोऊ काम ।
साँचे से तौ जग नहीं झूठे मिलैं न राम ॥

रसखान ( सं०१६४५ ) ।

छूटी लोक लाज गृह काज मन मोहनी को
मोहन को भूलि गयो मुरली बजायबो ।
अब रसखानि दिन द्वै मैं बात फैलि जैहै
सजनी कहाँ लौं चन्द हाथन दुरायबो ॥
काल्हि ही कलिन्दी तीर चितये अचानक ही
दुहुन की ओर दोऊ मुरि मुसकायबो ।
दोऊ परैं पैयाँ दोऊ लेत हैं बलैयाँ
उन्हैं भूलि गईं गैयाँ इन्हैं गागरि उठायबो ॥
मोर पखा सिर ऊपर राजत गुंज की माल गरे पहिरौंगी ।
ओढ़ि पितम्बर लै लकुटी बन गोधन संग फिरौंगी ।
भावैरी तोहि कहा रस खानि सो तेरे लिए सब स्वाँग करौंगी ।
या मुरली मुरलीधर की अधरान धरी अधरा न धरौंगी ॥

केशवदास ( १६४८ )।

सोभित मंचन की अवली गज दन्त मई छबि उज्ज्वल छाई।
ईस मनो बसुधा मैं सुधारि सुधाधर मंडल मंडि जुन्हाई॥
ता महँ केशवदास बिराजत राजकुमार सबै सुखदाई।
देवन सों मिलि देव सभा जनु सीय स्वयम्बर देखन आई॥

नाभादास ( सं० १६५७ )।

अवध पुरी की सोभा जैसी। कहि नहिँ सकहिँ शेष श्रुति तैसी॥
रचित कोट कलधैात सोहावन। बिबिध रंग मनि अति मन भावन॥

मुबारक ( सं० १६७० )।

कान्ह की बाँकी चितैानि चुभी जब
काल्हि ते झाँकी है ग्वालि गवाच्छनि।
देखी है नोखी सी चोखी सी कोरनि
ओछे फिरैं उभरैं चित जा छनि॥
मारेई जात निहारे मुबारक
है सहजै कजरा मृग आछनि।
साँक लै काजर दे री गँवारिनि
अँगुरी तेरी कटैगी कटाछनि॥

(५) पूर्वालंकृत हिन्दी (१६८१—१७९०)।

चिन्तामणि त्रिपाठी ( १६९० )।

एई उधारत हैं तिन्हैं जे परे मोह महोदधि के जल फेरे।
जे इनको पल ध्यान धरैं मन ते न परैं कबहूँ जम घेरे॥
राजेरमा रमनी उपधान अभै बरदानि रहै जन नेरे।
हैं बल भार उदंड भरे हरि के भुजदंड सहायक मेरे॥

## महाराजा जसवन्तसिंह ( १६९५ )।

मुख ससि वा ससि सों अधिक उदित जोति दिन राति ।
सागर ते उपजी न यह कमला अपर सोहाति ॥

## सेनापति ( १७०६ )।

वृष को तरनि तेज सहसौ करनि
　　तपै ज्वालनि के जाल बिकराल बरसत है ।
तपति धरनि जग झुरत झुरनि सीरी
　　छाँह को पकरि पंथी पंछी बिरमत है ॥
सेनापति नेक दुपहरी ढरकत होत
　　धमका बिषम जो न पात खरकत है ।
मेरे जान पौन सीरे ठौर को पकरि
　　कौनौ घरी एक बैठि कहूँ घामै बितवत है ॥

## राजा शम्भुनाथ सुलंकी (१७०७)।

कौहर कौल जपा दल विद्रुम का
　　इतनी जु बँधूक मैं कोति है ।
रोचन रोरी रची मेहेंदी नृप शम्भु
　　भनै मुकता सम पोति है ॥
पाँय धरै ढरै ईंगुरई तिन मैं
　　खरी पायल की घनी जोति है ।
हाथ द्वै तीनिक चारि हू ओर लौं
　　चाँदनी चूनरी के सँग होति है ॥

## विहारीलाल ( १७१० )।

नभ लाली चाली निसा चटकाली धुनि कीन ।
रति पाली आली अनत आये वनमाली न ॥

मोर मुकुट कटि काछनी कर मुरली उर माल ।
यहि बानिक मो मन बसैा सदा बिहारी लाल ॥

सबलसिंह (१७१८) ।

गज मुख सुख कर दुख हरन तोहि कहौं सिर नाय ।
कीजै जस, लीजै बिनै, दीजै ग्रन्थ बनाय ॥

कुलपति मिश्र (१७२७) ।

ऐसिय कुंज बनै छबि पुंज रहैं अलि गुंजत यों रस लीजै ।
नैन बिसाल वहै बन माल बिलोकत रूप सुधा भरि पीजै ॥
जामिनि जाम कि कौन कहै जुग जात न जानिये ज्यों छिन छीजै ।
आनँद यों उमगोई रहै पिय मोहन को मुख देखिबो कीजै ॥

सुखदेव मिश्र (१७२८) ।

कानन टूटैं विघन के जानन ते यह ज्ञान ।
कज आनन की जाति मिटि गज आनन के ध्यान ॥

कालिदास ( १७३० ) ।

गढ़न गढ़ी से गढ़ि, महल मढ़ी से मढ़ि
बीजापुर ओप्यो दलमलि सुघराई मैं ।
कालिदास कोप्यो वीर औलिया अलमगीर
तीर तरवारि गही पुहुमी पराई मैं ॥
बूंद ते निकसि महि मंडल घमंड मची
लोहू की लहरि हिमगिरि की तराई मैं ।
गाड़ि कै सुझंडा आड़ कीन्ही पातसाह
ताते डकरी चमुंडा गोलकुंडा की लराई मैं ॥

## भूषण त्रिपाठी (१७३१) ।

हैबर हरट्ट साजि गैबर गरट्ट सम
　　पैदर के ठट्ट फौज जुरी तुरकाने की ।
भूषन भनत तहाँ चम्पति को छत्रसाल
　　रोप्यो रन ख्याल ह्वै कै ढाल हिन्दुवाने की ॥
कैयक हजार एक बार वैरी मारि डारे
　　रंजक दगनि मानो अगिनि रिसाने की ।
सैद अफगन सेन सगर सुतन लागी
　　कपिल सराप लौं तराप तोपखाने की ॥

## मतिराम (१७३७) ।

कोऊ नहीं बरजै मतिराम रहौ तितही जितही मन भायो
काहे को सौहैं हजार करौ तुम तौ कबहूँ अपराध न ठायो ॥
सोवन दीजै, न दीजै हमैं दुख, योंहीं कहा रस वाद बढ़ायो ।
मान रह्योई नहीं मन मोहन ! मानिनी होय सो मानै मनायो ॥

## वृन्द (१७४३) ।

उद्यम कबहुँ न छाँड़िये पर आसा के मोद ।
गागरि कैसे फोरिये उनयो देखि पयोद ?

## देवदत्त (१७४६) ।

हित की हितू री क्यों न तूरी समुझावै आनि
　　नित प्रति सुखदानि मुख को निहारनो ।
लपने कहाँ लौं बालपने की विकल बातें
　　अपने जनहि सपनेहू न विसारनो ॥

देवजू दरस बिन तरसि मरो हो पद
परसि जियैगो मनु बैरी अनमारनो।
पती ब्रत ब्रती यै उपासी प्यासो अँखियन
प्रात उठि पीतम पियायो रूप पारनो॥
पायन नूपुर मंजु बजै कटि किंकिनि की धुनि की मधुराई।
साँवरे अंग लसै पट पीत हिये हुलसै बनमाल सोहाई॥
माथे किरीट बड़े दृग चंचल मन्द हँसी मुख चन्द जोन्हाई।
जै जग मन्दिर दीपक सुन्दर श्री ब्रज दूलह देव सहाई॥

छत्र (१७५७)।

दीरघ तनु, दीरघ भुजा, दीरघ पौरुष पाय।
कातर ह्वै बैठे सदन बहु बलवन्त कहाय॥

बैताल (१७६०)।

मर्द सीस पर नवै मर्द बोली पहिँचानै।
मर्द खवावै खाय मर्द चिन्ता नहिँ मानै॥
मर्द देय औ लेय मर्द को मर्द बचावै।
गाढ़े सकरे काम मर्द के मरदै आवै॥
पुनि मर्द उनहि को जानिये दुख सुख साथी दर्द के।
बैताल कहै बिक्रम सुनौ ए लच्छन हैं मर्द के॥

कवीन्द्र (१७६२)।

कूरम नरिन्द गज सिंह जू के चढ़े दल
लंक लौ अतंक बंक संक सरसाती है।
भनत कबिन्द बाजै दुन्दुभी धुकार भारी
धरा धसमसै गिरि पाँती डगलाती है॥

कमठ की पीठ पर सेस के सहस फन
दिया लौं दबात उमगात अधिकाती है ।
फनन तै बाहर निसरि द्वै हजार जीभैं
स्याह स्याह बाती लौं बुझाती रहि जाती है ॥

## लाल (१७६५)।

ऐंड़ एक सिवराज निबाही। करै आपने चित की चाही॥
आठ पातसाही झकझोरै। सूबनि पकरि दंड लै छोरै॥
चहूँ ओर सों सूबन घेरो। दिसनि अलात चक्र सो फेरो॥
कबहूँ प्रकटि जुद्ध मैं हाँकै। मुगलनि मारि पुहुमि तल ढाँकै॥
बाननि बरषि गयन्दनि फोरै। तुरकनि तमकि तेग तर तोरै॥
कबहूँ जुरै फौज सों आछे। लेइ लगाय चाल दै पाछे॥
कबहूँ उमड़ि अचानक आवै। घन से घुमड़ि लोह बरसावै॥
कबहूँ हाँकि हरौलनि कूटै। कबहूँ चापि चँदालनि लूटै॥

## महाराजा अजीतसिंह (१७६७) माड़वार-नरेश।

पीताम्बर कछनी कछे उर वैजन्ती माल।
अँगुरी पर गिरिवर धर्‌यो संग सवै ब्रजबाल॥

## घन आनन्द (१७७१)।

गाइहौं देवी गनेस महेस दिनेसहि पूजत ही फल पाइहौं।
पाइहौं पावन तीरथ नीर सुनेकु जहाँ हरि को चित लाइहौं॥
लाइहौं आछे द्विजातिन को अरु गोधन दान करों चरचाइहौं।
चाइ अनेकन सों सजनी घन आनँद मीतहि कंठ लगाइहौं॥

## महाराजा नागरीदास (१७८०)।

यक मिलत भुजन भरि दौरि दौरि। यक टेरि बोलावत औरि औरि॥
कोउ चले जात सहजै सुभाय। पद गाय उठत भोगहि सुनाय॥
अतिसै विरक्त जिनके सुभाव। जे गनत न राजा रंक राव॥
ते समिटि समिटि फिरि आय आय। फिरि छाँड़त पद पढ़वाय गाय॥

## गंजन (१७८६)।

पेल परी अलकामें खल भल खलका में
एतो बल कामैं जे रहत निज थान हैं।
गंजन सुकवि कहै माल मुलकनि तजि
रज रजपूती तजि तजत गुमान हैं॥
रानी तजि पानी तजि कर किरबानी तजि
अति बिहवल मन आनत न आन हैं।
ह्वै करि किसान भूप भागत दिसान जब
कमरुद्दी खान जू के बाजत निसान हैं॥

## (६) उत्तरालंकृत हिन्दी (१७९१-१८८९)।

## दास (१७९१)।

ऊधो तहाँई चलौ लै हमैं जहँ कूबरी कान्ह बसैं यक ठोरी।
देखिये दास अघाय अघाय तिहारे प्रसाद मनोहर जोरी॥
कूबरी सों कछु पाइये मन्त्र बढ़ाइये कान्हसों प्रेम की डोरी।
कूबर भक्ति बढ़ाइये बन्दि चढ़ाइये चन्दन बन्दन रोरी॥

## राजा गुरुदत्त सिंह (१७९२)।

अति सौरभ सहबास ते सहज मधुर सुख कन्द।
होत अलिन को नलिन ढिग सरस सलिल मकरन्द॥

तोषनिधि (१७९२) ।

कामैं कला के कुतूहल में कहूँ नींद गई लगि श्री घनस्यामैं ।
जामैं रही रजनी कवितोष बजावन बीन लगी अभिरामैं ॥
खामैं रह्यो बिधु बाहन वेस लख्यो बिरही चकवान की बामैं ।
हा मैं किया यह कामैं कहा कहि पी सँग पौढ़ि रही पलका मैं ॥

रघुनाथ ( १७९६ ) ।

सुधरे सिलाह राखै, बायु बेगी बाह राखै,
रसद की राह राखै, राखे रहै बनको ।
चोर को समाज राखै, बजा औ नजर राखै,
खबरि के काज बहुरूपी हरफन को ॥
अगम भखैया राखै, सकुन लेवैया राखै,
कहे रघुनाथ औ विचार बीच मन को ॥
बाजी हारै कबहू न औसर के परे जौन
ताजी राखै प्रजन को, राजी सुभटन को ॥

चाचा वृन्दावन दास ( १८०० ) ।

सुन्दरता की हद मुरलीधर वेहद छवि श्री राधा ।
गावै बपु अनन्त धरि सारद तऊ न पूजै साधा ॥
न्याय काम करवट ह्वै निकसत पिय अरु रूप गुमानी ।
वृन्दावन हित रूप किया वस सो कानन की रानी ॥

गिरिधर कविराय ( १८०१ ) ।

साईं ये न विरोधिये गुरु, पंडित, कवि, यार ।
बेटा, वनिता, पैारिया, यज्ञकरावनहार ॥

यज्ञकरावनहार राज-मन्त्री जो होई।
बिप्र, परोसी, बैद, आपु को तपै रसोई॥
कहि गिरिधर कविराय बात चतुरन के ताईं।
इन तेरह ते तरह दिये बनि आवै साईं॥

## नूर मुहम्मद ( १८०१ )।

बहेउ पवन लट पर अनुरागे। लट छितरानि पवन के लागे॥
परी बदन पर लट सटकारी। तपी दिवस भा निसि अँधियारी॥
मोहि परा दरसन कर चेरा। हना बान धन आँखिन केरा॥
यह मुख, यह तिल, यह लटकारी। येतो कहिकै गिरा भिखारी॥

## ठाकुर ( १८०१ )।

वा निरमोहिनि रूप कि रासि न ऊपर के मन आनति ह्वैहै।
बारहि बार विलोकि घरी घरी सूरति तौ पहिँचानति ह्वैहै॥
ठाकुर या मन की परतीति है जो पै सनेह न मानति ह्वैहै।
आवत हैं नित मेरे लिए इतनो तो विशेष ही जानति ह्वैहै॥

## दूलह ( १८०२ )।

दीरघ मत सत कविन के अरथासै लघु तर्न।
कवि दूलह याते कियो कवि कुल कंठाभर्न॥

उपमान जहाँ उपमेयता लेइ तहाँ पहलोई प्रतीप गनो।
कुच से कमनीय बने करि कुम्भ कहै कवि दूलह लोक घनो॥
उपमान जहाँ उपमेयता दै फिरि ताहि अनादरै दूजो भनो।
सखि नैननि को जनि जोम करो इनके सम सोहत कंज बनो॥

## सूदन ( १८११ ) ।

ऊतरु यह दैके, दूत पठै कै, असद खान हिय रोस भरयो।
बोल्यो सब मीरन, चित के धीरन, जिन न चरन रन उलटि धरयो ॥
तुम करौ तयारी, सब इस बारी, मैं दिल यह इतकाद करयो।
मुझको तौ लरना, देर न करना, आय साहि का काज परयो ॥

## बैरीसाल ( १८२५ ) ।

करत कोकनद मदहिँ रद तव पद हद सुकुमार ।
भये अरुन अति दबि मनो पायजेब के भार ॥

## गोकुलनाथ, गोपीनाथ, मणिदेव ( १८२८ ) ।

कसि मस्तकहि वितुंड सो गरजत सुंड उठाय ।
धाय जाय जुग पाय सों हने तुरग समुदाय ॥
हनि तुरगन रथ महि मरदि जब गरजो गज घोर ।
तबहिँ भीम गे द्विरद के पिछले पग की ओर ॥

लगो पिछौंहीं मूक प्रहारन । घूमन लगो द्विरद गुनि धारन ॥
फिरो चक्र सम मैगल जिमि जिमि । ता सँग फिरो वृकोदर तिमि तिमि ॥
यहि विधि घरिक घूमि रन करकस । कूदि सामने गयो अधरकस ॥
तब कर कुंडल मधि तेहि करिकै । पग सों हनन लगो गज अरिकै ॥
तब धरि सुंड घूमि सो भट वर । गयो मत्त मैगल के उत्तर ॥
तेहि छन सोर भयो वहि दल मैं । भीमहि वध्यो द्विरद यहि पल मैं ॥
सो सुनि धरम सोच सों मढ़िकै । घेरयो गजहिँ रथिन सह बढ़िकै ॥
तेहि छन नृप अंकुस के चारन । कियो असंख्य सरन को वारन ॥
द्विरद बढ़ाय चलो भय छावन । पग सों चाहि रथिन मरदावन ॥
तब निज द्विरद बढ़ाय सुबीरा । भिरो दसार्नाधिप रन धीरा ॥

बोधा ( १८३० )।

एक सुभान के आनन पै कुरबान जहाँ लगि रूप जहाँ को।
कैयो सतक्रतु की पदवी लुटियै लखि कै मुसकाहट वाको॥
सोक जरा गुजरा न जहाँ कवि बोधा जहाँ उजरा न तहाँ को।
जान मिलै तो जहान मिलै नहिँ जान मिलै तौ जहान कहाँ को॥

सीतल ( १८३१ )।

हम ख़ूब तरह से जान गये जैसा आनँद का कन्द किया।
सब रूप, सील, गुन, तेज पुंज तेरे ही तन में बन्द किया॥
तुझ हुस्न प्रभा की बाकी ले फिर बिधि ने यह फरबन्द किया।
चम्पकदल, सोन जुही, नरगिस, चामीकर, चपला, चन्द किया॥

रामचन्द्र ( १८४१ )।

लोभ झकझोरन ते, मदन हिलोरन ते,
भारी भ्रम भौंरन ते कैसे थिर रहती।
दुख द्रुम डारन ते, पातक पहारन ते,
कुमति कगारन ते कैसे कै निबहती॥
जरा जन्तु ओकन के, चिन्ता जल ढोकन के,
रोग सोक मोकन के झोंक कैसे सहती।
होते जो न आजु तेरे चरन करन धार
मैया यह नैया मेरी कैसे पार लहती॥

थान ( १८४८ )।

जै लम्बोदर सम्भु सुवन अम्भोरुह लोचन।
चरचित चन्दन चन्द्रभाल बन्दन रुचि रोचन॥

मुख मंडल गंडालि गंड मंडित श्रुति कुण्डल।
बृन्दारक बर वृन्द चरन बन्दत अखंड बल॥

## वेनीप्रवीन (१८७५)।

जान्यो न मैं ललिता अलि ताहि जु सोवत माँझ गई करि हासी।
लाये हिये नख केहरि के सम मेरी तऊ नहिँ नींद बिनासी॥
लै गई अम्बर वेनी प्रवीन ओढ़ाय लटी दुपटी दुख रासी।
तोरि तनी तन छोरि अभूषन भूलि गई गल देन को फासी॥

## पदुमाकर (१८७६)।

मल्लिकान मंजुल मलिन्द मतवारे मिले
मन्द मन्द मारुत मुहीम मनसा की है।
कहै पदुमाकर त्यों नदन नदीन नित
नागरि नवेलिन की नजरि निसा की है॥
दौरत दरेरे देत दादुर सु दूदैं दीह
दामिनि दमंकनि दिसान में दसा की है।
बद्दलनि बुन्दनि विलोको बगुलानि बाग
बंगलन बेलिन बहार बरसा की है॥

## रामसहायदास (१८७७)।

मन रंजन तव नाम को कहत निरंजन लोग।
जदपि अधर अंजन लगे तदपि न नींदन जोग॥
भौंह उचै, अँखियाँ नचै, चाहि कुचै सकुचाय।
दरपन में मुख लखि खरी दरप भरी मुसुकाय॥

ग्वाल ( १८७९ )।

सोहत सजीले सित असित सुरंग अंग
जीन सुचि अंजन अनूप रुचि हेरे हैं।
सील भरे लसत असील गुन साल दै के
लाज की लगाम काम कारीगर फेरे हैं॥
घूँघट फरस ताने फिरत फबित फूले ग्वाल
कवि लोक अवलोकि भये चेरे हैं।
मोर वारे मन के, त्यों पन के मरोर वारे,
त्योर वारे तरुनी तुरंग दृग तेरे हैं॥

चन्द्रशेखर ( १८८० )।

मारे गढ़ चक्कवै हमीर चहुवान चक्क
डारे गोल गरद मिलाय मद मानी के।
लोटैं रेत खेत, एकै मोटैं लेत देत,
एकै चोटन समेत लड़े लाड़िले पठानी के॥
हारे, डर मारे, राह बसन हथ्यार डारे,
बाहन सम्हारै कैान भरे परेसानी के।
भागे जात दिल्ली के अलाउदीन वारे दल,
जैसे मीन जाल ते परत दिसि पानी के॥

प्रताप ( १८८२ )।

पूजतीं और सबै बनिता जिनके मन में अति प्रीति सोहाति है।
कैान की सीख धरी मन मैं चलि कै वलि काहे नजीक न जाति है॥
साइति या बरसाइति की, बरसाइति ऐसी न और लखाति है।
कैान सुभाव री तेरो परो वर पूजत काहे हिए सकुचाति है॥

## (७) परिवर्त्तनकालिक हिन्दी ( १८९०—१९२५ ) ।

### गणेशप्रसाद ( १९०० ) ।

जोबन पर जिस्के शम्सोक़मर वारी है ।
हर .गुलशन में उस गुल की गुल्ज़ारी है ॥
ज़ंजीर .ज़ुल्फ़ जाना ने लटकाली है ।
काली है फ़िदा जिस पर नागिन काली है ॥

### द्विजदेव महाराजा मानसिंह ( १९०७ ) ।

सोधे समीरन को सरदार मलिन्दन को मनसा फल दायक ।
किंसुक जालन को कलपद्रुम मानिनी बालन हू को मनायक ॥
कन्त इकन्त अनन्त कलीन को दीनन के मन को सुखदायक ।
साँचो मनोभव राज को साज सु आवत आज इतै ऋतुनायक ॥

### सेवक ( १९११ ) ।

अँगना मैं बोलाय घनी अँगना कँगना पहिराय दे जोसिनी को ।
दछिना दिल खोलि कै दीजै अली री बधाई सुनाय सतोसिनी को ॥
कवि सेवक पायँ परैां सब के विधि दाहिनो आजु अदोसिनी को ।
तजि औषध मैं तो अराम भई पति आय गो मेरी परोसिनी को ॥

### राजा लक्ष्मणसिंह ( १९१७ ) ।

मीत के मन्दिर जात चली मिलिहैं तहँ केतिक राति मैं नारी ।
मारग सूझि तिन्हे न परै जब सूचिका भेदि झुकै अँधियारी ॥
कंचन रेख कसैाटी सी दामिनि तू चमकाइ दिखाइ अगारी ।
कीजियो ना कहुँ मेह कि घोर मरैं अबला अकुलाय विचारी ॥

## वर्त्तमानकालिक हिन्दी ( १९२६—अब तक )।

### भारतेन्दुजी ( १९२६ )।

चूरन खाते यडिटर जात। जिनके पेट पचै नहिँ बात॥
चूरन अमला वाले खावैं। दूनी रिशवत तुरत पचावैं॥
चूरन पूलिस वाले खाते। सब कानून हजम कर जाते।
चूरन सभी महाजन खाते। जिससे जमा हजम कर जाते॥

### प्रतापनारायण मिश्र (१९४१)।

( ब्राह्मण नामक पत्र के विषय में )

सदुपदेश नितही करैं माँगैं भोजन मात्र।
देखौ हम सा जगत मैं कौन दान का पात्र॥

### महावीरप्रसाद द्विवेदी (१९५० वर्त्तमान)।

माता है जैसी पूज्य सुनौ हे भाई।
भाषा है उसी प्रकार महा सुखदाई॥
माता से पूज्य विशेष देश-भाषा है।
मिथ्या यह हमने वचन नहीं भाषा है॥

### श्रीधर पाठक (१९५० वर्त्तमान)।

ओस बुन्द ज्यों गिरैं व्योम से कोमल, निरमल, सुखकारी।
त्यों ये मृदुल वचन जोगी के लगे पथिक को दुखहारी॥
नम्र भाव से कीन्ही उसने बिनै समेत प्रनाम।
चला साथ जोगी के हरखित जहँ उसका विश्राम॥

### देवीप्रसाद पूर्ण (वर्त्तमान)।

भारत तनु में हैं विविध प्रान्त निवासी अंग।
पंजाबी सिंधी सुजन महाराष्ट्र तैलंग॥

महाराष्ट्र तैलंग बंग देशीय बिहारी।
हिन्दुस्तानी मध्य हिन्द जन वृन्द बरारी॥
गुजराती उत्कली आदि देशी सेवा रत।
सभी लोग हैं अंग बना है जिन से भारत॥

शिरमौर एवं शशिभाल (१९५६ वर्त्तमान)।

रत्न जटित उस काल मुकुट मम सुखप्रद चारु चमकता था।
चकाचौंध सारे जग में कर दामिनि सरिस दमकता था॥
त्राहि त्राहि पुहुमी पर पड़ती लख मेरा भ्रू भंग।
सहे किसी ने नहीं एक छिन मेरे अस्त्र उतंग॥
वज्रपात सा हुवा व्योम से इस उन्नति पर दुखदाई।
हाय सही न गई जग पितु से मेरी गरिमा प्रभुताई॥
उस दयालु ने तो बिरचे थे जग नर मात्र समान।
सहा जाय फिर कैसे उस से दस्यों का अपमान॥

रघुनाथप्रसाद ( १९६० वर्त्तमान )।

धवल धाम कै ध्वजा नगर की प्रविसि रहीं घन माहीं।
कैधौं ये हिम पूरित भूधर जहँ तहँ तुंग लखाहीं॥
रैनि उज्यारी छटा लखे ते यों मन मैं भ्रम व्याप्यो।
जगमगात गोबरधन गिरि कोउ श्रम करि लै इत थाप्यो॥

मैथिलीशरण गुप्त ( १९६२ वर्तमान )।

है जो आपत्ति आगे वह अटल नहीं, शीघ्र ही नष्ट होगी।
कीर्ति श्री आपकी यों प्रलय तक सदा और सुस्पष्ट होगी॥
घेरे क्या व्योम में है अविरत रहती सोम को मेघ माला।
होता है अन्त में क्या प्रकट वह नहीं और भी कान्ति वाला॥

लोचनप्रसाद पांडेय (१९६२ वर्त्तमान)।

जिस कुल में हो जात जगत में ख्यात हुये हो।
जिस में रह कर भ्रात एक से सात हुये हो॥
उसका उदय उपाय हाय! यदि तुम्हें न भाया।
व्यर्थ हुवा नर-जन्म हुई निष्फल यह काया॥
बन्धु वर्ग को प्यार न करना जिसने सीखा।
विनय युक्त व्यवहार न करना जिसने सीखा॥
जाति-देश-उपकार न करना जिसने सीखा।
जन्म हुआ निःसार न मरना उस ने सीखा॥

महादेवप्रसाद (वर्तमान)।

जै देसराज सुर राज हिन्द। जै साज बाज सिरताज हिन्द॥
जै ज्ञान मान उपमान हिन्द। जै गुन मंडित गुन खान हिन्द॥
जै द्वीप हिन्द जै कर्म हिन्द। जै भक्ति भावना धर्म हिन्द॥
जै धीर हिन्द जै बीर हिन्द। जै सघन कुंज जलतीर हिन्द॥
जै सुख सरोज मकरन्द हिन्द। जै पूर्ण कला मति चन्द हिन्द॥
जै जन्म हिन्द जै मृत्यु हिन्द। जै जैति जैति जै जैति हिन्द॥

इन उदाहरणों से जान पड़ेगा कि क़ुतबन शेख़ (संवत् १५६०) के समय तक प्रायः कोई भाषा हिन्दी में पूर्ण रूपेण स्थिर नहीं हुई थी; कोई किसी भाषा में काव्य करता था, कोई किसी में। आदि में हिन्दी प्राकृत से कुछ मिलती जुलती थी, परन्तु पीछे उस में अवधी भाषा का प्राधान्य सा रहा। प्रौढ़ माध्यमिक काल (संवत् १५६०) से ब्रज भाषा का बल विशेषतया बढ़ा, परन्तु फिर भी तुलसीदास ने उसका सत्कार न करके अवधी को ही

प्रधान माना। उधर कृष्णभक्त ब्रज भाषा का प्रयोग करते थे। इस प्रकार कथा प्रासंगिक कवियों में तुलसीदास का अनुगमन हुआ और शृंगारी कविताओं एवं स्फुट विषयों पर ब्रजभाषा का साम्राज्य फैला। यही दशा उत्तरालंकृत काल तक रही और भाषा दिनों दिन अलंकृत होती गई, यहाँ तक कि भूषणवृद्धि से कविता की शरीरक्षति होने लगी। इस भारी काल में केवल सीतल ( सं० १८३१ ) ने खड़ी बोली का अच्छा सम्मान किया। परिवर्तन काल में खड़ी बोली का बल कुछ कुछ स्थापित हुआ, जो आधुनिक काल में कुछ बढ़ा और भविष्य में उसके बढ़ने की आशा है। अब मातृभूमि-माहात्म्य, भ्रातृप्रेम आदि पर भी कवियों का ध्यान गया है, परन्तु कुछ दिनों से पद्य-विभाग में कुछ शिथिलता आती देख पड़ती है। श्रुति कटु का भी अब प्रयोग बढ़ रहा है, जिससे प्राचीन प्रथानुयायी लोग खड़ी बोली को दोष देते हैं। वर्तमान कवियों को उचित है कि भाषालंकारों की भरमार तो छोड़ देवें, पर गुण-दोषों पर अवश्य ध्यान रक्खें। हिन्दी भाषा का प्रधान गुण श्रुति-मधुरता है। इसका जाना उचित नहीं है। प्राचीन प्रथा के कवि गण अब भी ब्रजभाषा में रचना करते हैं। इनकी गणना अब तक खड़ी बोली वाले कवियों से अधिक है। भाषा का संक्षिप्त इतिहास यहीं समाप्त करके अब हम विनोद के मुख्यांश को उठावेंगे।

---

# आदि-प्रकरण ।

## प्रारम्भिक एवं पूर्व माध्यमिक हिन्दी ।

## आठवाँ अध्याय ।

### पूर्व प्रारम्भिक हिन्दी ।

(७००—१३४३)

हिन्दी उस भाषा का नाम है, जो विशेषतया युक्तप्रान्त, विहार, बुँदेल-खंड, बघेल-खंड, छत्तीस-गढ़ आदि में बोली जाती है, और सामान्यतया बंगाल को छोड़ समस्त उत्तरी और मध्य भारत की मातृ-भाषा है। मोटे प्रकार से इसे भाषा भी कहते हैं। इसकी उत्पत्ति के विषय में दो मत हैं, एक तो यह कि यह संस्कृत की पुत्री है और द्वितीय यह कि इसकी उत्पत्ति प्राकृत से है; अथवा यों कहें कि प्राकृत ही बदलते बदलते अब हिन्दी हो गई है। अधिकतर लोगों का विचार इसी द्वितीय मत पर जमता है, यद्यपि बहुत से विज्ञ पुरुष अब भी प्रथम मत को ही ग्राह्य समझते हैं। भारतीय लिंग्विस्टिक सरवे में डा० ग्रियर्सन ने इस विषय पर बहुत श्रम किया है और उन्हीं के एवं अन्य लेखों के आधार पर पंडित महावीरप्रसाद द्विवेदी ने 'हिन्दी भाषा की उत्पत्ति' नामक एक पुस्तक लिखी है। यह निश्चयात्मक समझ पड़ता है कि हिन्दी की

बहुत अधिक क्रियायें प्राकृत से ही निकली हैं, परन्तु कुछ संस्कृत, फ़ारसी, आदि से भी निकली हुई जान पडती हैं। शेष शब्दों को हिन्दी ने संस्कृत, प्राकृत, फ़ारसी, अरबी, अँगरेज़ी, चीनी, फ्रेंच आदि भाषाओं से पाया है और अब भी पाती जाती है।

हिन्दी की उत्पत्ति जानने के लिए इसके पूर्व वाली भाषाओं का कुछ वर्णन आवश्यक है। आदिम आर्य्य लोग तिब्बत, उत्तरी ध्रुव, दक्षिणी रूस, मध्य एशिया में से चाहे जहाँ से आये हों, पर पहले पहल वे ख़ोक़न्द और बदख़्शाँ में पहुँचे। वहाँ से कुछ लोग फ़ारस की ओर गये और शेष आर्य्यावर्त्त को चले आये। फ़ारस वाले आर्य्यों की भाषा के परजिक और मीड़िक नामक दो भेद हुए। परजिक भाषा बढ़ते बढ़ते पहलवी हो कर समय पर फ़ारसी हो गई। मीड़िक भाषा मीड़िया अर्थात् पश्चिमी फ़ारस में बोली जाती थी। पारसियों का प्रसिद्ध धर्म्म ग्रन्थ 'अवस्ता' इसी भाषा में लिखा है। ख़ोक़न्द आदि से चलते चलते सैकड़ों वर्षों में आर्य्य लोग पंजाब पहुँचे। उस समय तक उनकी भाषा का रूप मीड़िक अर्थात् आसुरी भाषा से बदल कर पुरानी संस्कृत हो गया था। इसी में ऋग्वेद की पुरानी ऋचायें लिखी गईं और इसी कारण ऋग्वेद के प्राचीन-तम भागों की भाषा अवस्ता की भाषा से कुछ कुछ मिलती है। पंजाब में आने से आर्य्यों की पुरानी संस्कृत यहाँ के आदिम निवा-सियों की भाषा से, जिसे पहली प्राकृत कह सकते हैं, मिलने लगी। यह गड़बड़ देख कर आर्य्यों ने अपनी भाषा का संस्कार करके उसे व्याकरण द्वारा नियमबद्ध कर दिया। इस प्रकार वर्त्तमान संस्कृत का जन्म हुआ। यह भाषा पुरानी वेद वाली संस्कृत से

कुछ कुछ पृथक् है। आर्य्यों ने अपनी भाषा को शुद्ध एवं पृथक् रखने के लिए उसे नियमबद्ध तो कर दिया, पर सांसारिक स्वाभाविक प्रवाह किसी के भी रोके नहीं रुकता। आर्य्यों ने पुरानी प्राकृत को संस्कृत में नहीं घुसने दिया, पर समय पाकर आर्य्यों और अनार्य्यों में सम्पर्क की विशेष वृद्धि से स्वयं संस्कृत पुरानी प्राकृत में घुसने लगी और इस प्रकार पुरानी प्राकृत बढ़ते बढ़ते मध्यवर्त्तिनी प्राकृत अर्थात् पाली भाषा हो गई; जो अशोक के समय प्रचलित थी और जिसमें बौद्धों के अधिकतर धर्म्म-ग्रन्थ लिखे गये। संस्कृत कठिन होने के कारण सर्व साधारण की भाषा न रह सकी और स्वयं आर्य्य भी प्राकृत बोलने लगे। इस प्रकार संस्कृत केवल पुस्तकों की भाषा रह गई और सर्वसाधारण में उसका व्यवहार न रहा। अतः बोलचाल की भाषाओं से उसकी गणना उठ गई। जैसे जैसे समय बीतता गया वैसे ही वैसे दूसरी प्राकृत अर्थात् पाली का भी विकास होता गया, और समय पाकर मागधी, शौरसेनी, महाराष्ट्रीय, आदि उसके कई विभाग हो गये। इन्हीं अन्तिम भाषाओं को अब प्राकृत कहते हैं। वास्तव में यह प्राकृत के तृतीय रूप हैं, परन्तु अब द्वितीय रूप को पाली, और प्रथम को पुरानी प्राकृत कहते हैं। प्राकृत के तृतीय रूपों के भी विकास समय के साथ होते गये। ब्रजभाषा पश्चिमी विभागों की शौरसेनी प्राकृत की रूपान्तर है और पूर्वी भाषा मागधी की। अवधी भाषा शौरसेनी और मागधी के मिश्रण से बनी है। हिन्दी को पंडितों ने पूर्वी, माध्यमिक और पश्चिमी नामक तीन प्रधान भागों में विभाजित किया है। इन के

अतिरिक्त राजपूतानी तथा पंजाबी भाषाओं का ठेठ पश्चिमी नामक एक और प्रधान विभाग हमारी समझ में होना चाहिए। इनका कुछ कुछ सम्पर्क गुजराती आदि भाषाओं से भी है। हिन्दी के मुख्य उपविभागों में मैथिली, मगही, भुजपुरी, अवधी, बघेली, छत्तीसगढ़ी, उर्दू, राजपूतानी, ब्रजभाषा, क़न्नौजी, बुंदेली, बाँगरू, दक्षिणी, खड़ी बोली आदि भाषायें हैं।

इन उपर्युक्त विकासों में कोई भी एकाएकी नहीं हुआ, वरन् प्रत्येक विकास शताब्दियों में धीरे धीरे होता रहा। एक देश की भाषा ग्राम ग्राम प्रति बदलती हुई अधिक दूर चलकर बिलकुल दूसरी भाषा में परिवर्त्तित हो जाती है, परन्तु किन्हीं मिले हुए ग्रामों में भारी हेर फेर नहीं जान पड़ता। अवधी भाषा बंगाली से नितान्त पृथक् है, पर यह पार्थक्य धीरे धीरे ग्राम ग्राम प्रति बढ़ते बढ़ते हुआ है और यह नहीं कहा जा सकता कि अमुक स्थान से अवधी भाषा समाप्त होती है और मैथिल का प्रारम्भ होता है, अथवा मैथिल भाषा समाप्त होकर बंगाली चलती है। ठीक यही दशा समयानुसार भाषाओं के हेर फेर की है। अतः ठीक ठीक यह नहीं कहा जा सकता कि हिन्दी का उत्पत्ति-काल क्या है? मोटे प्रकार से इस की उत्पत्ति प्रायः ७०० संवत् के लगभग समझनी चाहिए, क्योंकि भाषा के प्रथम ग्रन्थ का समय संवत् ७७० है।

हिन्दी-साहित्य का विषय उठाने के पूर्व यह उचित समझ पड़ता है कि काव्य लक्षण का निश्चय कर लिया जावे। इस विषय में बाबू जगन्नाथदास रत्नाकर ने साहित्य-रत्नाकर नामक ग्रन्थ

रचकर बड़ा उपकार किया है। इस ग्रन्थ में कई लक्षणों पर विचार किया गया है, जिनमें से एवं अन्यत्र प्राप्त प्रधान प्रधान लक्षणों का हम यहाँ कथन करते हैं।

(१) तददोषौ शब्दावर्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि ( काव्यप्रकाश )।

( काव्य वह है जिसके शब्द एवं अर्थ अदोष तथा गुणसम्पन्न हों और उसमें कहीं कहीं अलंकार भी न हो )।

(२) अद्भुत वाक्यहिते जहाँ उपजत अद्भुत अर्थ।
लोकोत्तर रचना रुचिर सो कहि काव्य समर्थ॥
(साहित्यपरिचय)

(३) रस युत व्यग्य प्रधान जहँ शब्द अर्थ शुचि होय।
उक्त युक्त भूषण सहित काव्य कहावै सोय॥
( साहित्यपरिचय )

(४) वाक्यं रसात्मकङ्काव्यम् ( साहित्यदर्पण )।

(५) रमणीयार्थ प्रतिपादक शब्दः काव्यम् ( जगन्नाथ पंडितराज )।

(६) होय वाक्य रमणीय जो काव्य कहावै सोय (रत्नाकर)।

(७) जगते अद्भुत सुख सदन शब्दरु अर्थ कवित्त।
यह लक्षण मैं ने कियो समुझि ग्रन्थ बहु चित्त॥
(कुलपति मिश्र)

(८) लोकोत्तरानन्ददाता प्रबन्धः काव्यनाम भाक्।
( अम्बिकादत्त व्यास )

(९) वाक्य अरथ वा एक हू जहँ रमनीय सु होय।
शिरमौरहु शशिभाल मत काव्य कहावै सोय॥

(हम लोग)

## विचार।

इन लक्षणों पर विचार करने के पूर्व पाठक को समझ रखना चाहिए कि किसी पदार्थ के लक्षण में यह आवश्यक है कि उसमें से कुछ छूट न रहे और न कोई बहिरंग पदार्थ उसमें आ सके। इन्हीं अवगुणों को अव्याप्ति और अतिव्याप्ति दूषण कहते हैं। लक्षण को वर्ण्य वस्तु का ठीक रूप दिखाना चाहिए, ज़रा भी बिगड़ा हुआ नहीं। अब हम प्रत्येक लक्षण को उठा कर उसके विषय में अपना मत प्रकट करेंगे।

(१) तददोषौ शब्दावर्थौ सगुणावनलङ्कृती: पुनः क्वापि।

इस लक्षणानुसार काव्य का निर्दोष होना आवश्यक है, अर्थात् इस मत से सदोष रचना काव्य नहीं है। उधर प्रसिद्ध आचार्य्य कुलपति मिश्र ने कहा है कि "ऐसो कवित न जगत में जामें दूषण नाहिँ"। यदि इस कथन को अत्युक्ति मान लें, तो भी प्रति सैकड़े ९५ छन्दों में कोई न कोई दोष दिखलाया जा सकता है। अतः इस लक्षण के मानने से साहित्यशरीर बहुत ही संकुचित हो जायगा। काव्य दोषों की मनुष्य देह के काने, लँगड़ेपन आदि से समानता कर सकते हैं, वरन् साधारण दोषों को साधारण रोगों के समान समझ सकते है। संसार में ऐसा शरीर खोजना बहुत कर के असम्भव है कि जिसमें किसी प्रकार का कोई भी रोग न हो। अतः

यदि सरुज देह को देह ही न मानें, तो संसार में प्रायः कोई शरीर ही न रह जायगा। ऐसी दशा में यही कहना पड़ेगा कि ऐसा मानने वाले का मत अशुद्ध है। संसार में रोगहीन देह प्रायः अलभ्य पदार्थ है, परन्तु रोग के कारण शरीरों को शरीर ही न मानना नितान्त भ्रममूलक है। बहुत कर के ठीक यही दशा सदोष रचनाओं की है।

लक्षणकार कहता है कि काव्य में कहीं कहीं अलंकार न होना चाहिए। इससे प्रकट है कि वह सर्वत्र अलकारों का होना अनुचित मानता है, सो उसके मत में काव्य अलंकार हीन हो सकता है और सालंकार भी। अतः अलंकार का अस्तित्व अथवा अभाव साहित्य लक्षण पर कोई प्रभाव नहीं डाल सकता। यह कथन भारी प्रबन्धों के विषय में किया जा सकता है, न कि एक वाक्य के विषय में, क्योंकि वह काव्य होने पर भी साथही अलंकारहीन और सालंकार नहीं हो सकता। अलंकार हैं भी कविता शरीर के आभूषण मात्र। सालंकार शरीर का सौन्दर्य भलेही बढ़ जाय, पर अलंकारहीन तन भी शरीरों की गणना से बाहर नहीं निकल सकता। इन कारणों से यह लक्षण शुद्ध नहीं ठहरता।

(२) अद्भुत वाक्यहि ते जहाँ उपजत अद्भुत अर्थ।

लोकोत्तर रचना रुचिर सो कहि काव्य समर्थ॥

जान पड़ता है कि इस लक्षणकार ने उत्कृष्ट काव्य का कथन किया है, न कि काव्य का, क्योंकि यह कहता है कि इस लक्षणयुक्त काव्य को समर्थ काव्य कहना चाहिए। समर्थ शब्द से उत्कृष्टता

की झलक आती है। काव्य-लक्षण के लिए अद्भुत वाक्य एवं अर्थ का होना आवश्यक नहीं। प्रसाद, सुकुमारता एवं अर्थव्यक्त साहित्य के परमोज्ज्वल गुण हैं। प्रसाद गुण के लिए प्रसन्नता, सुन्दर शब्दार्थ तथा प्रसिद्ध शब्दों की आवश्यकता है, सुकुमारता के लिए कोमल पद, मृदु अर्थ, सरस वचन, तथा ललित रचना की और अर्थव्यक्त में भारी सरलता एवं सन्देहहीन अर्थ की। ये गुण गोस्वामी तुलसीदास की रचना में बहुतायत से पाये जाते हैं, परन्तु इनमें कोई अद्भुतता नहीं है। एतावता इस गुण का होना न साधारण काव्य के लिए आवश्यक है, न उत्कृष्ट काव्य के लिए।

( ३ ) रसयुत व्यंग्य प्रधान जहँ शब्द अर्थ शुचि होय।
उक्त युक्त भूषण सहित काव्य कहावै सोय॥

इस लक्षणकार ने रस, व्यंग्य एवं अलंकार को काव्य के लिए आवश्यक माना है, जो बात ठीक नहीं है। इसने ऐसे अनुपयोगी शब्दों का भी प्रयोग किया है, जो ठीक भ्रमहीन अर्थों का बोध नहीं कराते हैं। 'जहँ' शब्द से ठीक ज्ञान नहीं होता कि कहाँ ऐसा होना चाहिए? जहँ से एक वाक्य का बोध हो सकता है, एक पृष्ठ का एवं एक पुस्तक का भी। अतः यह नहीं कहा जा सकता कि कितना बड़ा वर्णन यह लक्षणकार काव्य मानता है। शुचि शब्द भी शुक्ल गुणयुक्त, शुद्ध, शुद्धान्तःकरण, निरपराधी आदि कई अर्थों का बोधक है। यदि शब्द विशेष्य के लिए इसका शुद्ध अर्थ मान लें, तो भी ठीक अर्थ समझ में नहीं आता। भाषा में सैकड़ों बिगड़े हुए शब्द अन्य भाषाओं से आये हैं। भाषाओं के

विकास में शब्द सदैव रूप बदला करते हैं। तब किस रूप को शुद्ध मान सकते हैं? यदि वर्त्तमान समय के प्रचलित रूपों को शुद्ध मानें, तो भी आपत्ति शान्त नहीं होती। कवि जन श्रुति-कटु बचाने एवं अनेकानेक अन्य कारणों से सैकड़ों विकृत रूप-धारी शब्दों का प्रयोग करते हैं। बिहारी की रचना में ऐसे कितने ही शब्द मिलेंगे, परन्तु यह नहीं कहा जा सकता है कि जिन छन्दों में ऐसे शब्द आये हैं, वह सब काव्य नहीं हैं। बहुत से ऐसे अच्छे छन्द हैं, जिन में कोई रस नहीं निकलता। उनको काव्य न मानना अनुचित है। व्यंग्य का प्राधान्य साहित्य के लिए आवश्यक नहीं है। प्रसिद्ध कवि देव जी कहते हैं कि,

> अभिधा उत्तम काव्य है, मध्य लक्षणालीन।
> अधम व्यंजना रस विरस उलटी कहत नवीन॥

इससे प्रकट है कि प्राचीन मत में सव्यंग्य काव्य अधम समझा जाता था, परन्तु देव काल मे भी व्यंग्यहीन कथन काव्य अवश्य माना जाता था, क्योकि लक्षणायुक्त काव्य मध्यम श्रेणी का था। स्वाभाविक उत्कृष्ट साहित्य भी प्रायः अभिधामूलक होता है। जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है, अलंकार काव्य के लिए आवश्यक नहीं है। बहुतेरे उत्कृष्ट छन्दों में भी अलंकार नहीं होते। सुतरां, इस लक्षण का कोई भी गुण यथार्थ नही है।

(४) वाक्यं रसात्मकङ्काव्यम्।

इसमें काव्य के लिए रस ही न केवल प्रधान, वरन् आवश्यक समझा गया है। रस काव्योत्कर्ष के लिए आवश्यक है, परन्तु

पण्डितों का मत है कि रसहीन रचना भी कविता कही जा सकती है। चित्र काव्य में बहुधा रस का पूर्ण अभाव होता है। इसी प्रकार बहुत से अलंकारयुक्त चमत्कारिक छन्दों में कोई रस दृढ़ नहीं होता। क्लिष्ट कल्पना से उनमें कोई रस स्थापित करना अयुक्त है। फिर सर्वत्र इस प्रकार भी प्रत्येक अच्छी रचना तक में पूर्ण रस की कौन कहे, खंडित रस भी नहीं स्थापित किया जा सकेगा। ऐसी दशा में रस काव्य के लिए आवश्यक नहीं कहा जा सकता।

( ४ ) रमणीयार्थप्रतिपादकशब्दः काव्यम्।

यह लक्षण अनावश्यक बातों को छोड़ कर पहले पहल केवल रमणीयता को काव्य के लिए आवश्यक मानता है। यही गुण वास्तव में ठीक भी है। कोई भी रचना रमणीय होने से काव्य हो जावेगी, चाहे उसमें कोई अन्य ख़ास गुण हो या न हो। रमणीय उसे कहते है जो अपने में चित्त के लगाने का सामर्थ्य रखता हो। ऐसे पदार्थ से चित्त को प्रसन्नता अवश्य होगी। परन्तु काव्य के लिए केवल एक मनुष्य की रमणीयता अलं नहीं। वह ऐसा होना चाहिए, जिससे विज्ञ पुरुषो का चित्त रममाण हो। यही गुण इस लक्षणकार ने रक्खा है, क्योंकि यह केवल रमणीयता ढूँढ़ता है, जिससे किसी ख़ास मनुष्य ही का प्रयोजन नहीं है, वरन् विज्ञ पुरुषो का मतलब निकलेगा। यदि किसी मनुष्य से कहा जावे कि उसने एक लक्ष रुपये पाये, तो उसे यह वाक्य रमणीय होगा, परन्तु औरों को नहीं। एतावता इसे रमणीय नहीं कह सकते। इसी लिए रमणीय का अर्थ लोकोत्तरानन्ददायक होगा, जिसमें

प्रायः सभी विज्ञ पुरुषों का आनन्द उसमें आ जावे । परन्तु पंडित-राज का यह लक्षण परम चमत्कारिक होने पर भी कुछ अशुद्धता लिये हुए है । आप ने शब्द को काव्य माना है, किन्तु बिना पूरा वाक्य हुए कोई शब्द काव्य नहीं हो सकता । बिना पूरा वाक्य सुने किसी को पूरे भाव का बोध ही नहीं हो सकता, फिर उसमें अलौकिक आनन्द कहाँ से आवेगा ? दूसरा गड़बड़ यह है कि पंडितराज के मतानुसार काव्य केवल रमणीयार्थ प्रतिपादक शब्द से हो सकता है, अन्यथा नहीं, परन्तु चित्र काव्य में बहुत सी ऐसी रचनायें हैं, जो केवल शब्द चमत्कार से रमणीय हैं, यद्यपि उनमें कोई अर्थ चमत्कार नहीं । इन को काव्य के लक्षण से नहीं छोड़ा जा सकता, यद्यपि यह मान्य है कि इनमें उत्कृष्ट काव्य का अभाव है । इन कारणों से पंडितराज का लक्षण पूर्णतया शुद्ध नहीं है ।

( ६ ) होय वाक्य रमणीय जो काव्य कहावै सोय ।

वाक्य उस शब्दसमुदाय को कहते हैं जिसमें कर्त्ता और क्रिया अवश्य हों और जो कोई पूरा भाव प्रकट करने में समर्थ हो । इसमें शब्द-समुदाय और अर्थ दोनों होते हैं, परन्तु भाषा के आचार्य्यों ने शब्द-समुदाय के गुण-दोषों को वाक्य के गुण-दोष माना है और वाक्यार्थ के गुणदोषों को पृथक् कहा है । यही विचार युक्तियुक्त भी समझ पड़ता है । वाक्य रमणीयता से सहसा शब्दचमत्कार ही की ओर ध्यान जाता है न कि वाक्यार्थ रमणीयता की ओर । इसी कारण वाक्य-रमणीयता कहने से अर्थ-रमणीयता की अव्याप्ति हो जाती है ।

( ७ ) जगते अद्भुत सुख सदन शब्दरु अर्थकवित्त।

इस लक्षण में शब्दों का प्रयोग बहुत उपयुक्त नहीं है। पहले तो इसमें वाक्य न लिख कर कवि ने शब्द लिखा है, जो अनुचित है, क्योंकि शब्द से वाक्य का पूरा होना नहीं पाया जाता। फिर इस में यह साफ़ नहीं है कि काव्य के लिए शब्द तथा अर्थ दोनों की रमणीयता आवश्यक है, अथवा एक की भी रमणीयता से वाक्य काव्य हो सकता है।

( ८ ) लोकोत्तरानन्ददाता प्रबन्धः काव्य नाम भाक्।

इस लक्षण में शब्दरमणीयता, शब्दार्थरमणीयता एवं इन दोनों की रमणीयता वाला कोई भी अर्थ बहुत ठीक प्रकट नहीं होता। फिर प्रबन्ध शब्द के कई अर्थ हैं। प्रकर्षेण बध्यते इति प्रबन्धः। इस हिसाब से सेना का नियम से संचालन, बाजे का नियमानुसार बजना आदि सब काव्य हो जायँगे। यह लक्षण बिल्कुल ठीक नहीं है।

( ९ ) वाक्य अर्थ वा एकहू जहँ रमणीय सु होय।

उपर्युक्त लक्षणों पर विचार से यह स्पष्ट विदित है कि काव्य के लिए वाक्य में शब्दरमणीयता, या अर्थरमणीयता या शब्दार्थ-रमणीयता का होना आवश्यक है। इनमे किसी के होने से वाक्य काव्य होगा और जितनी विशेष रमणीयता होगी, उतनाही वह उत्कृष्ट होगा। इन्हीं सब बातों को ध्यान में रख कर हम ने दोहा के स्वरूप में काव्यलक्षण सं० १९५७ में लिख दिया था। इसमें यह न सोचना चाहिए कि हम औरों के लक्षणों को अशुद्ध

ठहरा कर अपना शुद्ध बताते हैं। हम ने औरों हीं के सहारे से शुद्ध लक्षण लिखने मात्र का साहस किया है। काव्य के शुद्ध लक्षण निर्माण के पथ-प्रदर्शन का महत्त्व केवल जगन्नाथ पंडित-राज को प्राप्त है।

इन लक्षणों से प्रकट है कि काव्य गद्य और पद्य दोनों में हो सकता है। गद्य, पद्य और संगीत में छन्द छोड़ कर मुख्य भेद इतना ही है कि गद्य में हर्ष या शोकोत्पादक भावों (feelings) की अपेक्षा विचारों (thoughts) का बाहुल्य रहता है, पद्य में यह दोनों प्रायः समभाव से होते हैं और संगीत में विचारों की विशेष ऊनता होती है। अब हम प्राचीन काल से साहित्य-इतिहास को उठाते हैं।

आज कल प्राचीनतम हिन्दी गद्य अथवा पद्य का कोई उदाहरण नहीं मिलता। शिवसिंहसरोज में टाड के आधार पर लिखा है कि भोजराज के पूर्व पुरुष राजा मान संवत् ७७० में अवन्ती में अच्छे संस्कृतकाव्यवेत्ता थे। उनके यहाँ (१) पुंड अथवा पुष्य वन्दीजन ने दोहों में अलंकार ग्रन्थ बनाया। आज कल सिवा नाम के पुष्य की कोई रचना नहीं मिलती, अथवा कम से कम हमें नहीं मिली। चित्तौर के रावल खुमान ने संवत् ८६६ से ८९० तक राज किया। उनके समय में मुसलमानों का एक भारी धावा भारत पर हुआ था। उस समय बहुत से राजाओ ने खुमान को सहायता दी और अन्त में खुमान ने शत्रुओं को पूर्ण पराजय दी। खुमान ने २४ लड़ाइयों में युद्ध किया। इनका वर्णन (२) एक भाट कवि ने

खुमान रासा में किया था, परन्तु दुर्भाग्यवश यह प्राचीन ग्रन्थ किसी प्रकार लुप्त हो गया और इसी के सहारे पर अकबर के समय एक द्वितीय खुमान रासा बना, जिसमें रामचन्द्र से लेकर महाराणा प्रतापसिंह के युद्धों तक का वर्णन है। ये बातें टाड राजस्थान में लिखी हैं। इस प्रकार इस प्राचीन ग्रन्थ का भी उदाहरण नहीं मिल सकता। सुना जाता है कि संवत् १०७५ के लगभग जब सुलतान महमूद ने (३) राजा नंद कालिंजर-नरेश पर आक्रमण किया था, तब राजा ने उसकी प्रशंसा का एक छन्द लिख कर भे... और सुलतान ने प्रसन्न होकर कालिंजर की चढाई उठा ली, ... १४ क़िले और राजा को दिये। परन्तु हमें फ़िरदौसी का हाल स्मरण कर इस बात पर विश्वास नहीं होता। अस्तु।

साद का पुत्र (४) मसऊद भी हिन्दी का कवि था। इसका समय संवत् ११८० के लगभग समझना चाहिए।

(५) कुतुबअली ने हिन्दी-काव्य में अन्हलपुर के महाराजा सोलंकी सिद्धराज जयसिंह देव को इस विषय का छन्दोबद्ध प्रार्थनापत्र दिया था कि लोगों ने उसकी मस्जिद खोद डाली। महाराज ने मसजिद फिर से बनवादी। इन महाराज का राजत्व काल संवत् ११५० से १२०० पर्य्यन्त रहा। अतः यही समय इसका का समझना चाहिए।

(६) साँईदान चारण (सीलगा) बीकानेर वाले ने सं० ११९१ में समंतसार नामक ग्रन्थ रचा। खोज में इसका नाम समंतसार लिखा है।

(७) अकरम फ़ैज़ डीडावाँणा माडवार निवासी ने संवत् १२०५ से १२५८ तक वर्तमाल काव्य की रचना और वृत्तरत्नाकर का अनुवाद किया । इसके आश्रयदाता महाराज माधव-सिंह जयपुर-नरेश थे । इस कवि का जन्मकाल संवत् ११७९ सुनने में आया है । हमारे मत में (८) चन्द बरदाई ने १२२५ से १२४९ संवत् तक कविता की । १२२५ से प्रथम का कोई भी गद्य अथवा पद्य काव्य अब नहीं मिलता, अथवा अप्रसिद्धि के कारण साधारण मनुष्यो को अप्राप्त है और चन्द के अतिरिक्त प्रारम्भिक लेखों के उदाहरण अब केवल रावल समरसिंह और महाराजा पृथ्वीराज के दानपत्रो में मिलते हैं । काशीनागरी-प्रचारिणी सभा के खोज में नौ ऐसे दानपत्र मिले हैं । उनमें अनन्द-संवत लिखा है; सो प्रचलित संवत् उसमें ९० जोड़ देने से मिल सकता है । उन लेखों में से संवत् १२२९ और १२३५ के दो लेख हम यहाँ पर उद्धृत करते हैं ।

सही

स्वस्ति श्री श्री चीत्र कोट महाराजाधीराज तपे राज श्री श्री रावल जी श्री समर सी जी वचनातु दा अमा आचारज ठाकर रुसीकेप कस्य थाने दलीसु डायजे लाया अणी राज में ओपद थारी लेवेगा ओपद ऊपरे माल की थाकी है ओजनाना में थारा वंसरा टाल ओ दुजो जावेगा नहीं ओर थारी वेठक दली में ही जी प्रमाणे परधान बरोबर कारण देवेगा ओर थारा वंस क सपूत कपूत वेगा जी ने गाम गोणा अणी राज में खाय्या पाय्या जायगा

ओर थारा चाकर घोड़ा को नामो कोठार सूं मला जायेगा ओर थूं जमाखातरी रीजो मोई में राज्र थान बाद जो अणी परवाना री कोई उलंगण करेगा जी ने श्री एक लींग जी की आण हे दुबेपंचो ली जानकी दास सं० ११३९ काती बीद ३

## अर्थ

### ठीक

श्री सम्पन्न चित्तौर स्थान के ठीक शासक महाराजाधिराज तपे राज श्री श्री रावल जी समर सी जी की आज्ञा से आचार्य्य ठाकुर ऋषीकेश को दिया गया। हम तुम को दिल्ली से दायज में लाये हैं। इस राज्य में तुम्हारी औषध की जावेगी। औषध विभाग के तुम निरीक्षक रहोगे। ज़नाने में तुम्हारे बंसधरों को छोड़ कर दूसरा नहीं जावेगा। दिल्ली में जैसे तुम्हारी दरबारी बैठक प्रधान के पास थी वह यहाँ भी रहेगी। तुम्हारे वंशज चाहे सपूत हों चाहे कपूत, उन्हें जागीर का गाँव खाने पीने को मिलेगा और घोड़ा भी मिलेगा, और तुम्हारे घोड़े और नौकरों का पालन सरकारी कोठार से होगा। तुम ख़ातिर जमा रक्खो और मोई ग्राम में अपना घर बनाओ। जो कोई इस परवाने को उल्लंघन करे उस पर श्री एक लिंग जी का क्रोध पड़े। यह आज्ञा दुवे पंचोली जानकीदास के द्वारा दी गई। कार्तिक बदी ३ संवत् ११३९।

### सही

श्री श्री दलीन महाराजं धीराजंनं हिंदुस्थानं राजंधानं संभरी नरेस पुरवदली तपत श्री श्री माहानं राजंधीराजंनं श्री पृथीराजी

सु साथंनं आचारज रुषीकेस धनंत्रि अप्रन तमने का का जीनं के दुवा की आरामं चओजीन के रीजं में राकड़ रुपीआ ५०००) तुमरे आहाती गोड़े का षरचा सीवाअ आवेंगे षजानं से इनं को कोई माफ करेंगे जीन को नेर को के अधंकारी होवेंगे सई दुवे हुकम के हडमंत राअ संमत ११४५ वर्षे आसाड सुदी १३

अर्थ
ठीक

श्री श्री महाराजाधिराज पृथ्वीराज जी (शासक) सुस्थान दिल्ली पूर्वी हिन्दुस्तान के महाराजाधिराज सम्भरी राजाओं की राजधानी, ने आचार्य्य ऋषीकेश धन्वन्तरि को (दिया)। अपर तुम ने काका जी की दवा कर के उन्हें अच्छा किया है, जिस कारण ५०००) नक़द और हाथी घोड़े का ख़रचा तुम्हें राजकोष से भेजा जायगा। इस आज्ञा के पूरे होने में जो कोई बाधा करेंगे वे नरक जावेंगे। हनुमन्त राय द्वारा यह आज्ञा हुई। संवत् ११४५ आषाढ़ सुदी १३।

इनमें से प्रथम लेख में राजपूतानी भाषा का संसर्ग है और द्वितीय उस समय की साधारण हिन्दी में है। इस समय देश में कविता की भी अच्छी चर्चा थी, जैसा कि चन्दवरदाई के रासो से प्रकट है। चन्द कवि का समकालीन (९) जगनिक वन्दीजन भी था, जो महोबा के राजा परिमाल के यहाँ रहता था। इस कवि ने आल्हा बनाया था, जो अब तक गाया जाता है, पर अब का आल्हा केवल ढंग में शायद जगनिक से मिलता हो। जगनिक का एक भी छन्द अब नहीं मिलता। इसी समय के एक (१०) केदार कवि का भी नाम शिवसिंहजी ने लिखा है, पर उसके अस्तित्व

का कोई पुष्ट प्रमाण नहीं मिलता और न उसकी कविता ही देख पड़ती है। शिवसिंहसरोज में क़न्नौज के राजा बरवै सीता को भी कवि माना गया है, परन्तु इस नाम का कोई राजा क़न्नौज में इस समय नहीं हुआ। (११) बारदर बेण नामक एक भाट कवि महाराज जैचन्द के पुत्र शिवजी के साथ था, पर उसकी भी कविता हस्तगत नहीं होती। सरोज में चकेंदा वाले एक अनन्य दास की कविता पृथ्वीचन्द राजा के समय में लिखी है, जिसका काल संवत् १२२५ कहा गया है। उदाहरण।

का होत मुड़ाये मूड़ बार। का होत रखाये जटा भार॥
का होत भामिनी तजे भोग। जौ लैं न चित्त थिर जुरै जोग॥
थिर चित्त करै सुमिरन मँझार। ऊपर साधै सब लोक चार॥
सुख मारग यह पृथि चन्दराज। यहि सम न आन तम है इलाज॥

यह भाषा बिल्कुल आधुनिक है और उस समय की नहीं हो सकती। जान पड़ता है पृथ्वी चन्द नाम से सरोजकार को पृथ्वीराज का भ्रम हो गया, अतः उन्हों ने इतना प्राचीन संवत् लिख दिया। यह कविजी वास्तव में अक्षर अनन्य हैं, जिनका वर्णन उचित स्थान पर इस ग्रन्थ में मिलेगा। चन्द कृत रासो से प्रकट होता है कि उस समय राजदरबारों में हिन्दी का अच्छा मान था और प्रत्येक दरबार में कवि रहते थे। इससे देश में भी हिन्दी कवियों का बहुतायत से होना अनुमान-सिद्ध है, परन्तु काल-गति से उन कवियों के नाम तक अब ज्ञात नहीं हैं। इस समय के ज्ञात कवियों में ब्राह्मण एक भी न था। इससे सिद्ध है कि ब्राह्मण अब

तक संस्कृत को प्रधान मान कर हिन्दी को तुच्छ समझते थे। आगे चलकर केशवदास तथा तुलसीदास तक भाषा-कविता करने में कुछ लज्जा सी बोध करते थे।

## (८) महाकवि चंद बरदाई ।

हिन्दी का वास्तविक प्रथम कवि चन्द बरदाई ही कहा जा सकता है और इसका रासो अब तक प्रसिद्ध है। इसके पहले हिन्दी प्रायः नाम मात्र को पाई जाती है। इस महाकवि की गणना हमने हिन्दी के नौ सर्वोत्तम कवियों में की है। इसका जन्म अनुमान से संवत् ११८३ में लाहौर में हुआ था, परन्तु यह बाल्यावस्था ही से अजमेर में रहने लगा। ये ब्रह्मभट्ट थे और इसी कारण जान पड़ता है कि इन्हें हिन्दी-कविता से रुचि थी। अजमेर में रहते रहते चंद पृथ्वीराज का कृपापात्र हो गया और जब उन्होंने दिल्ली का राज्य पाया, तब उनके तीन अमात्यों में चंद भी एक हुआ। इसका पृथ्वीराज के यहाँ बहुत मान था और यह स्वजनों की भाँति प्रतिष्ठा पाता था। जिस समय पृथ्वीराज की भगिनी पृथाकुँवरि का विवाह चित्तौर नरेश समरसिंह के साथ हुआ था, तब चंद पुत्र जल्हन को रावल जी ने दायज में पाया था। चंद के १२ पुत्रों में जान पड़ता है कि केवल जल्हन ही सुकवि था। एक बार मंत्री कैमास एक खत्री बालिका पर आसक्त हो कर पृथ्वीराज को छोड़ उसके शत्रु भोराभीमंग से मिल गया और नागौर पर उसने भीम का अधिकार करा दिया। इस समय चंद ने ससैन जाकर भीमंग के दल को परास्त करके जान पर खेल कर कैमास को समझाया

और इस प्रकार उसे फिर पृथ्वीराज का सहायक बनाया। जब संवत् १२४८ में पृथ्वीराज मोहम्मद ग़ोरी द्वारा पकड़े गये, तब चंद ने अपनी रचना जल्हन को देकर अपने स्वामी के उद्धारार्थ ग़ोर देश को प्रस्थान किया और वहाँ स्वामीसमेत उसका सम्भवतः सं० १२४९ में देहांत हुआ। चन्द के पिता वेण और गुरु गुरुप्रसाद थे।

चंद ने एक मात्र ग्रन्थ पृथ्वीराज रासो बनाया, जो प्रायः ढाई हज़ार पृष्ठ का है। इसमें कोई ढाई सौ पृष्ठों में और और विषय वर्णित हैं और शेष ग्रंथ में पृथ्वीराज का हाल बड़े विस्तारपूर्वक लिखा है। कुछ पंडितों को संदेह हो गया है कि रासो उस समय का ग्रंथ नहीं है, वरन् किसी ने सोलहवीं शताब्दी में चंद के नाम से उसे बना दिया। ऐसा कथन रासो में फ़ारसी शब्दों के आने तथा उसकी समयविषयक ज़ाहिरी अशुद्धियों के कारण किया गया है, परन्तु यह संदेह उठना न चाहिए था और पंडितों के बहुमत का झुकाव इसी ओर समझ पड़ता है कि रासो जाली नहीं है। चंद स्वयम् मुसल्मानी राज्य में उत्पन्न हुआ था और उस समय पृथ्वीराज के राज्य की सीमा यवन-राज्य से मिली हुई थी। व्यापारिक तथा राजनैतिक सम्बध से भी मुसल्मानों का यातायात यहां विशेष रूप से था। अतः यदि सैकड़े में सात आठ शब्द फ़ारसी के चंद के काव्य में पाये जायँ, तो वह कोई संदेह का कारण नहीं हो सकते। संवतों में भी विचार करने से संदेह निर्मूल ठहरता है। चंद का दिया हुआ प्रत्येक संवत् वास्तविक संवत् से ९० वर्ष पीछे है; इससे जान पड़ता है कि उसके संवत् अटकलपच्चू नहीं

हैं, वरन् किसी दृढ़ आधार पर चलते हैं। कवि के अज्ञान के कारण यह फेर नहीं जान पड़ता, क्योंकि चाहे अन्य संवतों में गड़बड़ी रह भी जाती, परन्तु शहाबुद्दीन द्वारा भारत-विजय का संवत् अशुद्ध नहीं हो सकता था, क्योंकि जो कवि ऐसी छोटी छोटी बातों तक के जानने का श्रम स्वीकार करेगा जैसी कि रासो में लिखी हैं, वह भारतपराजय का शुद्ध समय अवश्यमेव जान लेगा। चंद ने एक स्थान पर लिखा भी है कि वह विक्रम का अनंद संवत् लिखता है। जान पड़ता है कि यह अनंद संवत् साधारण संवत् से ९० वर्ष पीछे था। यह क्यों नव्वे वर्ष पीछे था इसका निर्विवाद कारण अभी तक स्थिर नहीं हो सका है, परन्तु इसका ऐसा होना निश्चित है।

रासो में बड़ाही सजीव वर्णन है और यह जान पड़ता है कि जैसे जैसे घटनायें होती गईं वैसे ही उनकी रचना कवि करता गया है। इस में बहुत से युद्धों के वर्णन कई स्थानों पर भिन्न भिन्न प्रकार से किये गये हैं और वे सब प्रशंसनीय हैं। इसी प्रकार मृगया, नखशिख आदि के वर्णन इसमें बहुत ही मनोहर हुए हैं और नीति, वसंत, उपवन, बाग, पक्षी, तलवार, सवारी, ख़ेमे, सिंह, वन, वर्षा, शरद, भोजन, राज्याभिषेक, विवाह, स्तुति, आदि सभी विषयों के चंद ने उत्कृष्ट रीति से सफलतापूर्वक वर्णन किये हैं। उपमा, रूपक आदि का भी समावेश चंद ने अपने काव्य में अच्छे प्रकार से किया है। रासो में प्रधानतया युद्ध, मृगया और स्त्रियों का वर्णन है और विशेषतया यह शृंगार प्रधान ग्रन्थ है। चंद ने आदिम समय की भाषा का व्यवहार किया, जिसमें

संस्कृत और फ़ारसी के अतिरिक्त कन्नौजी, सौरसेनी, अवधी, मागधी, राजपूतानी और पंजाबी भाषाओं का प्रयोग हुआ है। इन्होंने विविध छंद लिखे हैं और छप्पै को विशोष आदर दिया है। कुल मिला कर चंद एक बड़ा ही उत्कृष्ट कवि है।

उदाहरण।

हरित कनक कांतिं कापि चंपेव गोरी। रसित पदुम गंधा फुल्ल राजीवनेत्रा॥ उरज जलज शोभा नाभिकोशं सरोजं। चरण कमल हस्ती लीलया राजहंसी॥

नमो आदि नाथं स्वयम्भू सनाथं। नहीं मात तातं न को मंगि वातं।
जटा जूटयं सेषरं चन्द्र भालं। उरं हार उद्दारयं मुंड मालं।
अनीलं असन्नं उपब्बीत राजं। कलं काल कूटं करं सूल साजं।
वरं अंग ओधूल विभ्भूत ओपं। प्रलै कोटि उग्रंसि कालं अनोपं।
करी चर्म कंधं हरी पारि धानं। वृषं बाहनं वास कैलास थानं।
उमा अंग वामं सुकामं पुरष्षं। सिरं गंग नैत्रं त्रयं पंच मुष्षं।
नमं संभवायं सरब्बाय पायं। नमो रुद्रयायं वरद्दाय सायं।
पसू पत्तये नित्तये मुग्गयाए। कपर्द्दी महादेव भीमं भवाए।

नैवां दुष्य न सुष्य साहस रने नैवां न कालं कृतं।
नैवां मात पिता न चैव धनयं नैवां न कित्ती रतं॥
नैवां नं हित मित्त साजन रसं नैवां न किं रुष्टयं।
त्वं देवं तुअ सेव देव मरनं तोयं जयं राजयं॥
सीतल वारि सुचंग तहाँ गय चल्लि निसाचर।
लगि पियास स्रम अंग वारि पिन्नो अँदोलिवर॥

भै। सीतल सब अंग करै अति वारि विहारह।
रिष हारिफ गुह तपै सोर सुनि आप निहारह॥
दिषि प्रबल रिष्ष पुछ्यो प्रसन कवन रूप क्रोलै सुजल।
निसि मद्धि अद्ध राषिस वचहि पाइ परस पुब्बह सकल॥
ढिँग जुग्गिनि पुर सरित तट अचवन उदक सुआय।
तहँ इक तापस तप तपत ताली ब्रह्म लगाय॥
ताली पुल्लिय ब्रह्म दिष्षि इक असुर अदब्भुत।
दिग्घ देह चख सीस मुष्ष करुना जस जप्पत॥
तिन ऋषि पुच्छिय ताहि कवन कारन इत अंगम।
कवन थान तुम नाम कवन दिसि करिय सुजंगम॥
सो नाम ढुंढ बीसल नृपति साप देह लभ्भिय दयत।
छुट्टन सु तेह गंगा दरस तजन देह जन मंत कृत॥

दिसि बाच बाल दानव सुराज। सज्यो सु अप्पवर वचन साज॥
उड़ि चल्यो अप्प कासी समग्ग। आयो सु गंग तट कज्ज जग्ग॥
सत अठ्ठ षंड करि अंग अग्गि। होमे सु अप्प वर मद्धि हग्गि॥
मंग्यो सु ईस पहि वर पसाय। सत अद्ध पुत्र अवतरन काय॥
उतपत्ति बास सामन्त चन्द। पाधरी छन्द ब्रन्नै सु बन्द॥
दस तीन हुप दिल्ली प्रमान। हरि सिंघ बसै गढ्ह बयान॥

जगनिक और बारदर वेणा चन्द के समकालीन थे। चन्द के पीछे उसका पुत्र (१२) जल्हन ही प्रधान कवि हुआ। चदं के कमला और गैारी नामक दो स्त्रियाँ थीं, जिनसे उसके दस पुत्र और राजबाई नामक एक पुत्री उत्पन्न हुई। चंद लाहोर का वासी जगता

वंशी भाट था, परंतु पृथ्वीराज चौहान का राजकवि होने से वह दिल्ली में रहता था। उसने अपने पुत्रों का वर्णन इस प्रकार किया है:—

देहति पुत्र कवि चंद सूर सुन्दर सुज्ञानं।
जल्ह बल्ह बलिभद्र कबिय केहरि बक्खानं॥
बीरचंद अवधूत दसम नंदन गुन राजं।
अप्प अप्प क्रम योग बुद्धि भिन भिन कर काजं॥
जल्हन जिदाज गुन साज कवि चंद छंद सायर तिरन।
अप्पौजि दत्त रासो सरस चल्यो अप्प रज्जन सरन॥

रासो में यह वर्णन है कि जल्हन रैनसी पृथ्वीराज के पुत्र के साथ खेलता था। इसके पीछे पृथा कुँवरि के विवाह में पृथीराज ने इसे राणा समरसिंह को दायज में दे दिया। इस विवाह का समय रासो में नहीं लिखा है, परन्तु इसके कुछ ही साल पीछे पृथ्वीराज ने कोष खुदाया था, जिसका समय १२२८ संवत् रासो में दिया है। हम ने नवरत्न में प्रमाण देकर चन्द की अवस्था ६५ या ६६ साल की मानी है और उसका मृत्यु-काल संवत् १२४९ के लगभग है, सो उसका जन्म काल संवत् ११८३ निकलता है। जल्हन उसका चौथा पुत्र था और ये पुत्र दो माताओं के थे, सो सम्भवतः चन्द की बीस बाईस वर्ष की अवस्था में जल्हन उत्पन्न हुआ होगा। पृथा कुवँरि का विवाह संवत् १२२५ के लग भग हुआ था और उस समय जल्ह इतना गुणी हो चुका था कि रावल समरसिंह ने उसे सहठ दायज में लिया। अतः

उसका जन्म-काल संवत् १२०५ के लगभग बैठता है। जब पृथ्वीराज संवत् १२४८ वाले युद्ध में शहाबुद्दीन ग़ोरी द्वारा पकड़ लिये गये, तब चन्द उन के छुड़ाने के विचार से गोर गया। उस समय उसने लिखा है कि उसने जल्हन को रासो देकर ग़ज़नी की ओर प्रस्थान किया। यथा।

पदति पुत्र कबि चन्द कै सुन्दर रूप सुजान।
इक जल्ह गुन वावरौ गुन समुंद ससि मान॥
आदि अन्त लगि वृत्ति मन ब्रन्नि गुनी गुनराज।
पुस्तक जल्हन हत्थ दै चलि गज्जन नृप काज॥

इसके पीछे रासो में जो वर्णन है, वह सब जल्हनकृत है। जान पड़ता है कि पृथ्वीराज के अन्तिम संवत् १२४८ वाले युद्ध का भी कुछ भाग जल्हन ही ने बनाया, क्योंकि चन्द उस समय गोर जाने की शीघ्रता में था, सो इस वर्णन को उसे अधूरा ही छोड़ना अधिक युक्तिसंगत जान पड़ता है।

रासो से अपने सम्बन्ध को जल्हन ने इस प्रकार लिखा है:—

प्रथम वेद उद्धार वंभ मछहत्तन किन्नो।
दुतिय वीर बाराह धरनि उद्धरि जस लिन्नो॥
कौमारक नभ देस धरम उद्धरि सुर सप्पिय।
कूरम सूर नरेस हिन्द हद उद्धरि रप्पिय॥
रघुनाथ चरित हनुमन्त कृत भूप भोज उद्धरिय जिमि।
पृथिराज सुजस कवि चन्द कृत चन्द नन्द उद्धरिय तिमि॥

पृथ्वीराज कृत अन्तिम युद्ध के पीछे जल्हन ने रासो में बानबेध और रैनसी समय कहे। इनकी कविता चन्दीय कविता ही के

समान है। उसमें उतनी उत्कृष्टता तो नहीं पाई जाती, परन्तु फिर भी वह परम प्रशंसनीय है। ढंग और बोल चाल में चन्द काव्य से वह बिलकुल मिलती है। दिल्ली का हाल वर्णन करते हुए भी जल्हन सदैव चित्तौर ही के राज्य में रहा। कहते हैं कि मेवाड़ राज्य का "राजौरा राय" वंश जल्हन से ही प्रारम्भ होता है।

यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है कि शहाबुद्दीन ग़ोरी को यह विदित हुआ कि पृथ्वीराज शब्दवेधी बाण चलाना जानते हैं; अतः उसने उनका यह कौशल देखना चाहा। वह दुमंज़िला मकान पर जा बैठा और एक तोता पिंजड़े में वहीं टाँगा गया। तब नेत्रहीन पृथ्वीराज को नीचे बुला कर अपने मुसाहबों से उस ने चौहान-राज प्रति कहलाया कि वे निशाना लगावें। इस पर पृथ्वीराज ने उत्तर दिया कि हम महाराज हैं, नौकरों के कहने से निशाना नहीं लगा सकते, हाँ यदि बादशाह अपने मुख से आज्ञा दें, तो कोई हर्ज नहीं है। चंद भी उस समय पृथ्वीराज के साथ था। इस पर बादशाह ने स्वयम् आज्ञा दी कि हाँ निशाना लगाओ। उसी समय चंद ने दोहा द्वारा पृथ्वीराज से पूरा वर्णन शहाबुद्दीन की बैठक इत्यादि का करके कहा कि इस समय अब चूकना न चाहिए। यथाः—......
अंगुल चारि प्रमान। सात बार तब चुक्कियो अब न चुकु चौहान॥

पृथ्वीराज ने तुरंत बाण संधान कर मारा, जिससे ग़ोरी मर कर गिर गया। इस कहावत का प्रमाण इतिहास में नहीं मिलता, परंतु रासो में इस विषय पर यह छंद दिया हैः—

नयन विना नरघात कहौ ऐसी कहुँ किद्धी।
हिंदू तुरुक अनेक हुए पै सिद्धि न सिद्धी॥

धनि साहस धनि हथ्थ धन्य जस बासनि पायो ।
ज्यों तरु छुट्टै पत्र उड़त अप सतियो आयो ।
दिक्खैं सुसथ्थ यैां साहकैा मनु नछित्र नभतें टरयो ।
गोरी नरिंद कबि चंद कहि आय धरप्पर धम परयो ॥

जल्हन की कविता से उदाहरण स्वरूप दो छंद ऊपर दिये जा चुके हैं और दो एक छंद नीचे लिखे जाते हैं । यथाः—

परयो संभरी राय दीसै उतंगा, मनैा मेर बज्री कियं शृंग भंगा ।
जिनैं बार बारं सुरत्तान साह्यो; जिनें भीज के भीम चालुक गाह्यो ॥
जिनैं भंजि मैवात द्वै बार बंध्यो, जिनें नाहरं राइ गिरनार संध्यो ।
जिनैं भंजि थट्टा सुकढ्यो निकंदं, जिनें भंजि महिपाल रिन थंभ दंदं ॥
जिनैं जीति जद्दों ससीब्रत्त आनी, जिनैं भंजि कमधज्ज रक्खोजुपानी ।
जिनैं भंजि पंडा सुउज्जैन मांही, परंमार भीमंग पुत्री बिवाही ॥
जिनैं दैारि कनवज्ज साहाय कीयो । जिनैं कंगुरा लेय हम्मीर दीयो ।
जिनैं बीलि द्वज बालुका पेत ढाह्यो, जिनैं गाहिरा पंग संजोग लायो ॥

इस जल्हन वाले लेख के लिखने में हमें बाबू श्यामसुन्दरदास जी से बहुत सहायता मिली है ।

जैसे चन्द के पहले वाले कवियों के विषय में निश्चय बहुत कम है, वैसे ही जल्हन के कुछ ही पीछे वाले कवियों के बारे में भी सन्देह बना ही रहता है । सरोज में लिखा है कि किसी (१३) कवि ने अन्हलवाड़े के महाराज कुमारपाल के नाम पर कुमारपाल चरित्र नामक एक ग्रन्थ संवत् १२२० में बनाया । सरोज में चन्द का समय १०९८ लिखा है, यद्यपि वास्तव में वह १२२५ से १२४९

तक है। इस हिसाब से इस ग्रन्थ का समय लगभग संवत् १३०० के पड़ता है, पर इसका कोई छन्द हमारे देखने में नहीं आया। सरोज में १३१९ के (१४) नवलदास नामक एक कवि की रचना दी हुई है। यथा।

भक्त एक ते एक हैं जनि कोउ करौ गुमान।
कोउ प्रकट कोउ गुप्त है जानि रहे भगवान॥

इस कवि की भाषा आधुनिक जान पड़ती है, सो यह संवत् सन्दिग्ध है।

इसी स्थान पर पूर्व प्रारम्भिक हिन्दी का साम्राज्य समाप्त होता है। इस काल में चन्द एवं जल्हन की रचनायें छोड़ कर कोई अन्य कविता हस्तगत कम होती है। यह हिन्दी प्राकृत भाषा से कुछ सम्बन्ध रखती थी, यद्यपि इसमें हिन्दीपन अवश्य आगया था।

---

# नवाँ अध्याय।

## उत्तर प्रारम्भिक हिन्दी।

### (१३४४ से १४४४ तक)।

चन्द और जल्हन के पीछे का सबसे प्रथम ग्रन्थ जो अब मिला है वह (१५) भूपति कवि कृत भागवत दशमस्कन्ध का अनुवाद

है। यह एक बड़ा ग्रन्थ प्रायः ४००० श्लोकों के बराबर है और इसकी रचना संवत् १३४४ में छन्दों में हुई, पर इसकी कविता बहुत साधारण है। फिर भी इसकी भाषा वर्त्तमान हिन्दी और चन्द की भाषा दोनों के बीच वाली समझ पड़ती है। इसमें छन्दो-भंग बहुतायत से हैं। श्रीरामचरित्र रामायण नामक ग्रन्थ भी इन्हीं का बनाया हुआ है।

उदाहरण।

ताको तुम कीजो जो जानो। एतनो वचन हमारो मानो॥
जबइ अबीची बहनोइ कहो। कंस वहीनो मारने रहो॥
करो कोट राखे तन दोउ। तिन ढिग जान न पावै सोउ।
दूनो के पग बेरी डारी। चौ दुदीस चौकी वैठारी॥
संवत तेरह सै भये चार अधिक चालीस।
मरगेसर सुद एकादसी वुद्ध बार रजतीस॥
दिस पुनीत भे पुरन लावो पुरान।
जो हेत सों गावै सुनै पावै पद न्रोवान॥

संवत् १३५४ में (१६) नरपति नाल्ह कवि ने वीसलदेव रासो नामक ग्रन्थ बनाया। इसमें चार खंड हैं और उनमें वीसलदेव का वर्णन है। नरपति नाल्ह ने इसका समय १२२० लिखा है, पर जो तिथि उन्होंने बुधवार को ग्रन्थ-निर्म्माण की लिखी है वह १२२० संवत् में बुधवार को नहीं पड़ती, परन्तु १२२० शाके बुधवार को पड़ती है। इससे सिद्ध होता है कि यह रासो १२२० शाके में बना, जिसका संवत् १३५४ पड़ता है। नरपति नाल्ह

की भाषा चन्द की भाषा से बहुत मिलती है, पर वह राजपूताने भाषा की ओर झुकी हुई है। नरपति की कविता साधारण और उसमें छन्दोभंग भी हैं।

उदाहरण।

हंस वाहण मृगलोचनि नारि सीस समारइ दिन गिणइ।
झीण सिरजइ उलि गाणा घरी नारि जाई दीहा उड़ झूरिती॥
बारह सै बहोत्तराहां मझारि जेष्ठ बदि नवमीन बुधबार।
नाल्ह रसायण आरंभइ सारदा तूठी ब्रह्म कूंमार॥
जब लगि महियल उग्गइ सूर। जब लगि गंग बहइ जल पूर॥
जब लगि प्रीथमी नै जगंनाथ। जाणी राजा सिर दीधौ हाथ॥
रास पहूँतो राव को बाजै पड़ह पखावज भेर।
कर जोड़े नरपति कहई अबीचल राज कीजो अजमेर॥

(१७) नल्लसिंह भाट सिरोहिया ने विजयपाल रासा अनुमान से संवत् १३५५ में बनाया। यद्यपि उसमें विजयपाल यादव राय की लड़ाई का समय १०९३ दिया हुआ है और यह भी लिखा है कि उन्होंने ग्रन्थकर्ता को सात सौ ग्राम तथा और बहुत सा सामान पारितोषिक में दिया, परन्तु ये बातें इतिहास के प्रतिकूल जान पड़ती हैं और इसकी भाषा रासो से पहले की कदापि नहीं समझ पड़ती। इससे अनुमान होता है कि यह ग्रन्थ संवत् १३५५ के लगभग बना होगा, क्योंकि इसकी भाषा-प्रणाली नरपति नाल्ह से मिलती जुलती हुई है। इनकी भाषा प्राकृत मिश्रित है।

उदाहरण :—

दशशत वर्ष निरान मास फागुन गुरु ग्यारसि।
पाय सिद्ध बरदान तेग जद्दवकर धारसि।
जीति सर्ब तुरकान बलख खुरसान सु गजनिय।
रूम स्याम असपहाँ फ़ंग हबसान सुभजनिय।
ईराण तौरि तूराण असि खैासिर बंग खँधार सब।
बलवंड पिंड हिँदुवान हद चढ़िव बीर विजय पाल तब॥

संवत् १३५७ के लगभग रणथम्भौर के राजा हम्मीर देव के यहाँ (१८) शारंगधर नामक एक कवि ने शारंगधर पद्धति, हम्मीर काव्य और हम्मीर रासो नामक तीन ग्रन्थ बनाये। शारंगधर की भाषा वर्त्तमान ब्रज भाषा और अवधी से बहुत कुछ मिलती है।

उदाहरण।

सिंह गमन सुपुरुष बचन कदलि फरै इक सार।
तिरिया तेल हमीर हठ चढ़ै न दूजी बार॥

इस कवि के पीछे प्रसिद्ध कवि अमीर ख़ुसरो का नाम आता है, जिनके बाद महात्मा गोरखनाथ ऋषिराज का कविता-काल है। (१९) अमीर ख़ुसरो का देहान्त संवत् १३८२ में हुआ। ये महाशय फ़ारसी के एक प्रसिद्ध कवि थे, पर हिन्दी भाषा के भी छन्द इन्होंने रचे हैं। सुप्रसिद्ध कोष ग्रन्थ ख़ालक़ बारी इन्हों का लिखा हुआ है। यह उस समय लिखा गया जब फ़ारसी और हिन्दी का मेल होकर वर्त्तमान उर्दू की नीव पड़ रही थी। इन्होने खड़ी बोली की भी कविता की है।

उदाहरण।

ख़ालक़बारी सिरजनहार। वाहिद एक बिदा करतार॥
रसूल पैग़म्बर जान बसीठ। यार दोस्त बोलै जो ईठ॥

ज़े हाले मिस्कीं मकुन तग़ाफ़ुल दुराये नैना बनाये बतियाँ।
कि तावे हिजरां न दारमैजां न लेहु काहे लगाय छतियाँ॥
शबाने हिजरां दराज़ चूँ ज़ुल्फ़ो रोज़े वस्लत चु उम्र कोता।
सखी पिया को जो मैं न देखूं तो कैसे काटूं अँधेरी रतियाँ।

इनकी खड़ी बोली के भी उदाहरण नीचे लिखे जाते हैं।

आदि कटे से सबको पाले। मध्य कटे से सब को घाले।
अन्त कटे से सबको मीठा। सो ख़ुसरो मैं आंखों डीठा॥ (काजल)

अन्धा गूंगा बहरा बोले गूंगा आप कहाये।
देख सफ़ेदी होत अँगारा गूंगे से भिड़ जाये॥
बांस के मन्दिर वाका बासा बासे का वह खाजा।
संग मिलै तो सर पर राखैं वाको रावल राजा॥
सीसी करके नाम बताया तामें बैठा एक।
उलटा सीधा हिर फिर देखो वही एक का एक॥
भेद पहेली मैं कही सुनले मेरे लाल।
अरबी हिन्दी फ़ारसी तीनैां करो ख़याल॥

यह बात ध्यान देने योग्य है कि ख़ुसरो उर्दू का नाम भी न लेकर हिन्दी को अरबी और फ़ारसी के साथ स्थान देता है। इसकी भाषा बहुत मीठी और प्यारी होती थी।

(२०) मुल्ला दाऊद अमीर ख़ुसरो का समकालीन था। इसका कविता-काल संवत् १३८५ के लगभग था। इसने नूरक और चन्दा की प्रेमकथा हिन्दी-पद्य में रची। यह ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया।

## (२१) महात्मा श्रीगोरखनाथ जी।

ये महाशय पूर्ण ऋषि और बड़े सिद्ध करामाती हो गये हैं। इनका समय संवत् १४०७ खोज में लिखा है। किंवदंतियों द्वारा यह भी सुना जाता है कि ये आल्हा के समय में हुए और अमर हैं। ये (मत्स्येन्द्रनाथ) मुछंदर के शिष्य थे। ये महाराज सिद्ध हो गये थे परंतु मुछंदर जी संसारी जाल में फँसे पड़े रहे। उनको इन्होंने फिर उससे छुड़ाया। इनकी रचना में लेखकों की असावधानी से कुछ छन्दोभंग आ गये हैं। इनके १० ग्रंथ खोज में मिले हैं:—

गोरखबोध, दत्तगोरख संवाद, गोरखनाथ जीरापद, गोरखनाथ जी के स्फुटग्रंथ, ज्ञानसिद्धांतयोग, ज्ञानतिलक, योगेश्वरीसाखी, नरवैबोध, विराट पुराण और गोरखसार। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त गोरखनाथ जी ने गोरखशतक (ज्ञानशतक), चतुरशीत्यासन, ज्ञानामृत, योगचिन्तामणि, योगमहिमा, योगमार्तंड, योगसिद्धान्तपद्धति, विवेकमार्त्तंड और सिद्धसिद्धान्तपद्धति नामक नौ ग्रन्थ संस्कृत में बनाये। ये महाशय शैव थे और गोरखपूर में इनका मन्दिर बना है। ये देवताओं की भाँति पूजे जाते हैं। इन्होंने गोरख पन्थ चलाया था, जिस के लाखों अनुयायी

यत्र तत्र उत्तरी भारत में पाये जाते हैं। उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त गोरखनाथ जी के सत्ताईस छोटे मोटे अन्य ग्रन्थों के नाम खोज १९०२ के ४४ वें पृष्ठ पर लिखे हैं। गोरखनाथ जी का लिखा हुआ एक गद्य-ग्रन्थ भी खोज में मिला है। अतः सब से प्रथम गद्य-लेखक गोरखनाथ जी ही हैं। इनकी कविता साधारण है।

उदाहरण—

स्वामी तुम्हैं गुर गोसाईं।
अम्हे जासिष सबद एक बूझिबा॥
दयाकरि कहि वामन हुन करि वारो संभारं भी चेला कैसे रहै॥
नीरारम्भे चेला कूण बिधि रहै।
सत गुरु होय स पुछया कहै॥

अबधू रहिया हाटे बाटे रूष बिरष की छाया।
तजिबा काम क्रोध लोभ मोह संसार की माया॥

आपु सु गुसरि यनन्त विचार। पंडित निद्रा अलप अहार॥

सो वह पुरुष सम्पूर्ण तीर्थ अस्नान करि चुकौ, अरु सम्पूर्ण पृथ्वी ब्राह्मननि कैा दै चुकौ, अरु सहस्र जज्ञ करि चुकौ, अरु देवता सर्व पुजि चुकौ, अरु पितरनि को सन्तुष्ट करि चुकौ, स्वर्ग लोक प्राप्त करि चुकौ, जा मनुष्य के मन छन मात्र ब्रह्म के विचार बैठो।

श्री गुरु परमानन्द तिनको दंडवत है। हैं कैसे परमानन्द आनन्द स्वरूप है सरीर जिन्हि को॥ जिन्ही के नित्य गाये ते सरीर चेतन्नि अरु आनंद मय होतु हैं। मैं जु हौं गोरिष सो मछंदर नाथ को

दंडवत करत हैां। हैं कैसे वै मछन्दर नाथ ॥ आत्मा जोति निश्चल है अंतह करन जिनि कैा अरु मूल द्वार तै छह चक्र जिनि नीकी तरह जानै ॥ अरु जुग काल कल्प इनि की रचना तत्व जिनि गाये। ॥ सुगंध को समुद्र तिनि कैा मेरी दंडवत ॥ स्वामी तुमे तै। सत गुर अम्है तै। सिष सबद एक पुछिबा दया करि कहिबा मनि न करिबा रोस ।

पराधीन उपरांति बंधन नांही सुआधीन उपरांति मुकति नांही चाहि उपरांति पाप नाहीं अचाहि उपरा इति पुनि नांही क्रम उपरांती मल नाहीं निहक्रम उपरांईति निरमल नांही दुष उपरांति कुवधि नांही निरदोष उपरांति सवधि नांही घोर उपरा ईति मंत्र नाही नारायण उपराईति ईसट नाही निरंजन उपरांईति ध्यान नांही ॥

इस उत्तर प्रारम्भिक काल में पूर्व काल की अपेक्षा हिन्दी ने बहुत सन्तोषदायिनी उन्नति की। इस समय में उसको प्राकृत से बहुत कर के छुटकारा मिल गया और उसने वह रूप धारण किया, जिसकी उन्नति होते होते दो शताब्दियों में सूर तुलसी की रचनायें दृष्टिगोचर हुईं। इसी समय से महात्मा गोरखनाथ के साथ गद्य-रचना का प्रारम्भ होता है। इस काल में अनेकानेक कवि जन हुए होंगे, परन्तु समय ने उनके यशों को नष्ट करके उन के नाम भी लुप्त कर दिये। खोज से इस समय के कुछ कवियों तथा ग्रन्थो का पता लगा है। आशा है कि आगे चल कर अन्य उपयोगी बातें भी विदित होंगी। इस काल के दो मुसलमान कवियों की भी रचनायें मिलती हैं। पूर्वकाल में राजाओं के यश-

कीर्त्तन की प्रथा हिन्दी में मुख्यतया स्थिर थी। इस प्रणाली इस काल में भी कुछ कुछ अनुगमन हुआ, परन्तु भूपति ने भ वत का उलथा कर के धर्म-ग्रन्थ लिखने की चाल चलाई। ढंग ने महात्मा गोरखनाथ से विशेष बल पाया। दाऊद ने प्रेमग्रन्थ रचा और ख़ुसरो ने खड़ी बोली में भी रचना की: अ इस उत्तरकाल में राजयशगान की चाल कुछ शिथिल हु धर्मग्रन्थों के प्रचार का प्रारम्भ हुआ और प्रेमकहानी लिखने जड़ पड़ी। प्रायः ये सब बातें पृथ्वीराज रासो में वर्त्तमान परन्तु मुख्यतया वह नृपयशकीर्त्तन का ही ग्रन्थ है। उत्त काल में यद्यपि ऐसे कवि गणना में अधिक हुए कि जिन रचनायें अब तक मिलती हैं, परन्तु पूर्व-काल का रासो एक ऐस ग्रन्थ है कि जिसकी तुलना इस उत्तरकाल की सब पुस्तकें मिल कर नहीं कर सकतीं; हाँ इतना अवश्य है कि इस समय में लेखन शैली ने बहुत उन्नति पाई। अब तक कोई विशेष भाषा हिन्दी में स्थिर नहीं हुई थी। चन्द प्राकृत मिश्रित भाषा में रचना करता था। पीछे इस उत्तरकाल में अवधी, व्रजभाषा, राजपूतानी, पंजाबी, खड़ी बोली आदि सभी भाषाओं में कवियों ने कविता रची। महात्मा गोरखनाथ ने पूर्वीय प्रान्त के निवासी होने पर भी गद्य में व्रज भाषा का प्राधान्य रक्खा। इससे विदित होता है कि उस समय अवधी गद्य का विशेष प्रयोग ग्रन्थों में नहीं होता था, परन्तु व्रजभाषा में गद्य ग्रन्थ लिखे जाते थे, जिनका अभी तक पता नहीं लगा है। गोरखनाथजी प्रथम प्रसिद्ध ब्राह्मण कवि हैं, जिन्होंने हिन्दी को आदर दिया।

# दसवाँ अध्याय।

## पूर्व माध्यमिक हिन्दी।

### (१४४५ से १५६० तक)।

### (२२) विद्यापति ठाकुर।

महामहोपाध्याय विद्यापति ठाकुर का जन्म बिसपी ग्राम मिथिला देश में हुआ था। ये महाशय मैथिल ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम गणपति ठाकुर, पितामह का जयदत्त ठाकुर, और प्रपितामह का धीरेश्वर ठाकुर था। इनका जन्म-काल ठीक ठीक विदित नहीं, परन्तु इन्होंने बिसपी ग्राम राजा शिवसिंह जू देव से पाया था। उसका दानपत्र अब तक इनके वंशजों के पास है। वह लक्ष्मणसेन के प्रचारित सन् २९३ का लिखा है, जो संवत् १४५९ विक्रमीय में पड़ता है। इससे अनुमान किया जाता है कि इनका जन्म लग भग सं० १४२० के हुआ होगा, तब तो उस समय तक यह योग्यता प्राप्त करके राजमान पाने में समर्थ हुए। इनका कविता-काल सं० १४४५ समझना चाहिए। ये महाशय संस्कृत के अच्छे विद्वान् थे और इन्हों ने देववाणी में पाँच नामी ग्रन्थ बनाए, जिनकी मिथिला प्रान्त में बड़ी प्रशंसा है। इन्हों ने मैथिल भाषा में बहुत से पद बनाए, जो मिथिला में काम काज के अवसर पर गृहस्थों के यहाँ गाए जाते हैं और इनके पदों का बङ्ग देश में भी विशेष आदर है, यहाँ तक कि बङ्गाली महाशय इनको बङ्गदेशी कहते हैं. यद्यपि बङ्ग दर्शन के द्वितीय वर्ष की द्वितीय संख्या से इस मत का खण्डन

होता है। ये महाशय दीर्घजीवी हुए हैं। बिहारी और बङ्गाली इनकी कविता को परम पूज्य दृष्टि से देखते हैं। इनकी कविता का संग्रह आरा-नागरी-प्रचारिणी सभा ने अपने उपहार में वितरित करके प्रशंसनीय कार्य किया और इनकी पदावली सन् १९१० में नगेन्द्रनाथ गुप्त द्वारा संकलित होकर उत्तम रूप में निकली, जो हमारे पास प्रस्तुत है। इसमें ८४१ पद राधा कृष्ण के शृङ्गार विषयक, ४४ पद शिवपार्वती के, ३१ पद विविध विषयों के और अंत में २० पद कूट और पहेलियों के हैं। आपकी कविता में विशेषतया शृङ्गार रस प्रधान है। इनकी भाषा बिहारी है और वह परम प्रशंसनीय है। इनकी कविता में लेखकों की असावधानी से बहुत से छन्दोभंग हो गये। इनके कुछ पद प्राकृत मिश्रित भाषा के भी मिलते हैं। भाषा-कविता के विचार से हम इन्हें सेनापति की श्रेणी का समझते हैं। उदाहरण।

सरस बसंत समय भल पाओलि दछिन पवन बहु धीरे।
सपनहु रूप बचन यक भाषिय मुख सेंदुरि करु चीरे॥
तोहर बदन सम चाँद होअथि नहिँ जैयो जतन विह देला।
कैवेरि काटि बनावल नव कय तैयो तुलित नहिँ भेला॥
लोचन तूअ कमल नहिँ भैसक से जग के नहिँ जाने।
से फिर जाय लुकैनहजल भय पंकज निज अपमाने॥
भनहि विद्यापति सुन बर जौ मति ईसभ लछमि समाने।
राजा शिवसिँह रूप नरायण लखिमा दइ प्रति भाने॥
जइति देखिल पथ नागरि सजनी आगरि सुबुधि सयानि।
कनकलता सम सुन्दरि सजनी विह निरमावल आनि॥

हस्ति गमनि जँगाँ चलइत सजनी देखइत राजकुमारि ।
जिनका यहन सोहागिनि सजनी पाय पदारथ चारि ॥
नील बसन तन घेरलि सजनी सिर लेल चिकुर सम्हारि ।
तापर भमर पिवय रस सजनी बैसल पंख पसारि ॥
केहरि सम कटि गुन अछि सजनी लोचन अंबुज धारि ।
विद्यापति यह गाओल सजनी गुन पाओलि अवधारि ॥

कत सुख सार पाओल तुव तीरे। छड़इत निकट नयन बह नीरे ॥
कर जोरि विनमों बिमल तरङ्गे। पुन दरसन हो पुनमति गंगे ॥

पुरिस हुअउ बलिराअ जासु कर कम्ह पसारिअ ।
पुरिस हुअउ रहु तणय जेण रण रावण मारिअ ॥
पुरिस भगीरथ हुअउ जेण णिय कुल उद्धरिअउ ।
परसुराम पुण पुरिस जेण खत्तिअ खय करिअउ ॥
पुनि पुरिस पसंसौ राअगुरु कीरति सिंह गणेश सुअ ।
जैसत्तु समर सम्मद्दिकरि बप्प वैर उद्धरिअधुअ ॥

विद्यापति जी ने पारिजातहरण और रुक्मिणीपरिणय नामक दो नाटक-ग्रन्थ भी बनाये हैं। विद्यापति की कविता को चैतन्य महाप्रभु बहुत पसन्द करते थे। उमापति, नन्दोपति, मोद नारायण, रमापति, महीपति, जयानन्द, चतुर्भुज, सरस राम, जयदेव, केशव, भंजन चक्रपाणि, भानुनाथ, हर्षनाथ आदि मैथिल कवि विद्यापति की रीति पर रचना और उनकी नक़ल करते थे। हिन्दी में पहले नाटककार विद्यापति ही हैं। इस महानुभाव की रचनायें बड़ी ही सजीव, अतिमधुर, तल्लीनतापूर्ण और उमंगवर्द्धिनी हैं।

कहते हैं कि स्वयं भगवान् ने उनकी रक्षा की। ऐसी और भी घटनायें इनके विषय में प्रसिद्ध हैं। कई कवियों ने इनका हाल लिखा है। (३०) धना और (३१) रैदास भी महात्मा रामानन्द के शिष्यों में कवि और परम प्रसिद्ध भक्त थे। महात्मा रैदासजी काशी के रहने वाले चमार थे, परन्तु भक्ति के कारण इनका बड़ा मान था। रैदास की बानी, साखी और पद नामक इनके तीन ग्रन्थ मिले हैं।

(३२) महात्मा अंगद का भी यही समय समझ पड़ता है। इनका वर्णन भक्तमाल की टीका में है, जहाँ लिखा है कि ये राय-सेन गढ़ के राजा सिलहदीन के चचा थे। इनसे एक रत्न के कारण राजा से झगड़ा हो गया, परन्तु इन्हो ने उस रत्न को जगन्नाथजी पर चढ़ाही दिया। इनकी रचना ग्रन्थ साहब में है।

(३३) उमापति मैथिल कवि विद्यापति के समकालीन १४५७ के लगभग हुए हैं। इनकी कविता बिहार में प्रसिद्ध है और बड़ी लोक-प्रियता को प्राप्त है। इनके छन्द विद्यापति के ही समान होते थे, यहाँ तक कि इन दोनों महात्माओं की रचनायें ऐसी मिल गई हैं कि बहुधा उनका अलग करना कठिन हो जाता है।

(३४) भीमा चारण कोला वाले का समय १४६१ सुन पड़ता है। इनकी कविता देखने में नहीं आई।

## (३५) महात्मा कबीरदासजी।

अब तक चंद बरदाई और विद्यापति ठाकुर को छोड़ कोई तादृश नामी कवि हिन्दी में उत्पन्न नहीं हुआ था, पर अब एक

अन्य सुप्रसिद्ध कवि का प्रादुर्भाव हुआ। संवत् १४७५ के लगभग महात्मा कबीरदासजी का समय है। इनके बनाये हुए अमर मूल, अनुरागसागर, उग्रज्ञानमूलसिद्धान्त, ब्रह्मनिरूपण, हंसमुक्तावली, कबीरपरिचय की साखी, शब्दावली, पद, साखिया, दोहे, सुखनिधान, गोरखनाथ की गोष्ठी, कबीरपंजी, बलक्क की रमैनी, रामानन्द की गोष्ठी, आनन्दरामसागर, मंगल, अनाथमंगल, अक्षर भेद की रमैनी, अक्षरखंड की रमैनी, आलिफनामा कबीर का, अर्जनामा कबीर का, आरती कबीर कृत, भक्ति का अंग, छप्पय, चौका घर की रमैनी, ज्ञानगूदरी, ज्ञानसागर, ज्ञानस्वरोदय, कबीराष्टक, करमखंड की रमैनी, मुहम्मद बाभ, नाममाहात्म, पिया पहिचानवे को अंग, पुकार कबीर कृत, शब्द अलहटुक, साधकौ अंग, सतसंग कौ अंग, स्वांस गुंजार, तीसा जंत्र, कबीर कृत जन्म बोध, ज्ञान संबोध, मखहोम, निर्भयग्यान, सतनाम या सत कबीर, बानी, ज्ञान स्तोत्र, हिँडोरा, सत कबीर बंदी छोरो, शब्द वंशावली, उग्रगीता, बसन्त, होली, रेखता, झूलना, खसरा, हिँडोला, बारहमासा, चाँचरा, चौतीसा, अलिफनामा, रमैनी, बीजक, आगम, रामसार, सोरठा, कबीर जी को कृत, शब्द पारखा और ज्ञानबत्तीसी नामक ग्रन्थों का पता नागरीप्रचारिणी सभा के खोज में लगा है। इनमें से कई ग्रन्थ सन्दिग्ध भी हैं। कबीर जी का एक अन्य ग्रन्थ ज्ञानतिलक रियासत छत्रपुर में मौजूद है। ये महाशय जाति के जोलाहे थे, पर हिन्दू धर्म्म के एक प्रसिद्ध सुधारक हो गये हैं। इनका चलाया हुआ मत कबीर-पन्थ कहलाता है और लाखों मनुष्य अब भी कबीर पन्थी हैं। रीवाँ के महाराज वीरसिंह

देव इनके शिष्य थे। कविता की दृष्टि से इनकी उल्टबाँसी बहुत प्रशंसनीय हैं। इनकी रचना सेनापति श्रेणी की है। इन्होंने खरी बातें बहुत उत्तम श्रौर साफ़ साफ़ कही हैं श्रौर इनकी कविता में हर जगह सच्चाई की झलक देख पड़ती है। इनके ऐसे बेधड़क कहने वाले कवि बहुत कम देखने में आते हैं। कबीर जी का अनुभव ख़ूब बढ़ा चढ़ा था श्रौर इनकी दृष्टि अत्यन्त पैनी थी। कहीं कहीं इनकी भाषा में कुछ गँवारूपन आ जाता है पर उसमें उद्दंडता की मात्रा अधिक होती है।

उदाहरण लीजिए।

नैया बिच नदिया बूडी जाय।
अपने हाथे करैं थापना अजया का सिर काटी।
सो पूजा घर लैगा माली मूरति कुत्तन चाटी॥
दुनिया झूमड़ झामड़ अटकी।
दुनिया ऐसी बावरी पत्थर पूजे जाय।
घर की चकिया कोई न पूजे जेहि का पीसा खाय॥
चकिया सब रागन की रानी।
जेहि की चकिया बन्द परी है तेहि की सबै भुलानी।
भोर होय ते छवरी पहिले घरैं घरैं घरानी॥
जो कबिरा काशी मरै तौ रामै कौन निहोर।
कासी का मैं बासी बाँभन नाम मेरा परबीना।
एक बेर हरिनाम बिसारा पकरि जोलाहा कीना॥
माई मोरे कौन बिनै गो ताना॥

महात्मा कबीरदासजी ने प्रायः साधारण बातों हीं में ज्ञान कहा है। ये महात्मा रामानन्द के शिष्य थे और गोरखनाथ जी को भी मानते थे। इन्होंने इन दोनों महात्माओं के विषय में दो ग्रन्थ भी बनाये। इनके कथन देखने में तो साधारण समझ पड़ते हैं, परन्तु उन में गूढ़ आशय छिपे रहते हैं। इन्होंने रूपकों, दृष्टान्तों, उत्प्रेक्षाओं आदि से धर्म्मसम्बन्धी ऊँचे विचारों एवं सिद्धान्तों को सफलतापूर्वक व्यक्त किया है। साधारण भजनों में प्रायः कबीरदास ने संसार की असारता दिखाई है। यथा।

दुलहिनी गावो मंगलचार।
हम ग्रहि आये रजा राम भरतार॥
तन रत करिहैं। मन रत करिहूं पांचौ तत्व बराती।
राम हमारे पहुने आये मैं जोबन मद माती॥
सुर तेतीसो कौतुक आये मुनि वर कोटि अठासी।
कह कबीर मोहिँ ब्याहि चले हैं पुरुष एक अविनासी॥

महात्मा कबीरदास के पुत्र कमाल कवि ने यावज्जीवन अपने पिता के सिद्धान्तों के खंडन करने में छन्द रचना की। इसी से कहावत विदित है कि "बूड़ा बंस कबीर का उपजे पूत कमाल।

## (३६) भगोदास।

भगोदास ने बीजक नामक ग्रंथ बनाया है। ये महात्मा कबीर-दास के शिष्य थे। इनका समय संवत् १४७७ के लगभग है।

(३७) ध्रुत गोपाल ने सुखनिधान ग्रन्थ सं० १४७७ में रचा। यह भी कबीरदास के चेले थे।

## (३८) नामदेव।

कहते हैं कि ये महाशय वैष्णवसम्प्रदाय वाले स्वामी ज्ञानदेव के शिष्य थे, जो वल्लभाचार्य्य के पहले हुए थे। इससे इनका कविता-काल १४८० के लगभग समझना चाहिए। इनके पद तथा छंद ग्रंथ साहब में गुरू नानक जी ने रक्खे हैं। नामदेव की वार्ता नामक संवत् १७४० का लिखा हुआ इनका एक ग्रन्थ खोज में मिला है। इन्होंने नामदेव जी की साखी, नामदेव जी का पद, और राग सोरठ का पद नामक ग्रन्थ बनाये हैं। इन्होंने दोहे और भजन अच्छे कहे हैं। इनकी भाषा ब्रज भाषा है, जो सैार काल की भाषा से मिलती है। इनकी कविता से इनकी अखंड भक्ति टपकती है।

उदाहरण।

अभि अन्तर काला रहै वाहेर करै उजास।
नाम कहै हरि भगति विनु निहचै नरक निवास॥
अभि अन्तर राता रहै वाहेर रहै उदास।
नाम कहै मैं पाइयो भाव भगत विसवास॥
काले आरति दास करै। तीनि लोकि जाकी जोति फिरै॥
कोटि भान जाके नप की सोभा कहा भयो कर दीप फिरै।
सात समद जाके चरन निवासा कहा भयो जल कुम्भ भरै॥

ये महाशय बड़े सिद्ध महात्मा समझे जाते हैं। जाति के ये छीपी थे।

(३९) विष्णुदास गोपाचलगढ़ ग्वालियर में रहते थे, जा कि उस समय पांडववंशी राजा डोंगरसिंह के अधिकार में

था। इनका समय १४९२ है। ग्रन्थ इनके ये हैं :—( १ ) महाभारत कथा, ( २ ) स्वर्गारोहण।

(४०) रामानन्द ने रामरक्षा संवत् १५०० के लग भग रची। यह कबीर के गुरु रामानन्द से इतर हैं।

(४१) कमाल काशीवासी का समय १५०७ था। ये कबीर-दास के पुत्र थे।

कबीरदासजी का व इनका मत नहीं मिलता। इसी कारण किसी कवि ने यहाँ तक कह दिया है कि 'डूबा बंस कबीर का उपजे पूत कमाल'। परन्तु इन्हों ने कबीर जी का नाम जहाँ कहीं लिखा है वहाँ कुछ निन्दासूचक वाक्य नहीं लिखे। नहीं मालूम कि उपर्युक्त बात क्यों प्रसिद्ध हुई।

उदाहरण।

राम के नाम सों काम पूरन भयो लच्छिमन नाम ते लच्छि पायो।
कृष्ण के नाम सों बारिसों पार भे विष्णु के नाम विश्राम आयो॥
आइ जग बीच भगवन्त की भक्ति की श्रोर सब छाड़ि जंजाल छायो।
कहत कम्माल कब्बीर का बालका निरखि नरसिंह पहलाद गायो॥

## (४२) दामो।

इस कवि ने संवत् १५१६ में लक्ष्मणसेन-पद्मावती नामक एक प्रेमकहानी लिखी, जिस में राजा लक्ष्मणसेन के दो विवाह कहे गये हैं। इनकी भाषा राजपूतानी भाषा से मिलती है और इनके छन्दों में छन्दोभङ्ग ख़ूब हैं।

उदाहरण।

सुणौ कथा रस लील विलास।
योगी मरण ( अउर ) वनवास॥
पदमावती बहुत दुख सहइ।
मेलौ करि कवि दामो कहइ॥
सबत पदरइ सोलोत्तरा मझार।
ज्येष्ठ बदी नौमी बुधबार॥
सप्त तारिका नक्षत्र दृढ़ जान।
बीर कथा रस करूं बखान॥

नाम—(४३) जन गिरिधारी साधू अन्तरवेदी।
ग्रन्थ—भक्तमाहात्म्य
रचनाकाल—१५२५
विवरण—श्लोक संख्या १२०० भक्तिमयी रचना है।

## (४४) धरमदास जी।

धरमदास जी कबीरदास के शिष्य थे। इन्होंने कबीर के द्वादश पन्थ, निर्भय ज्ञान और कबीर बानी नामक तीन ग्रन्थ बनाये।

सरोज में १५१२ में माड़वार के महाराजा उदैसिंह का नाम कवियों में लिखा है और यह भी लिखा है कि महाराजा गजसिंह इनके पुत्र और महाराजा जसवन्तसिंह पौत्र थे। परन्तु महाराजा

गजसिंह के पिता का नाम महाराजा सूरसिंह था और उदैसिंह १६४० संवत् में सिंहासनारूढ़ हुए थे। ये महाशय सूरसिंह के पिता थे। टाड ने इनके कवि होने के विषय में कुछ नहीं लिखा है, अतः इनका कवि होना सन्दिग्ध है।

## (४५) चरणदासजी।

महात्मा चरणदास ने संवत् १५३७ में ज्ञानस्वरोदय नामक एक ग्रन्थ बनाया।

उदाहरण।

चारि वेद को भेद है गीता को है जीव।
चरणदास लखु आप मैं तो मैं तेरा पीव॥

(४६) अलि भगवान जी ने स्फुट पद लगभग संवत् १५४० में कहे। ये महाशय हितहरिवंश जी से पूर्व के थे, परन्तु विचार मिलने से वैष्णवों द्वारा ये भी हितसम्प्रदाय के वैष्णवों में माने गये हैं।

## (४७) बाबा नानक।

ये महाराज सिक्ख मत के संस्थापक बड़े भारी महात्मा खत्री-कुलभूषण पंजाब में हो गये हैं। इनका जन्म संवत् १५२६ में हुआ था और १५९६ में ये पंचत्व को प्राप्त हुए। इन्होंने हिन्दू मुसल्मान मतों को मिलाया और जाति पांति के झंझटों से संकीर्ण किये हुए प्रति मनुष्य के अधिकार फिर से जागृत किये। इस बात

में इनका मत महात्मा गौतम बुध के मत से बहुत मिलता है। उन्होंने भी प्रति मनुष्य के गौरव को बहुत बढ़ाया था। नानक जो वेदान्त मत के अनुयायी तथा एक ईश्वर के मानने वाले थे। इन्होंने हरिद्वार, काशी, गया, मक्का आदि सभी स्थानों की एक भाव से यात्रायें कीं। आपने ग्रन्थ साहब, नानक जी की साखी और अष्टांगयोग नामक ग्रन्थ रचे। इनकी वाणी, पद आदि ग्रन्थ साहब में संग्रहीत हैं, जो सिक्खों का वेद, .कुरान आदि की भांति पूज्य ग्रन्थ है। इनकी कविता पंजाबी मिश्रित भाषा में भक्तिपूर्ण है।

उदाहरण।

गुन गोविन्द गायो नहीं जनम अकारथ कीन।
नानक भजुरे हरि मना जेहि विधि जल को मीन॥
विषयन सों काहे रच्यो निमिष न होय उदास।
कहि नानक भजु हरि मना परै न जम की पास॥

इस मत के कुछ अन्य गुरुओं ने भी हिन्दी-कविता की है।

## (४८) अनन्तदास (१५५७)

रैदास के कुछ ही पीछे हुए। ग्रन्थ इनके ये हैं:—(१) रैदास की प्रचई, (२) कबीरदास की प्रचई और (३) त्रिलोचनदास की परिचई। कविता हीन श्रेणी की है। इसी नाम के एक और अनंतदास हुए हैं। उन्होंने भी ग्रन्थ बनाये हैं। शायद यह अनन्तदास उन अनन्तदास से भिन्न हों। उनका समय १६४५ है।

नाम (४९) बल्लभाचार्य्य स्वामी महाप्रभु ।

ग्रन्थ—१ भागवतपुराण सुबोधिनीभाष्य, २ जैमिनीसूत्रभाष्य, ३ अनुभाष्य, ४ विष्नुपद, ५ बनयात्रा ( हिन्दी ) ।

जन्म—१५३५ ।

कविताकाल—१५६० ।

जीवित रहे—१५८७ तक ।

विवरण—ये महायश बल्लभीय संप्रदाय के संस्थापक महान् ऋषि हो गये हैं । ये संस्कृत के बड़े धुरंधर पंडित और सुकवि थे । आप बल्लभीय वैष्णव-सम्प्रदाय में श्रीकृष्णजी अवतार माने जाते हैं और आप की पूजा देवताओं के समान अब तक होती है । आपके बनाये संस्कृत के बहुत से ग्रन्थ हैं । भाषा में भी कुछ उत्तम पदों की रचना आपने की है । भाषा कविता भंडार आपही के शिष्यों की रचना से परिपूर्ण हुआ है और उसकी उत्तेजना देनेवाले यही महा पुरुष थे । आपकी कविता शुद्ध ब्रजभाषा में है । ब्रजभाषा का जो भाषा कविता पर साम्राज्य सा होगया है इसका एक प्रधान कारण यह भी है कि आपके सम्प्रदाय वालों ने अपनी पूरी रचना इसी में की है । महात्मा सूरदास तथा अष्ट छाप के अन्य कविगणों की रचना ब्रजभाषा की भूषण स्वरूप है । यदि भाषा काव्य को आपके सम्प्रदाय द्वारा इतना सहारा न मिला होता, तो आज शायद ब्रजभाषा की

कविता इतनी परिपूर्ण न होती। यह सब महात्मा वल्लभाचार्य्य जी ही का प्रताप है कि हिन्दी-कविता की ओर ऋषिवत् साधु लोग भी झुक पड़े। बाबू राधाकृष्णदास ने लिखा है कि आप ने रचना नहीं की और इस नाम के पद इसी नाम के एक अन्य कवि के थे।

(५०) कुतबन शेख़ ने मृगावती ग्रन्थ संवत् १५६० में बनाया। ये महाशय शेख़ बुरहान चिश्ती के चेले थे और शेरशाह सूर के पिता हुसैन शाह के यहाँ रहते थे। इन्हों ने भी पद्मावती की भाँति दोहा चौपाइयों में रचना की है। इनकी गणना साधारण श्रेणी में है।

उदाहरण।

साह हुसैन अहै बड़ राजा। छत्र सिँघासन उनको छाजा॥
पंडित औ बुधिवन्त सयाना। पढ़ै पुरान अरथ सब जाना॥
धरम दुदिस्टिल उनको छाजा। हम सिर छाँह जियो जगराजा॥
दान देइ औ गनत न आवै। बलि औ करन न सरवरि पावै॥

(५१) सेन कवि का समय १५६० सरोजकार ने लिखा है और यह कहा है कि इन के छन्द कालिदास कृत हज़ारा नामक संग्रह में मिलते हैं। सेन के समय के विषय में कुछ निश्चय नहीं है, केवल इतना ज्ञात है कि ये महाशय कालिदास के प्रथम थे। कालिदास औरंगज़ेब के समय में हुए हैं। सेन की कविता उत्तम और भाषा वर्त्तमान समय की सी है।

उदाहरण।

जबते गोपाल मधुबन को सिधारे
आली मधुबन भयो मधु दानव बिखम सों।
सेन कहै सारिका सिखंडी खंजरीट
सुक मिलिकै कलेस कीनो कालिँदी कदम सों॥
जामिनी बरन यह जामिनी मैं जाम जाम
बधिक की जुगुति जनावै टेरि तम सों।
देह करै करज करेजो लियो चाहति है
काग भई कोयल कगायो करै हम सों।

अब पूर्व माध्यमिक हिन्दी का समय समाप्त हुआ ग्रैार इसके आगे प्रौढ़ माध्यमिक काल आवेगा। इस पूर्व काल में विद्यापति ठाकुर एवं कबीर जैसे महाकवियों ने हिन्दी का मुख उज्ज्वल करके उसे एक वास्तविक स्वच्छन्द भाषा बना दिया ग्रैार महात्मा रामानन्द, बाबा नानक ग्रैार महाप्रभु वल्लभाचार्य जैसे महात्माग्रों ने भी इसमें रचना करनी आवश्यक समझा। वैसे ही प्रसिद्ध महाराणा कुम्भकर्ण ने भी स्वयं इसमें कविता की ग्रैार ग्रनेक कवियों को आश्रय दिया। यह महानुभाव हिन्दी का प्रथम टीकाकार हो गया है। अब हिन्दी-साहित्य का सामाज्य इतना फैल गया था कि पंजाब से लेकर विहार तक उसकी ध्वजा फहराने लगी। राजाग्रों के यशकीर्तन वाली प्रथा अब विलकुल टूट गई ग्रैार धार्मिक साहित्य का बल ख़ूब बढ़ चला। इस काल के कवियों में अधिकांश संख्या धार्मिक महात्माग्रों ग्रैार उनके अनुयाइयों ही

की निकलेगी। उधर दामो ग्रैार .कुतबन ने चन्द ग्रैार मुल्ला दाऊद की चलाई हुई प्रेमकहानियों के लिखने की प्रणाली को दृढ़ किया। कुल मिला कर हिन्दी की उन्नति इस काल में भी अच्छी हुई ग्रैार सैार काल के लिए राह साफ़ हो गई। इस काल तक कोई भाषा दृढ़ता से स्थिर नहीं हुई थी ग्रैार जो कवि जहाँ लिखता वहीं की भाषा वह विशेषतया व्यवहृत करता था; तो भी ध्यान से देखने पर स्पष्टतया विदित हो जायगा कि लोगों का रुझान व्रज-भाषा की ग्रोर अधिक होने लगा था ग्रैार स्थानीय भाषा के साथ साथ प्रायः सभी नामी कविजन उसका आश्रय लेने लगे थे। अतः व्रजभाषा का सर्वव्यापिनी होने का सूत्रपात इसी काल में हुआ।

---

# प्रौढ़ माध्यमिक प्रकरण ।

## प्रौढ़ माध्यमिक हिन्दी ।

(१५६१—१६८०)

## ग्यारहवाँ अध्याय ।

### अष्टछाप और वैष्णव-सम्प्रदाय ।

इस समय तक भाषा में कितने ही कवि हो गये, पर चन्द बरदाई, विद्यापति और कबीरदास को छोड़ कर कोई ऐसा नहीं हुआ जो परमोत्तम कवि कहा जा सके। हाँ जल्हन कवि से लेकर सेन कवि तक हिन्दी उन्नति अवश्य करती गई, और जैसे जल्हन की भाषा चन्दीय भाषा से पृथक् न थी, वैसे ही सेन कवि की भाषा सोर भाषा से भी पृथक् नहीं समझ पड़ती। उन्नति करते करते भाषा ने अब व्रजभाषा के सहारे वह रूप ग्रहण कर लिया था, जो प्रायः ३०० वर्षों पर्य्यन्त बहुत कर के जैसा का तैसा रहा और खड़ी बोली की कुछ कविता छोड़ वस्तुतः अद्या-वधि वही वर्त्तमान है। इतने वृहत् काल के कवियों की भाषाओं में सामर्थ्यानुसार बहुत बड़ा अन्तर भी पाया जाता है, पर वह अन्तर कवियों की योग्यता के अनुसार है न कि भाषा-सम्बन्धी

किसी भारी परिवर्तन के कारण। १५६० के लगभग ब्रजभाषा कुछ कुछ परिपक्व हो चुकी थी और अच्छा समय था कि शक्ति-सम्पन्न कवि गण उत्तम कविता बनाते। परन्तु उत्कृष्ट रचना के लिए सुन्दर भाषा ही की आवश्यकता नहीं है, वरन् सब से बड़ी शक्ति जो होनी चाहिए, वह तल्लीनता है। जब तक कवि लोक-लाज और आपे तक को भूल कर किसी विषय में विमल न पड़े, तब तक उसकी कविता परमोत्कृष्ट नहीं हो सकती। तल्लीनता प्रायः प्रेम में विशेष पाई जाती है, चाहे वह ईश्वरीय प्रेम हो या कोई अन्य विषय सम्बन्धी प्रेम। भाग्यवश इसी समय बंगाल में चैतन्य महाप्रभु ने और युक्त प्रान्त में महाप्रभु वल्लभाचार्य्य जी एवं महात्मा हितहरिवंश ने कृष्णभक्ति का अनुपम तथा विस्तीर्ण स्रोत प्रवाहित किया। इन तीनों ऋषियों के साथ समस्त उत्तरी भारत में भक्ति का वह अद्भुत समुद्र उमड़ पड़ा, जिसकी तरंगों ने समस्त देश को प्लावित कर दिया। वल्लभाचार्य्य जी के पुत्र स्वामी विट्ठलनाथ जी भी अपूर्व भक्त थे। इन दोनों ऋषियों ने काव्य का इतना आदर किया कि स्वयं भी कविता की। स्वामी वल्लभाचार्य्यजी ने वनयात्रा नामक एक हिन्दी-ग्रन्थ भी बनाया। संवत् १६०० के लगभग स्वामी हरिदास जी ने भी एक वैष्णव सम्प्रदाय चलाया और हिन्दी का बहुत अच्छा समादर किया। इन पाँचों महात्माओं के शिष्य वर्ग में उस समय सैकड़ों भक्तशिरोमणि हो गये। विट्ठल-नाथ जी के पुत्र गोकुलनाथ जी ने ८४ और २५२ वैष्णवों की वार्त्ता नामक जो दो गद्य में वृहत् ग्रन्थ लिखे, उनके देखने से विदित होता है कि ये भक्त गण सदैव कृष्णानन्द में ही निमग्न

रहते थे। यही बात उस पद्यमय ग्रन्थ के देखने से विदित होती है जो हित सम्प्रदाय के अनुयायियों के वर्णनों में लिखा गया था। यह अप्रकाशित ग्रन्थ हम ने दरबार छत्रपुर में देखा है। इसमें इस मत के प्रायः डेढ़ दो सौ महात्माओं के वर्णन हैं। अतः यह अच्छा समय था कि कविता की उन्नति होती। इसी समय तीन उत्कृष्ट कवियों का काव्य-काल प्रारम्भ हुआ। महात्मा सूरदास जी वल्लभाचार्य्य महाप्रभु के शिष्य थे। मीराबाई भी भक्तशिरोमणि थीं। १५६० संवत् से सूरदास जी का कविता-काल प्रारम्भ होता है और उनकी लेखनी ने १६२० तक पीयूष वर्षा की। मीराबाई एवं हितहरिवंश ने इसी समय में कविता की है। इन्हीं तीनों कवियों की कविता इस समय की शृङ्गार है। जायसी और कृपाराम न ऐसे भक्त थे और न बड़े रसिया ही थे, अतः उनकी कविता उस दर्जे को नहीं पहुँची। कृपाराम ने १५९८ में हिततरंगिनी बनाई और जायसी ने १५७५ से १६०० तक पद्मावत की रचना की। सूरदास जी के कुछ ही पीछे अर्थात् संवत् १६०० के लगभग सैकड़ों भक्त जनों ने उत्तम भजनों में कृष्णयशगान किया। श्री स्वामी विट्ठलनाथजी ने वल्लभीय सम्प्रदाय के कवियों में आठ उत्कृष्ट कवि छाँट कर उनकी गणना अष्टछाप में की। उनमें से प्रधान श्री सूरदास जी थे। कहना पड़ेगा कि शेष सात कवियों की रचना मनोहर होने पर भी सैार कविता से किसी अंश में भी समानता नहीं कर सकती। उपर्युक्त वर्णन से प्रकट है कि वैष्णवता का हमारी कविता पर भारी प्रभाव पड़ा है। अतः अधिक स्पष्टीकरण के विचार से सूक्ष्मतया उसका भी कुछ हाल यहाँ लिखा जाता है।

वैष्णवमत में चार प्रधान शाखायें हैं, जो माध्व, विष्णु, निम्बार्क और रामानुज नाम से प्रसिद्ध हैं। इन चारों सम्प्रदायों में राम और कृष्ण की उपशाखायें हैं, जिनमें मुख्यतया इन्हीं अवतारों की उपासना होती है। माध्व सम्प्रदाय में नारायण की प्रधान उपासना है। चैतन्य महाप्रभु इसी सम्प्रदाय में थे। इन्होंने श्रीकृष्णचन्द्र की भक्ति को प्रधानता दी और नाम-कीर्त्तन को मुख्य माना। ये महाप्रभुजी महाप्रभु वल्लभाचार्य्य के सहपाठी थे। ये दोनों महाशय भारी विद्वान् थे और श्रीकृष्ण के अवतार समझे जाते हैं। ये उनके अटल भक्त थे। चैतन्य महाप्रभु वृन्दावन को भी एक वार गये थे, पर विशेषतया बङ्गाल और जगन्नाथपुरी में रहे। ये ऐसे महान् प्रेमी थे कि भक्ति की उमंग में आपे को भूल जाते थे। इसी प्रकार एक वार आपे की भूली हुई दशा में ये दौड़ कर समुद्र में डूब गये और ऐसे ही इनका शरीरान्त हुआ। इनका सम्प्रदाय माध्व के अन्तर्गत गौर या गौड़ीय कहलाता है। इस सम्प्रदाय के अनुयायी बङ्गाल की ओर बहुत हैं, परन्तु एतद्देश में भी पाये जाते हैं। चैतन्य महाप्रभु की प्रगाढ़ भक्ति का प्रभाव जन समूह पर बहुत पड़ा। इस सम्प्रदाय के भी कुछ कवि थे, जिनका नाम इस ग्रन्थ में स्थान स्थान पर मिलेगा। इन कवियों में ललितकिशोरीजी कुन्दनलाल तथा ललित माधुरीजी (फुन्दन लाल) प्रधान थे। चैतन्यजी नदिया के ब्राह्मण थे और वल्लभजी दाक्षिणात्य।

विष्णु सम्प्रदाय में श्रीकृष्ण की भक्ति प्रधान है। महाप्रभु वल्लभाचार्य्यजी इसी सम्प्रदाय में थे। इन्होंने कृष्ण-सेवा पर

विशेष ध्यान दिया। इनके अनुयायी वल्लभीय सम्प्रदाय वाले कहलाते हैं। ८४ एवं २५२ वैष्णवों की वार्त्ताओं में इसी सम्प्रदाय के महात्माओं के वर्णन हैं। इस सम्प्रदाय में बहुत से कवि हुए हैं, जिनमें अष्टछाप प्रधान है। निम्बार्क सम्प्रदाय में भी श्रीकृष्ण का पूजन प्रधान है। महाकवि घनानन्दजी इसी सम्प्रदाय के थे। महात्मा हरिदासजी निम्बार्क सम्प्रदाय में थे। आपने टट्टियों वाली शाखासम्प्रदाय चलाई और विरक्ति एवं ब्रह्मचर्य्य पर विशेष ध्यान दिया, तथा मूर्तिपूजन का बल कम किया। इनके सम्प्रदाय में भी बहुत से कवि और महात्मा हुए हैं, जिनके नाम इस ग्रन्थ में स्थान स्थान पर मिलेंगे। प्रसिद्ध कवि महाराजा नागरीदास जी एवं सीतल इसी सम्प्रदाय में थे।

रामानुज सम्प्रदाय में नारायण भक्ति प्रधान है। इसमें ईश्वर के शरण होने एवं यज्ञादिक पर विशेष ध्यान रहा है। महात्मा रामानन्द जी इसी सम्प्रदाय में हुए। आपने रामभक्ति पर बहुत ध्यान दिया और इस प्रकार रामानुज सम्प्रदाय की शाखास्वरूप रामानन्दी सम्प्रदाय चलाया। गोस्वामी तुलसीदासजी इसी सम्प्रदाय में थे तथा अयोध्या के महन्त आदि प्रायः इसी में होते हैं। इसमें भी बड़े बड़े कवि हुए हैं।

स्वामी हितहरिवंशजी माध्व सम्प्रदाय वाले भट्ट गोपाल के शिष्य थे, पर पीछे से राधाजी ने इन्हें स्वप्न में मन्त्र दिया और तब से ये अपने को उन्हीं का शिष्य मानने लगे। हित जी ने एक पृथक् सम्प्रदाय चलाया, जिसे हित-सम्प्रदाय कहते हैं। यह अनन्य सम्प्रदाय, हित अनन्य सम्प्रदाय, तथा राधा वल्लभीय सम्प्रदाय

भी कहलाता है। इसमें कुछ कुछ राधाजी की भी प्रधानता है। इसमें स्वयं हरिवंश जी एक परमोत्तम कवि थे और कितने ही अन्य उत्कृष्ट कवि हुए हैं, जिनमें हितध्रुवजी एवं चाचा वृन्दावनजी प्रधान थे। गणना में इस सम्प्रदाय एवं वल्लभीय सम्प्रदाय के कवि प्रायः बराबर थे और उत्तमता में भी दोनों सम्प्रदायों के कवि समान कहे जा सकते हैं, क्योंकि वल्लभीय सम्प्रदाय में सूरदासजी अद्वितीय थे, तथापि हित सम्प्रदाय में भी स्वयं हित जी तथा चाचाजी परमोत्तम कवि थे और कुल मिलाकर ये दोनों सम्प्रदाय काव्यप्रौढ़ता में समान ही ठहरेंगे। रामानन्दी सम्प्रदाय में स्वयं तुलसीदासजी तथा अन्य उत्तम कवि गण थे, सो यह सम्प्रदाय भी काव्योत्कर्ष मे उन्हीं दोनों सम्प्रदायों के समान था। टट्टी सम्प्रदाय में भी अच्छे अच्छे कवि थे, परन्तु गणना तथा उत्तमता दोनों में वह इन तीनों की समानता नहीं कर सकता। ये बातें केवल काव्योत्कर्ष के अनुसार लिखी जाती हैं। भक्तिभाव एवं धार्म्मिक महत्त्व के विषय में हम कुछ भी तुलना नहीं करते। इन भावों में ये सभी सम्प्रदाय महान् थे। गौर सम्प्रदाय की विशेषता बङ्गला में रही और हिन्दी में उसके बहुत कवि नहीं हुए।

इस स्थान पर भक्ति के विषय में भी दो एक बातों का लिखना उचित जान पड़ता है। भक्ति पांच भावों से की जाती है, अर्थात् शान्त, दास, वात्सल्य, सख्य और शृंगार। प्रह्लाद की भक्ति शान्त भाव की थी, तथा हनुमान, रामानन्द, तुलसीदास आदि की दासभाव वाली। वल्लभीय सम्प्रदाय वाले वात्सल्यभाव की

भक्ति रखते थे, परन्तु इस में सूरदास एवं कुछ अन्य कवियों ने वात्सल्य के साथ सख्यभाव भी मिला दिया था । शृंगारभाव की भक्ति में प्रायः भक्त जन अपने को प्रिया जी की सखी समझते हैं। हरिदास जी, हितहरिवंश जी, चैतन्य महाप्रभु आदि की भक्ति इसी सखी भाव की थी। जितने भक्तों के नामों के साथ अली नाम लगा है, उन सब की भक्ति सखीभाव की प्रसिद्ध है । सखीभाव का तात्पर्य्य यह है कि केवल ईश्वर पुरुष है और सब भक्त उसके आश्रित हैं, सो उन में स्त्रीभाव है । कृपानिवास, अग्रदास, नाभादास आदि का भी सखीभाव था। रामसखे, श्यामसखे आदि का सखाभाव था। यही सब भाव इन भक्तों की कविताओं से भी प्रकट होते हैं। वैष्णव सम्प्रदायों की रामानन्दी शाखा में दासभाव मुख्य है और वल्लभीय में वात्सल्य। शेष सम्प्रदायों में सखीभाव का ही प्राधान्य है।

वैष्णव सम्प्रदायों में सब से पहले वल्लभीय का प्रभाव हिन्दी-साहित्य पर पड़ा। जैसा कि ऊपर कहा गया है इस सम्प्रदाय के वैष्णवों में बहुत से महात्माओं ने साहित्य-सेवा की है। इन सब में अष्टछाप वाले कवि गण सर्वप्रधान माने गये हैं । इस अष्ट-छाप में सूरदास, कृष्णदास, परमानन्ददास तथा कुम्भनदास श्री स्वामी वल्लभाचार्य्य के शिष्य थे और शेष तत्पुत्र विट्ठल स्वामी के। इन कवियों का सूक्ष्म हाल नीचे लिखा जाता है।

## (५२) महात्मा श्री सूरदासजी ।

इनका जन्म दिल्ली के पास सीही ग्राम-निवासी रामदास

नामक एक दरिद्र सारस्वत ब्राह्मण के यहाँ लगभग सं० १५४० के हुआ था। ये महाशय श्री महाप्रभु वल्लभाचार्य के शिष्य थे और जीवन पर्यन्त सदैव कृष्णानंद में मग्न रहे। आठ वर्ष की अवस्था से अपने माता पिता को छोड़ आप श्री मथुरा जी में रहने लगे थे और अंत तक ब्रज मंडल ही में रहे। इनका शरीरपात सं० १६२० के आसपास पारासोली ग्राम में हुआ। इनका निवास-स्थान विशेषतया गऊघाट पर था। इन्होंने सूरसागर, सूरसारावली, साहित्यलहरी, व्याहलो और नल दमयंती नामक पाँच ग्रंथों की रचना की, जिनमें सूरसागर प्रौढ़तम और परमोत्कृष्ट है। कहा जाता है कि इसमें प्रायः एक लाख पद हैं, परन्तु आज कल जितनी प्रतियाँ सूरसागर की मिलती हैं, उन में पाँच छः हज़ार से अधिक पद नहीं मिलते। इसमें गौण रूप से समस्त भागवत की कथा कही गई है, परन्तु विस्तारपूर्वक ब्रजवासी कृष्ण की लीलाओं का वर्णन है। सूरसारावली सूरसागर का सारांश है और साहित्य-लहरी में सूरकृत दृष्टकूटों का संग्रह है। व्याहलो और नल-दमयंती की कथाओं के विषय उनके नाम ही प्रकट करते हैं। कैटालागस कैटालागोरम में इनकी हरिवंश टीका नाम की एक और पुस्तक लिखी है। पदसंग्रह, दशम स्कन्ध टीका, एवं या नाग-लीला, यह तीन ग्रन्थ खोज में इनके और मिले हैं।

इनकी सार कविता में भक्ति का गुण सर्व प्रधान है। ये महाशय एक ईश्वर के भक्ति वात्सल्य और सख्यभाव की थी। उपासक थे और राम, कृष्ण तथा विष्णु को एक ही समझते थे। इन्होंने शुद्ध ब्रज भाषा में कविता की और उपमा, रूपक, नम-

शिख, प्रबंधध्वनि एवम् अन्य काव्यांगों का अपनी कविता में अच्छा सन्निवेश किया। आपने अपने प्रिय विषयों के वर्णन बहुत ही सांगोपांग और विस्तार से किये। इस गुण में शायद संसार-साहित्य में आपकी समानता करने वाला कोई भी कवि नहीं हुआ। श्रीकृष्णचन्द्र की बाललीला का वर्णन इन्होंने विस्तारपूर्वक और ऐसा विशद किया कि जिसको देख कर चित्त प्रसन्न हो जाता है। माखनचोरी, ऊखलबंधन, रासलीला, मथुरागमन और उद्धव-संवाद आदि इनके परमोत्कृष्ट और प्रभावपूर्ण वर्णन हैं, जिनके देखने से इनकी कविता का महत्त्व पाठक को विदित होता है। इनका मथुरागमन बड़ाही हृदयद्रावक है। वर्णन पूर्णता, साहित्य गौरव, बारीक बीनी, रंगों का सम्मिश्रण एवं तत्प्रभाव, तथा भाव गरिमा की सूरदास में अच्छी बहार हैं। भक्ति गाम्भीर्य्य के साथ इन्हों ने ऊँचे विचारों, प्रकृतिनिरीक्षण एवं मानव शीलगुणा-वलोकन के अनुभवों को ख़ूब मिलाया है। आप ने चरित्र चित्रण में अच्छी सफलता प्राप्त की है। इनके वर्णनावलोकन से मनुष्य में उच्च भावों का संचार होगा। सूरदास जी के गुणगणों का दिग्दर्शन मात्र यहाँ कराया गया है। जिन पाठकों को विस्तारपूर्वक इनकी समालोचना पढ़नी अभीष्ट हो, वे हमारा हिन्दीनवरत्न देखने की कृपा करें।

उदाहरण।

अब मैं नाच्यो बहुत गुपाल।
　　काम क्रोध को पहिरि चोलना कंठ विषय की माल॥

महा मोह के नूपुर बाजत निंदा सबद रसाल।
भरम भरयो मन भयो पखावज चलत कुसंगति चाल॥
तृष्णा नाच करत घट भीतर नाना विधि दै ताल।
माया को कटि फेंटा बांधे लोभ तिलक दै भाल॥
कोटिक कला काछि दिखराई जल थल सुधि नहिँ काल।
सूरदास की सबै अबिद्या दूरि करौ नँदलाल॥ १॥

अब कै राखि लेहु गोपाल।
दसहु दिसा ते दुसह दवागिनि उपजी है यहि काल॥
पटकत बाँस कास कुस चटकत लटकत ताल तमाल।
उचटत अति अंगार फुटत झर झपटत लपट कराल॥
धूम धुंध बाढ़ी धर अम्बर चमकत बिच बिच ज्वाल।
हरिन बराह मोर चातक पिक जरत जीव बेहाल॥
जनि जिय डरहु नैन मूँदहु सब हँसि बोले गोपाल।
सूर अनल सब बदन समानो अभय करे ब्रजबाल॥ २॥

देखु सखि सुन्दरता को सागर।
बुधि बिबेक बल पार न पावत मगन होत मन नागर॥
तनु अति स्याम अगाध अम्बुनिधि कटि पटपीत तरंग।
चितवत चलत अधिक रुचि उपजत भँवर परत सब अंग॥
नैन मीन मकराकृत कुंडल भुज बल सुभग भुजंग।
मुकुत माल मिलि मानहु सुरसरि दोय सरित लिय संग॥
मोर मुकुट मनि नग आभूषन कटि किंकिनि नख चंद।
मनु अडोल बारिधि मैं विम्बित राका उडुगन वृंद॥

बदन चन्द्र मंडल की सोभा अवलोकनि सुखदेत ।

जनु जलनिधि मथि प्रकट कियो ससि श्री अरु सुधा समेत ॥

देखि सरूप अमल गोपीजन रहीं बिचारि बिचारि ।

तदपि सूर तरि सकी न सोभा रही प्रेम पचि हारि ॥३॥

श्याम कर मुरली अतिहि बिराजत ।

परसत अधर सुधारस प्रकटत मधुर मधुर सुर बाजत ॥

लटकत मुकुट भौंह छबि मटकत नैन सैन अति छाजत ।

ग्रीव नवाय अटकि वंसी पर कोटि मदन छबि लाजत ॥

लोल कपोल झलक कुंडल की यह उपमा कछु लागत ।

मानहुँ मकर सुधासर क्रीड़त आपु आपु अनुरागत ॥

वृंदाबन बिहरत नँद नंदन ग्वाल सखन सँग सोहत ।

सूरदास प्रभु की छबि निरखत सुर नर मुनि मन मोहत॥४॥

हरि मुख निरखत नैन भुलाने ।

ए मधुकर रुचि पंकज लोभी ताही ते न उड़ाने ॥

कुंडल मकर कपोलन के ढिग मनु रवि रैनि बिहाने ।

भ्रुव सुन्दर नैननि गति निरखत खंजन मीन लजाने ॥

अरुन अधर ध्वज कोटि वज्र दुति ससिगन रूप समाने ।

कुंचित अलक सिलीमुख मानहुँ लै मकरंद निदाने ॥

तिलक ललाट कंठ मुकतावलि भूषनमय मनि साने ।

सूरदास स्वामी अँग नागर ते गुन जात न जाने ॥ ५ ॥

प्रिया मुख देखौ स्याम निहारि ।

कहि न जाय आनन की शोभा रही विचारि विचारि ॥

छीरोदक घूँघुट हाती करि सनमुख दियो उघारि।
मनहुँ सुधाकर छीरसिंधु तैं कढ़्यो कलंक पखारि॥
मुकता माँग सीस पर सोभित राजति यहि आकारि।
मानहु उड़गन जानि नवल ससि आए करन जुहारि॥
भाल लाल सिंदूर बिंदु पर मृगमद दियो सुधारि।
मनौं बँधूक कुसुम ऊपर अलि बैठो पंख पसारि॥
चंचल नैन चहूँ दिसि चितवत जुग खंजन अनुहारि।
मनहुँ परसपर करत लराई कीर बचाई रारि॥
बेसरि के मुकता मैं झाईं बरन बिराजत चारि।
मानहु सुरगुरु सुक्र भाैम सनि चमकत चंद मझारि॥
अधर बिम्ब दसनन की सोभा दुति दामिनि चमकारि।
चिबुक बिन्दु बिच दियो बिधाता रूप सींव निरवारि॥
जोति पुंज पटतर करिबे को दीजै कह अनुहारि।
जनु जुग भानु दुहूँ दिसि उगए तम दुरि गयो पतारि॥
लाल सु माल हार कुचमंडल सखियन गुही सुढारि।
मनु दसदिसि निरधूम अगिनिकरि तप बैठे त्रपुरारि॥
सनमुख डीठि परे मन मोहन लजित भई सुकुमारि।
लीन्ही उमगि उठाय अंक भरि सूरदास बलिहारि॥ ६॥

लखियत चहुँ दिसि ते घन घोरे।
मानहु मत्त मदन के हथियन बल करि बंधन तोरे॥
स्याम सुभगतन चुवत गंडमद बरसत थोरे थोरे।
रुकत न पैान महावत हू पै मुरत न अंकुस मोरे॥

पल बरुनी बल निकसि नैन जल कुचकंचुकि बँद बोरे ।
मनौ निकसि बगपांति दंत उर अवधि सरोवर फोरे ॥
तब तेहि समय आनि ऐरावत ब्रजपति सों कर जोरे ।
अब सुनि सूर कान्ह केहरि बिन गरत गात जिमि ओरे ॥७॥

## (५३) कृष्णदास ।

ये महाराज बल्लभाचार्य्यजी के शिष्य थे। आपके कोई ग्रन्थ हमने नहीं देखे, परन्तु १०४ पद हमारे पास वर्त्तमान हैं। इन्होंने अधिकतर भक्तिपूर्ण शृंगार रस का वर्णन किया है। ये महाशय जाति के शूद्र थे, पर तो भी आचार्य्य जी के शिष्य और सच्चे वैष्णव होने से ये श्रीनाथ जी के मन्दिर के सर्वप्रधान प्रबन्ध-कर्त्ता नियत हुए। एक बार विठ्ठलनाथ जी से चिढ़ कर इन्होंने श्रीनाथजी में उनकी डेवढ़ीबन्द कर दी, जिससे गोस्वामीजी को अत्यन्त कष्ट हुआ। यह हाल सुन कर महाराजा बीरबल ने कृष्ण-दास जी को क़ैद कर दिया। इस पर गोस्वामी विठ्ठलनाथ जी ही को इनके कष्टों पर इतना खेद हुआ कि उन्होंने अन्न जल छोड़ दिया। यह देख बीरबल ने इन्हें कारागार से मुक्त किया। गोस्वामी जी ने फिर भी इन्हें श्रीनाथ जी के प्रबन्ध पर बहाल रक्खा। कृष्णदास ने जुगल मान चरित्र, भक्तमाल पर टीका, भ्रमरगीत, और प्रेमसत्त्वनिरूप नामक तीन ग्रन्थ बनाये। इनका काल १६०० के लगभग है। कविता में ये सूरदास जी से लाग डाट रखते थे। इनका बानी नामक एक और ग्रन्थ सुन पड़ता है तथा सरोजकार ने प्रेमरस रासग्रंथ का नाम भी इनके सम्बन्ध

में दिया है। इस नाम के कई महात्मा कवि भी थे, सो यह निश्चय नहीं होता कि ये सब ग्रन्थ इन्हों के हैं अथवा कुछ औरों के भी। कृष्णदास पय अहारी इनसे इतर महाशय थे।

इनकी कविता अच्छी होती थी और हम इन्हें तोष की श्रेणी में रक्खेंगे। आप ने शुद्ध ब्रजभाषा का प्रयोग किया। आपकी रचना निर्दोष, भावपूर्ण और सोहावनी है। उसमें अनूठेपन की अच्छी बहार है। आपकी गणना अष्टछाप में थी और आपका चरित्र ८४ वैष्णवों की वार्त्ता में लिखा हुआ है।

उदाहरण।

रासरस गोविंद करत बिहार।
सुरसुता के पुलिनरम्य महँ फूले कुंद मँदार॥
अद्भुत सतदल बिकसित कोमल मुकुलित कुमुद कल्हार।
मलय पवन बह सारद पूरन चन्द मधुप झंकार॥
सुघर राय संगीत कलानिधि मोहननन्द कुमार।
ब्रज भामिनि सँग प्रमुदित नाचत तन चरचित घनसार॥
उभै स्वरूप सुभगता सीवाँ कोक कला सुख सार।
कृष्णदास स्वामी गिरिधर पिय पहिरे रस मैं हार॥

## (५४) परमानन्ददास।

ये महाशय कान्यकुब्ज ब्राह्मण क़न्नौज के रहने वाले थे। इनकी भी गणना अष्टछाप में थी। ये महाराज श्री स्वामी वल्लभाचार्य्य के शिष्य थे। इनकी कविता बहुत मनोरंजक बनती थी। आप ने बालचरित्र और गोपियों के प्रेम का बहुत वर्णन किया है।

इनका एक पद खड़ी बोली में भी हम ने देखा है। इनका रचा हुवा एक ग्रन्थ परमानन्दसागर हमारे सुनने में आया है और इनके स्फुट छन्द बहुत से यत्र तत्र पाये जाते हैं। इनका एक पद सुन कर बल्लभाचार्य्य जी एक बार ऐसे प्रेमोन्मत्त हो गये कि कई दिन तक देहानुसन्धानरहित रहे। इससे एवं छन्दों के पढ़ने से विदित होता है कि इनमें तल्लीनता का गुण ख़ूब था। इनके बनाये हुए 'परमानन्ददास जी का पद' और 'दानलीला' खोज में मिले हैं। इनका समय १६०६ के लगभग था। खोज में इनका एक ग्रंथ ध्रुव-चरित और मिला है। चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता में भी आप का वर्णन किया गया है। हम इनको तोष कवि की श्रेणी में रक्खेंगे।

उदाहरण।

देखो री यह कैसा बालक रानी जसुमति जाया है।
सुन्दर बदन कमल दल लोचन देखत चन्द्र लजाया है॥
पूरन ब्रह्म अलख अविनासी प्रगट नन्द घर आया है।
परमानन्द कृष्ण मन मोहन चरन कमल चित लाया है॥

राधे जू हारावलि टूटी।

उरज कमल दल माल मरगजी बाम कपोल अलक लट छूटी॥
बर उर उरज करज पर अंकित बाहु जुगुल बलयावलि फूटी।
कंचुकि चीर विविध रँग रंजित गिरिधर अधर माधुरी घूटी॥
आलस बलित नैन अनियारे अरुन उनींदे रजनी खूटी।
परमानंद प्रभु सुरति समै रस मदन नृपति की सेना लूटी॥

कहा करौं बैकुंठहि जाय।
जहँ नहिँ नँद जहँ नहीं जसोदा जहँ नहिँ गोपी ग्वाल न गाय॥
जहँ नहिँ जल जमुना को निरमल श्रौर नहीं कदमन की छाय।
परमानँद प्रभु चतुर ग्वालिनी ब्रजरज तजि मेरि जाय बलाय॥

## (५५) कुम्भनदास।

ये महाराज वल्लभाचार्य्य जी के शिष्य अपने समय के पूरे ऋषि थे। एक बार अकबर के बुलाने पर इन्हें फ़तेहपुर सीकरी जाना पड़ा श्रौर यह अकबर शाह द्वारा सम्मानित भी हुए, परन्तु फिर भी इन्हें वहाँ जाना समय का नष्ट करना मात्र समझ पड़ा। इनकी कविता में शृङ्गार रस का प्राधान्य समझ पड़ता है, परन्तु वह कृष्णानन्द से पूर्ण है। हम कविता की दृष्टि से इनकी गणना साधारण श्रेणी में करेंगे। इनकी भी गिनती अष्टछाप में थी। आप का कोई ग्रन्थ देखने में नहीं आया, परन्तु इनके प्रायः ४० पद हमारे पास हैं। ये महाशय सदैव परम दरिद्री रहे, परन्तु इन्हों ने कभी किसी राजा या बादशाह से धन लेना स्वीकार न किया। इनका कविता-काल १६०६ के लगभग था। कुम्भनदासजी की कथा ८४ वैष्णवों की वार्त्ता में वर्णित है। ये महाशय गोरवा ब्राह्मण थे। इनके सात पुत्रों में चतुर्भुज दास भी एक थे। इनके पौत्र राघवदास भी अच्छे कवि थे।

उदाहरण।

सन्तन का सिकरी सन काम।
आवत जात पनहियाँ टूटीं बिसरि गयो हरि नाम॥

जिन को मुख देखे दुख उपजत तिनको करिबे परी सलाम।
कुम्भनदास लाल गिरिधर बिन और सबै बेकाम॥
तुम नीके दुहि जानत गैया।
चलिये कुँवर रसिक मन मोहन लगौं तिहारे पैया॥
तुमहि जानि करि कनक दोहिनी घर ते पठई मैया।
निकटहि है यह खरिक हमारो नागर लेहुँ बलैया॥
देखियत परम सुदेस लरिकई चित चुहँट्यो सुँदरैया।
कुँभनदास प्रभु मानि लई रति गिरि गोबरधन रैया॥

## (५६) चतुर्भुजदास।

ये महाशय स्वामी बिट्ठल नाथ जी के शिष्य और कुम्भनदास के पुत्र थे। इन का वर्णन १५२ वैष्णवों की वार्त्ता में है। आपकी कविता में शृङ्गार रस का प्राधान्य है। इनकी भी गणना अष्ट-छाप में थी। हम इन्हें साधारण श्रेणी में रक्खेंगे। इनकी अल्ल गौरवा थी। इन्हो ने मधुमालती री कथा एवं भक्तिप्रताप नामक ग्रन्थ भी बनाये हैं। आप का समय १६२५ के लगभग था। इन के ४९ पद एवं 'समैया के पद' नामक ९६ पृष्ठों का एक ग्रन्थ हम ने देखा है।

इनका एक ग्रंथ द्वादश यश नामक और देखने में आया है जिसमें संवत् १५६० लिखा है। जान पड़ता है कि यह समय अशुद्ध है, क्योंकि ये महाशय स्वामी विट्ठलनाथ के शिष्य तथा कुम्भनदास के पुत्र थे, सो इनका रचना-काल १५६० ठीक नहीं माना जा सकता है। सम्भव है कि यह ग्रन्थ किसी दूसरे चतुर्भुज-दास का हो।

उदाहरण।

जसोदा कहा कहौं हौं बात।
तुम्हरे सुत के करतब मोपै कहत कहे नहिँ जात॥
भाजन फोरि ढोरि सब गोरस लै माखन दधि खात।
जो बरजौं तौ आँखि देखावै रंचहु नाहिँ सकात॥
और अटपटी कहँ लौं बरनौं छुवत पानि सों गात।
दास चतुर्भुज गिरिधर गुन हौं कहति कहति सकुचात॥

## (५७) छीत स्वामी।

ये महाराज गोस्वामी बिट्ठलनाथ जी के शिष्य थे। इनकी भी गणना अष्टछाप में है। ये महाशय मथुरिया पंडा थे और राजा बीरबल इनके जजमान थे। पहिले ये बड़े गुंडे थे, पर स्वामी बिट्ठलनाथ जी के दर्शन पाकर पूर्ण भक्त हो गये। इनका समय १६१३ के लगभग था। आपका कोई ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया, परन्तु स्फुट छन्द ३४ हमारे पास वर्त्तमान हैं। कविता के विचार से हम इन्हे साधारण श्रेणी में रक्खेंगे। इनका वर्णन २५२ वैष्णवों की वार्त्ता में है।

उदाहरण।

भोर भये नव कुंज सदन ते आवत लाल गोवर्द्धन धारी।
लटपट पाग मरगजी माला सिथिल अंग डगमग गति न्यारी॥
बिनु गुन माल बिराजत उर पर नख छत द्वैज चन्द अनुहारी।
छीत स्वामि जब चितये मो तन तब हौं निरखि गई बलिहारी॥

## (५८) नन्ददास ।

ये महाराज गोस्वामी तुलसीदास जी के भाई थे। इन्होंने १६२३ के लगभग कविता की। अनेकार्थ नाममाला, रास पंचाध्याई, रुक्मिणीमङ्गल, हितोपदेश, दशमस्कन्ध भागवत, दानलीला, मानलीला, ज्ञानमञ्जरी, अनेकार्थमञ्जरी, रूपमञ्जरी, नाममञ्जरी, नामचिन्तामणि माला, रसमञ्जरी, विरहमजरी, नाममाला, नासकेतु पुराण गद्य, और श्याम सगाई नामक ग्रन्थ इनके बनाये हुए हैं। इनकी गणना अष्टछाप में है। ये स्वामी बिठ्ठलनाथजी के शिष्य थे। शिष्य होने के प्रथम एक बार ये द्वारिका जा रहे थे, पर राह भूल कर सीनन्द ग्राम में पहुँचे और वहाँ एक खत्री की स्त्री पर आसक्त हो गये। उस स्त्री के सम्बन्धी इनसे पिंड छुटाने को गोकुल चले गये, पर ये भी पीछे लगे रहे। अन्त में बिठ्ठलनाथ जी के उपदेश से इनका मोह भङ्ग हुआ और इनका अगाध प्रेम कृष्ण भगवान में लग गया। यह हाल २५२ वैष्णवों की वार्त्ता में लिखा है। बाबू राधाकृष्णदास ने भक्तनामावली में लिखा है कि नन्ददास जी का २५२ वार्त्ता में सनाढ्य ब्राह्मण होना लिखा है, पर वार्त्ता देखने से प्रगट हुआ कि उसमें नन्ददास का केवल ब्राह्मण और गोस्वामी तुलसीदासजी का भाई होना कहा गया है। इससे प्रकट है कि नन्ददास जी कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। इस विषय में हमारा तुलसीदासविषयक प्रबन्ध हिन्दीनवरत्न में देखिए। इनकी कविता बड़ी ही ओजस्विनी, गम्भीर एवं मनोहारिणी होती थी। रासपञ्चाध्यायी पढ़ कर चित्त परम प्रसन्न हो जाता है। हम इनकी गणना पद्माकर की श्रेणी में करेंगे।

उदाहरण।

परम दुसह श्रीकृष्ण विरह दुख व्याप्यो तिन में।
कोटि बरस लगि नरक भोग दुख भुगते छिन में॥
सुभग सरित के तीर धीर बल बीर गये तहँ।
कोमल मलय समीर छबिन की महा भीर जँह॥
कुसुम धूरि धूँधरी कुंज छबि पुंजनि छाई।
गुंजत मंजु मलिन्द बेनु जनु बजति सोहाई॥
इत महकति मालती चारु चम्पक चित चोरत।
उत घन सारु तुसारु मलय मन्दारु झकोरत॥
नव मर्कत मनि स्याम कनक मनि मय ब्रजबाला।
वृन्दावन गुन रीझि मनहु पहिराई माला॥

इनकी कविता के विषय में कहावत प्रसिद्ध है कि "श्रैार सब गढ़िया, नन्द दास जड़िया", अर्थात् श्रैार सब कवि गहने गढ़ते थे, पर नन्ददास उन्हें जड़ते थे, अर्थात् पच्चीकारी का महीन काम नन्ददास ही के भाग पड़ा था। इनका एक गद्य-ग्रन्थ भी छत्रपूर में हमने देखा है। यह विज्ञानार्थप्रकाशिका नामक संस्कृत ग्रन्थ की ब्रजभाषा में टीका है। इसके अतिरिक्त नासकेतपुराण का भाषानुवाद गद्य मे इन्हो ने किया है, जैसा कि ऊपर लिखा गया है। कहते है कि मथुरा वाले व्यासों के आग्रह से इन्हों ने रास पंचाध्याई से इतर अपनी भागवत कविता यमुना जी में डुबो दी। व्यासों को यह भय हुआ था कि भाषा भागवत सभी पढ़ लेंगे, जिस से उनकी संस्कृत भाषा में कथाओं का माहात्म्य घट जावेगा।

## ( ५६ ) गोविन्द स्वामी ।

ये महाशय अन्तरी के रहने वाले सनाढ्य ब्राह्मण थे। वहाँ से आकर ये महावन में रहे और लोगों को शिष्य करते रहे। अन्त में ये स्वयं स्वामी बिठ्ठलनाथ जी के शिष्य हो गये और तब से गोवर्द्धन पर श्रीनाथ जी की सेवा में रहने लगे। ये कवि होने के अतिरिक्त गानविद्या में बहुत निपुण थे और तानसेन भी इनके गाने से मोहित हो जाते थे। इनकी कविता केवल अच्छे गवैये ही गा सकते हैं। इन्होंने गोवर्द्धन के पास कदम्ब का एक उपवन लगाया था, जो अब तक वर्त्तमान है और गोविन्द स्वामी की कदम्ब-खंडी कहलाता है। इनके कोई ग्रन्थ देखने में नहीं आये, परन्तु स्फुट पद बहुत इधर उधर देखे सुने गये हैं । इनकी कविता साधारणतः सरस और मधुर है, और अष्टछाप के अन्य कवियों की भाँति कृष्णानन्द से भरी है। हम इनकी गणना साधारण श्रेणी में करेंगे। इनका समय १६२३ के लग भग था। उदाहरण :—

प्रात समै उठि जसुमति जननी गिरिधर सुत को उबटि न्हवावति ।
करि शृङ्गार बसन भूषन सजि फूलन रचि रचि पाग बनावति ॥
छुटे बन्द बागे अति सोभित बिच बिच चोव अरगजा लावति ।
सूथनलाल फूँदना शोभित आजु कि छवि कछु कहति न आवति ॥
विविधि कुसुम की माला उर धरि श्रीकर मुरली वेत गहावति ।
लै दरपन देखे श्री मुख को गोविंद प्रभु चरननि सिर नावति ॥

# बारहवाँ अध्याय।

# प्रौढ़ माध्यमिक काल के अन्य प्रभाव-शाली कवि गण।

## (९०) गोस्वामी हितहरिवंश जी।

ये महाराज देवबन्द (अथवा देवनगर) सहारनपूर के निवासी गौड़ ब्राह्मण व्यास स्वामी के पुत्र थे। इनके पिता का उपनाम हरिराम शुक्ल तथा माता का नाम तारावती था। हरिवंशजी का जन्म मिती वैशाख बदी ११ संवत् १५५९ का था। इनके रुक्मिणी नाम्नी स्त्री से दो पुत्र और एक कन्या हुई। फिर ये महाशय वृन्दावन पहुँचे और वहाँ कार्तिक शुक्ल तेरसि संवत् १५८२ को इन्होंने श्रीराधारमणजी की मूर्ति स्थापित की। इन संवतों का हाल इनकी सम्प्रदाय में विदित है। इनके शिष्यों में ध्रुवदास के होने से हमें इनके समय के विषय में प्रथम भ्रम हो गया था, पर पीछे जान पड़ा कि संवत् १६४० के लगभग जन्म पाने वाले ध्रुवदास इनके शिष्य केवल स्वप्न द्वारा हुए थे। हित जी प्रथम भट्ट गोपाल के शिष्य थे, पर पीछे इन्होंने स्वप्न में राधा जी से मंत्र पाया और तब से आप उन्हीं के शिष्य हो गये।

ये महाशय अनन्य (राधावल्लभीय) सम्प्रदाय के संस्थापक थे। यह मत परम प्रसिद्ध है और लाखों मनुष्य अब भी इस सम्प्रदाय में हैं। कितने ही बड़े बड़े भक्त इनके शिष्य थे। इनके वंशधरों की एक भारी गद्दी है और वल्लभ सन्तानों की भाँति वे भी पूजे जाते

हैं। इनके पुत्र सेवक जू अच्छे कवि थे। स्वामी जी के कुल चार-पुत्र थे। ये महाशय बड़े भक्त थे और इनका जीवन बड़ा ही पुनीत था। ये संस्कृत और भाषा के कवि थे। संस्कृत में इन्होंने राधा सुधानिधि नामक १७० श्लोकों का ग्रन्थ, और ( कैटलागस कैटेलागोरम के अनुसार ) कर्म्मानन्द काव्य बनाया। भाषा में आपने ८४ पद कहे, जिनके संग्रह का नाम शिवसिंहजी ने 'हित चौरासी धाम' लिखा है और हमारे पास वही 'प्रेमलता' नामक पुस्तक के नाम से वर्तमान है। बाबू राधाकृष्णदास ने लिखा है कि उन्होंने इन ८४ पदों के अतिरिक्त कुछ और भी इनके पद देखे हैं। यद्यपि ये महाशय संस्कृत के भी कवि थे, तथापि इनकी भाषा-कविता में भाषा में अव्यवहृत प्रायः एक भी संस्कृत का पद अथवा श्रुति-कटु शब्द नहीं आने पाया है। इनकी भाषा बड़ी ही मृदुल और सुष्ठु है। इन्होने अनुप्रास, जमकादि का आदर नहीं किया है; फिर भी इनकी भाषा परम मनोहर है। स्वामी जी ने इन थोड़े से पदों में ही अपनी पूर्ण कवित्व-शक्ति का परिचय दे दिया है। इन्होंने संगीत और काव्य, दोनों का अच्छा स्वरूप दिखाया है। इस कवि द्वारा नखशिख का वर्णन कहीं कहीं एकही एक पद में विलक्षण प्रकार से दिखा दिया गया है और उपमायें भी अच्छी अच्छी दी गई हैं। स्वामी जी का रासवर्णन बड़ा ही विशद है। उत्तम पदों की मात्रा इनकी कविता में विशेष है और वह बहुत आदरणीय है। इनके पद बड़े गम्भीर हैं। हम इन्हें सेनापति की श्रेणी में रखते हैं। ये महाशय काव्यरसिकता के कारण काव्य नहीं करते थे, वरन् इन्होंने भक्तिप्रचुरता के कारण ऐसा किया है। कविता इनके पवित्र

जीवन का एक अंश मात्र थी और ये इसी कारण कविता करते थे कि वह इनकी भक्तिमार्ग में सहायक थी। इन महाशय ने भक्ति प्रगाढ़ता के कारण ही श्री कृष्णचन्द्र के विषय में शृंगार कवित भी की है। इनकी कविता से कुछ पद नीचे लिखे जाते हैं:—

रागदेवगंधार।

व्रज नव तरुणि कदम्ब मुकुट मणि श्यामा आजु बनी।
नख शिख लौं अँग अंग माधुरी मोहे श्याम धनी॥
यों राजत कवरी गूँथित कच कनक कंज बदनी।
चिकुर चन्द्रिकनि बीच अरध विधु मानहुँ ग्रसत फनी॥
सौभग रस सिर श्रवत पनारी पिय सीमंत ठनी।
भृकुटि काम कोदंड नैन सर कज्जल रेख अनी॥
तरल तिलक ताटंक गंड पर नासा जलज मनी।
दसन कुंद सरसाधर पल्लव पीतम मन समनी॥
चिबुक मध्य अति चारु सहज सखि साँवल बिंदुकनी।
पीतम प्रान रतन संपुट कुच कंचुकि कसित तनी॥
भुज मृनाल बल हरत बलयजुत परस सरस श्रवनी।
श्याम सीस तरु मनु मिडवारी रची रुचिर रवनी॥
नाभि गँभीर मीन मोहन मन खेलन कों ह्रदिनी।
कृश कटि पृथु नितंब किंकिनि व्रत कदलि खंभ जघनी॥
पद अंबुज जावकयुत भूषन पीतम उर अवनी।
नव नव भाय विलोभ भाम इभ विहरत वर करनी॥
हित हरिवंस प्रसंसित स्यामा कीरति विसद घनी।
गावत स्रवननि सुनत सुखाकर विस्व दुरित दवनी॥

## राग सारङ्ग।

चलहि किन मानिनि कुंजकुटीर।
तो बिनु कुँवर कोटि बनिता जुत मथत मदन की पीर॥
गदगदसुर बिरहाकुल पुलकित श्रवत बिलोचन नीर।
क्वासि क्वासि वृषभाननंदिनी बिलपत बिपिन अधीर॥
बंसी बिसिख व्याल मालावलि पंचानन पिककीर।
मलयज गरल हुतासन मारुत साखामृग रिपुचोर॥
हित हरिबंस परम कोमल चित सपदि चली पिय तीर।
सुनि भय भीत बज्र को पिंजर सुरत सूर रनबीर॥

## राग सारङ्ग।

आजु बन नीको रास बनायो।
पुलिन पवित्र सुभग यमुनातट मोहन बेनु बजायो॥
कल कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि खग मृग सचुपायो।
जुवतिनु मंडल मध्य श्यामघन सारँग राग जमायो॥
ताल मृदंग उपंग मुरज डफ मिलि रससिंधु बढ़ायो।
विविध बिसद वृषभान नंदिनी अंग सुगंध दिखायो॥
अभिनय निपुन लटकि लट लोचन भृकुटि अनंग नचायो।
तताथेइ ताथेइ धरि नवगति पति ब्रजराज रिझायो॥
सकल उदार नृपति चूड़ामनि सुख बारिद बरखायो।
परिरंभन चुंबन आलिंगन उचित जुवति जन पायो॥
बरखत कुसुम मुदित नभ नायक इन्द्र निसान बजायो।
हित हरिवंस रसिक राधापति जस बितान जग छायो॥

स्वामी हितहरिबंस जी की जीवनयात्रा प्रायः ६५ वर्ष की अवस्था में समाप्त हुई। इनके मतानुयाइयों में सैकड़ों अच्छे कवि और भक्त होगये हैं। जैसे स्वामी बल्लभाचार्य्य के भक्तों में सैकड़ों कवि होने से वे महाशय हिन्दी के परमोपकारक हैं, उसी भांति हितहरिबंस जी का भी कविता पर बड़ा भारी ऋण है, क्योंकि इन्होंने स्वयं कविता की और इनके शिष्यो में सैकड़ों कवि होगये हैं, जिनमें कितनेही सत्कवि थे। इनके बहुत से शिष्य थे और इनके सम्प्रदाय वाले इन्हें श्रीकृष्ण की भांति सदैव से मानते चले आते हैं। स्वामी जी का जीवन धन्य है।

## (६१) कृपाराम।

इस कवि के विषय में हम लोगों को प्रायः कुछ भी नहीं ज्ञात है। इसके नाम से रत्नाकर जी ने इसे पश्चिमी ब्राह्मण माना है। इस कवि ने संवत् १५९८ में हिततरङ्गिनी नामक एक रस रीति का ग्रन्थ बनाया है। इसमें रसों का विषय बहुत ही विस्तारपूर्वक और मनोहर छन्दों द्वारा कहा गया है। इस कवि की भाषा सुष्ठु व्रजभाषा है। उसमें मिलित वर्णों का प्रयोग बहुत कम हुआ है और उसे मनोहर बनाने में कवि ने पूरा प्रयत्न किया है। इस ग्रन्थ में ३९९ छन्द हैं और वे सब प्रायः दोहे हैं, केवल दो चार बरवै छन्दादि कहीं कहीं मिलेंगे। इस कवि ने मानवीय प्रकृति के दिखाने में बड़ी कृतकार्य्यता पाई है। इन्हों ने लिखा है कि अन्य कवि बड़े छन्दो में शृङ्गार रस का वर्णन करते हैं, परन्तु मैंने दोहा में इस कारण लिखा कि उसमें थोड़ेही अक्षरों में बहुत

अर्थ आ जाता है। इस कथन से प्रकट होता है कि उस समय बहुत से कवि थे, परन्तु दुर्भाग्यवश उनके ग्रन्थ अब नहीं मिलते। रीति में लोग केशवदास को प्रथम आचार्य्य समझते हैं, परन्तु रस रीति के प्रथम आचार्य्य कृपारामही ठहरेंगे। हम इनकी गणना तोष की श्रेणी में करते हैं।

सिधि निधि सिव मुख चन्द्र लखि माघ शुद्ध तृतियासु।
हिततरंगिनी हौं रची कवि हित परम प्रकासु॥
बरनत कवि सिंगार रस छन्द बड़े विस्तारि।
मैं बरन्यो दोहानि बिच याते सुघर बिचारि॥
लोचन चपल कटाच्छ सर अनियारे विष पूरि।
मन मृग वेधैं मुनिन के जग जन सहित बिसूरि॥
आजु सवारे हौं गई नन्द लाल हित ताल।
कुमुद कुमुदिनी के भटू निरखे औरै हाल॥
पति आयो परदेस ते ऋतु वसन्त की मानि।
झमकि झमकि निज महल में टहलैं करै सुरानि॥

इस कवि के पद कहीं कहीं बिहारीलाल से मिल जाते हैं, जिस से यह भी सन्देह किया जा सकता है कि यह कवि बिहारी से पीछे हुआ, परन्तु अन्य प्रमाणों के अभाव में इसके ग्रन्थ का ठीक संवत् अप्रमाणिक नहीं माना जा सकता और यही कहना पड़ेगा कि या तो बिहारी ने इसकी चोरी की या पद दैवात् मिल गये।

## (६२) मलिक मोहम्मद जायसी।

इन्होंने अखरावट और पद्मावत नामक दो ग्रन्थ बनाये, जो

अर्थ आ जाता है। इस कथन से प्रकट होता है कि उस समय बहुत से कवि थे, परन्तु दुर्भाग्यवश उनके ग्रन्थ अब नहीं मिलते। रीति में लोग केशवदास को प्रथम आचार्य्य समझते हैं, परन्तु रस रीति के प्रथम आचार्य्य कृपारामही ठहरेंगे। हम इनकी गणना तोष की श्रेणी में करते हैं।

सिधि निधि सिव मुख चन्द्र लखि माघ शुद्ध तृतियासु।
हिततरंगिनी हैं। रची कवि हित परम प्रकासु॥
बरनत कवि सिंगार रस छन्द बड़े विस्तारि।
मैं बरन्यो दोहानि बिच याते सुघर बिचारि॥
लोचन चपल कटाच्छ सर अनियारे विष पूरि।
मन मृग वेधैं मुनिन के जग जन सहित बिसूरि॥
आजु सवारे हैं। गई नन्द लाल हित ताल।
कुमुद कुमुदिनी के भटू निरखे औरै हाल॥
पति आयो परदेस ते ऋतु वसन्त की मानि।
झमकि झमकि निज महल में टहलैं करै सुरानि॥

इस कवि के पद कहीं कहीं विहारीलाल से मिल जाते हैं, जिस से यह भी सन्देह किया जा सकता है कि यह कवि विहारी से पीछे हुआ, परन्तु अन्य प्रमाणों के अभाव में इसके ग्रन्थ का ठीक संवत् अप्रमाणिक नहीं माना जा सकता और यही कहना पड़ेगा कि या तो बिहारी ने इसकी चोरी की या पद दैवात् मिल गये।

## (६२) मलिक मोहम्मद जायसी।

इन्होंने अखरावट और पद्मावत नामक दो ग्रन्थ बनाये, जो

हमारे पास प्रस्तुत हैं। अखरावट में इन्होंने सन् संवत का कुछ व्योरा नहीं दिया है, परन्तु पद्मावत में यह लिखा है कि वह सन् ९२७ हिजरी में आरम्भ की गई जो संवत् १५७१ में पड़ता है, परन्तु उस समय के बादशाह का नाम इन्होंने यों कहा है कि "सेरसाह दिल्ली सुलतानू। चारिउ ओर तपा जस भानू"॥ बादशाह के नाम लिखने की यह आवश्यकता पड़ी कि फ़ारसी-नियमानुसार ग्रन्थ बनाने में ख़ुदा, रसूल और ख़लीफ़ाओं की स्तुति करके उस समय के बादशाह की भी तारीफ़ की जाती है। शेरशाह संवत् १५९६ में गद्दी पर बैठा था और संवत् १६०० में उसका देहांत हुआ। इस हिसाब से २२—२३ साल का गड़बड़ दीखता है। जान पड़ता है कि जायसी ने कथा बनाना संवत् १५७५ में प्रारम्भ कर दिया था और फिर ग्रन्थ समाप्त हो जाने पर शेर-शाह के समय में उसकी बंदना बनाई। उसके प्रभाव के आधिक्य से जान पड़ता है कि यह ग्रन्थ शेरशाह के अन्तिम संवत् में समाप्त हुआ। पदमावत में लिखा है कि "जायस नगर धरम अस्थानू। तहाँ आय कवि कीन्ह बखानू"। जायस अवध देश के ज़िला रायबरेली का एक प्रसिद्ध क़स्बा और रेलवे स्टेशन है। इसमें मुसलमान बहुतायत से रहते हैं। पूर्वोक्त चौपाई से विदित होता है कि जायस इस कवि का जन्मस्थान न था, किन्तु निवास-स्थान था। महामहोपाध्याय पं० सुधाकरजी द्विवेदी ने इनके ग्रन्थों पर विशेषतया श्रम किया और पद्मावत को आपने टिप्पणी सहित प्रकाशित किया है। आपने लिखा है कि बहुत लोग जायसी का जन्मस्थान ग़ाज़ीपूर मानते हैं। जायसी ने अपने को काना

उदाहरण।

परम दुसह श्रीकृष्ण विरह दुख व्याप्यो तिन में।
कोटि बरस लगि नरक भोग दुख भुगते छिन में॥
सुभग सरित के तीर धीर बल बीर गये तहँ।
कोमल मलय समीर छविन की महा भीर जँह॥
कुसुम धूरि धूँधरी कुंज छवि पुंजनि छाई।
गुंजत मंजु मलिन्द वेनु जनु बजति सोहाई॥
इत महकति मालती चारु चम्पक चित चोरत।
उत घन सारु तुसारु मलय मन्दारु भकोरत॥
नव मर्कत मनि स्याम कनक मनि मय ब्रजबाला।
वृन्दावन गुन रीझि मनहु पहिराई माला॥

इनकी कविता के विषय में कहावत प्रसिद्ध है कि "और सब गढ़िया, नन्द दास जड़िया", अर्थात् और सब कवि गहने गढ़ते थे, पर नन्ददास उन्हें जड़ते थे, अर्थात् पच्चीकारी का महीन काम नन्ददास ही के भाग पड़ा था। इनका एक गद्य-ग्रन्थ भी छत्रपूर में हमने देखा है। यह विज्ञानार्थप्रकाशिका नामक संस्कृत ग्रन्थ की ब्रजभाषा में टीका है। इसके अतिरिक्त नासकेतपुराण का भाषानुवाद गद्य में इन्हो ने किया है, जैसा कि ऊपर लिखा गया है। कहते हैं कि मथुरा वाले व्यासों के आग्रह से इन्होंने रास पंचाध्याई से इतर अपनी भागवत कविता यमुना जी में डुबो दी। व्यासों को यह भय हुआ था कि भाषा भागवत सभी पढ़ लेंगे, जिस से उनकी संस्कृत भाषा में कथाओं का माहात्म्य घट जावेगा।

## ( ५६ ) गोविन्द स्वामी ।

ये महाशय अन्तरी के रहने वाले सनाढ्य ब्राह्मण थे। वहाँ से आकर ये महावन में रहे और लोगों को शिष्य करते रहे। अन्त में ये स्वयं स्वामी विट्ठलनाथ जी के शिष्य हो गये और तब से गोवर्द्धन पर श्रीनाथ जी की सेवा में रहने लगे। ये कवि होने के अतिरिक्त गानविद्या में बहुत निपुण थे और तानसेन भी इनके गाने से मोहित हो जाते थे। इनकी कविता केवल अच्छे गवैये ही गा सकते हैं। इन्होने गोवर्द्धन के पास कदम्ब का एक उपवन लगाया था, जो अब तक वर्त्तमान है और गोविन्द स्वामी की कदम्ब-खंडी कहलाता है। इनके कोई ग्रन्थ देखने में नहीं आये, परन्तु स्फुट पद बहुत इधर उधर देखे सुने गये हैं। इनकी कविता साधारणतः सरस और मधुर है, और अष्टछाप के अन्य कवियों की भाँति कृष्णानन्द से भरी है। हम इनकी गणना साधारण श्रेणी में करेंगे। इनका समय १६२३ के लग भग था। उदाहरण :—

प्रात समै उठि जसुमति जननी गिरिधर सुत को उबटि न्हवावति ।
करि शृङ्गार बसन भूषन सजि फूलन रचि रचि पाग बनावति ॥
छुटे बन्द बागे अति सोभित विच विच चोव अरगजा लावति ।
सूथनलाल फूँदना शोभित आजु कि छवि कछु कहति न आवति ॥
विविधि कुसुम की माला उर धरि श्रीकर मुरली चेत गहावति ।
लै दरपन देखे श्री मुख को गोविंद प्रभु चरननि सिर नावति ॥

---

# बारहवाँ अध्याय।

## प्रौढ़ माध्यमिक काल के अन्य प्रभाव-शाली कवि गण।

### (९०) गोस्वामी हितहरिवंश जी।

ये महाराज देवबन्द (अथवा देवनगर) सहारनपूर के निवासी गौड़ ब्राह्मण व्यास स्वामी के पुत्र थे। इनके पिता का उपनाम हरिराम शुक्ल तथा माता का नाम तारावती था। हरिवंशजी का जन्म मिती बैशाख बदी ११ संवत् १५५९ का था। इनके रुक्मिणी नाम्नी स्त्री से दो पुत्र और एक कन्या हुई। फिर ये महाशय वृन्दावन पहुँचे और वहाँ कार्तिक शुक्ल तेरसि संवत् १५८२ को इन्होंने श्रीराधारमणजी की मूर्ति स्थापित की। इन संवतों का हाल इनकी सम्प्रदाय में विदित है। इनके शिष्यों में ध्रुवदास के होने से हमें इनके समय के विषय में प्रथम भ्रम हो गया था, पर पीछे ज्ञात हुआ कि संवत् १६४० के लगभग जन्म पाने वाले ध्रुवदास इनके शिष्य केवल स्वप्न द्वारा हुए थे। हित जी प्रथम भट्ट गोपाल के शिष्य थे, पर पीछे इन्होंने स्वप्न में राधा जी से मंत्र पाया और तब से आप उन्हीं के शिष्य हो गये।

ये महाशय अनन्य (राधावल्लभीय) सम्प्रदाय के संस्थापक थे। यह मत परम प्रसिद्ध है और लाखों मनुष्य अब भी इस सम्प्रदाय में हैं। कितने ही बड़े बड़े भक्त इनके शिष्य थे। इनके वंशधरों की एक भारी गद्दी है और वल्लभ सन्तानों की भाँति वे भी पूजे जाते

हैं। इनके पुत्र सेवक जू अच्छे कवि थे। स्वामी जी के कुल चार-पुत्र थे। ये महाशय बड़े भक्त थे और इनका जीवन बड़ा ही पुनीत था। ये संस्कृत और भाषा के कवि थे। संस्कृत में इन्होंने राधा सुधानिधि नामक १७० श्लोकों का ग्रन्थ, और (कैटलागस कैटेलागेरम के अनुसार) कर्म्मानन्द काव्य बनाया। भाषा में आपने ८४ पद कहे, जिनके संग्रह का नाम शिवसिंहजी ने 'हित चौरासी धाम' लिखा है और हमारे पास वही 'प्रेमलता' नामक पुस्तक के नाम से वर्तमान है। बाबू राधाकृष्णदास ने लिखा है कि उन्होंने इन ८४ पदों के अतिरिक्त कुछ और भी इनके पद देखे हैं। यद्यपि ये महाशय संस्कृत के भी कवि थे, तथापि इनकी भाषा-कविता में भाषा में अव्यवहृत प्रायः एक भी संस्कृत का पद अथवा श्रुति-कटु शब्द नहीं आने पाया है। इनकी भाषा बड़ी ही मृदुल और सुष्ठु है। इन्होने अनुप्रास, जमकादि का आदर नहीं किया है; फिर भी इनकी भाषा परम मनोहर है। स्वामी जी ने इन थोड़े से पदों में ही अपनी पूर्ण कवित्व-शक्ति का परिचय दे दिया है। इन्होने संगीत और काव्य, दोनों का अच्छा स्वरूप दिखाया है। इस कवि द्वारा नखशिख का वर्णन कहीं कहीं एकही एक पद में विलक्षण प्रकार से दिखा दिया गया है और उपमायें भी अच्छी अच्छी दी गई हैं। स्वामी जी का रासवर्णन बड़ा ही विशद है। उत्तम पदों की मात्रा इनकी कविता में विशेष है और वह बहुत आदरणीय है। इनके पद बड़े गम्भीर हैं। हम इन्हें सेनापति की श्रेणी में रखते हैं। ये महाशय काव्यरसिकता के कारण काव्य नहीं करते थे, बरन् इन्होंने भक्तिप्रचुरता के कारण ऐसा किया है। कविता इनके पवित्र

उदाहरण।

है जग मूत औ मूतहि को बन्यो मूत को भाजन मूत में पाग्यो।
खेत में मूत खतान में मूत औ मूतहि मूत दसौ दिसि जाग्यो॥
भाषै निरंजन अमृत मून है मूतही सों जग है अनुराग्यो।
तात को मूत औ मात को मूत तैं नारि को मूत लै चाटन लाग्यो॥

छन मद छका जाके छके ते अछक होत
अछन छका है घूमघूमत घुमारीका।
दिन निसि, निसिदिन जब सुधिआवति है
तब उपजावै सुधि साहेब सुमारी का॥
निपट निरंजन अमर मरने का नहीं
एक बार मारू नाम आवै ना दुबारी का।
हौं तौ मतवाला ओछे मद का न लेनवाला
पूर करु प्याला खोज रहै ना खुमारी का॥

(७१) श्रीगोस्वमी विट्ठलनथजी श्रीस्वामी बल्लभाचार्यजी महाप्रभू के शिष्य तथा पुत्र थे। इन्होने ४ कवि अपने और चार अपने पिता के शिष्यों में से छाँट कर प्रसिद्ध अष्टछाप स्थिर की। इनके बनाए हुए स्फुट पद देखने में आते हैं, परन्तु कुछ लोगों का मत है कि वे पद इसी नाम के अन्य कवि के हैं। जो हो, शृंगार रस मंडन नामक एक गद्य ग्रंथ साधारण ब्रजभाषा में इन्होने राधा कृष्ण विहार वर्णन में ५२ पृष्ठों का लिखा। इनके और इनके पिता श्रीमहाप्रभु के कारण भाषा-साहित्य की बहुत बड़ी उन्नति हुई। इनका जन्म

चुनार में सं० १५७२ में हुआ और मृत्यु सं० १६४२ में। ए महाराज गद्य के द्वितीय लेखक हैं।

उदाहरण।

प्रथम की सखी कहत है जो गोपी जन के चरण विषे सेवक की दासी करि जो इनके प्रेमामृत में डूबिके इनके मन्द हास्य ने जीते हैं अमृत समूह ता करि निकुंज विषे शृंगार रस श्रेष्ठ रचना कीनी सो पूर्ण होत भई, या कारण ते भाव बोध में साक्षी दामोदरदास हरसांणी चाचा हरिबंशजी राखी।

बिठ्ठलजी के सात पुत्र हुये, अर्थात् गिरिधरजी, गोबिन्दजी, बालकृष्णजी, गोकुलनाथजी, रघुनाथजी, यदुनाथजी और घनश्यामजी। बल्लभाचार्य्यजी के सात ठाकुरजी मुख्य सेव्य थे। ये एक एक इन पुत्रों में बँट गये और इस प्रकार इस गोकुलस्थ सम्प्रदाय की सात गद्दियाँ स्थापित हुईं जो अब तक स्थिर हैं और जिन में से प्रत्येक की वार्षिक आय पचास साठ हज़ार रुपये हैं। इनमें से तीन मेवाड़ राज्य में हैं, दो काम बन में, एक गोकुल में और एक कोटा राज्य में।

## (७२) नरोत्तमदास।

बिसवाँ कविमंडल के भूतपूर्व मन्त्री पंडित देवीदत्त त्रिपाठी ने लिखा है कि ये महाशय क़स्बा बाड़ी, ज़िला सीतापूर के रहने वाले थे और संवत् १६०२ तक वहाँ वर्तमान थे। उन्हो ने यह भी लिखा है कि नरोत्तम दास ने संवत् १५८२ में सुदामा-चरित्र नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ बनाया। वे नरोत्तमदास कृत ध्रुवचरित्र नामक एक द्वितीय ग्रन्थ का भी नाम लिखते हैं। ठाकुर शिवसिंहजी ने भी

इनका संवत् १६०२ लिखा है। जान पड़ता है कि नरोत्तम दास कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे, क्योंकि सीतापूर में यही ब्राह्मण रहते हैं।

इनका सुदामाचरित्र ३४ पृष्ठ का एक छोटा सा, परन्तु परम मनोहर ग्रन्थ है। इसमें सुदामा की दरिद्रता और सम्पत्ति दोनों के बड़े बढ़िया वर्णन किये गये हैं। उनके सन्तोष और उच्च विचारों का भी इसमें अच्छा चित्र अंकित है। इस छोटे से ग्रन्थ में नायकों का शीलगुण ख़ूब रक्खा गया है। इनके स्फुट छन्द बहुत कम देखने में आते हैं, परन्तु इनका शृंगार रस का भी एक उत्तम छन्द हमारे पास है। इनकी भाषा व्रजभाषा और काव्य परम प्रशंसनीय है। इन्हों ने हर विषय का प्रबल एवं स्वाभाविक वर्णन किया है। मित्र भाव के विचार से सुदामा का संकोच और दरिद्रता के कष्ट से स्त्री का हठ इस ग्रन्थ के जीव हैं। भगवान श्रीकृष्ण ने भी सुदामा को कुछ न देकर उनकी स्त्री का ही धन दिया, क्योंकि वही धन चाहती थी, नकि स्वयं सुदामा, जो केवल शुद्ध मित्रता के उत्सुक थे। हम इस कवि की गणना पद्माकर की श्रेणी में करते हैं। उदाहरणार्थ इनके कुछ छन्द नीचे लिखते हैंः—

कोदैा सवां जुरतो भरि पेट तैा चाहती ना दधि दूध मठैाती।
सीत वितीत भयो सिसियातहि हैां हठती औ तुम्हैं न हठैाती॥
जो जनती न हितू हरि से तुम्हैं काहेक द्वारिकै पेलि पठैाती।
या घर तें कबहूँ न टरे पिय टूटो तवा अरु फूटी कठैाती॥
प्रीति मैं चूक नहीं उनके उठि मोको मिलैं हरि कंठ लगाय कै।
द्वार गये कछु देहैं पै देहैं वै द्वारिकानायक हैं सब लायकै॥
बातन बीति गये पन द्वै अब तैा पहुँचो बिरधापन आयकै।
जीवन केतिक जाके लिये हरि के अब होहुँ कनावड़ो जायकै॥

तैं तौ कहै नीकी सुनु मोसों बात ही की यह
रीति मित्रई की नित प्रति सरसाइये।
चित के मिलेते बित चाहिये परसपर
जेंइये जु मीत के तौ आपने जिमाइये॥
वे हैं महाराज जोरि बैठत समाज भूप
तहाँ यहि रूप जाय कहा सकुचाइये।
दुखै सुखै अब तौ बनत दिन भरे भूलि
बिपति परे ते द्वार मीत के न जाइये॥

सीस पगा न झँगा तन मैं प्रभु जानै को आहि बसै केहि गामा।
धोती फटी सी लटी दुपटी अरु पायँ उपानह की नहि सामा॥
द्वार खड़ो द्विज दुर्बल एक रहो चकि सो बसुधा अभिरामा।
पूछत दीनदयाल को धाम बतावत आपनो नाम सुदामा॥
कैसे बिहाल बँवाइन सों भये कंटक जाल गड़े पग जोये।
हाय महा दुख पाये सखा तुम आये इतै न कितै दिन खोये॥
देखि सुदामा कि दीन दसा करुना करिकै करुनानिधि रोये।
पानी परात को हाथ छुयो नहिँ नैनन के जल सों पग धोये॥
काँपि उठी कमला जिय सोचत मोते कहा हरि को मन रोंको।
सिद्धि छपैं, नव निद्धि चपैं, बहु ऋद्धि कँपै यह बाँभन धोंको॥
सोर पर्‌यो सुर लोकहु में जब दूसरी बार लियो भरि झोंको।
मेरु डरै बकसैं जनि मोहिँ कुबेर चबात ही चावर चोंको॥

मूठी तीसरि लेत ही रुकुमिनि पकरी बाँह।
तुम्हे कहा ऐसी भई सम्पति की अनचाह॥

कह्यो रुकुमिनी कान मैं यह धौं कैान मिलापु।
करत सुदामा आपु सम होत सुदामा आपु॥

इन का एक तीसरा ग्रन्थ विचार माला सुन पड़ता है पर देखने में नहीं आया।

(७३) श्री सेवक जी महात्मा हित हरिवंश जी के पुत्र थे। हित हरिवंश जी का जन्म संवत् १५५९ में हुआ था और १५८२ में घे वृन्दावन चले गये थे। सेवक जी का जन्म काल संवत् १५८० के लगभग जान पड़ता है। इनका कविता काल संवत् १६१० समझना चाहिए। इन्होंने 'भक्ति परचावली मंगल पद बन्ध' और 'बानी' नामक दो ग्रन्थ रचे, जिनमें अपने पिता का यश गान किया। अनन्य मत में ये महाशय बड़े महात्मा थे, परन्तु कविता की दृष्टि से हम इन्हें साधारण श्रेणी में रक्खेंगे। इनके ग्रंथ छत्रपूर में हैं।

उदाहरण:—

बैननि नित हरिबंस नाम छिन छिन जु रटत नर।
नित नित रहत प्रसन्न जहाँ दम्पति किसोर बर॥
जहँ हरि तहँ हरिबंस जहाँ हरिबंस तहाँ हरि।
एक सबद हरिबंस सदा राख्यो समीप करि॥
हरिबंस नाम सुप्रसन्न हरि हरि प्रसन्न हरिबंस रति।
हरिबंस चरन सेवक जिते सुनहु रसिक रस रीति गति॥

इनका 'बानी' नामक एक और ग्रंथ है।

नाम—(७४) हरिबंसअली।

ग्रन्थ—१ हिताष्टक प्रथम व द्वितीय।

कविताकाल—१६१०।

विवरण—इन्होंने स्वामी हरिबंस जी के दो अष्टक सवैया व कवितों में रचे, जिनमें १८ छंद हैं। इनकी कविता साधारण श्रेणी की है। ये ग्रन्थ हमने दरबार छतरपूर में देखे थे। ये हरिवंश जी के समकालीन सुने जाते हैं।

उदाहरण।

बिथुरी सुथरी अलकैं झलकैं
बिच आनि कपोल परीं जु छली।
मुसुकात जबै दसनावलि देखि
लजात तबै तब कुंद कली॥
अति चंचल नैन फिरैं चहुँधा
नित पोखत लाल हैं भाँति भली।
तिनके पद पंकज को मकरंद
सुनित्य लहै हरिबंस अली॥

नाम—(७५) प्रपन्नगेसानंद वैष्णव।

ग्रन्थ—भक्तिभावनी।

कविताकाल—१६११।

विवरण—ग्रन्थ संख्या ४८६ श्लोकों के बराबर।

(७६) महाराजा टोडर मल खत्री संवत् १५८० में उत्पन्न हुये थे और इनका मृत्यु संवत् १६४६ में हुआ। ये महाशय शेरशाह सूर

के समय में भी उच्च पदाधिकारी थे और अकबर-काल में तो भारत के प्रधान अमात्य हो गये। मालगुज़ारी विभाग में इनका विशेषतया बन्दोबस्त था, पर एक बार बंगाल की गवर्नरी करके भी इन्होने उसे ठीक कर दिया था और पठानों का बल चूर्ण करके विद्रोह शान्त किया। भारत में सदैव से दफ़्तरों में नागरी अक्षरों का प्रचार था और वह मुसल्मानों के काल में भी स्थिर रहा। इस प्रकार हिन्दीप्रचार से एक क्षति भी थी कि हिन्दू लोग फ़ारसी नहीं पढ़ते थे, सो साधारण हिन्दू सरकारी उच्च पद कम पाते थे। यह सोच कर टोडरमल ने सरकारी दफ़्तरों से हिन्दी उठा कर उन में फ़ारसी का प्रचार कराया। इससे हिन्दुओं को लाभ अवश्य पहुँचा, पर इतनी हानि भी हुई कि हिन्दी का प्रचार सरकार से उठ गया। महाराजा टोडर मल हिन्दी के कवि भी थे पर इनकी कविता साधारण श्रेणी की है।

उदाहरण :—

सोहै जिन सासन में आतमानुसासन सु
जीके दुख हारी सुख कारी साँची सासना।
जाको गुन भद्र कार गुण भद्र जाको जानि
भद्र गुन धारी भव्य करत उपासना॥
ऐसे सार सास्त्र को प्रकास अर्थ जीवन को
बनै उपकार नासै मिथ्या भ्रम वासना।
ताते देस भाषा अर्थ को प्रकास करु जाते
मन्द बुद्धि हू के हिय होवै अर्थ भासना॥

## (७७) बीरबल (ब्रह्म) महाराजा ।

महाराजा बीरबल का जन्म संवत् १५८५ में तिकवाँपूर ज़िला कानपूर में एक साधारण कान्यकुब्ज ब्राह्मण गंगादास के यहाँ हुआ था। इसका उल्लेख अशोक स्तंभ प्रयाग में है। उस पर खुदा हुआ है—"संवत् १६३२ शाके १४९३ मार्गवदी ५ सोमवार गंगादास सुत महाराज बीरबल श्री तीरथराज प्रयाग की यात्रा सुफल लिखितं।" इनके जन्म स्थान के विषय इतिहासज्ञों में कुछ मतभेद है, पर हमने उपर्युक्त कथन भूषण कवि के आधार पर किया है।

यथा:—

द्विज कनौज कुल कस्यपी रतनाकर सुत धीर।
बसत त्रिबिक्रम पुर सदा तरनि तनूजा तीर॥
बीर बीरबल से जहाँ उपजे कबि अरु भूप।
देव बिहारीश्वर जहाँ विश्वेश्वर तद्रूप॥

(शिवराजभूषण)

महाराज बीरबल का बसाया हुआ गाँव अकबरपूर बीरबल भी वहाँ से क़रीब दो मील पर है। एक साधारण दशा से अपने बुद्धिबल द्वारा उन्नति करते हुए ये महाशय अकबरशाह के नव-रत्नो में हो गये और शाही दरबार से इन्होंने एक बड़ी जागीर तथा महाराजा की पदवी पाई। ये अकबर के सेनानायकों में से थे और युद्ध में भी जाते थे, यहाँ तक कि इनका शरीरपात भी संवत् १६४० में रणक्षेत्र ही में हुआ। ये महाराज सदैव कविता के प्रेमी रहे और व्रजभाषा की बहुत अच्छी कविता करते थे। इन्होंने छन्दों

के अन्त में उपमाएँ बहुत अनूठी कहीं, और प्रायः उपमाओं के लिए छन्द कहे, अर्थात् एक अच्छी उपमा सोची और छन्द में उसका सामान बाँध कर अन्त में उसे कह दिया। इनकी कविता सानुप्रास, सालंकार, ललित और मनोहर होती थी। इनकी गणना तोष कवि की श्रेणी में है। कवि होने के अतिरिक्त ये महाशय हाज़िर-जवाब भी बड़े भारी थे। इनके मज़ाक़ बहुत मार्के के होते थे और वह प्रायः अकबर शाह से हुआ करते थे, जिसका सविस्तर वर्णन बीरबलविनोद नामक ग्रंथ में है। इनकी हाज़िर-जवाबी का केवल एक उदाहरण यहाँ दिया जाता है। कहते हैं कि इनके पिता मूर्ख थे, सो दरबारियों ने बादशाह द्वारा उन्हें एक बार दरबार में बुला कर उनकी मूर्खताओं से बीरबल को झेपाना चाहा। बीरबल ने उन्हें सलाम करने तथा शाही आदाब के साथ उचित रीति से बैठने के नियम सिखा दिये, पर समझा दिया कि वे अन्य एक शब्द भी उच्चारण न करें और किसी के साधारण से साधारण प्रश्न तक का उत्तर न दें। उनके दरबार में जाने पर अकबर ने उनसे कई साधारण प्रश्न किए, पर वे यकदम मौन ही धारण किए रहे। इस पर बादशाह ने फ़रमाया कि बीरबल! अगर बेवकूफ़ से साबिक़ा पड़े तो कोई क्या करे? बीरबल ने जवाब दिया कि जहाँपनाह! ख़ामोशी अख़्तियार करे। यह उत्तर "जवाबे जाहिलां बाशद ख़मोशी" के आधार पर कहा गया था।

इनकी बुद्धि बड़ी प्रखर थी, तथा उदारता बहुत ही बढ़ी चढ़ी थी। ये कवियों के बहुत बड़े सहायक थे। केशवदास को इन्हों ने एकबार एक छन्द पर छ लाख मुद्रा दिये तथा उड़छा-नरेश पर

एक कोटि का जुर्माना माफ़ करा दिया। अकबरशाह के यहाँ इनका बड़ा सम्मान था। स्थानाभाव से इनकी रचना में से केवल दो छन्द यहाँ दिये जाते हैं:—

एक समै हरि धेनु चरावत बेनु बजावत मंजु रसालहि।
डीठि गई चलि मोहन की बृषभानुसुता उर मोतिन मालहि॥
सो छबि ब्रह्म लपेटि हिए कर सों कर लै कर कंज सनालहि।
ईस के सीस कुसुम्म की माल मनौ पहिरावति ब्यालिनि ब्यालहि॥१॥

उछरि उछरि भेकी झपटै उरग पर
उरग पै केकिन के लपटैं लहकि है।
केकिन के सुरति हिए की ना कछू है भए
एकी करी केहरि न बोलत बहकि है॥
कहै कवि ब्रह्म बारि हेरत हरिन फिरैं
बैहर बहत बड़े जोर सों जहकि है।
तरनि के तावन तवा सी भई भूमि रही
दसहू दिसान मैं दवारि सी दहकि है॥२॥

इनके रचित किसी ग्रंथ का पता नहीं मिल सका। इनका कविता काल संवत् १६१५ से प्रारम्भ होता है। इनके मृत्यु पर अकबर शाह ने यह दोहा कहा।

दीन देखि सब दीन एक न दीन्हो दुसह दुख।
सो अब हम कहँ दीन कछु नहिँ राख्यो बीर बल॥

नाम—(७८) व्यासस्वामी, उर्छा, बुँदेलखंड।

ग्रन्थ—१ बानी, २ रास के पद, ३ ब्रह्मज्ञान ४ मंगल चार पद, ५ पद (३०० पृष्ठ छोटे)।

कविताकाल—१६१५।

विवरण—इनके ग्रन्थ नम्बर २, ४, व ५ हमने छत्रपूर में देखे। इन्होंने वृन्दावनियों के हरिव्यासी मत को चलाया। इनकी कविता साधारण श्रेणी की थी।

उदाहरणः—

जैसे गुरु तैसे गोपाल।
हरि तौ तबहीं मिलिहैं जब हीं श्री गुरु होयँ कृपाल॥
गुरु रूठे गोपाल रूठिहैं वृथा जात है काल।
एक पिता बिन गनिका सुत को कौन करै प्रतिपाल॥

(७६) विठ्ठल विपुल की बानी हमने छत्रपूर में देखी। वह प्रति संवत् १८७४ की लिखी हुई है। जाँच से इनकी कविता का संवत् १६१५ जान पड़ा। इनके ४० पद बानी में हैं। कविता इन की साधारण श्रेणी की है। ये महाशय अपने भांजे स्वामी हरिदास के शिष्य थे और राजा मधुबन के यहाँ रहते थे। इनका जन्म संवत् १५८० खोज में लिखा है। कहते हैं कि ये अपने गुरु के ऐसे प्रेमी थे कि उनके मरने पर तुरन्त इन्होने अपनी आँखों में पट्टी बाँधली।

उदाहरण:—

सजनी नवल कुंज बन फूले।
अलि कुल संकुल करत कुलाहल सौरभ मनमथ मूले॥
हरषि हिँडोरे रसिक रासबर जुगुल परस्पर झूले।
बिठ्ठल बिपुल बिनोद देखि नभ देव विमानन भूले॥

कहते हैं कि इनकी आँखों की पट्टी स्वयं श्रीकृष्ण चन्द्र ने एक रास में खोली। स्वामी हरिदास के पीछे यही उनकी गद्दी के अधिकारी हुये। एक बार रास में ये ऐसे प्रेमोन्मत्त हुये कि वहीं इनका शरीर छूट गया।

## ( ८० ) गंग।

इनका नाम भाषा-साहित्य-प्रेमियों में बहुत प्रसिद्ध है और आप की कविता भी लोग बहुत पसंद करते आये हैं, परन्तु खेद का विषय है कि इनके चरित्र एवं काव्य दोनों ऐसे लुप्त प्राय हो गए हैं कि पता तक नहीं लगता। इनकी जाति के विषय में भी संदेह है। बहुत लोग इन्हें ब्राह्मण कहते हैं, परन्तु कुछ लोगों का यह भी मत है कि ये भाट थे। जनश्रुतियों द्वारा प्रसिद्ध है कि ये महाशय बादशाही दरबारों मे भी बड़ी निर्भयता से बात चीत करते थे। इससे हमें इनके ब्राह्मण होने की बात यथार्थ जान पड़ती है। इन की मौत के विषय में भी मतभेद है। बहुतों का विचार है कि ये महाशय किसी बड़े आदमी की आज्ञा से हाथी द्वारा चिरवाडाले गये थे। वे लोग अपने कथन के प्रमाण में एक गंग का दोहा और अन्य छंद पेश करते हैं। उनके मुख्यांश नीचे दिए जाते हैं :—

कबहुँ न भँडुवा रन चढ़े कबहुँ न बाजी बम्ब।
सकल सभाहि प्रनाम करि बिदा होत कवि गंग॥

× × × ×

गंग ऐसे गुनी को गयंद सों चिराइये!॥

× × × × ×

सब देवन को दरबार जुरयो तहँ पिङ्गल छंद बनाय कै गाये।
जब काहू ते अर्थ कह्यो न गयो तब नारद एक प्रसंग चलाये॥
मृतलोक में है नर एक गुनी कहि गंग को नाम सभा में बताये।
सुनि चाह भई परमेसुर को तब गंग को लेन गनेस पठाये॥

वर्तमान समय के प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता मुन्शी देवीप्रसादजी ने लिखा है कि गंग का अकबर या किसी अन्य मनुष्य की आज्ञा द्वारा चीरा जाना अशुद्ध है, क्योंकि गंग के छद जहाँगीर की प्रशंसा में भी मिलते हैं। इतिहास से उनके चीरे जाने का हाल "सावित नहीं होता" और गंगजी औरङ्गज़ेब के समय तक जीवित रहे हैं। इन बातों के प्रमाण में वे निम्न लिखित छंद लिखते हैं:—

तिमिरलंग लइ मोल चली बब्बर के हलके।
साह हमाऊँ साथ गई फिरि सहर बलक्के॥
अकबर करी अजाच भात जहँगीर खवाए।
साहजहाँ सुलतान पीठि को भार छुड़ाए॥
औरङ्गज़ेब बखसीस किय अब आई कवि गंग घर।
उन छोड़ि दई उद्यान बन भ्रमी फिरत है स्यार डर॥

यह छंद मुन्शीजी ने दिसम्बर सन् १९०७ ई० की सरस्वती में निकाला था। इसमें कई अशुद्धियाँ जान पड़ती हैं। 'हलके का तुकाँत 'बलक्के' बुरा है। दूसरे हथिनी का अजाच करना भी अयुक्त है। तीसरे जब हथिनी इतनी वृद्धा हो गई थी कि उससे रोट तक दाँतों से काटा नहीं कटता था और इस कारण जहाँगीर को उसे रोट के स्थान पर भात खिलाना पड़ा, क्या तब भी वह बोझा लादने

के योग्य बनी ही रही कि दूसरी पुश्त में शाहजहाँ उसकी पीठ का भार छुड़ाते ? चैाथे गंग को जिस समय वह हथिनी मिली, तब तो उन्होंने कुछ भी न कहा, परन्तु जब बुड्ढी होने के कारण जंगल में छोड़ना पड़ा तब यह भँड़ौवा बनाया। कविजन ऐसे अनुचित दान पाकर तत्काल भँड़ौवा बनाते हैं, नकि घर जाकर सोच विचारानंतर ऐसा करैं। फिर गंग का सा दबंग कवि तो ऐसा अवश्य करता। पाँचवें गग अकबर के समय से मुग़लों में सम्मानित रहे, तब ऐसे वृद्ध श्रीर मानी कवि को श्रैारङ्गज़ेब इतना बड़ा बादशाह होकर ऐसी वृद्धा हस्तिनी कैसे देता ? यदि कहिये कि उसने मज़ाक़ में ऐसा किया होगा, तो गंग इतने मज़ाक़िये होकर ऐसी मूर्खता क्यों करते कि उसके मज़ाक़ को सच समझ कर उसका भँड़ौवा बनाने लगते। यदि कहिए कि मज़ाक़ में भँड़ौवा भी बना होगा, तो हम कहेंगे कि इतने बड़े श्रैार संजीदः बादशाह से ऐसे बिकराल भँड़ौवा द्वारा कोई मज़ाक़ नहीं कर सकता श्रैार बादशाह की चार पीढ़ियों का लोन खाकर एक वयोवृद्ध मनुष्य गंग इतनी कृतघ्नता कभी न करते कि एक अनुचित व्यवहार पर भी बादशाह का ऐसा भँड़ौवा बना डालते। इन विचारों से हमको निश्चय है कि यह छंद गंग का बनाया हुआ नहीं है। हम को यह छन्द आठ दस साल से कंठस्थ है श्रैार हमने मुंशीजी वाले इस लेख के छपने के प्रायः दो मास पूर्व सन् १९०७ के देवनागर के चतुर्थ अंक में यह छन्द प्रकाशित भी करा दिया था। उसका पाठ मुंशीजी के पाठ से बहुत भिन्न है श्रैार उस पाठ में उपर्युक्त दूषण भी नहीं हैं। वह यों है :—

तिमिर लंग लइ मोल चली बाबर के हलके।
रही हुमायूं संग गई अकबर के दल के॥
जहाँगीर जस लियो पीठि को भार हटायो।
साहिजहाँ करि न्याव ताहि पुनि माड़ चटायो॥
बल रहित भई पौरुख थक्यो भगी फिरत बन स्यार डर।
औरंगजेब करिनी सोई लै दीन्ही कविराज कर॥

इसमें गंग का नाम नहीं है। यह किसी अन्य कवि का बनाया है। फिर हमारे मत में गंग का औरंगज़ेब के समय तक जीवित रहना भी असंगत है। गंग ने अकबर के पालक बैरमखाँ के (जिसको अकबर बैरम बाबा कहते थे) पुत्र अब्दुलरहीम ख़ान-ख़ाना की प्रशंसा में बहुत से छन्द बनाए हैं। इससे एवं जन-श्रुतियों द्वारा समझ पड़ता है कि गंग अकबर की सभा में रहते थे। कोई नवयुवक कवि ख़ानख़ाना ऐसे गुणी और सत्कवि को कविता द्वारा ऐसा प्रसन्न तो करही नहीं सकता था कि उनसे अच्छा सम्मान पाता, सो इस ऊँचे दरजे पर पहुँचने के लिए गंग ऐसे साधारण श्रेणी के मनुष्य को बहुत समय लगा होगा। इससे विचार होता है कि गंग अवस्था में यदि रहीम से बड़े नहीं तो उनके बराबर अवश्य होंगे। रहीम का जन्म संवत् १६१० में हुआ था और उनकी मौत संवत् १६८२ में हुई। तब उसी समय सम्भवतः ७५ वर्ष के होकर गंग का संवत् १७१४ तक जीवित रहना (जब कि औरंगजेब गद्दी पर बैठा) प्रायः असम्भव जान पड़ता है। उपरोक्त तीनों छन्दों की स्थिति और कथा के इतने प्रचार से हमें जान पड़ता है कि गंग कवि किसी की कठोर आज्ञा

से हाथी द्वारा अवश्य चीरे गए थे और वे हाथी के केवल झपेट में आकर नहीं मरे, जैसा मुंशीजी अनुमान करते हैं, क्योंकि तीन में से दो छन्द इस अनुमान के प्रतिकूल हैं। हमें समझ पड़ता है कि गंग का समय संवत् १५९० से १६७० तक का होगा। कोई उत्तम कवि किसी गप्पाष्टक के समर्थन करने को छंद क्यों बनाता? उपरोक्त द्वितीय छन्दांश से किसी सत्कवि का सच्चा क्रोध एवं आश्चर्य प्रकट होता है।

गंग यद्यपि बहुत बढ़िया कवि थे और उन्होंने हज़ारों छन्द कहे होंगे, तथापि उनकी कविता ऐसी लुप्तप्राय हो गई है कि उनका एक भी ग्रन्थ नहीं मिलता और बहुत ढूँढने पर हमें उनके तीस पैंतीस छंद से अधिक न मिल सके। दास सदृश महाकवि ने गंग को कवियों का सरदार माना है, यथाः— "तुलसी गंग दुवौ भए सुकविन के सरदार"। इस दोहे के लिखते समय दास ने हिंदी के कई प्रसिद्ध कवियों का नाम लिखा, परन्तु सूर, केशव, देव, और विहारी ऐसे धुरंधर कवियों तक को छोड़ केवल गंग और तुलसी की स्तुति की। श्रीपति ऐसे महाकवि ने भी गंग का 'रही न निसानी कहूँ महि मैं गरद की' वाला पद उठाकर अपने शरद वर्णन के एक छंद में याथातथ्य रख दिया। इनका लोक में इतना आदर था कि सुना जाता है कि ये सदैव शाही दरवार में रहे और ख़ानख़ाना ने इन्हें एक ही छंद पर छत्तीस लाख रुपए दिए थे।

गंग की जो कुछ कविता मिलती है उससे विदित होता है कि ये वड़े ही धुरंधर कवि थे। इन्होंने व्रजभाषा को प्रधान रक्खा

है परंतु इनके काव्य में "मिली भाषा विविध प्रकार"। इन्होंने एक छंद फ़ारसी मिश्रित कहा है, जैसा कि इनके आश्रयदाता ख़ानख़ाना किया करते थे। इस कवि में उद्दंडता की मात्रा विशेष है और एक स्थान पर इन्हों ने अतिशयोक्ति की भी टाँग तोड़ दी है। ये हास्यरस के आचार्य्य थे और इन्हो ने युद्धकविता भी बड़ी ही उत्कृष्ट की है। इनकी समस्त रचना में कुछ ऐसा अनूठापन देख पड़ता है कि ठाकुर आदि दो चार कवियों को छोड़ कर किसी में भी उसका पता नहीं लगता। उपरोक्त कथनों के उदाहरणार्थ गंग के कुछ छंद हम नीचे लिखते हैं। गंग को हम सेनापति की श्रेणी का कवि समझते हैं।

बैठी ती सखिन संग पिय को गवन सुन्यो
सुख के समूह में वियोग आगि भरकी।
गंग कहै त्रिविधि सुगंध लै पवन बह्यो
लागत ही ताके तन भई विथा जर की॥

प्यारी को परसि पौन गयो मानसर पहँ
लागत ही औरै गति भई मानसर की।
जलचर जरे औ सेवार जरि छार भयो
जल जरि गयो पंक सूख्यो भूमि दरकी॥१॥

नवल नवाब खानखाना जू तिहारी त्रास
भागे देसपती धुनि सुनत निसान की॥
गंग कहै तिनहूँ की रानी रजधानी छाँड़ि
फिरैं बिललानी सुधि भूली खान पान की॥

तेऊ मिलीं करिन हरिन मृग बानरन
　　तिनहूँ की भली भई रच्छा तहाँ प्रान की ।
सची जानी करिन भवानी जानी केहरिन
　　मृगन कलानिधि कपिन जानी जानकी ॥ २ ॥

प्रबल प्रचंड बली बैरम के खानखाना
　　तेरी धाक दीपन दिसान दह दह की ।
कहै कवि गंग तहाँ भारी सूर बीरन के
　　उमड़ि अखंड दल प्रलै पौन लहकी ॥
मच्यो घमसान तहाँ तोप तीर बान चलैं
　　मंडि बलवान किरवान कोपि गह की ।
तुंड काटि मुंड काटि जोसन जिरह काटि
　　नीमा जामा जीन काटि जिमीं आनि ठहकी ॥ ३ ॥

झुकत कृपान मयदान ज्यों उदोत भान
　　एकन ते एक मनौ सुखमा जरद की ।
कहै कवि गंग तेरे बल की बयारि लगे
　　फूटी गज घटा घन घटा ज्यों सरद की ॥
एते मान सोनित की नदियाँ उमड़ि चलीं
　　रही न निसानी कहूँ महि में गरद की ।
गौरी गह्यो गिरिपति गनपति गह्यो गौरी
　　गौरी पति गह्यो पूँछ लपकि बरद की ॥

नाम—(८१) तानसेन ग्वालियर ।

ग्रन्थ—संगीतसार (१६१७), रागमाला (१६१७), श्रीगणेश स्तोत्र ।

कविताकाल—१६१७

विवरण—ये महाशय प्रथम ग्वालियर के ब्राह्मण और स्वामी हरिदास के शिष्य थे, पर पीछे मुसलमान हो गये। ये अद्वितीय गाने वाले थे और कविता भी साधारण श्रेणी की करते थे।

उदाहरण :—

किधौं सूर को सर लग्यो किधौं सूर की पीर।
किधौं सूर को पद लग्यो तन मन धुनत सरीर॥

यह दोहा सूरदास की प्रशंसा में तानसेन ने कहा था। इस पर सूरदास ने इनकी प्रशंसा यों की:—

विधना यह जिय जानिकै सेसहि दिये न कान।
धरा मेरु सब डोलते तानसेन की तान॥

तानसेन का नाम त्रिलोचन मिश्र था। इनके पितामह इनके साथ ग्वालियर-नरेश महाराजा रामनिरञ्जन के यहाँ जाते थे और इन्हीं महाराजा ने त्रिलोचनजी को तानसेन की उपाधि दी। तभी से ये तानसेन कहलाने लगे। गान शास्त्र में पहले बैजू बावरे इनके गुरु थे। पीछे से तानसेन शेख़ मोहम्मद ग़ौस ग्वालियर वाले के शिष्य हुये। कहते हैं कि शेख़जी ने तानसेन की जिह्वा में अपनी जिह्वा लगादी। उसी दिन से तानसेन मुसलमान हो गये और अच्छे गायक भी हुये। जिह्वा लगाने से अच्छे गायक होने की कथा अशुद्ध समझनी चाहिये। यह भी कहते हैं कि शाही घराने की किसी कन्या से विवाह करने से तानसेन मुसलमान हुये। यह बात अधिक प्रामाणिक जान पड़ती है।

नाम—(८२) महाराजा पृथ्वीराज बीकानेर।

ग्रन्थ—१ श्रीकृष्णदेव रुक्मिणी बेलि, २ श्रीकृष्ण रुक्मिणी चरित्र, ३ प्रेम दीपिका।

कविताकाल—१६१७।

विवरण—साधारण श्रेणी। ये महाराज अकबरशाह के दरबार में रहते थे। जिस समय महाराजा प्रतापसिंह अकबर की अधीनता क़बूल करने वाले थे उस समय इन्होंने कुछ दोहे लिख कर उनको इस काम से रोका था। ये महाराज काव्यरसिक और बड़े देशभक्त भी थे।

उदाहरण :—

प्रेम इकंगी नेम प्रीति गोपिन को गायो।
बचनन बिरह बिलाप सखी ताकी छबि छायो॥
ग्यान योग बैराग मधुर उपदेसन भाख्यो।
भक्ति भाव अभिलाष मुख्य बनितन मनु राख्यो॥
बहु बिधि बियोग संजोग सुख सकल भाव समुझै भगत।
यह अदभुत प्रेम प्रदीपिका कहि अनंत उद्दित जगत॥ १॥

## (८३) मनोहरकवि।

ये महाराज मनोहरदास कछवाहा अकबरशाह के मुसाहब थे, जैसा कि इनकी कविता से ज़ाहिर होता है। सरोज में लिखा है कि ये संस्कृत तथा फ़ारसी भाषा के बड़े विद्वान् थे। ये फ़ारसी शायरी में अपना नाम "तोसनी" रखते थे। इनका समय सं० १६२० के लगभग है। इनकी कविता बड़ीही उदार, मधुर, सानुप्रास, भावपूर्ण, सरस

और प्रशंसनीय हैं। हम इनकी गणना तोपकी श्रेणी में करते हैं। इन्होंने ज्ञानप्रश्नोत्तरी नामक एक ग्रन्थ भी बनाया है।

उदाहरण।

इन्दुबदन नरगिस नयन सम्बुल वारे बार।
उर कुमकुम कोकिल बयन जेहि लखि लाजत मार ॥१॥
बिथुरे सुथरे चीकने घने घने घुंघुवार।
रसिकन को ज़ंजीर से बाला तेरे बार ॥२॥
अकबर सों बर कौन नर नरपति पति हिँदुवान।
करन चहत जेहि करन सो लेन दान सनमान ॥३॥
अचरज मोहि हिंदू तुरक बादि करत संग्राम।
यक दीपति सों दीपियत काबा काशी धाम ॥४॥

## (८४) गोस्वामी गोकुलनाथजी।

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य्यजी के पुत्र गोस्वामी विट्ठलनाथ के ये महाराज आत्मज थे। इनके दो गद्यग्रन्थ चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता और २५२ वैष्णवों की वार्त्ता प्रसिद्ध हैं और दोनों हमारे पुस्तकालय में वर्तमान हैं। महात्मा गोरखनाथजी के प्रायः २०० वर्ष पीछे गद्य-लेखन की ओर इन्ही पिता पुत्रों ने समुचित ध्यान दिया। इन की लेख-प्रणाली प्रशंसनीय है और उस के अवलोकन से विदित होता है कि बीच में भी गद्य लिखने की प्रथा एक दम बंद नहीं होगई थी। इन दोनों ग्रन्थों का विषय इनके नाम ही से प्रगट होता है। इनसे तत्का-लीन कई महात्माओं का समय स्थिर होजाता है। इनका कविता-काल संवत् १६२५ से प्रारम्भ होना प्रतीत होता है। गोस्वामीजी

ने साहित्य का विचार छोड़ कर साधारण ब्रज भाषा में भक्तों के जीवन चरित्र लिखे हैं।

उदाहरण :—

श्रीगोसाईंजी के दर्शन करि के अच्युतदास की आँखन में सूँ आसून को प्रवाह चल्यो सो देखि के अच्युतदास कों श्रीगोसाईंजी ने अच्युतदास सों पूछी जो अच्युतदास तुम कों अैसा दुक्ख कहा है।

## (८५) श्रीदादूदयालजी ।

इन महाशय का जन्म संवत् १६०१ में हुवा था और संवत् १६६० में ये पंचत्व को प्राप्त हुये। कुछ लोगों का विचार है कि ये महाशय जाति के मोची थे और इन का नाम महाबली था, पर शेष लोग इन्हें सारस्वत ब्राह्मण मानते हैं। यह दूसरा मत पुष्ट समझ पड़ता है। महामहोपाध्याय पंडित सुधाकर द्विवेदी ने लिखा है कि कमाल कबीर दास के शिष्य थे और दादूजी कमाल के शिष्य थे, पर कमाल का कबीर दास का निकम्मा पुत्र होना अधिक प्रसिद्ध है। दादूजी कभी क्रोध नहीं करते थे और सब पर दया रखते थे। इसीसे इन का नाम दयाल पड़ गया। ये सब को दादा दादा कहने के कारण दादू कहलाये। ये महाशय बहुत बड़े उपदेशक ऋषि हो गये हैं और इन का चलाया हुवा मत दादूपन्थ कहलाता है। सुन्दर दास, रज्जबजी, जन गोपाल, जगन्नाथ, मोहन दास, खेमदास आदि इनके शिष्य अच्छे कवि भी थे। दादूजी के बनाये हुये सबद और बानी हमारे पास हैं, जिनमें इन्हो ने संसार की असारता और ईश्वर (राम) भक्ति के उपदेश सबल छन्दों द्वारा दिये हैं। इन्हों ने भजन

भी बहुत बनाये हैं। कविता की दृष्टि से भी इनकी रचना मनोहर और यथार्थभाषिणी है। वह साधारण श्रेणी में रखने के योग्य है।

उदाहरण।

मन रे राम बिना तन छीजइ।
जब यह जाइ मिलइ माटी में तब कहु कइसहि कीजइ॥
पारस परस कँचन करि लीजइ सहज सुरत सुख दाई।
माया बेलि बिषै फल लागे तापर भूलु न भाई॥
जब लगि प्रान पिंड है नीका तब लगि तू जिनि भूलइ।
यह सँसार सेमर के सुख ज्यों तापर तूँ जिनि फूलइ॥
औरउ यही जानि जग जीवन समझ देखि सच पावइ।
अंग अनेक आन मति भूलइ दादू जिनि डहँकावइ॥
अजहुँ न निकसे प्रान कठोर।
दरसन बिना बहुत दिन बीते सुन्दर प्रीतम मोर॥
चार पहर चारहु जुग बीते रैनि गँवाई भोर।
अवध गये अजहूँ नहिँ आये कतहुँ रहे चित चोर॥
कबहूं नैन निरखि नहिँ देखे मारग चितवत तोर।
दादू अइसहि आतुरि बिरहिनि जइसहि चन्द चकोर॥

## (८६) गंग भाट।

गंग भाट ने संवत् १६२७ में "चन्द छन्द बरनन की महिमा" नाम्नी पुस्तक खड़ी बोली गद्य में लिखी। इसमें केवल १६ पृष्ठ हैं। ग्रन्थ में कहा गया है कि यह वर्णन गंग भाट ने बादशाह अकबर को १६२७ में सुनाया और विष्णु दास ने १६२९ में ग्रन्थ लिखा। अब तक के ज्ञात कवियों में यह कवि खड़ी बोली गद्य का प्रथम

लेखक है। यह लेखक प्रसिद्ध कवि गंग भी हो सक्ता है। इन दोनों कवियों की काव्यप्रौढ़ता में बड़ा अन्तर अवश्य है।

उदाहरण :—

सिद्धि श्री श्री १०८ श्री श्री पातसाही जि श्री दलपति जी अकबर साहा जी आम काश में तखत ऊपर बिराजमान हो रवेह। और आम काश भरने लगा है: जीसमें तमाम उमराव आय आय कुणश बजाय २ जुहार करके अपनी अपनी बैठक पर बैठ जाया करै अपनी अपनी मिशल से जिनकी बैठक नहीं सो रेसम के रसे में रेशम कील्में पकड़ पकड़ के षड़े ता बिन में रहै।

इतना सुन के पातशाहा जी श्री अकबर शाहा जी आद सेर सोना नाहर दास चारन को दिया इनके डेड सेर सोना हो गया रास बंचना पूरन भया अमकास बरकास हुआ जीसका संबत् १६२७ का मेती मधुमास सुदी १३ गुरु वार के दिन पूरन भये।

(८७) श्री भट्ट महाराज निम्बार्क सम्प्रदाय के वृन्दावन निवासी वैष्णव थे। इनका कविता-काल जाँच से १६३० सं० के लगभग जान पड़ा है। इनका 'आदि वाणी' नामक ग्रन्थ ५० मँझोले पृष्ठों का हमने छत्रपूर में देखा है। इनकी रचना जीलोभावनी है। हम इन्हें साधारण श्रेणी में रखते हैं। इनका वर्णन नाभादास ने भक्त-माल में किया है। इनका जुगुलशत ग्रन्थ खोज में लिखा है।

उदाहरण :—

बने बन ललित तृभंग बिहारी।
बंसी धुनि मनु बंसी लाई आईं गोपकुमारी॥

अरप्यो चारु चरन पद ऊपर लकुट कच्छ तर धारी।
श्री भट मुकुट चटक लटकनि मैं अटकि रहे प्रिय प्यारी॥

(८८) बिहारिनि दास जी महात्मा श्री हरिदास जी के शिष्य थे। इन का कविता-काल संवत् १६३० है। इन्हों ने 'साखी' बनाई, जिसकी एक भारी टीका किसी बाबा जी ने की। साखी में ६५० छन्द हैं जिनमें से कुछ छोड़ कर शेष दोहे हैं। इसी ग्रन्थ की टीका १०८९ बड़े पृष्ठों में हुई। इन्होंने ११६ पदों का एक दूसरा ग्रन्थ रचा। ये ग्रन्थ छत्रपूर में हैं। इनकी गणना साधारण श्रेणी में है।

उदाहरण:—

कूकर चौक चटाइये चाकी चाटन जाय।
श्री हरि दासन पीठि दै जीवत जाचत धाय॥
जा को सदका खाइये ताही की करि आस।
जाके द्वारे जाय गो ताके आस पचास॥

साधन सबै प्रेम के तरु हरि।
निकसत उमँग प्रगट अंकुर बर पात पुराने परिहरि॥
गुन सुनि भई दास की आसा दरस्यो परस्यो भावै।
जब दरस्यो तब बोल्यो चाहै बोले हू हँसि आवै॥

बिट्ठल बिपुल के पीछे ये हरिदास स्वामी की गद्दी के अधिकारी हुये।

नाम—(८९) नागरीदास श्रीहित सेवक के शिष्य।

ग्रन्थ—१ समय प्रवन्ध, २ समय प्रबन्ध।

कविता काल—१६३०।

विवरण—इनके प्रथम ग्रन्थ में सात समय की सेवा का वर्णन है, तथा अन्य महात्माओं के पद संग्रहीत हैं। उसमें विशेषतया श्रीहित हरिवंशजी के पद हैं। इसका आकार रायल आठपेजी १२२ पृष्ठ का है। द्वितीय में स्वयम् इनकी रचना है, जिसमें कुल ३३१ पद हैं। कविता इनकी प्रशंसनीय है। हम इन्हें तोष की श्रेणी का कवि मानते हैं। ये ग्रन्थ हमने दरबार छतरपूर में देखे हैं। ये हित-सम्प्रदाय में थे।

उदाहरण।

मेरो झूमत हथिया मद कौ।
पिय हिय हिलगि परी पग सों कर मैयत अपनो सदकौ।
सुरति नदी मरजादा ढाहत मन गुमान अनुराग उलद कौ।
नागरिदास विनोद मोद मृदु आनँद बर बिहार वेहद कौ॥ १॥
प्यारी जोरि कै तनु मोरत।
वंक बिसाल छबीले लोचन भ्रू बिलास चित चोरत॥
कनक लतासी आगे ठाढ़ी मन अरु डीठि अगोरत।
उघटी बर कुच तटी पटी तैं छवि मरजादहिँ फोरत॥
अति रस बिवस पियहि उर लावत केलि कलोल झकोरत।
नागरिया ललितादि निरखि सुख लै वलाय तिन तोरत॥ २॥

## इस समय के अन्य कविगण।

नाम—(९०) अमरदास।

ग्रन्थ—भगत विरुदावली।

रचना काल—१५७७।

विवरण—नानक महाराज के शिष्य हैं। कहीं कहीं इनका समय १७३६ भी मिला है।

नाम—(९१) छेम बंदीजन डलमऊ।

रचना काल—१५८७।

विवरण—हुमायूँ बादशाह के समय दिल्ली में थे। साधारण श्रेणी।

नाम—(९२) मोतीलाल बांसी बस्ती।

ग्रन्थ—गणेशपुराण भाषा।

रचना काल—१५९०।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(९३) सहज सुन्दर।

ग्रन्थ—रत्नसागर कुमारदास।

रचना काल—१५९२।

नाम—(९४) सूरदास संडीले के अमीन (मदन मोहन के शिष्य)।

ग्रन्थ—स्फुट।

रचना काल—१५९५ के लगभग।

विवरण—इनका नाम बाबू राधाकृष्णदास ने ध्रुवदास कृत भक्त नामावली के नोट नं० १६ में लिखा है।

नाम—(९५) केशवदास ब्रजबासी कश्मीर के रहने वाले।

ग्रन्थ—भ्रमर बत्तीसी।

रचना काल—१५९८।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(९६) अजबेस प्राचीन भाट।

रचना काल—१६००।

विवरण—म० बीरभानुसिंह रीवाँ नरेश के यहां थे। तोष-कवि की श्रेणी। इन्होंने अकबर की बाल्यावस्था का वर्णन किया है जिससे सरोज का समय अशुद्ध मालूम होता है।

नाम—(९७) गंगा स्त्री।

ग्रन्थ—स्फुट पद।

रचना काल—१६०० लग भग।

विवरण—इन का श्रैार (९८) का नाम ध्रुव कृत भक्त नामावली में हैं। ये हित हरिवंश की चेलियाँ थीं।

नाम—(९८) जमुना स्त्री।

ग्रन्थ—स्फुट पद।

रचना काल—१६०० लगभग।

विवरण—देखिये नं० ९७।

नाम—(९९) गदाधर मिश्र व्रजवासी।

जन्न संवत्—१५८०।

रचना काल—१६०५।

विवरण—इनके पद रागसागरोद्भव में है। इनकी कविता परमोत्तम है। तोष कवि की श्रेणी के कवि हैं।

नाम—(१००) दील्ह।

रचना काल—१६०५।

नाम—(१०१) माधवदास ब्राह्मण जगन्नाथपुरी वाले।

जन्म संवत्—१५८०।

रचना काल—१६०५।

विवरण—हीन श्रेणी।

नाम—(१०२) आसकरनदास नरवरगढ़ ग्वालियर।

रचना काल—१६०६।

विवरण—पद बनाये हैं। साधारण श्रेणी के कवि हैं। नरवर गढ़ के राजा भीमसिंह के पुत्र थे।

नाम—(१०३) धरमदास।

ग्रन्थ—आतमबोध।

रचना काल—१६०७।

नाम—(१०४) फ़हीम।

ग्रन्थ—स्फुट दोहे।

रचना काल—१६०७।

विवरण—शेख़ अबुलफ़ज़्ल के छोटे भाई थे।

नाम—(१०५) रामदास बाबा गोपाचल वाले।

रचना काल—१६०७।

विवरण—अकबर के यहाँ गाते थे।

नाम—(१०६) हरिराय (वल्लभी)।

ग्रन्थ—(१) आचार्य्य जी महाप्रभून की द्वादस निजवार्त्ता, (२) श्रीआचार्य्यजी महाप्रभून के सेवक चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता, (३) श्रीआचार्य्य महाप्रभून की निज वार्त्ता वा घरूवार्त्ता, (४) ढोलामारू की वार्त्ता, (५) भागवती के लक्षण, (६) द्विदलात्मक स्वरूप विचार, (७) गद्यार्थ भाषा, (८) गोसाईं जी के स्वरूप के चिन्तन को भाव, (९) कृष्णावतार स्वरूप निर्णय, (१०) सातों स्वरूप की भावना, (११) वल्लभाचार्य्य जी के स्वरूप को चिन्तन भाव।

रचना काल—१६०७।

नाम—(१०७) इबराहीम आदिल शाह बीजापुर नरेश।

ग्रन्थ—नौरस।

रचना काल—१६०८।

विवरण—इन शाह बीजापुर ने रस और रागों पर नौरस नामक ग्रन्थ बनाया था, जिसकी तारीफ़ ज़हूरी ने की है।

नाम—(१०८) गोविन्दराम राजपूताना वाले।

ग्रन्थ—हाड़ावती।

रचना काल—१६०९।

विवरण—निम्न श्रेणी।

नाम—(१०९) ऊधोराम।

रचना काल—१६१०।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(११०) बन चन्द।

ग्रन्थ—स्फुट पद।

रचना काल—१६१०।

विवरण—हित हरिवंश के चौथे पुत्र। साधारण कवि। इनके वंशधर गिरिधरलाल झाँसी में हैं।

नाम—(१११) मानराय बन्दीजन असनी वाले।

जन्म संवत्—१५८०।

रचना काल—१६१०।

विवरण—अकबरशाह के यहाँ थे।

नाम—(११२) गैसानंद।

ग्रन्थ—भक्ति भावती।

रचना काल—१६११।

नाम—(११३) विनयसमुद्र बीकानेर।

ग्रन्थ—सिंहासन बत्तीसी।

रचना काल—१६११।

नाम—(११४) ब्रह्मराय मल जैन।

ग्रन्थ—(१) हनुमत मोक्षकथा (१६१६), (२) श्रीपाल रासो (१६३०)।

रचना काल—१६१३।

नाम—(११५) गोप।

ग्रन्थ—रामालंकार।

जन्म संवत—१५९०।

रचना काल—१६१५ ।

विवरण—महाराज पृथ्वीसिंह उरछा-नरेश के यहाँ थे ।

नाम—(११६) जोध ।

जन्म संवत—१५९० ।

रचना काल—१६१५ ।

विवरण—अकबरशाह के यहाँ थे ।

नाम—(११७) पुरुषोत्तम बुँदेल खंडी ।

ग्रन्थ—राजविवेक ।

रचना संवत—१६१५ ।

विवरण—फ़तेहचन्द कायस्थ के यहाँ थे ।

नाम—(११८) भगवानदास मथुरा निवासी ।

जन्म संवत—१५९० ।

रचना काल—१६१५ ।

विवरण—इनके पद राग सागरोद्भव में हैं ।

नोम—(११६) बन्दन ।

ग्रन्थ—(१) गणेश व्रत कथा, (२) भगवानस्तुति (५२ छन्द) ।

रचना काल—१६१६ ।

विवरण—छत्रपूर में देखे । हीन श्रेणी ।

नाम—(१२०) मोहनलाल मिश्र चूरामणि के पुत्र चरखारी ।

ग्रन्थ—शृंगार सागर ।

रचना काल—१६१६ ।

विवरण—रीति ग्रंथ कहा है । साधारण श्रेणी ।

नाम—(१२१) गोपा।

ग्रन्थ—१ रामभूषण, २ अलंकार चंद्रिका।

जन्म संवत्—१५९०।

रचना काल—१६२०।

नाम—(१२२) गंगाप्रसाद ब्राह्मण यकनौर ज़ि० इटावा।

जन्म संवत्—१५९५।

रचना काल—१६२०।

विवरण—अकबर शाह के दरबार में थे। एक रीतिग्रंथ बनाय है। निम्न श्रेणी।

नाम—(१२३) जगदीश।

जन्म संवत—१५८८।

रचना काल—१६२०।

विवरण—ये अकबर शाह के यहाँ थे। इनकी कविता मनोहर है इनकी गणना साधारण श्रेणी में है।

नाम—(१२४) नरमिया उपनाम नरमी जूनागढ़ गुजरात वाले

जन्म संवत—१५९० ।

रचना काल—१६२०।

विवरण—निम्न श्रेणी।

नाम—(१२५) प्रसिद्ध।

जन्म संवत—१५९०।

रचना काल—१६२०।

विवरण—साधारण श्रेणी। ख़ान ख़ाना के यहाँ थे।

नाम—(१२६) रामचन्द्र मिश्र।

ग्रन्थ—रामविनोद।

रचना काल—१६२०।

विवरण—सेहरा ग्राम पंजाब प्रान्त में रहते थे। पिता का नाम केशवदास था।

नाम—(१२७) लक्ष्मणशरणदास।

रचना काल—१६२०।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१२८) सर्वजीत।

ग्रन्थ—विष्णुपद।

रचना काल—१६२०।

विवरण—तोषश्रेणी। इनका समय अज्ञात है पर इनकी कविता सैार काल की समझ पड़तीहै।

नाम—(१२९) आनन्द कायस्थ कोटहिसार के।

ग्रन्थ—कोकसार।

रचना काल—१६२२।

विवरण—स्यात् यह १७११ वाले आनन्द हों।

नाम—(१३०) परवत।

रचना काल—१६२४।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१३१) अभयराम वृन्दावन।

जन्म संवत्—१५९१।

रचना काल—१६२५।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१३२) जमाल।

जन्म संवत्—१६०२।

रचना काल—१६२७।

विवरण—गूढ़काव्य बनाया है। साधारण श्रेणी।

नाम—(१३३) भगवत रसिक वृन्दावन बासी।

ग्रन्थ—१ अनन्य निश्चयात्मक, २ श्री नित्यविहारी युगुलध्यान, ३ अनन्यरसिकाभरण, ४ निश्चयात्मक ग्रन्थ उत्तरार्द्ध, ५ निर्बोध मन रञ्जन।

रचना काल—१६२७।

विवरण—स्वामी हरिदास के शिष्य। काव्य साधारणश्रेणी का है।

नाम—(१३४) चतुरविहारी ब्रज बासी।

जन्म संवत्—१६०५।

रचना काल—१६३०।

विवरण—इनके पद रागसागरोद्भव में हैं। साधारण श्रेणी की कविता की है।

नाम—(१३५) जैतराम।

जन्म संवत्—१६०१।

रचना काल—१६३०।

विवरण—ये अकबरशाह के दरबार में थे। साधारण श्रेणी।

नाम—(१३६) नरसी महताजी जूनागढ़ ।

ग्रन्थ—(१) स्फुट पद, (२) सामलदास का विवाह ।

रचना काल—१६३० ।

नाम—(१३७) नाथ व्रजबासी ।

जन्म संवत्—१६०५ ।

रचना काल—१६३० ।

विवरण—निम्न श्रेणी ।

नाम—(१३८) सोनकुँवरि ।

ग्रन्थ—सुवर्ण बेलि की कविता ।

जन्म संवत्—१६०१ ।

रचना काल—१६३० ।

विवरण—उपनाम सुवरनबेलि महाराजा जैपुर के वंश में राधा-वल्लभी सम्प्रदाय ।

---

# पन्द्रहवाँ अध्याय ।

## पूर्व तुलसी काल ।

### (१६३१-४५)

### (शेष कविगण)

### (१३९) अकबर शाह ।

आप जगत्प्रसिद्ध मुग़ल बादशाह थे । आप का जन्म संवत् १५९९ में अमरकंटक में हुवा था और संवत् १६१३ में आप

सिंहासनारूढ़ हुये थे। आप बड़े विद्वान् न थे, परन्तु विद्वानों का सत्संग रखते थे। आईन अकबरी नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ आप ही के विचारों का संग्रह है। आप के दरबार में बहुत से गुणी और मानी पुरुष एकत्र थे, जिनमें हिन्दी कवि भी कई थे। आप ने संवत् १६६२ तक राज्य किया। आप के राजत्व-काल के आदि में बहुत गड़बड़ था, परन्तु थोड़े वर्षों में आप ने चतुरता एवं कौशल से उसे शान्त कर दिया। आप हिन्दी-कविता भी करते थे, जो साधारण श्रेणी की होती थी। आप के आदि में विद्वान् न होने तथा राज्यारम्भ के समय गड़बड़ में रहने से अनुमान होता है कि १६३१ के पूर्व आप ने इतनी हिन्दी न सीख पाई होगी कि उस भाषा में छन्द रचना करते। अतः आपका रचना-काल १६३१ से १६६२ तक समझ पड़ता है।

उदाहरणः—

जाको जस है जगत मैं जगत सराहै जाहि।
ताको जीवन सफल है कहत अकब्बर साहि॥

साहि अकब्बर एक समै चले कान्ह विनोद बिलोकन बालहिँ।
आहट ते अबला निरख्यो चकि चौंकि चली करि आतुर चालहिँ॥
त्यों बलि बेनी सुधारि धरी सुभई छबि यों ललना अरु लालहिँ।
चम्पक चारु कमान चढ़ावत काम ज्यों हाथ लिये अहि बालहिँ॥
केलि करैं बिपरीत रमैं सु अकब्बर क्यों न इतो सुख पावै।
कामिनि की कटि किंकिनि कान किधौं गनि पीतम के गुन गावै॥
बिन्दु छुटी मन मैं सु ललाट ते यों लट मैं लटको लगि आवै।
साहि मनोज मनो चित मैं छबि चन्द लये चक डोरि खिलावै॥

## (१४०) भगवान हित।

इन महाशय का बनाया हुआ कोई ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया। इनके बनाये हुए दश भजन मुंशी नवलकिशोर सी० आई० ई० के प्रेस द्वारा मुद्रित सूरसागर में मिले। उन से जान पड़ता है कि ये महाशय अपना नाम जन भगवान और हित भगवान करके लिखते थे और वल्लभाचार्य्य के पुत्र विट्ठलनाथ को भी पूज्य मानते थे। इनके पदों से भक्ति टपकती है। इन्होंने नखशिख भी अच्छे कहे हैं। भगवानदास नामक एक महाशय का वर्णन हिन्दी खोजवाली सन् १९०० की रिपोर्ट के ६२ वें पृष्ठ पर भी है, परन्तु वे संवत् १७५६ में हुए थे, अतः इनसे पृथक् थे। इनके पदों में अच्छी मधुरता पाई जाती है। हम इन्हें तोष कवि की श्रेणी में रक्खेंगे। इनका कविता-काल १६३१ के लगभग है।

उदाहरण

जसुमति आनँद कन्द नचावति।
पुलकि पुलकि हुलसाति देखि मुख अति सुख पुंजहि पावति॥
बाल जुवा वृद्धा किसोर मिलि चुटकी दै दै गावति।
नूपुर सुर मिश्रित धुनि उपजति सुर बिरंचि बिसमावति॥
कुंचित ग्रंथित अलक मनोहर झपकि बदन पर आवति।
जन भगवान मनहुँ घन विधु मिलि चाँदनि मकर लजावति॥

## (१४१) रसिक।

ये महाशय विट्ठलनाथ के शिष्य थे। इनका कोई ग्रन्थ देखने में नहीं आया, परन्तु इनके बहुत से स्फुट भजन हमारे पास हैं। इन्हों

ने पदों में श्रीकृष्ण-लीला का वर्णन किया है, और उसमें भी बाल-लीला एवं शृंगार वर्णन का प्राधान्य रक्खा है। ये साधारणश्रेणी के कवि थे। इनका कविता-काल १६३१ संवत् के लगभग है। रसिकदास और रसिकराय नामक दो और कवि ग्रन्थकर्ता हुये हैं परन्तु उनकी कविता इनकी से पृथक् है।

उदाहरण।

लटकत आवत कुंजभवन ते।
ढरि ढरि परत राधिका ऊपर जागर सिथिल गवनते॥
चौंकि परत कबहूँ मारग बिच चले सुगन्ध पवनते।
भये उसास भरम राधा के सकुचत दुवौ श्रवनते॥
आलस बस न्यारे न होत हैं नेकहु प्यारी तनते।
रसिक टरै जनि दसा स्याम की कबहूँ मेरे मनते॥

नाम—(१४२) अग्रदास गलता जयपूर।

ग्रन्थ—(१) श्रीरामभजनमञ्जरी, (२) कुंडलिया, (३) हितोपदेश भाषा, (४) उपासना बावनी, (५) ध्यानमञ्जरी।

कविता-काल—१६३२।

विवरण—ये महाशय नाभादास के गुरु थे। इनका प्रथम ग्रन्थ हमने छत्रपूर में देखा है। ये तोष की श्रेणी में हैं। इन का समय नाभादास के विचार से रक्खा गया है। "राम चरित्र के पद" नामक इनका एक और ग्रन्थ मिला है।

उदाहरण ।

कुंडल ललित कपोल जुगुल अस परम सुदेसा ।
तिनको निरखि प्रकास लजत राकेस दिनेसा ॥
मेचक कुटिल बिसाल सरोरुह नैन सोहाये ।
मुख पंकज के निकट मनो अलि छौना आये ॥

नाम—(१४३) करनेस बन्दीजन ।

ग्रन्थ—(१) करणाभरण, (२) श्रुतिभूषण, (३) भूपभूषण ।

जन्मकाल—१६११ ।

कविताकाल—१६३७ ।

विवरण—ये अकबरशाह के दरबार में नरहरि के साथ जाते थे । इन्होंने खड़ी बोली में भी कविता की है । इन का काव्य साधारण श्रेणी का है ।

उदाहरण ।

खात हैं हराम दाम करत हराम काम
　　धाम धाम तिनहीं के अपजस छावैंगे ।
दोजख में जैहैं तब काटि काटि कीड़े खैहैं
　　खोपड़ी को गूद काक टोंटन उड़ावैंगे ॥
कहै करनेस अबै घूसि खात लाजैं नहिँ
　　रोजा औ नेवाज अंत काम नहिँ आवैंगे ।
कविन के मामिले में करैं जौन खामी तौन
　　निमक हरामी मरे कफन न पावैंगे ॥१॥

नाम—(१४४) श्री हितरूप गोस्वामी वृंदावन ।

ग्रन्थ—(१) बानी, (२) समय प्रबन्ध ।

समय—१६४० ।

विवरण—इसमें बानी, लीला, बधाई, बंसावली, उत्सव इत्यादि के वर्णन हैं। आकार रायल अठपेजी से बड़ा ३६६ पृष्ठों का है। यह हमें दरबार पुस्तकालय छतरपूर से देखने को मिली। स्वामी हितरूप ने 'समयप्रबन्ध' नामक ५४ पृष्ठों का एक १९५ पदों में भी ग्रन्थ रचा। यह ग्रन्थ छत्रपूर में है। इनका कविता-काल जाँच से संवत् १६४० जान पड़ता है। इनकी गणना साधारण श्रेणी में है।

ये महाशय हितहरिवंश के चेले के चेले थे।

उदाहरणः—

दिन कैसे भरूँ री माई बिन देखे प्रान अधार।
ललित तृभंगी छैल छबीलो पीतम नन्दकुमार ॥
सुनु री सखी कदम तर ठाढ़ो मुरली मन्द बजावै।
गनि गनि प्यारी गुन गन गावै चितवत चितहिँ रिझावै ॥
जियरा धरत न धीरज सजनी कठिन लगन की पीर।
श्रीरूप लाल हित आगर नागर सागर सुख की सीर ॥१॥

बैठे बिवि गरबहियाँ जोर।
रतन जटित सिंहासन आसन दम्पति नित्य किसोर ॥
जगमगात भूषण तन दीपति प्रेमी चन्द चकोर।
श्री हित रूप सिगार उदधि की छिन छिन उठति झकोर ॥२॥

## (१४५) बलभद्र मिश्र।

ये महाराज सनाढ्य ब्राह्मण ओड़छा निवासी पंडित काशिनाथ के पुत्र और केशवदास के बड़े भाई थे। केशवदास ने अपनी कविप्रिया में इनका नाम लिखा है। केशवदास के वर्णन में हमने उनका जन्मकाल संवत् १६०८ के इधर उधर माना है, सो बलभद्र जी का जन्मकाल संवत् १६०० के लगभग मानना चाहिए। इनका केवल एक ग्रन्थ शिखनख हमने देखा है, और खोज में इनके भागवत भाष्य नामक द्वितीय ग्रन्थ का नाम लिखा है। नखशिख में ६५ घनाक्षरी छन्द और एक छप्पय हैं। इसमें सन्-संवत् का कोई ब्यौरा नहीं दिया गया है। यह एक बड़ाही प्रौढ़ ग्रन्थ है। अतः अनुमान से यह कवि की कुछ बड़ी अवस्था में संवत् १६४०या १६५० के लगभग बना होगा। इसके देखने से जान पड़ता है कि बलभद्र जी एक बड़े ही सुकवि थे। इसमें कवि आचार्य्यों की भांति चला है और इसके छन्द बड़ेही गम्भीर तथा उत्तम हैं। इसकी भाषा परिपक्व शुद्ध ब्रजभाषा है। इसमें उपमायें बहुत अच्छी दी गई हैं। नृप शम्भु के अतिरिक्त बलभद्र का नखशिख भाषा-साहित्य के समस्त नखशिखों से बढ़ कर है। इस एक ही छोटे से ग्रन्थ के रचयिता होने के कारण बलभद्र की गणना दासकवि की श्रेणी में होनी चाहिए। गोपाल कवि ने संवत् १८९१ में इस ग्रन्थ की टीका रची। उसमें उन्होने लिखा है कि बलभद्र कवि ने बलभद्री व्याकरण, हनुमन्नाटक टीका, गोवर्द्धन सतसई टीका आदि कई ग्रन्थ रचे। खोज में दूषणविचार नामक एक और ग्रन्थ मिला है जो सम्भवतः इन्हीं का रचा ज्ञात होता है। इनका केवल एक छन्द हम नीचे लिखते हैं:—

पाटल नयन कोकनद केसे दल दोऊ
बलभद्र बासर उनीदी लखी बाल मैं।
सोभा के सरोवर मैं बाडव की आभा कैधौं
देवधुनि भारती मिली है पुन्य काल मैं॥
काम कैबरज कैधौं नासिका उडुप बैठ्यो
खेलत सिकार तरुनी के मुख ताल मैं।
लोचन सितासित मैं लोहित लकीर मानो
बाँधे जुग मीन लाल रेसम के जाल मैं॥

नाम—(१४६) होलराय भाट होलपुर ज़ि० राय बरेली।
समय—१६४०।
विवरण—यह अकबर शाह के समय में हरिवंश राय के यहाँ थे। इन्होंने अकबर शाह से कुछ ज़मीन पाई, जिसमें होलपुर बसाया। तुलसीदास से इनकी मुलाक़ात हुई थी।

यथा—

होल—लोटा तुलसीदास को लाख टका को मोल।
तुलसी—मोल तोल कुछ है नहीं लेहु राय कवि होल॥

कहते हैं कि यह लोटा होलपुर में अब तक पूजा जाता है। कविता इनकी साधारण श्रेणी की है।

दिल्ली ते न तख़्त ह्वैहै बख़्त ना मुगल कैसो
ह्वैहै ना नगर बढ़ि आगरा नगरते।
गंग ते न गुनी तानसेन ते न तान बाज
मान ते न राजा औ न दाता बीरबरते॥

खान खानखाना ते न नर नरहरि ते न
　　ह्वैहै ना दिवान कोऊ बे डर टडर ते ।
नम्रो खंड सात दीप सातहू समुद्र पार
　　ह्वैहै ना जलालुद्दीन शाह अकबर ते ॥

## (१४७) (रहीम) अब्दुल् रहीम ख़ानख़ाना ।

रहीम का जन्म संवत् १६१० में हुआ था । ये महाशय अकबर बादशाह के पालक बैरम ख़ाँ के पुत्र थे । अकबर शाह के दरबारी नौरतन में ये भी थे और इनको अकबर बहुत मानता था । ये महाशय अकबर के समस्त दल के सेनापति एवं मंत्री थे और इस पद पर जहाँगीरशाह के समय तक रहे । कहा जाता है कि इन्होंने अपनी ज़िंदगी भर कभी किसी पर क्रोध नहीं किया । उमर भर इन्होंने परोपकार ही के काम किये । एक बार अकबर और महाराजा प्रतापसिंह की सेनाओं से घोर युद्ध होरहा था । उस समय इनकी स्त्री को रानाजी के सैनिकों ने किसी प्रकार क़ैद कर लिया । जब यह हाल रानाजी को विदित हुआ तब उन्होने बड़े सम्मानपूर्वक उनको ख़ानख़ाना के पास भेज दिया । कुछ समय के उपरान्त रानाजी का राज्य अकबर ने छीन लिया और २४ वर्ष तक रानाजी पहाड़ों और जंगलों में घूमते फिरे । अन्त में किसी प्रकार उन्होने अकबर की सेना को जीत कर अपना देश फिर छीन लिया । जब अकबर को यह समाचार मिला तो उसने एक वृहत् सेना भेजने का फिर विचार किया । यदि यह चढ़ाई होती तो प्रतापसिंह को पहले की भाँति राज्य त्याग कर फिर भागना पड़ता । इस अव-सर पर ख़ानख़ाना ने पुराना यहसान मान कर अकबर को समझा

बुझा कर हार की निन्दा सह कर भी सेना न भेजने पर राज़ी किया। इन्होंने यावज्जीवन सुपात्रों को बड़े बड़े दान दिये, ये महाशय कवि और गुणियों के कल्पतरु थे। गंग कवि को एक ही छन्द के बनाने पर ३६ लाख रुपये का इन्होंने दान दिया था। इनको श्रीकृष्ण भगवान् का इष्ट था। एक समय कारण वश ये जहाँगीर बादशाह के द्रोही होकर बन्दी हो गये और छुटने के पीछे भी कुछ काल तक अपमानित रहे। ऐसी अवस्था में भी अर्थी लोग इनको घेरते थे और अपने में दानशक्ति न होने के कारण इन को क्लेश होता था, यहाँ तक कि इन्होंने सोचा कि इस प्रकार दान देने के अयोग्य रह कर जीना वृथा है। निम्न लिखित दोहे इस बात के साक्षी स्वरूप हैं:—

वै रहीम नर धन्य हैं पर उपकारी अंग।
बाँटन वारे को लगै ज्यों मेंहँदी को रंग॥
तबही लौं जीबो भलो दीबो होय न धीम।
जग में रहिबो कुचित गति उचित न होय रहीम॥
ए रहीम दर दर फिरैं माँगि मधुकरी खाहिँ।
यारो यारी छाँड़िए वे रहीम अब नाहिँ॥

कहते है कि फिर भी एक याचक के कारण विवश होकर रहीम ने रीवाँनरेश से १ लक्ष मुद्रा मांग कर उसे दिलवाये। इस अवसर पर इन्होंने यह दोहा बना कर रीवाँ-नरेश को सुनाया थाः—

चित्रकूट में रमि रहे रहिमन अवध-नरेश।
जा पर विपदा परति है सो आवत यहि देश॥

इनका शरीरपात संवत् १६८४ में हुआ।

ये महाशय अरबी, फ़ारसी, हिन्दी और संस्कृत के पूर्ण विद्वान् थे और इनकी गुणज्ञता के कारण कवि, पण्डित आदि सदैव इनकी सभा में प्रस्तुत रहते थे। गंग पर इनकी विशेष कृपा रहती थी और वे भी इनकी सभा के भूषण थे। पण्डित नकछेदी तिवारी ने लिखा है कि इन्होंने रहीम सतसई, बरवैनायिकाभेद, रासपंचाध्यायी, मदनाष्टक, दीवान फ़ारसी और वाक़यात बाबरी का फ़ारसी अनुवाद, ये छः ग्रन्थ बनाये। इनमें से द्वितीय मुद्रित और प्रथम के हस्तलिखित दो सौ बारह दोहे हमारे पुस्तकालय में वर्तमान हैं। शेष ग्रन्थ हमने नहीं देखे। शिवसिंहसरोज में इनका शृंगार सोरठा नामक एक और ग्रन्थ लिखा है और मदनाष्टक के इनके ये छन्द लिखे हैं जिनकी भाषा खड़ी बोली है :—

कलित ललित माला, वा जवाहिर जड़ा था।
चपल चखन वाला, चाँदनी में खड़ा था॥
कटि तट बिच मेला, पीत सेला नबेला।
अलिबन अलबेला, यार मेरा अकेला॥

"बरवैनायिकाभेद" में ९४ छन्द हैं। इसमें कवि ने लक्षण न देकर उदाहरण मात्र दिये हैं। यह ग्रन्थ पूर्वीय भाषा में है, और इसकी कविता परम प्रशंसनीय है। रहीम की कविता में सचमुच अलौकिक आनन्द आता है। इस ग्रन्थ में प्रायः सभी बरवै मनोहर हैं परन्तु उदाहरणार्थ केवल तीन यहाँ पर लिखते हैं:—

खीन मलिन विष भैया औगुन तीन।
पिय कह चन्द बदनियाँ अति मतिहीन॥

ढीलि आँखि जल अँचवनि तरुनि सुगानि।
धरि खसकाय घइलना मुरि मुसकानि॥
बालम अस मनु मिलयउँ जस पय पानि।
हंसिनि भई सवतिया लइ बिलगानि॥

रहीम की काव्य-प्रौढ़ता उनकी सतसई पर विशेषतया अवलम्बित है। इस ग्रन्थ में किसी नियम पर न चल कर रहीम ने स्वच्छन्दतापूर्वक अपने प्रिय विषयों पर रचना की है; सुतरां यह ग्रन्थ बड़ाही उत्तम और रोचक बना है। हमारे पास के केवल २१२ दोहों में ही रहीम के विचार एवं उनकी आत्मीयता कूट कूट कर भरी है। इनका प्रत्येक दोहा एक अपूर्व आनन्द देता है। ये महाशय वास्तव में महापुरुष थे और इनका महत्त्व इनके छन्दों से भली भाँति प्रकट होता है। इनके विचारों का कुछ उल्लेख नीचे किया जाता है।

इनको मान सबसे अधिक प्रिय थाः—

रहिमन मोहिँ न सोहाय, अमी पियावै मान विन।
बरु विख देय बुलाय, मान सहित मरिबो भलो॥
रहिमन रहिला की भली, जो परसै चितुलाय।
परसत मन मैला करै, सो मैदा जरिजाय॥

इनको बड़ों की खुशामद इतनी अप्रिय थी कि ये उनकी अयोग्य प्रशंसा को सहन नहीं कर सकते थेः—

थोरो किये बड़ेन की बड़ी बड़ाई होय।
ज्यों रहीम हनुमन्त को गिरिधर कहै न कोय॥

इनके विचारों की ऊँचाई और गम्भीरता निम्न दोहों से विदित होती हैं:—

कोउ रहीम जनि काहु के द्वार गये पछिताय।
सम्पति के सब जात हैं, बिपति सबै लैजाय॥
सम्प्रति संपतिवान को सब कोऊ बसु देत।
दीनबंधु बिन दीन की, को रहीम सुधि लेत॥
काम न काहू आवई, मोल रहीम न लेइ।
बाजू टूटे बाज को, साहेब चारा देइ॥
भूप गनत लघु गुनिन को, गुनी गनत लघु भूप।
रहिमन गिरिते भूमि लौं, लखो तो एकै रूप॥

दान लेना भी रहीम निन्द्य समझते थे—

रहिमन माँगत बडेन की, लघुता होत अनूप।
बलि मख माँगन हरि गये, धरि बावन को रूप॥

इन्होंने बहुत स्थानों पर ऐसे यथार्थ चोज़ निकाल कर रख दिये हैं कि जिनकी यथार्थता में भी एक निराला ही आनन्द आता है:—

खैर खून खाँसी खुसी वैर प्रीति मधुपान।
रहिमन दावे ना दवैं जानत सकल जहान॥
रहिमन बहरी बाज गगन चढ़ै फिरि क्यो तिरै।
पेट अधम के काज फेरि आइ बंधन परै॥

इनका पूर्वोक्त गुण इनकी पैनी दृष्टि का एक उदाहरण है। इसी प्रकार इनकी दृष्टि सभी स्थानों पर रहती है। इन्होंने योंहीं

बहुत स्थानों पर सच्ची सच्ची बातें सीधी रीति पर कह दी हैं, जो उसी प्रकार भली मालूम पड़ती हैं:—

सबको सब कोऊ करै कै सलाम कै राम।
हित रहीम तब जानिए जब कछु अटकै काम॥
धन दारा अरु सुतन सों लगो रहै नित चित्त।
नहिँ रहीम कोऊ लख्यो गाढ़े दिन को मित्त॥
काज परे कछु और है काज सरे कछु और।
रहिमन भवँरी के भए नदी सेरावत मौर॥
रहिमन चाक कुम्हार को माँगे दिया न देइ।
छेद मँ डंडा डारिकै चहै नाँद लइ लेइ॥

इस कवि का तजरबा बहुत ही बढ़ा हुआ था और अपने अनुभव के फलस्वरूप इसने यह दोहा कहा:—

अब रहीम मुसकिल परी गाढ़े दोऊ काम।
साँचे से तो जग नहीं झूठे मिलैं न राम॥

इन्होंने इतनी यथार्थ बातें कहीं हैं कि इनके बहुतेरे कथन कहावतों के स्वरूप में परिणत हो गये हैं:—

जे गरीब को आदरैं ते रहीम बड़ लोग।
कहा सुदामा बापुरो कृष्ण मिताई जोग॥
जो रहीम करिबे हुतो ब्रज को यहै हवाल।
तो काहे कर पर धरयो गोवरधन गोपाल॥
मुकता कर करपूर कर चातक तृप हर सोय।
एतो बड़ो रहीम जल कुथल परे विष होय॥

ये महाशय मुसलमान होने पर भी कृष्ण और राम के पूरे भक्त थे। इनको ईश्वर पर पूर्ण विश्वास था।

तैं रहीम मन आपनो कीनो चारु चकोर।
निसि बासर लाग्यो रहै कृष्णचन्द्र की ओर॥
रहिमन को कोउ का करै ज्वारी चोर लबार।
जो पति राखन हार है माखन चाखन हार॥
माँगे मुकुरि न को गयो केहि न त्यागियो साथ।
माँगत आगे सुख लह्यो तै रहीम रघुनाथ॥

इन्होंने नीति के भी बहुत ही उत्तम चुनिन्दे दोहे लिखे हैं और संसार ने उन्हें इतना पसंद किया कि प्रायः वे सभी किंवदंतियों के रूप में कहे जाते हैं:—

फरजी साह न ह्वै सकै गति टेढ़ी तासीर।
रहिमन सूधी चालु ते प्यादो होत वजीर॥
छिमा बड़ेन को चाहिए छोटेन को उतपात।
का रहीम हरि को घट्यो जो भृगु मारी लात॥
रहिमन बिगरी आदि की बनै न खरचे दाम।
हरि बाढ़े आकाश लौं छुटो न बावन नाम॥

विपत्ति के विषय में इनका यह मत थाः—

रहिमन बिपदा हू भली जो थोरे दिन होय।
हित अनहित या जगत में जानि परत सब कोय॥

सत्संग और कुसंग पर भी इन्होंने बहुत ज़ोर दिया हैः—

कदली सीप भुजंग मुख स्वाँति एक गुन तीन।
जैसी संगति बैठिए तैसोई फल कीन॥
रहिमन नीच प्रसंग सों लगत कलंक न काहि।
दूध कलारी कर गहे मदहि कहै सब ताहि॥

नीति आदि पर विशेष ध्यान रखने पर भी इन्होंने काव्याङ्गों को हाथ से जाने नहीं दिया है। इनकी रचना में यत्र तत्र चित्र-काव्य भी मिलता है, परन्तु उसमें भी इन्होंने उपदेश नहीं छोड़े हैं:—

जो रहीम गति दीप की कुल कपूत की सोय।
बारे उजियारो करै बढ़े अँधेरो होय॥
गुन ते लेत रहीम कहि सलिल कूप ते काढ़ि।
काहू को मन होयगो कहा कूप ते बाढ़ि॥
कमला थिर न रहीम कहि यह जानत सब कोय।
पुरुष पुरातन की बधू क्यों न चंचला होय॥

इन्होंने उपमायें, दृष्टान्त, उत्प्रेक्षा आदि भी बहुत बढ़िया खोज खोज कर कही हैं:—

नैन सलोने अधर मधु कहि रहीम घटि कौन।
मीठो भावै लोन पर मीठे हू पर लोन॥
बड़े पेट के भरन को है रहीम दुख बाढ़ि।
याते हाथी हहरि कै रह्यो दाँत द्वै काढ़ि॥
हरि रहीम ऐसी करी ज्यो कमान सर पूर।
खैंचि आपनी ओर को डारि दियो पुनि दूर॥

इस महानुभाव के काव्य की सभी लोगों ने मुक्तकंठ से प्रशंसा की है और वास्तव में वह सब प्रकार से प्रशंसनीय है। इन्होंने शुद्ध व्रजभाषा में कविता की है और फ़ारसी एवं संस्कृत के पूर्ण विद्वान् होने पर भी ग्राम्य भाषा तक का उत्तम प्रयोग करने में ये कृतकार्य हुए हैं। इन्होने शब्दों के बाह्याडम्बर का तिरस्कार करके केवल भाव को प्रधान रक्खा है और फिर भी इनकी कविना व भाषा दोनों मनोमोहिनी हैं। इनकी रचना बिलकुल सच्ची है और उसमें हर स्थान पर इनकी आत्मीयता झलकती है। उत्तम छन्दों के उदाहरण में इनका पूरा ग्रन्थ ही रक्खा जा सकता है। हम इनको सेनापति की श्रेणी में समझते हैं।

## (१४८) लालचन्द।

संवत् १६४३ में लालचन्द ने इतिहासभाषा नामक एक ग्रन्थ रचा। इसका नाम खोज में लिखा है, पर इसके अतिरिक्त इनके विषय में कुछ जान नहीं पड़ा।

नाम (१४९) लालदास (वल्द ऊधौदास) बनिया, आगरा।

ग्रन्थ— १) महाभारत इतिहाससार (१६४३),

(२) बलि बावन की कथा।

समय—१६४३।

विवरण—महाभारत की कथा का सार।

## (१५०) अनन्तदास साधु।

महाराज अनन्तदास जी ने संवत् १६४५ के लगभग कविता की। इन्होंने नामदेव आदि की परची संग्रह, पीपा जी की परची,

रायदास जी री परची, रङ्का बंका की परची, कबीर जी की परची, सिबारी बाई की परची, समनसेउजीरीपरची और तिल चन्द जी की परची नामक आठ ग्रन्थ बनाये, जिन में भक्तों के वर्णन किये। इनमें से प्रथम और द्वितीय ग्रंथ १६४५ और १६५७ में बने थे। इनकी रचना साधारण श्रेणी की है।

उदाहरण।

अन्तर जामी बरनउँ तोही। साधू संग सदा दे मोही॥
माँगौं भक्ति जु ब्रह्म गियाना। जो जो चितऊँ सो परमाना॥
संवत सोला सै पैताला। बाणी बोला बचन रसाला॥
अन्तर जामी आज्ञा दीन्हो। दास अनन्त कथा करि लीन्ही॥

## (१५१) रसखान।

इनको बहुत लोग सैय्यद इबराहीम पिहानी वाले समझते हैं, परन्तु वास्तव में ये महाशय दिल्ली के पठान थे, जैसा कि २५२ वैष्णवों की वार्त्ता में लिखा है। इन्हो ने 'प्रेमबाटिका' ग्रन्थ संवत् १६७१ में बनाया था। इस में थोड़े ही दोहे हैं, परन्तु ग्रन्थ परमोत्तम है। रस खान ने अपना समय अनुचित व्यौहारो में भी व्यय किया था, अतः इन की कविता का आदि काल भी २५ वर्ष की अवस्था के प्रथम होना अनुमानसिद्ध नहीं है। विट्ठलेश जी का मरणकाल १६४३ है, सो इनका १६४० के लगभग उनका शिष्य होना जान पड़ता है। अतः इनका जन्मकाल हम १६१५ वि० के लगभग मानते हैं और इनकी अवस्था ७० वर्ष की मानने से इनका मरणकाल संवत् १६८५ मानना पड़ेगा। इन्हों ने लिखा

है कि ये महाशय बादशाह वंश के पठान थे। २५२ वैष्णवों की वार्त्ता में लिखा है कि रसखान जी पहिले एक बनिये के लड़के पर बहुत आसक्त थे। ये सदा उसी के पीछे पीछे फिरा करते और उसका जूठा खाया करते थे। इनकी हँसी भी हुवा करती थी, परन्तु ये कुछ मानते न थे। एक बार चार वैष्णवों ने आपस में बात चीत करते करते कहा कि ईश्वर में ऐसा ध्यान लगावे जैसा कि रसखान ने साहूकार के लड़के में लगाया। इस पर रस-खान के यह वार्त्ता पूछने पर उन वैष्णवों ने इसे फिर कह दिया। तब रसखान ने कहा कि परमेश्वर का रूप देखें तो विश्वास आवे। इस पर उन वैष्णवों ने श्रीनाथजी का चित्र इन्हें दिखाया। चित्र को देखते ही इनका चित्त लड़के से उचट कर विष्णु भगवान में लग गया और ये वेष बदल कर श्रीनाथ जी के मन्दिर में जाने लगे, परन्तु पौरिया ने न जाने दिया। तब ये तीन दिन तक गोविन्द कुंड पर बिना कुछ खाये पिये पड़े रहे। इस पर गोस्वामी बिट्ठलनाथ जी को दया आई और उन्हो ने रसखान के शुद्ध होने में ईश्वरादेश समझ मुसलमान होने पर भी इन्हें शिष्य कर लिया। उस समय से इनकी पदवी इतनी बढी कि इनकी गणना गोसाईंजी के २५२ मुख्य शिष्यों में होने लगी और इनको श्रेष्ठ वैष्णव समझ कर गोस्वामी जी के पुत्र गोकुलनाथजी ने २५२ वैष्णवों की वार्त्ता में २१८ वें नम्बर पर इनका चरित्र लिखा। इस बात से वैष्णवों का धर्मसम्बन्धी औदार्य्य प्रकट होता है। वार्त्ता में यह भी लिखा है कि रसखान ने अनेक कीर्त्तन और कवित्त दोहे बनाये। इनके भजन हमारे देखने में नहीं आये।

भारतेन्दु जी ने भी उत्तर भक्तमाल में इनका यश गान किया है। पं० राधाचरण गोस्वामी ने भी 'नव भक्तमाल' में इनकी प्रशंसा इस प्रकार की है :—

दिल्ली नगर निवास बादसा वंस बिभाकर।
चित्र देखि मन हरो भरो पन प्रेम सुधाकर॥
श्रीगोबर्द्धन आय जवै दरशन नहिँ पाये।
टेढ़े वेढ़े बचन रचन निर्भय ह्वै गाये॥
तब आप आय सुमनाय कर सुश्रूषा महमान की।
कवि कैान मिताई कहि सकै (श्री) नाथ साथ रसखान की॥

इनके 'प्रेम बाटिका' ग्रोर 'सुजान रसखान' नामक दो ग्रन्थों को गोस्वामी किशोरीलाल जी ने प्रकाशित किया है, जो हमारे पास वर्त्तमान हैं। प्रथम में केवल ५२ दोहे एवं सोरठा हैं, जिनमें शुद्ध प्रेम का बड़ाही उत्तम रूप दिखाया गया है। उसमें आपने अपने वंश के विषय भी कुछ लिखा है।

बिधु सागर रस इन्दु सुभ बरस सरस रस खानि।
प्रेम बाटिका रचि रुचिर चिर हिय हरष बखानि॥
अति पतरो अति दूर प्रेम कठिन सब ते सदा।
नित इकरस भरपूर जग में सब जान्यो परै॥
दम्पति सुख अरु विषय रस पूजा निष्ठा ध्यान।
इन ते परे बखानिये शुद्ध प्रेम रस खान॥

मित्र कलत्र सुबन्धु सुत इन मैं सहज सनेह ।
शुद्ध प्रेम इनमें नहीं अकथ कथा सविसेह ॥
इकअंगी बिनु कारनहि इकरस सदा समान ।
गनै प्रियहि सरबस्व जो सोई प्रेम प्रमान ॥
डरै सदा चाहै न कछु सहै सबै जो होय ।
रहै एकरस चाहि कै प्रेम बखानो सोय ॥
देखि गदर, हित साहिबी, दिल्ली नगर मसान ।
छिनहिँ बादसा बंस की ठसक छोड़ि रसखान ॥
प्रेम निकेतन श्रीबनहि आय गोबरधन धाम ।
लह्यो सरन चित चाहि कै जुगल सरूप ललाम ॥

सुजानरसखान में १२९ छन्द हैं, जिनमें से प्रायः १० दोहे सोरठादि, और शेष सवैया एवं घनाक्षरी हैं। इन्होने प्रेम का बड़ा मनोहर चित्र खींचा है, जिससे इनकी पूर्ण भक्ति भी प्रकट होती है। इनकी भक्ति उसी प्रकार की थी जैसी कि सूरदासजी की। इसी लिये अतुल भक्ति रखते हुए भी इन्होने श्रीकृष्णसम्बन्धी शृंगार रस को भी ख़ूब लिखा है। इनकी कविता में उत्तम छन्द बहुत से हैं और वह हर स्थान पर कृष्णानन्द से भरी है। छन्दों में अपना नाम लिखने में ये महाशय कभी कभी दो अक्षर अधिक लिख जाते थे। इन्होंने शुद्ध ब्रजभाषा में कविता की और अपने शब्दों में मिलित वर्ण बहुत कम आने दिये। अनुप्रास का इन्होने बहुतायत से प्रयोग नहीं किया कहीं कहीं केवल स्वल्प रीति से कर दिया। पूरे भक्त होने पर भी ये शृंगार रस की भी उत्कृष्ट कविता कर सकते थे। कविजन इनकी कविता को

बहुत पसन्द करते हैं और हम भी उनकी इस अनुमति से सहमत हैं। हम इनकी गणना दासजी की श्रेणी में करते हैं।

उदाहरण :—

मानुस हौं तौ वही रसखानि बसौं ब्रज गोकुल गावँ के ग्वारन।
जो पसु हौं तौ कहा बसु मेरो चरौं नित नन्द कि धेनु मँझारन॥
पाहन हौं तौ वही गिरि को जो भयो ब्रज छत्र पुरन्दर कारन।
जो खग हौं तौ बसेरो करौं उन कालिँदी कूल कदम्ब कि डारन॥
अँखियाँ अँखियाँ सों सकाय मिलाय हिलाय रिझाय हियो भरिबो।
बतियाँ चित चोरन चेटक सी रस चारु चरित्रन ऊचरिबो॥
रसखानि के प्रान सुधा भरिबो अधरान पै त्यों अधरा धरिबो।
इतने सब मैन के मोहन जन्त्र पै मन्त्र बसीकर सी करिबो॥

## इस समय के अन्य कविगण।

नाम—(१५२) कल्यानदास ब्रजबासी।

कविता-काल—१६३२।

विवरण—इनके पद रागसागरोद्भव में हैं। साधारण श्रेणी।

नाम—(१५३) केवलराम ब्रजबासी।

कविता-काल—१६३२।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१५४) गदाधर दास वैष्णव वृन्दावन।

ग्रन्थ—बानी।

कविता-काल—१६३२।

विवरण—कृष्णदास के शिष्य थे ।

नाम—(१५५) जगामग ।

कविता-काल—१६३२ ।

विवरण—ये अकबर शाह के दरबार में थे ।

नाम—(१५६) देवा उदैपुर राजपूताना ।

कविता-काल—१६३२ ।

विवरण—साधारण श्रेणी ।

नाम—(१५७) पद्मनाभ ब्रजबासी ।

कविता-काल—१६३२ ।

विवरण—साधारण श्रेणी । कृष्णदास गलतावाले के शिष्य ।

नाम—(१५८) जीवन ।

जन्म-काल—१६०८ ।

कविता-काल—१६३३ ।

विवरण—निम्न श्रेणी ।

नाम—(१५९) केहरी ।

जन्म-काल—१६१० ।

कविता-काल—१६३१ ।

विवरण—बुरहानपुर वाले रत्नसिंह के यहाँ थे ।

नाम—(१६०) गंग उपनाम गङ्ग ग्वाल ।

कविता-काल—१६३५ लगभग ।

विवरण—इनका नाम ध्रुवदास की भक्तनामावली एवं भक्त-माल में है ।

नाम—(१६१) चंद सखी ब्रजबासी।

कविता-काल—१६३८।

विवरण—इनके पद रागसागरोद्भव में हैं। साधारण श्रेणी।

नाम—(१६२) तख़्त मल्ल।

ग्रन्थ—श्रीकर कुंड की चौपाई।

कविता-काल—१६३९।

नाम—(१६३) गणेशजी मिश्र।

जन्म-काल—१६१५।

कविता-काल—१६४०।

नाम—(१६४) गोबिंददास।

जन्म-काल—१६१५।

कविता-काल—१६४०।

विवरण—इनकी रचना रागसागरोद्भव में है। निम्नश्रेणी।

नाम—(१६५) जलालुद्दीन।

जन्म-काल—१६१५।

कविता-काल—१६४०।

विवरण—इनके कवित्त हज़ारा में हैं। साधारण श्रेणी।

नाम—(१६६) नरवाहनजी भोगाँवनिवासी।

जन्म-काल—१६१७।

कविता-काल—१६४०।

विवरण—तोष श्रेणी। ये महाशय स्वामी हितहरिवंश के शिष्य थे।

नाम—(१९७) नारायणदास ।

ग्रन्थ—हितोपदेश भाषा ।

जन्म-काल—१६१५ ।

कविता-काल—१६४० ।

विवरण—साधारण श्रेणी ।

नाम—(१९८) नन्दलाल ।

जन्म-काल—१६११ ।

कविता काल—१६४० ।

विवरण—साधारण श्रेणी ।

नाम—(१९९) मानिकचन्द ।

जन्म-काल—१६०८ ।

कविता-काल—१६४० ।

विवरण—साधारण श्रेणी । भक्त । भजन कर्त्ता कवि ।

नाम—(१७०) अमृतराय ।

ग्रन्थ—महाभारत भाषा ।

कविता-काल—१६४१ ।

विवरण—ये अकबरशाह के यहाँ थे । साधारण श्रेणी ।

नाम—(१७१) चेतनचन्द्र ।

ग्रन्थ—अश्वविनोद शालिहोत्र ।

जन्म-काल—१६१६ ।

कविता-काल—१६४१ ।

विवरण—राजा कुशलसिंह सेंगर की आज्ञा से ग्रन्थ बनाया।
खोज में इनका संवत् १८१० निकलता है।

नाम—(१७२) हरिशंकर द्विज।

ग्रन्थ—श्रीगणेश जू की कथा चारियुग की।

कविता-काल—१६४१।

विवरण—राजा बरजोरसिंह इनके आश्रयदाता थे।

नाम—(१७३) उदैसिंह महाराजा माड़वार।

ग्रन्थ—ख्यात।

कविता-काल—१६४२।

विवरण—यह इतिहासग्रन्थ किसी कवि ने इनके नाम बनाया।

नाम—(१७४) मुन्नीलाल।

ग्रन्थ—रामप्रकाश।

कविता-काल—१६४२।

---

# सोलहवाँ अध्याय।

## माध्यमिक तुलसी-काल (१६४६—७०)।

(शेष कविगण)।

नाम (१७५) दुरसा (जी) चारण आठा मारवाड़।

ग्रन्थ—प्रताप चैाहत्तरी।

कविता-काल—१६५०। मरण १६९९।

विवरण—महाराना प्रताप का यश और अकबर की निंदा। श्लोक सं० ८० के बराबर।

नाम (१७६) नागरीदास वृन्दावन। विहारिनिदास के शिष्य थे।

ग्रन्थ—१ समयप्रबंधसंग्रह।

कविता-काल—१६५०।

विवरण—इन्होंने हित हरिवंश, हितध्रुव, व्यास, कृष्णदास, गोपीनाथ हित, रूपलाल हित तथा नरबाहन इत्यादि महात्माओं के और अपने भी पदों का संग्रह ९० पृष्ठों में किया। यह ग्रंथ हमने दरबार छतरपूर में देखा। काव्य इसका साधारण श्रेणी का है।

(१७७) प्रवीणराय वेश्या महाराज इन्द्रजीतसिंह ओरछा वाले के पास थी। इसी के वास्ते केशवदास ने कविप्रिया बनाई। यह वेश्या होकर भी अपने को पतिव्रता समझती थी। एक बार अकबरशाह ने इसे अपने यहाँ बुलाया, पर इन्द्रजीत-सिंह को छोड़ कर इसने वहाँ रहना पसन्द न किया। यह कविता भी साधारण श्रेणी की अच्छी बनाती थी। इसका समय १६५० के लगभग है।

उदाहरण।

आई हौं बूझन मन्त्र तुम्हे निज श्वासन सों सिगरी मति गोई।<br>
देह तजौं कि तजौं कुल कानि हिये न लजौं लजिहै सब कोई॥<br>
स्वारथ औ परमारथ को गथ चित्त विचारि कहौ तुम सोई।<br>
जामें रहै प्रभु की प्रभुता अरु मोर पतिव्रत भंग न होई॥

यह छन्द इसने उसी समय इन्द्रजीतसिंह को सुनाया जब अकबर ने इसे बुलाया था।

## (१७८) लालनदास।

ये महाशय डलमऊ में संवत् १६५२ के लगभग थे। इन्होंने शान्तरस तथा स्फुट विषयों के छन्द बनाये। इनकी कविता सानुप्रास और विशद होती थी। हम इन्हे तोष कवि की श्रेणी में रक्खेंगे।

उदाहरण।

दालव ऋषि की दलमऊ सुरसरि तीर निवास।
तहाँ दास लालन बसे करि अकास की आस॥

दीप कैसी जाकी जोति जगर मगर होति
गुलाबास बादर मैं दामिनी अलूदा है।
नाफरानी फूलन मैं जैसे हेमलता लसै
तामैं उग्यो चन्द लेन रूप अजमूदा है॥
लालन जू लालन के रंग सौ निचोरि
रँगी सुरँग मजीठ ही के रंगन जमूदा है।
बकिन वेहूदा लखि छबिन को तूदा ओप
अतर अलूदा अंगना के अंग ऊदा है॥

## (१७९) नाभादासजी व प्रियादासजी।

नाभादासजी एक बड़ेही प्रसिद्ध भक्त और महात्मा हो गये हैं। उन्होने भक्तमाल नामक ग्रन्थ में क़रीब २०० भक्तों के वर्णन किये हैं। बाबू राधाकृष्णदासजी ने ध्रुवदास की भक्तनामावली

में सप्रमाण सिद्ध किया है कि भक्तमाल संवत् १६४२ के पीछे और १६८० के पहले बनी । भक्तमाल में लिखा है कि :—

विट्ठलेश नन्दन सुभग जग कोऊ नहिँ तासमान ।
श्रीवल्लभजू के वंश में सुरतरु गिरिधर भ्राजमान ॥

तुलसीदासजी के विषय में भक्त माल कहता है कि,

रामचरण रस मत्त रहत अहनिशि व्रत धारी ।

तुलसीदास सम्बन्धी वर्त्तमान काल के कथन से प्रकट है कि भक्तमाल उनके समय में बनी, सो इसका समय उनके मरण काल १६८० के पूर्व है । उधर विट्ठलेश का देहान्त संवत् १६४२ में हुआ और तब गिरिधरजी गद्दी पर बैठे । भक्तमाल इस समय के पीछे बनी । नाभाजी के शिष्य प्रियादास ने संवत् १७६९ में भक्तमाल की टीका बनाई । इससे नाभादास का संवत् १७२० के लगभग शरीरान्त होना अनुमान सिद्ध माना जा सकता है । नाभादास को नारायणदास भी कहते हैं । उन्होंने यह भी लिखा है कि नाभादासजी का समय संवत् १७०० तक है । ये महाशय अग्रदासजी के शिष्य थे । इनकी जाति के विषय में बहुतों का मत है कि ये डोम थे, क्योंकि भक्तमाल में इनके प्रसिद्ध समकालीन टीकाकार ने इन्हे हनुमानवंशी लिखा है और माड़वारी भाषा में डोम शब्द का प्रयोजन हनुमान है । एक टीकाकार ने इनके विषय में यह भी लिखा है कि वैष्णवों की जाति पाँति वक्तव्य नहीं है । इन्हीं की आज्ञा से इनके शिष्य प्रियादासजी ने भक्तमाल की टीका संवत् १७६९ में लिखी । जान पड़ता है कि इन्होने आज्ञा पहले दे रक्खी थी और टीका पीछे तैयार हुई । भक्तमाल के मूल में २१६ छन्द

हैं और टीका में ६२४ छन्द, जिनमें प्रायः सभी घनाक्षरी हैं। टीका में प्रियादासजी ने अर्थ न लिख कर जिन भक्तों का वर्णन मूल में सूक्ष्मतया हुआ है, उन्ही का विस्तारपूर्वक कथन किया है और उनके विषय में बहुत सी नवीन बातें लिखीं हैं। अतः मूल से टीका अधिक उपयोगी है। जिन भक्तों के नाम लिखे गये है उनमें से अधिकतर तीन चार सौ वर्षों के भीतर के ही हैं और इस ग्रन्थ से प्रायः किसी भी विख्यात भक्त का नाम छूट नही रहा है। अतः बल्लभीय सम्प्रदाय तथा और ऐसे ही ऐसे सम्प्रदायों और पन्थों के हाल स्थिर रखने में यह ग्रन्थ बड़ाही उपकारी है। इसमें सूरदास, तुलसीदास, बल्लभाचार्य्य, कबीरदास, हित हरिवंश आदि सभी प्रसिद्ध एवं अप्रसिद्ध भक्तों के नाम आ गये हैं। खेद केवल इतना है कि सन् संवत् का कुछ भी ब्योरा नहीं दिया हुआ है। फिर भी भक्तमाल की जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है। इसकी कविता भी मनोहर है। नाभादासजी ने प्रायः एक एक छप्पय द्वारा प्रत्येक भक्त का वर्णन किया है, परन्तु कहीं कहीं एकी छप्पय में कई मनुष्यों का एवं कई छन्दों में एकी भक्त का हाल भी कहा है। प्रियादासजी ने प्रायः सभी स्थानों पर विस्तारपूर्वक वर्णन किये हैं और जो जितना बड़ा भक्त है उसका उतना अधिक वर्णन है। इन दोनों महात्माओं के महत्त्व की प्रशंसा कोई कहाँ तक कर सकता है? इन महाशयों ने जाति पाँति का बन्धन बहुत कुछ ढीला कर दिया था और किसी के वैष्णव हो जाने पर ये उसके महत्त्व की जाँच जाति से न करके भक्ति की मात्रा से करते थे। इन्होंने 'जाति पाँति पूछै ना कोय। हरि का भजै सो हरि का होय॥'

को यथार्थ कर दिखाया और अपने निर्मल चरित्रों से संसार को पवित्र किया। कविता के अनुसार हम इन्हें पद्माकर कवियों की श्रेणी में रक्खेंगे। खोज में प्रिय दासजी कृत भागवत भाषा भी लिखी है जो बुँदेल खंडी भाषा में बनी है। उदाहरण लीजिए :—

(नाभादासजी)

श्रीभट्ट सुभट प्रगट्यो अघट रस रसिक न मन मोद घन॥
मधुर भाव संमिलित ललित लीला सुबलित छबि।
निरखत हरषत हृदय प्रेम बरषत सुकलित कबि॥
भव निस्तारन हेत देत दृढ़ भक्ति सबन नित।
जासु सुजस ससि उदै हरत अति तम भ्रम श्रम चित॥
आनन्द कन्द श्रीनन्द सुत श्री वृषभानु सुता भजन।
श्रीभट्ट सुभट प्रगट्यो अघट रस रसिकन मन मोद घन॥

(प्रियादासजी)

वृन्दावन ब्रज भूमि जानत न कोऊ प्रिया दई
दरसाई जैसी सुक मुख गाई है।
रीति हू उपासना की भागवत अनुसार
लियो रस सार सो रसिक सुख दाई है॥
आज्ञा प्रभु पाय पुनि गोपेश्वर लगे आय
किये ग्रन्थ भाय भक्ति भांति सब पाई है।
एक एक बात में समात मन बुद्धि जब

ये दोनों महात्मा भक्तशिरोमणि होने के अतिरिक्त सुकवि भी थे। इनके छन्दों में कहीं कहीं छन्दोभंग जान पड़ता है, परन्तु यह छापने वालों की अल्पज्ञता का फल है न कि इनकी कविता का। भक्तमाल के बराबर पुण्यद ग्रन्थ हिन्दी में बहुत कम हैं। इसको पढ़ने से मनुष्य के विचार ठीक हो सकते हैं। यह बडाही उत्तम ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ की बहुत सी अन्य टीकायें हुई हैं और दो अन्य टीकाओं के नाम शिवसिंहसरोज में भी लिखे हैं। संसार ने इस ग्रन्थ का जितना आदर किया है उसके यह योग्य भी है। नाभादासजी ने दो अष्टयाम भी बनाये जो हम ने छत्रपूर में देखे हैं। इनमें से एक गद्य ब्रजभाषा में है और दूसरा छन्दोबद्ध, विशेषतया दोहा चौपाइयों में। गद्य-ग्रन्थ ५६ बड़े पृष्ठों का है और पद्य ५० बड़े पृष्ठों का। इनका राम चरित्र के पद नामक एक और ग्रन्थ मिला है।

उदाहरण।

तब श्री महाराज कुमार प्रथम बशिष्ठ महाराज के चरन छुइ प्रनाम करत भये फिरि अपर वृद्ध समाज तिन को प्रनाम करत भये। फिरि श्री राजाधिराज जू को जोहार करि कै श्रीमहेन्द्रनाथ दशरथ जू के निकट बैठत भये।

अवधपुरी की सोभा जैसी। कहि नहिँ सकहिँ शेष श्रुति तैसी॥
रचित कोट कलधौत सोहावन। बिबिध रंग मति अति मन भावन॥
चहुँ दिसि बिपिनि प्रमोद अनूपा। चतुरबीस जोजन रस रूपा॥
सुदिसि नगर सरजू सरि पावनि। मनि मय तीरथ परम सोहावनि॥

बिकसे जलज भृंग रस भूले। गुंजत जल समूह दोउ फूले॥
बरषत तृबिधि सुधा सम बारी। बिकसे त्रिबिधि कंज मन हारी॥
परिखा प्रति चहुँ दिसि लसत कंचन कोट प्रकास।
बिबिधि भाँति नग जगमगत प्रति गोपुर पुर पास॥
दिब्य फटिक मैं कोट की सोभा कहि न सिराय।
चहुँ दिसि अदभुत जोति मै जगमगात सुखदाय॥

## (१८०) कादिर बक्स।

ये महाशय पिहानी ज़िला हरदोई के रहने वाले संवत् १६३५ में उत्पन्न हुए थे। ये सैय्यद इब्राहीम के शिष्य थे और कविता आदरणीय करते थे। इनके किसी ग्रन्थ का नाम ज्ञात नहीं हुआ है, पर इनका स्फुट काव्य परम मनोहर देखने में आया है। इनका कविताकाल संवत् १६६० समझना चाहिए। हम इन्हें तोष कवि की श्रेणी में रक्खेंगे। उदाहरण।

गुन को न पूछै कोऊ औगुन की बात पूछै
कहा भयो दई कलिजुग यों खरानो है।
पोथी औ पुरान ज्ञान ठट्ठन में डारि देत
चुगुल चबाइन को मान ठहरानो है॥
कादिर कहत यासें कछू कहिवे की नाहिँ
जगत की रीति देखि चुप मन मानो है।
खोलि देखो हियो सब ओरन सें भाँति भाँति
गुन ना हेरानो गुन गाहक हेरानो है॥

नाम—(१८१) अमरेश।

जन्म-काल—१६३५।

कविता-काल—१६६०।

विवरण—इनके छंद कालिदास हज़ारा में मिलते हैं, पर कोई ग्रन्थ नहीं मिलता। इनकी कविता मनोहर है। इनको तोष कवि की श्रेणी में हम रखते हैं।

उदाहरण।

कसि कुच कंचुकी मैं बिरचु बिमल हार
मालती के सुमनधरेई कुम्हिलाइगे।
गोरी गारु चंदन बगारु घनसारु अब
दीपक उज्यारु तम छिति पर छाइगे॥
बारु धूप अगर अगारु धूपु बैठी कहा
अमरेस तेरे आजु भूलि से सुभाइगे।
सरद सुहाई साँझ आई सेज साजु अस
कहत सुआ के आँसु वाके नैन आइगे॥

नाम—(१८२) मुक्तामणिदास।

कविता-काल—१६६०।

विवरण—इनका काव्य गोसांई तुलसीदास जी ने पसंद किया था।

(१८३) राघवदास कुम्भनदास के पौत्र थे। आप का कविता-काल संवत् १६६० के लगभग समझना चाहिए। आप की कविता उत्तम होती थी, पर वह विशेपतया हमारे देखने में नहीं आई।

नाम—(१८४) प्रवीन ।

ग्रन्थ—सारसंग्रह ।

कविता-काल—लगभग १६६० ।

विवरण—इन्होंने गोस्वामी अनंदलाल, श्री गोस्वामी हितहरिवंश के पुत्र, की आज्ञा से सारसंग्रहनामक पुस्तक संग्रहीत की थी; अतः इनका कविता-समय १६६० के लगभग निश्चय किया गया। इस पुस्तक में १५० कवियों की कविता संग्रहीत है। यह पुस्तक हमारे पुस्तकालय में प्रस्तुत है।

## (१८५) मुबारक ।

सैयद मुबारक अली बिलगरामी का जन्म-सं० १६४० में हुआ। ये महाशय अरबी, फ़ारसी तथा संस्कृत के बड़े विद्वान् और भाषा के अच्छे कवि थे। सुना जाता है कि इन्होंने १० अंगों पर सौ सौ दोहे बनाये, जिनमें से तिल शतक व अलक शतक प्रकाशित हो चुके हैं और हमारे पुस्तकालय में मौजूद हैं। इनके अलावा और कोई ग्रंथ इनका देखने में नहीं आया, परन्तु स्फुट छंद बहुत देख पड़ते हैं। इनकी कविता सरस और मनमोहनी है। हम इनको पद्माकर की श्रेणी में समझते हैं। आपने रूपक, उत्पेक्षा आदि अच्छी कही हैं।

उदाहरण ।

कान्ह की बांकी चितौनि चुभी झुकि
　　काल्हि ही झांकी है ग्वालि गवाछनि ।

देखी है नोखी सी चोखी सी कोरनि
ओछे फिरैं उभरैं चित जाछनि॥
मारेई जाति निहारे मुबारक
यै सहैजै कजरारे मृगाछनि।
सींक लै काजर देरी गँवारिनि
आंगुरी तेरी कटैंगी कटाछनि॥ १॥

बाजत नगारे मेघ ताल देत नदी नारे
झींगुरन झांझ भेरी विहँग बजाई है।
नीलग्रीव नाचकारी कोकिल अलापचारी
पौन बीनधारी चाटी चातक लगाई है॥
मनिमाल जुगनू मुबारक तिमिर थार
चौमुख चिराक चारु चपला चलाई है।
बालम बिदेस नये दुख को जनमु भयो
पावस हमारे लाई बिरह बधाई है॥ २॥

अलक मुबारक तिय बदन लटकि परी यों साफ़
खुस नवीस मुनसी मदन लिख्यो कांच पर क़ाफ़॥ ३॥

सब जग पेरत तिलन को थक्यो चित्त यह हेरि
तव कपोल को एक तिल सब जग डारयो पेरि॥ ४॥

## (१८९) बनारसीदास।

ये महाशय खरगसेन जैन के पुत्र संवत् १६४३ में उत्पन्न हुए थे। इन्होंने १६९८ पर्य्यन्त अपना वृहत् जीवनचरित्र ६७३ दोहा

चौपाइयों के अर्द्धकथानक नामक अपने ग्रन्थ में दिया है। उसके पीछे नहीं ज्ञात है कि इनकी जीवनयात्रा कब तक स्थिर रही। ये जौहरी थे और जौनपूर तथा आगरे में रहा करते थे। इनका जन्म-स्थान जौनपूर था। युवावस्था में इन महाशय के आचरण बहुत बिगड़ गये थे और इन्हें कुष्ठ रोग का दुःख भी झेलना पड़ा, पर पीछे से इन्हें ज्ञान हो गया और इन्होंने शृंगार रस का अपना ग्रन्थ गोमती नदी में फेंक दिया। बनारसी बिलास, नाटक समयसार, नाममाला, अर्द्धकथानक, तथा बनारसी पद्धति नामक इनके पाँच ग्रन्थ हैं, जिनमें से प्रथम दो हमारे पास वर्त्तमान हैं। बनारसी बिलास २५२ पृष्ठों का ग्रन्थ इनकी स्फुट कविता का संग्रह है, जिसमें घनाक्षरी, सवैया, छप्पय, दोहा, चौपाई आदि बहुत से छन्दों में कविता की गई है और कई पृष्ठों तक ब्रजभाषा का गद्य भी है। नाटक समयसार नाटकग्रन्थ नहीं है वरन् एक उत्तम उपदेश-ग्रन्थ महात्मा कुन्द कन्दाचार्य्य कृत इसी नाम के एक ग्रन्थ के आश्रय पर बना है। इसमें १२० पृष्ठ हैं। नाममाला एक प्रकार का कोष ग्रन्थ है। बनारसीपद्धति का अधिक हाल ज्ञात नहीं हो सका। बनारसीदास की कविता धर्म्मोपदेशों से भरी है और पूर्णरूपेण प्रशंसनीय है। इनकी भाषा साधारण ब्रज भाषा है। इनके कई भजनों में भी अच्छी कविता की गई है। बहुत लोगों का मत है कि इनकी कविता नवरत्न वाले कवियों तक से समानता कर सकती है, पर हमारा मत इस कथन से नहीं मिलता। फिर भी बनारसी-दासजी को हम एक अच्छा कवि तोष कवि की श्रेणी का समझते हैं।

उदाहरण।

भौंदू समझ सबद यह मेरा।
जो तू देखै इन आंखिन सों तामें कछु न तेरा॥
पराधीन बल इन आंखिन को बिनु परकास न सूझै।
सो परकास अगिनि रवि ससि को तू अपनो करि बूझै॥
तेरे दृग मुद्रिन घट अन्तर अन्ध रूप तू डोलै।
कै तो सहज खुलैं वे आँखैं कै गुरु संगति खोलै॥
भौंदू ते हिरदै की आंखें।
जे करखैं अपनी सुख सम्पति भ्रम की सम्पति नाखैं॥
जिन आंखिन सों निरखि भेद गुन ज्ञानी ज्ञान बिचारैं।
जिन आंखिन सों लखि सरूप मुनि ध्यान धारना धारैं॥

गद्य यथा।

सम्यग्दृष्टी कहा सो सुनों। संशय, विमोह, विभ्रम ये तीन भाव जामैं नाहीं सो सम्यग्दृष्टी। संशय, विमोह, विभ्रम कहा ताको स्वरूप दृष्टान्त करि दिखाइयतु है सो सुनो।

काया से विचारि प्रीति माया ही में हारजीति,
लिए हठ रीति जैसे हारिल की लकरी।
चुगुल के जोर जैसे गोह गहि रहै भूमि,
त्योंहीं पायँ गाड़ै पै न छाड़ै टेक पकरी॥
मोह की मरोर सों भरम को न ठैार पावैं,
धावै चहुँ ओर ज्यों वढ़ावै जाल मकरी।
ऐसी दुरबुद्धि भूलि झूठ के झरोखे झूलि,
फूली फिरै ममता जँजीरन सों जकरी॥

निरभय करन परम परधान । भव समुद्र जलतारन यान ॥
शिव मन्दिर अघ हरण अनिन्द । बन्दहुँ पास चरन अरबिन्द ॥
कमठ मान भंजन वर बीर । गरिमा सागर गुन गम्भीर ॥
सुर गुरु पार लहै नहिँ जास । मैं अजान जम्पूं जस तास ॥

## ( १८७ ) उसमान ।

ये महाशय शेख़ हसन के पुत्र जहाँगीर शाह के समय में हुए थे। इन्होने संवत् १६७० में चित्रावली नामक एक प्रेमकहानी दोहा चौपाइयों में जायसी की रचना के ढंग पर बनाई। इनकी रचना सबल और मनोहर है। हम इनको साधारण श्रेणी में रखते हैं। यदि इनका समग्र ग्रन्थ हमारे देखने में आता, तो इनकी कविता के विषय में हम अधिक निश्चय के साथ अनुमति दे सकते।

उदाहरण ।

आदि बखानौं सोइ चितेरा । यह जग चित्र कीन्ह जेहि केरा ॥
कीन्हेसि चित्र पुरुष अउ नारी । को जल पर अस सकइ सँवारी ॥
कीन्हेसि जोति सूर ससि तारा । को असि जोति सिखइ को पारा ॥
कीन्हेसि बयन वेद जेहि सीखा । को अस चित्र पवन पर लीखा ॥
अइस चित्र लिखि जानइ सोई । वोहि बिनु मेटि सकइ नहिँ कोई ॥
कीन्हेसि रंग स्याम अउ सेता । राता पीत अउर जग जेता ॥
वह सब वरन कीन्ह जहँ ताईं । आपु अवर्न अरूप गोसाईं ॥

कीन्हा अगिनी पैान पर भाँति भाँति संसार ।
आपुन सब महँ मिलि रहा को निगरावइ पार ॥

## इस समय के अन्य कवि गण।

नाम—(१८८) ओलीराम।

जन्मकाल—१६२१।

रचनाकाल—१६४६।

विवरण—हीन श्रेणी।

नाम—(१८९) मोहनदास कपूर मिश्र के पुत्र।

ग्रन्थ—(१) भावचन्द्रिका (गीतगोविन्द का प्रतिबिम्ब), (२) रामाश्वमेध।

रचनाकाल—१६४८।

विवरण—साधारण श्रेणी। उड़छानरेश महाराजा मधुकरशाह के यहाँ थे।

नाम—(१९०) नैनसुख पंजाबी केशवदास के पुत्र।

ग्रन्थ—वैद्यमनोत्सव पृ० ११० पद्य।

रचनाकाल—१६४९।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१९१) अगर।

जन्मकाल—१६२६।

रचनाकाल—१६५०।

विवरण—शांतरस की कविता की है जो साधारण श्रेणी की है।

नाम—(१९२) जमालुद्दीन पिहानी।

जन्मकाल—१६२५।

रचनाकाल—१६५०।

नाम—(१९३) दामोदर ब्रजवासी।

ग्रन्थ—समयप्रबंध।

जन्मकाल—१६२२।

रचनाकाल—१६५०।

विवरण—इनके पद रामसागरोद्भव में हैं। साधारण श्रेणी।

नाम—(१९४) नारायण भट्ट स्वामी ऊँच गाँव बरसाना।

जन्मकाल—१६२०।

रचनाकाल—१६५०।

विवरण—रामलीला का चलन इन्हीं महाशय ने चलाया। साधारण कवि थे।

नाम—(१९५) नंदन।

जन्म-काल—१६२५।

रचना-काल—१६५०।

नाम—(१९६) इब्राहीम सैयद पिहानी हरदोई।

रचना-काल—१६५१।

विवरण—ये महाशय कादिर कवि के गुरु थे।

ाम—(१९७) रानी रारधरीजी राठूरिन सिरोही।

चना-काल—१६५१।

ाम—(१९८) खेमजी ब्रजवासी।

न्थ—खेमजी की चिन्तवनी।

न्म-काल—१६३०।

चना-काल—१६५५।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(१९९) खेमदास बुँदेलखंडी।

ग्रन्थ—सुखसंवाद।

जन्म काल—१६३०।

रचना-काल—१६५५।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(२००) धीरज नरिंद (इन्द्रजीतसिंह) उड़छा।

जन्म-काल—१६३७।

रचना-काल—१६५५।

विवरण—राजकुमार इन्द्रजीतसिंह उड़छावाले बड़े गुणग्राही और गुणी थे। इन्हीं के दरबार में केशवदास तथा प्रवीणराय पातुरी थीं। कविता भी इन्होंने की है जो साधारण श्रेणी की है।

नाम—(२०१) पद्मचारिणी बीकानेर।

रचना-काल—१६५५।

विवरण—मलाजी सन्दू की पुत्री।

नाम—(२०२) नज़ीर आगरा वाले।

रचना-काल—१६५७ के पूर्व।

विवरण—हिन्दी से मिलती हुई उर्दू कविता इस कवि की है।

नाम—(२०३) अनंतदास।

ग्रन्थ—१ राजदास परिचय, २ नाम देव आदि की परची संग्रह. ३ पीपाजो की परची, ४ रैदास जी की परची इत्यादि।

रचना-काल—१६५७।

नाम—(२०४) कान्हरदास चैाबे ब्रजबासी।

रचना-काल—१६५७।

नाम—(२०५) काशीनाथ।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—साधारण श्रेणी। खोज में लिखा है कि ये महाराज बल-भद्र के पुत्र ग्रैार केशवदास के भतीजे थे, पर केशवदास के पिता का भी नाम काशीनाथ था, इससे हमें यह सम्बन्ध अशुद्ध जँचता है।

नाम—(२०६) कृष्णजीवन लच्छीराम।

ग्रन्थ—(१) योगसुधानिधि, (२) करुणाभरण नाटक।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—पिता का नाम कृष्णजीवन कल्यान।

नाम—(२०७) जन गोपाल।

ग्रन्थ—ध्रुवचरित्र।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—महात्मा दादूदयाल के शिष्य।

नाम—(२०८) निधि।

रचना-काल—१६५७।

नाम—(२०९) नीलकंठ मिश्र अन्तरवेदी।

रचना काल—१६५७।

विवरण—तोष श्रेणी।

नाम—(२१०) नीलाधर।

रचना-काल—१६५७।

नाम—(२११) बालकृष्ण त्रिपाठी।

ग्रन्थ—रसचन्द्रिका ( पिंगल )।

जन्म-संवत्—१६३२।

रचना-काल— १६५७।

विवरण—बलभद्र के पुत्र। ये केशवदास के भतीजे नहीं हो सकते क्योंकि वे मिश्र थे।

साधारण श्रेणी के कवि थे।

नाम—(२१२) बेनी माधवदास पस्क ज़ि० गोंडा।

ग्रन्थ—गोसाईं चरित्र।

जन्म-संवत्—१६२५।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—गोस्वामी तुलसीदास के शिष्य थे।

नाम—(२१३) विजयदेव सूरि।

ग्रन्थ—श्री शिलारास।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—नेमनाथ के पुत्र शिलाजैन का इतिहास।

नाम—(२१४) लक्ष्मीनारायण मैथिल।

ग्रन्थ—प्रेमतरंगिणी।

रचना-काल—१६५७।

विवरण—ख़ानख़ाना के यहाँ थे।

नाम—(२१५) माधव।

ग्रन्थ—विनोदसागर।

रचना-काल—१६५९।

विवरण—अकबरशाह के समय में थे। कृष्ण का यश वर्णन किया है। मधुसूदनदास की श्रेणी।

नाम—(२१६) अभिराम।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी रचना सारसंग्रह में है।

नाम—(२१७) उदयराय।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है।

नाम—(२१८) केशव पुत्रबधू।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है।

नाम—(२१९) द्विजेश।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

नाम—(२२०) धनुराय।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

नाम—(२२१) ब्रजचंद।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है।

नाम—(२२२) ब्रजजीवन।

रचनाकाल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है। हीन श्रेणी।

नाम—(२२३) मनोभव।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है।

नाम—(२२४) रसरास।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है। साधारण श्रेणी।

नाम—(२२५) लालमनि।

रचना-काल—१६६० से पूर्व।

विवरण—इनकी रचना सारसंग्रह में है।

नाम—(२२६) हरिनाम।

रचना-काल—१६६० के पूर्व।

विवरण—इनकी कविता सारसंग्रह में है।

नाम—(२७२) उदयराज जैनजती बीकानेर।

ग्रन्थ—फुटकर दोहे।

रचना-काल—१६६० के लगभग।

विवरण—उपदेश राजनीति विषय में। आश्रयदाता महाराजा रायसिंहजी, जिन्होंने सं० १६३० से १६८८ तक राज किया।

नाम—(२२८) गदाधरजी।

ग्रन्थ—स्फुट पद ।

रचना-काल—१६६० ।

विवरण—साधारण श्रेणी ।

नाम—(२२९) घनश्याम शुक्ल ।

ग्रन्थ—१ सांझी, २ मानसपुरपक्षावली ।

जन्म-संवत्—१६३५ ।

रचना-काल—१६६० ।

नाम—(२३०) निहाल ।

जन्मकाल—१६३५ ।

रचनाकाल—१६६० ।

नाम—(२३१) पीतांबरदास जी स्वामी ।

ग्रन्थ—बानी ।

रचनाकाल—१६६० के क़रीब ।

विवरण—स्वामी हरिदासजी के पुत्र थे । मधुसूदनदास की श्रेणी ।

नाम—(२३२) महाराजा मुकुन्दसिंह हाड़ा कोटानरेश ।

जन्मकाल—१६३५ ।

रचनाकाल—१६६० ।

विवरण—ये महाशय संवत् १७१६ में उज्जैन की लड़ाई में शाहजहाँ की ओर से लड़कर औरंगज़ेब द्वारा मारे गये थे ।

नाम—(२३३) हरिरामदास प्राचीन ।

ग्रन्थ—हरीरामदासजी की बानी ।

जन्मकाल—१६३१ ।

रचनाकाल—१६६० ।

विवरण—राजपूताना की भाषा में ।

नाम—(२३४) चूरामणि ।

रचनाकाल—१६६१ ।

विवरण—इनकी कविता बहुत उत्तम और सरस है ।

नाम—(२३५) मोहन माथुर ।

ग्रन्थ—अष्टावक्र ।

रचनाकाल—१६६५ ।

विवरण—तोष श्रेणी ।

नाम—(२३६) कल्यानी स्त्री ।

ग्रन्थ—स्फुट भजन ।

रचनाकाल—१६६६ लगभग ।

विवरण—भक्तकवि । ध्रुवभक्तनामावली में नाम है ।

नाम—(२३७) गिरिधर स्वामी वृन्दावनवासी ।

ग्रन्थ—स्फुट भजन ।

रचनाकाल—१६६६ लगभग ।

विवरण—ध्रुवभक्तनामावली में नाम है । भक्तमाल में उदार भक्त कहे गये हैं ।

नाम—(२३८) नवल स्त्री ।

ग्रन्थ—स्फुट भजन ।

रचना-काल—१६६६ लगभग ।

विवरण—ध्रुवनामावली में ।

नाम—(२३९) नाथ भट्ट राधारमन की गद्दी के महन्त गोपाल भट्ट के पुत्र थे।

ग्रन्थ—स्फुट भजन।

जन्म-काल—१६४१।

रचना-काल—१६६६ लगभग।

विवरण—ध्रुवभक्तनामावली में इनका नाम है।

नाम—(२४०) रघुनाथ।

रचना-काल—१६६६ लगभग।

विवरण—ध्रुवभक्तनामावली में नाम है।

नाम—(२४१) श्री विष्णुविचित्र।

रचना-काल—१६६६ लगभग।

विवरण—इनका नाम ध्रुवभक्तनामावली में है। ध्रुवदास इन्हें सुकवि कहते हैं।

नाम—(२४२) हरखचद।

ग्रन्थ—पुण्यसार।

रचना-काल—१६६६।

नाम—(२४३) प्राणचन्द्र।

ग्रन्थ—रामायणमहा नाटक।

रचना-काल—१६६७।

नाम—(२४४) भूपति।

ग्रन्थ—कविता श्री हजूरन री

रचना-काल—१६६७।

विवरण—रिपुवार के साथ यह ग्रन्थ बनाया।

नाम—(२४५) रघुनाथ, ब्राह्मण।

ग्रन्थ—रघुनाथ विलास।

रचना-काल—१६६७।

विवरण—बादशाह जहाँगीर के समय में थे।

नाम—(२४६) पद्म भगत।

ग्रन्थ—रुक्मिणी जी को ब्याहवलो।

रचना-काल—१६६९ के पूर्व।

नाम—(२४७) विद्याकमल।

ग्रन्थ—भगवती गीता।

रचना-काल—१६६९ के पूर्व।

विवरण—जैनमतानुसार ( सरस्वती स्तुति )

नाम—(२४८) मुनि लावण्य।

ग्रन्थ—रावण मंदोदरी संवाद।

रचना-काल—१६६९ के पूर्व।

नाम—(२४९) बिहारी बल्लभ ब्रज के निवासी।

ग्रन्थ—भगवत रसिक जू की कथा।

रचना-काल—१६७०।

विवरण—भगवत रसिक के अनुयायी। खोज रिपोर्ट से इनका समय १६३२ निकलता है।

नाम—(२५०) वृन्दावनदास ब्रजवासी।

जन्म-काल—१६४५ ।

रचना-काल—१६७० ।

विवरण—निम्न श्रेणी ।

---

# सत्रहवाँ अध्याय ।

## अन्तिम तुलसीकाल (१६७१ से संवत् १६८० तक) के शेष कवि गण ।

## (२५१) लीलाधर ।

इन के तीन छन्द हमारे देखने में आये हैं। ये संवत् १६७८ के लगभग जोधपूर के महाराजा गजसिंह के यहां थे। इनकी कविता अच्छी है। यमक का ध्यान इन्हें अधिक रहता था। हम इन्हें साधारण श्रेणी का कवि मानते हैं। सूदन कवि ने इनका नाम लिखा है।

उदाहरण:—

पावै जो परस ताको होत है सरस भाग
पावन दरस जाकी जानो अनुसार है।
रमनीय वेखन की लीलाधार पेखन की
ललित सुरेखन की प्रगटी पसार है॥
वहिक्रम बूढ़ी करि चिन्ता चित गूढ़ी
करि रचनाऊ ढूँढ़ो विधि विविध विचार है।
कथन कथेरी लोक चौदहो मथेरी
पर तेरी या हथेरी की न पाई अनुहार है॥१॥

जान पड़ता है कि इन्हों ने कोई नखशिख बनाया है, जिसका यह छंद है।

## (२५२) श्रीसुन्दरदास जी दादूपन्थी।

नागरी प्रचारिणी सभा की खोज में पाँच सुन्दरदास लिखे हैं और सरोज में तीन सुन्दरदास हैं। खोज में पाँच सुन्दरदासों में से तीन का पता दिया है और दो का नाम यों हीं लिखा है। पाँच मनुष्यों में एक का कविताकाल संवत् १८५७ से १८६९ तक है और शेष का १६५७ से १७१० तक। अतः इन चार नामों का समय भी ऐसा मिलता है कि इनके विषय में कुछ निश्चय होना कठिन है। हमारे विचार में इन चार में से केवल दो कवि थे और शेष दो नाम दोहरा कर आये हैं। एक तो सुन्दरदास शाहजहाँ के यहाँ थे, जिन्हों ने सुन्दर शृङ्गार और सिंहासनबत्तीसी नामक ग्रन्थ १६८८ के लगभग बनाये और द्वितीय सुन्दरदास प्रसिद्ध कवि दादू पन्थी दूसर बनिया थे, जो जैपूर के निकट दौसा में उत्पन्न हुए थे और जिनका कविताकाल १६७७ से १७४६ तक समझ पड़ता है। इन्हों ने निम्न लिखित ग्रन्थ बनाये हैं:—हरि बोल चितावणी, साखी, सुन्दरदास जी की सवैया (१६७७), सुन्दर सांख्य (१६७७), सवैया, तर्क चिन्तामणि, विवेकचिन्तामणि (१७१०), पंच इन्द्री ग्रन्थ, बानी, ज्ञानसमुद्र (१७१०), ज्ञानविलास, सुन्दरविलास, सुंन्दर काव्य, सुन्दराष्टक, कुल १३ अष्टकैं, सर्वांग योग, सुखसमाधि, स्वप्नबोध, वेदविचार, उक्त अनूप, सुन्दर बावनी, सहजानन्द, गृह वैराग बोध, त्रिविधि अन्तःकरण भेद और पद खोज में रुक्मांगद की

एकादशी कथा और विचारमाला भी लिखे हैं (१७०७)। इन के छन्द यत्र तत्र देखने में बहुत आये हैं, जिन से जान पड़ता है कि भारी भक्त होने के अतिरिक्त ये महाशय उत्कृष्ट कवि भी थे और साहित्य पर इनका प्रगाढ़ अधिकार था। हम इन्हें तोष की श्रेणी में रक्खेंगे। इनका ज्ञानसमुद्र हम ने छत्रपूर में देखा है। उसमें गुरु शिष्यसंवाद है।

उदाहरण।

मौज करी गुरु देव दयाकर शब्द सुनाय कह्यो हरि नेरो।
ज्यों रवि के प्रगटे निसि जात सुदूरि कियो भ्रम भानि अँधेरो॥
काइक बाचक मानस हू करि है गुरु देव ही मंगल मेरो।
सुन्दरदास कहै कर जोरि जु दादूदयाल को हौं नित चेरो॥
सेवक सेव्य मिले रस पीवत भिन्न नहीं अरु भिन्न सदाहीं।
ज्यों जल बीच धर्यो जल पिंड सु पिंडहु नीर जुदे कछु नाहीं॥
ज्यों दृग में पुतरी दृग एक नहीं कछु भिन्न न भिन्न देखाहीं।
सुन्दर सेवक भाव सदा यह भक्ति परा परमेश्वर माहीं॥

कैधों पेट चूल्हो कैधों भाठी कैधों भार आहि
जोई कछु झोंकियन सोई जरि जात है।
कैधों पेट कूप कैधों बापी कैधों सागर है
जेतो जल परै तेतो सकल समात है॥
कैधों पेट भूत कैधों प्रेत कैधों राकस है
खावँ खावँ करै कहूँ नेक ना अघात है।
सुन्दर कहत प्रभु कौन पाप पायो पेट
जब ते जनम लीन्हों तब ही ते खात है॥

ये महाशय बड़े प्रसिद्ध साधु तथा योगी फ़ारसी, संस्कृत तथा भाषा के सुबोध पंडित श्रौर वेदान्त एवं योग विषय के अच्छे विद्वान थे। इन्हो ने ज्ञान श्रौर नीति के भी दोहे उत्कृष्ट कहे हैं। इनकी कविता में ब्रजभाषा, खड़ी बोली श्रौर पंजाबी का मिश्रण है। इन के कई छपे ग्रन्थ हम ने छत्रपूर में देखे हैं। शाहजहाँ के सुन्दर-दास भी उत्तम कवि थे श्रौर उनकी भी गणना तोष की श्रेणी में है। उनका हाल समयानुसार उचित स्थान पर लिखा जावेगा। पंडित चन्द्रिकाप्रसाद तिवारी ने दादूपन्थी कवियों के विषय में विशेष श्रम किया है। आप ने निम्न छन्दों से यह उचित निष्कर्ष निकाला है कि सुन्दरदास दादूपन्थी संवत् १६५३ में उत्पन्न हुए श्रौर १७४६ में पंचत्व को प्राप्त हुए।

सात बरस सौ मैं घटै इतने दिन की देह।
सुन्दर आतम अमर है देह खेह की खेह॥

संवत् सत्रह सै छीयाला।
कातिक की अष्टिमी उजाला॥
तीजे पहर वृहस्पति बार।
सुन्दर मिलिया सुन्दर सार॥

इकती ती तीराणवे इतने बरस रहन्त।
स्वामी सुन्दरदास को कोउ न पायो अन्त॥

ये महाशय ११ वर्ष की अवस्था में फ़क़ीर हो गये थे। इन का कविताकाल संवत् १६७७ से १७४६ पर्य्यन्त समझना चाहिए। सुन्दरदास जी समय समय पर दादू द्वारे, नराणे, लाहौर, अमृत-सर, शेखावाटी, जैपूर, फ़तेहपूर आदि में रहे हैं।

उपरोक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त तिवारी जी ने इन के निम्न अन्य ग्रन्थों के नाम लिखे हैं:—

अद्भुत उपदेश, पंचप्रभाव, गुरुसम्प्रदाय, उत्पत्तिनिशानी, सतगुरुमहिमा, बारहमासे दो, आयुर्बलभेदविचार, गूढ़ अर्थ, नौ निद्धि, अष्ट सिद्धि, सप्त वाद, बारह राशी, छत्र बन्द छन्द, कमल बन्द छन्द, आदि अक्षर दोहा छन्द, मध्य अक्षरी, निगड़-छन्द, सिंहावलोकनी, प्रतिलोम अनुलोम और वृक्ष बन्द दोहा।

## (२५३) ताहिर आगरा-निवासी।

इन्हों ने संवत् १६७८ में एक कोकसार अच्छे छन्दों में बनाया। आप ने अपने ग्रन्थ में स्त्रीजाति, सामुद्रिक लक्षण, आसन, बाजीकरण इत्यादि कहे हैं। इनकी कविता ललित, शान्त और गम्भीर है। हम इन को साधारण श्रेणी में रक्खेंगे।

उदाहरण।

पदुम जाति तन पदुमिनि रानी।
कंज सुबास दुवादस बानी॥
कंचन बरन कमल कइ बासा।
लोइन भँवर न छांड़त पासा॥
अलप अहार अलप मुख बानी।
अलप काम अति चतुर सयानी॥
सेत बसन औ सेत सिँगारा।
सेत पुहुप मोतिन के हारा॥

झीन बसन महँ झलकइ काया।
जनु दरपन महँ दीपक छाया॥

खोज में 'गुणसागर' नामक इनका एक ग्रन्थ श्रौर मिला है।

## (२५४) घासीराम—मल्लावाँ ज़िला हरदोई के ब्राह्मण।

इन्होंने पक्षीविलास नामक अन्योक्ति का एक बड़ा उत्तम अपूर्व ग्रन्थ बनाया है। इनका समय संवत् १६८० के लगभग है, क्योंकि इनके छन्द हज़ारा में भी उद्धृत हैं। इनका काव्य बहुत ही ललित श्रौर चित्ताकर्षक है। इनकी गणना कवि पद्माकर की श्रेणी में है। इन्हों ने प्रेम, नीति श्रौर विविध विषयों के वर्णन सफलता-पूर्वक किये हैं।

क़हाँ पाई माई झूठे मोती में सचाई नहिँ
दुरत दुराई गति पाँड़व गयन्द की।
बड़ेन बड़ाई लघुताई छोटे नरन की
जानो जाति ऐसे ज्यों परिच्छा सूक चन्द की॥
जान्यों मैं अहीर को है हीर को है पीर को है
हीर को न पीर को मिठाई विष कन्द की।
घासीराम कंठ जब कूबरी लगाई तब
आईरी उघरि सुघराई नँद नंद की॥

स्याम लिखे गुनि प्यारी को आखर
जोग चिठी वह जो सुनि पैहे।

देखत ही उड़ि जाँयगे प्रान
कपूरलौं फेरि न हाथन ऐहै ॥
ऊधौ चुपाहु सुनी खबरैं
वृषभानुलली तन क्यों बिष बैहै ।
कौल कली सम राधे हमारी
सु वा कुबिजा की खवासिनि ह्वैहै ॥

इन्होंने खड़ी बोली में भी कई छन्द बनाये हैं:—

ऐ बाज जहाजिम क्या लाज़िम चिड़ियों पर वार ख़्वार करते । इत्यादि ।

## (२५५) जटमल ।

इस कवि ने संवत् १६८० में गोरा बादल की कथा गद्य में कही और इस भाषा में खड़ी बोली का प्राधान्य है । अतः खड़ी बोली प्रधान गद्य का गंग भाट के पीछे सब से प्रथम रचयिता यही जटमल कवि है ।

उदाहरण ।

'गोरा बादल की कथा गुरू के वस सरस्वती के महरबानगी से पूरन भई तिस वास्ते गुरू कू व सरस्वती कू नमस्कार करता हूँ । ये कथा सोल से आसी के साल में फागुन सुदी पुनम के रोज बनाई । ये कथा में दोर सेह वीरा रस व सीनगार रस है सो कथा । मोर छड़ा नाव गाव का रहने वाला कवेसर जगहा उस गाँव के लोग भोहोत ( बहुत ) सुकी है, घर घर में आनन्द होता है, कोई घर में फ़क़ीर दीखता नहीं । धरम सी नाव का

बेत लीन का बेटा जटमल नाव कवेसर ने ये कथा सवल गाँव में पूरण करी।

इस समय के अन्य कविगण।

नाम—(२५६) बंशीधर मिश्र संदीले वाले ज़ि० हरदोई।

कविता-काल—१६७२।

विवरण—निम्न श्रेणी।

नाम—(२५७) मुकुंददास।

ग्रन्थ—कोक भाषा।

कविता-काल—१६७३।

नाम—(२५८) बान कवि पाठक।

ग्रन्थ—कलिचरित्र।

कविता-काल—१६७४।

विवरण—दिल्ली के समीप रहते थे। इन्हें बादशाह अकबर ने अरद नाम की जागिर लगा दी।

नाम—(२५९) माधवदास चारण।

ग्रन्थ—(१) गुणराम रासो, (२) स्फुट पद।

कविता-काल—१६७४।

नाम—(२६०) दिलदार।

जन्म-काल—१६५०।

कविता-काल—१६७५।

विवरण—हज़ारा में इनका काव्य है। निम्न श्रेणी।

नाम—(२६१) विदुप ब्रज बासी ( विद्यादास )।

जन्म-काल—१६५०।

कविता-काल—१६७५ ।

विवरण—श्री कृष्णजी की लीला का वर्णन किया ।

नाम—(२६२) महाराजा मानसिंह ।

ग्रन्थ—मानचरित्र ।

जन्म-काल—१५९२ ।

कविता-काल—१६७५ तक ।

विवरण—ये महाराज जयपुरनरेश अकबर के प्रसिद्ध सेनापति थे। इन्होंने कवियों द्वारा 'मानचरित्र' नामक अपने जीवनचरित्र का उत्तम ग्रन्थ बनवाया। ये स्वयं भी कवि और कवियों के आश्रयदाता थे।

नाम—(२६३) गुणसूरि जैनी ।

ग्रन्थ—ढोलासागर ।

कविता-काल—१६७६ ।

नाम—(२६४) चतुर्भुजसहाय सिरोहिया उदैपूर ।

ग्रन्थ—स्फुट ।

कविता-काल—१६७७ ।

विवरण—ये राणा जगतसिंह के यहाँ जागीरदार थे। साधारण श्रेणी ।

नाम—(२६५) दयालदास ।

ग्रन्थ—१ राणा रासो, २ अकल को अंग, ३ रासो को अंग ।

कविता-काल—१६७७ ।

विवरण—मेवाड़ राजपूताना के कवि हैं ।

नाम—(२६६) बूटा उपनाम बूखराय।

ग्रन्थ—स्फुट छन्द।

कविता-काल—१६७७।

विवरण—यह कवि जहांगीरशाह का कृपापात्र था।

नाम—(२६७) रतनेस बुँदेलखंडी।

कविता-काल—१६७८।

विवरण—साधारण श्रेणी। प्रतापसाह के पिता।

नाम—(२६८) काशीराम।

ग्रन्थ—कनकमंजरी।

कविता-काल—१६८० और १८३४ के बीच।

विवरण—राजकुमार लक्ष्मीचन्द के यहाँ थे।

नाथ—(२६९) जगन।

जन्म-काल—१६५२।

कविता-काल—१६८०।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(२७०) तुलसीदास।

ग्रन्थ—बाह सर्वांग (१६८० के पूर्व), बृहस्पति कांड (१६८० के पूर्व), दोहावली (१६८० के पूर्व)।

कविता-काल—१६८० लगभग।

विवरण—गोस्वामी जी से इतर कवि।

नाम—(२७१) दौलत।

जन्म-काल—१६५१।

कविता-काल—१६८०।

नाम—(२७२) बारक।

जन्म-काल—१६५५।

कविता-काल—१६८०।

नाम—(२७३) विश्वनाथ प्राचीन।

जन्म-काल—१६५५।

कविता-काल—१६८०।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(२७४) ब्रजपति।

जन्म-काल—१६६०।

कविता-काल—१६८०।

विवरण—इनकी रचना रागसागरोद्भव में है। साधारण श्रेणी।

नाम—(२७५) शेख़ नबी।

ग्रन्थ—ज्ञानदीप (१६७६)।

कविता-काल—१६८०।

नाम—(२७६) सन्तदास ब्रजवासी।

ग्रन्थ—शब्दावली।

कविता-काल—१६८०।

विवरण—हीन श्रेणी।

नाम—(२७७) हृदयराम (पंजाबी)।

ग्रन्थ—हनुमन्नाटक भाषा।

कविता-काल—१६८०।

विवरण—ये कृष्णादासजी के पुत्र थे। जहाँगीरशाह के समय में ये थे।

---

# शुद्धि-पत्र ।

| पृष्ठ | पंक्ति | लिखित | | | उचित |
|---|---|---|---|---|---|
| IX | ७ | alos | ... | ... | also |
| १० | ६ | एवं | ... | ... | एवं अन्य |
| १८ | ७ | वाद्य | ... | ... | गद्य |
| २१ | २ | वसुन्धरा, रत्न | | ... | वसुन्धरा रत्न |
| २४ | ८ | में | ... | ... | ने |
| ६५ | १३ | मत | ... | ... | मतै |
| ६५ | १५ | चपल | ... | ... | चापल |
| ८९ | २० | गम्भीर | ... | ... | हम्मीर |
| ९२ | २ | के | ... | ... | को |
| १०९ | २१,२२ | आह्ला | ... | ... | आल्हा |
| १२१ | ७ | १३७३ | ... | ... | १६७३ |
| १२९ | १५ | जायसी | ... | ... | जोयसी |
| १३७ | ११ | प्रमाण | ... | ... | परमान |
| १५३ | १४ | मृत्यु | ... | ... | मौत |
| १६१ | ३ | शाकर | ... | ... | शांकर |
| १७१ | २० | सद्धर्म | ... | ... | सद्धर्म्म |
| १८९ | १९ | राजत | ... | ... | राखिकै |

| पृष्ठ | पंक्ति | लिखित | | उचित |
|---|---|---|---|---|
| २०० | ९ | फरबन्द् | ... ... | फरफंद |
| २०३ | ४ | गुल्शन | ... ... | गुल्शन |
| २१४ | १२ | अनलङ्कृतीः | ... ... | अनलङ्कृती |
| २३१ | १८ | गढ़्ह | ... ... | गड्ढह |
| २३१ | २२ | जगता | ... ... | जगात |
| २५९ | ९ | कृष्णजी | ... ... | कृष्णजी के |
| २७० | १८ | एवं वा | ... ... | एवं |
| २८१ | १८ | केवत | ... ... | केवल |
| २९८ | २० | उत्तार | ... ... | उतार |
| ३३० | १३ | का ही | ... ... | को ही |
| ३६८ | २२ | सिंगार | ... ... | सिँगार |
| ३९१ | ५ | कहता है | ... ... | कहती है |
| ३९३ | २ | कवियों | ... ... | कवि |
| ३९८ | ४ | सहैजे | ... ... | सहजे |
| ४२२ | १२ | नाथ | ... ... | नाम |

श्रीहिन्दी-ग्रन्थ-प्रसारक मण्डली—
द्वारा प्रकाशित अन्य पुस्तकों की सूची।

# १-हिन्दी-नवरत्न

अर्थात्

## हिन्दीभाषा के नौ सर्वोत्तम कवियों के आलोचना-पूर्ण जीवनचरित्र।

लेखक

पंडित गणेश विहारी मिश्र,
,, श्याम विहारी मिश्र, एम० ए०,
,, शुकदेव विहारी मिश्र, बी० ए०।

इस पुस्तक की प्रशंसा करना व्यर्थ है। इसके लेखकों के नाम ही इसकी उत्तमता के काफ़ी प्रमाण हैं। आज तक हिन्दी भाषा में ऐसी पुस्तक न प्रकाशित हुई थी। इसमें क्रम से तुलसीदास, सूरदास, देव, बिहारीलाल, भूषण, केशवदास, मतिराम, चन्दवरदाई और हरिश्चन्द्र इन नौ कवियों के आलोचना-पूर्ण चरित्र दिये गये हैं। कवियों के चरित्रों के साथ ही साथ उनकी कविता की विद्वत्ता-पूर्ण समालोचना पढ़ने का लाभ पाठक इसके द्वारा उठा सकते हैं। साहित्य के प्रेमी तथा साधारण पाठकों के लिये यह पुस्तक समान लाभ-दायक है। पुस्तक जैसी उत्तम है वैसी ही उसकी छपाई व जिल्द आदि भी वढ़िया है। पुस्तक तेरह सुन्दर हाफ़टोन चित्रों से सज्जित की गई है। कपड़े की जिल्द तथा सुनहरी अक्षरों से उसकी शोभा और भी वढ़ाई गई है। बुकमार्कर तथा कव्हर इत्यादि सहित ४५० पृष्ठ की पुस्तक का मूल्य केवल २॥) रु० रक्खा गया है।

## २—भारतवर्ष का अर्वाचीन इतिहास।

### ब्रिटिश-काल [ भाग पहला ]

बड़ोदा राजपुत्र-विद्यालय के शिक्षक, श्रीयुत गोविन्द सखारा: सरदेसाई, बी. ए. का नाम मराठी-साहित्य-संसार में प्रसिद्ध है आप एक प्रसिद्ध इतिहास-वेत्ता हैं। मराठी भाषा में अपने भारतवष का एक बृहत् इतिहास लिखा है। वह कई भागों में लिखा गया है कुछ भाग प्रकाशित हो चुके हैं और कुछ प्रकाशित किये जाने वाले हैं। प्रथम भाग में मुसलमान-शासन तथा दूसरे भाग में मराठा-शासन का इतिहास दिया गया है। तीसरे भाग में ब्रिटिश-शासन का इतिहास रहेगा। इस भाग का कुछ हिस्सा 'ब्रिटिश रियासत, पूर्वार्ध' के नाम से हाल ही में प्रकाशित हुआ है। यह पुस्तक इसी के कुछ भाग का हिन्दी अनुवाद है। ऐसे समय में जब कि इतिहास के ज्ञान का महत्त्व सर्वसाधारण पर अच्छी तरह प्रकट है, हम इस पुस्तक की उपयोगिता के विषय में कुछ कहने की आवश्यकता नहीं देखते। पुस्तक पढ़नेही पर पाठकों को इसकी उपयोगिता का ज्ञान होगा। इस में छः अध्याय हैं, जिन में क्रम से 'प्राचीन व्यापार की उथलपथल, 'यूरोपियनो की पहली खटपट,' 'मलाबार का प्राचीन वृत्तान्त,' 'पोर्तुगीज राज्य की स्थापना,' 'पोर्तुगीज शासन,' तथा 'पोर्तुगीज राज्य की गुणदोष-चर्चा,' आदि विषयो का वर्णन किया गया है। जिल्द सहित पुस्तक की पृष्ठ-संख्या ३२५ है। इस पुस्तक में अनेक ऐतिहासिक वृत्तान्त ऐसे हैं जिनके सम्बन्ध में हिन्दी भाषा में अब तक एक अक्षर भी नहीं लिखा गया है। पुस्तक एक बार पाठ करने से पाठकों के ऐतिहासिक ज्ञान में बहुत कुछ वृद्धि होगी यह हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं। मूल्य रु० १) मात्र।

## ३—ठोक पीट कर वैद्यराज ।

हिन्दी-साहित्य में ऐसी पुस्तकें प्रायः बहुत कम देखने में आती हैं, जिनमें सभ्य रीति से हँसी व मज़ाक किया गया हो। साहित्य में हास्य रस का निर्माण इस अभिप्राय से न किया गया था कि लोग उसके द्वारा लाभ न उठाते हुए हानि सहें; किन्तु वह इस अभिप्राय से किया गया था कि लोग सभ्य, विनोद-पूर्ण साहित्य का अवलोकन कर अपना मानसिक क्लेश दूर करें। फ़्रांस के प्रसिद्ध नाटककार **मोलियर** ने इस प्रकार के कई नाटक फ़्रेंच भाषा में लिखे हैं। इनमें से 'दी डाक्टर इन स्पाइट ऑफ़ हिमसेल्फ़' (The Doctor in spite of Himself) नामक नाटक बहुत उत्तम समझा जाता है। इसी का अनुवाद श्रीयुत **हरिनारायण आपटे** ने मराठी भाषा में किया है। प्रस्तुत पुस्तक इसी पुस्तक के आधार पर लिखी गई है। हम यह कहने का साहस करते हैं कि जो इस पुस्तक को पढ़ेंगे वे अवश्य कुछ समय के लिए अपनी चिन्ता क्लेश आदि को भूल कर मानसिक प्रसन्नता का सुखानुभव करेंगे। साथ ही सामाजिक उपदेश भी प्राप्त होगा। पुस्तक में बहुत कुछ परिवर्तन करके इस प्रदेश की सामाजिक दशा के अनुकूल उसे बनाने का प्रयत्न किया गया है। पुस्तक की भाषा भी बहुत सरल रक्खी गई है॥ मूल्य ।)

## ४—समाज ।

श्रीयुत **रवीन्द्र नाथ टगोर** का नाम इस देश की पठित समाज में भली भाँति परिचित है। आप एक प्रसिद्ध विद्वान्, वक्ता, कवि तथा बँगला-भाषा के मार्मिक उत्कृष्ट लेखक हैं। आपने बँगला-भाषा में अनेक पुस्तकें लिखी हैं। यह पुस्तक आपही की 'समाज' नामक एक पुस्तक का हिन्दी अनुवाद है। यह पुस्तक हिन्दी-संसार में अपने ढँग की एक नई वस्तु है। समाज-सम्बन्धी अनेक विषयों पर इसमें वैज्ञानिक रीति से महत्त्व-पूर्ण निबन्ध लिखे गये हैं। पुस्तक के आदि में टगोर महाशय का एक हाफ़टोन सुन्दर चित्र तथा जीवन-चरित्र भी दिया गया है॥ मूल्य ॥)

मिलने का पता—

**मन्त्री**, हिन्दी-ग्रन्थ-प्रसारक मण्डली,

खंडवा-सी० पी०

*Khandwa C. P.*